पादिवाक्कर्मसु निरन्तरं प्रवृत्ता वाचि प्राणक्रियां जुहुति।
एवं प्राणनिरोधकाले स्वप्नसमये वा प्राणे वाचमक्षयां य
सिद्धिं वाचि प्राणे च पश्यन्तो जुह्वति। अतोऽप्यपरे वि
ज्ञानचक्षुषैषां ज्ञानमूलां क्रियां पश्यन्त एतैर्मखैर्महायज्ञैः स
ज्ञानेनैव यजन्ति । तदा चाविद्यादि दोषा ज्ञानाग्नौ हूयन्ते

भा०—इत्थं पञ्चयज्ञानां त्रिधानुष्ठानमुपपन्नं बाह्यमे
कमाध्यात्मिकं च द्विविधम् । वाक्प्रवृत्तौ प्राणश्वासः स्वत
एव निरुद्धइव जायते तस्मादेव प्राणसाध्यं दर्शनादिकं न क
शक्नोति। एवं च प्राणक्रियातत्परो न भाषते। एकस्य शक्ति
रित्यत्र हूयते तथाऽऽत्ममनसोरेव संयोगेन तत्त्वालोचने रक्त
श्च न चेष्टते न पश्यति नच भाषतेऽपितु तदानीं सर्वाः शक्तय
ज्ञाने हूयन्ते सएव ज्ञानयज्ञ उच्यते। यतो ज्ञानमन्तरेण
किमपि बाह्यं कर्म केनापि कर्त्तुं शक्यते। स्वापकाल उन्माद
दशायां वाऽविचारेण या चेष्टा सातु नात्र यज्ञादिकर्मण्य-
न्तर्भवितुमर्हति । वायुरेव तस्यास्तृणादाविव कारणम्
ज्ञानस्य प्राधान्यान्मूलत्वाच्च तदधीना महायज्ञाः सर्वापे
क्षयाऽप्यत्युत्तमा बोध्याः । यथा कश्चित्कस्मैचित्किमपि
ददाति कदापि कस्याप्युपकारं करोति नच सर्वदा परोप
कारं कोऽपि कर्तुमर्हति स्वोपकारमन्तरेण परोपकारास
म्भवात् । यश्चान्येषां हितमेव चिन्तयति न कस्याप्यहि
स च दात्राद्यपेक्षया श्रेष्ठएव । एवं च कस्याप्युपरिष्टाद
कारापेक्षया मनसाऽनिष्टचिन्तको महानीचः पापिष्ठइति
एतेनापि ज्ञानयज्ञस्य सर्वापेक्षया प्राधान्यम्। हस्तपादादि

ना रक्षाशौचादिरूपा यमादिसंबद्धा महायज्ञक्रिया तृतीया कोटिः, वाचा प्राणेन च जपप्राणायामादिका क्रिया प्राणायामप्रत्याहारसंबद्धा मध्यमपुण्यहेतुका, धारणाध्यानसमाधिसम्बद्धा प्रथमा मुख्योत्तमा धर्मकोटिः। एवंरीत्यैव योगसाधनादिरूपाण्यहिंसादिकर्माणि ज्ञानोत्पत्तेः कारणान्यभ्युदयनिःश्रेयससुखयोर्हेतूनि विज्ञेयानि ॥ २२–२४ ॥

भावार्थः—( यज्ञशास्त्रविद एके जना एतान्महायज्ञाननीहमानाः ) यज्ञों की शिक्षा के तत्त्व–मर्म को जानने वाले कोई २ महात्मा लोग इन पांच महायज्ञों को तृतीयाध्याय में कही प्रसिद्ध रीति से शरीर के द्वारा न करते हुए ( इन्द्रियेष्वेव सततं जुह्वति) इन्द्रियों में ही इन्द्रियों का निरन्तर होम करते हैं [अर्थात् यज्ञों के मर्म को कोई २ बड़े ज्ञानी ही जान पाते हैं किन्तु सब कोई नहीं और जो लोग मर्म को जान लेते, वे ही इन्द्रियों वा अन्तःकरणमात्र में यज्ञ कर सकते हैं। और इन महायज्ञों का भीतरी मर्म यह है कि १–ऋषिपन वा ब्रह्मपन, २ देवपन, ३ पितृपन, ४–मनुष्यपन और ५–भूतपन स्थूल सूक्ष्म रूप से न्यून वा अधिक सर्वत्र विद्यमान हैं उसी ऋषिपन आदि का यज्ञ नाम ठीक सुधार शुद्ध दशा अच्छीहालत ] रूप पूजन करना यही ऋषियज्ञ है क्योंकि ऋषिपूजन ऋषियज्ञ एक ही बात है। यज्ञ का अर्थ पूजा ही है। उसी ऋष्यादिपन के बाह्याभ्यन्तर ठीक संशोधन रूप पूजन से मनुष्य के संसार परमार्थ दोनों बन जाते हैं। इन का ठीक २ कर चुकना ही तीन ऋणों का चुका देना है यही मुक्ति है। सो प्रथम २ सीढ़ीं के द्वारा ही जैसे अगली २ सीढ़ी पर पहुंचना हो सकता है। और जैसे बाह्य शुद्धि आभ्यन्तर शुद्धि का कारण है कोई पुरीषागार [ पाखाने ] में बैठा हुआ अपने भीतर को शुद्ध इस लिये नहीं रख सकता कि बाहर से श्वासादि द्वारा दुर्गन्ध युक्त तत्त्वों के अंश भीतर पहुंच कर अशुद्धि करेंगे। सो जैसे बाह्य अशुद्धि भीतरी अशुद्धि का कारण होती वैसे बाह्य शुद्धि भीतरी शुद्धि का कारण जानो। इसी प्रकार बाह्य पांच महायज्ञों का सेवन भीतरी महायज्ञों का हेतु होगा। अग्नि के साथ ऋषिपन, वायु के साथ देवपन जलों के साथ पितृपन और पृथिवी के साथ मनुष्यपन तथा भूतपन का प्रधान सम्बन्ध है, सो जहां २ जैसा २ स्थूल सूक्ष्म ऋषि आदि पन विवक्षित है वहां वेदादि में अग्नि आदि को

ऋषिरादि कहा है "(अग्निर्ऋषिः पवमानः ऋ०) (चक्षुर्वै जमदग्निर्ऋषिः । ब्राह्मणे
इत्यादि] (एके वाचि प्राणं जुह्वति) कोई लोग वाणी के पढ़ाना वा धर्मोपदेश
यज्ञ वा जपपाठ करने आदि निरन्तर कर्मों में प्रवृत्त हुए वाणी में प्राण
होम कर देते अर्थात् देखने सूंघने आदि प्राण के कामों को वाणी के प्रवाह
ही झोंक देते उन को भूल जाते हैं ( प्राणे वाचं च सर्वदा ) इसी प्रकार प्र
को रोकने के समय वा स्वप्नादि में मौन हो जाने के समय वाणी की शक्ति का प्र
सम्बन्धी इन्द्रियों में होमकर देते हैं तब राग द्वेष रहित सामान्य देखना सु
रह जाता है ( अक्षयां यज्ञनिर्वृत्तिं वाचि प्राणे च पश्यन्तः ) वाणी तथा प्राण
होम करने से हुई अत्यन्त काल तक ठहरने और अविनाशी सुख की देने वा
यज्ञ के फल की सिद्धि को ज्ञानदृष्टि से देखते हुए । ( एषां ज्ञानमूलां क्रि
ज्ञानचक्षुषा पश्यन्तोऽपरे विप्राः) तथा इन महायज्ञों की क्रिया का मूल कारण ज्ञ
ही है ऐसा ज्ञान चक्षुओं से देखते हुए कोई २ और भी बड़े महात्मा ( एतैर्
ज्ञानेनैव सदा यजन्ति) केवल ज्ञान के द्वारा ही सदा इन महायज्ञों को करते
अर्थात् पहिली दो कक्षाओं से उत्तीर्ण हो कर तीसरी सर्वोत्तम कोटि में प
जाते हैं ॥

भा०—इस उक्त प्रकार पञ्चमहायज्ञों का तीन प्रकार से करना सिद्ध हुआ जि
में एक बाहिरी और दो प्रकार का भीतरी, व्याख्यान वा लगातार वेदपाठादि
के समय प्राण का श्वास स्वयमेव रुकसा जाता है । इसी लिये विचार पू
पाठादि करने के समय प्राण से होने वाला देखनादि काम ठीक वा प्रधान न
होता । इसी प्रकार प्राण की क्रिया श्वास फेंकने वा रोकने समय वा वि
पूर्वक देखने आदि के समय बोल नहीं सकता एक की शक्ति अन्य में होम कर
जाती है । तथा आत्मा और मन के ही केवल संयोग से तत्त्वालोचन करने
किसी भीतरी विचार में लगा हुआ न हाथ पांव चलाता न देखता तथा न
बोल सकता है किन्तु उस समय विचार रूप ज्ञान में सब शक्तियों का होम
जाता है । उसी को ज्ञानयज्ञ कहते हैं क्योंकि जिस कारण समझे विना वि
बाहिरी काम को कोई भी नहीं कर सकता । सोते समय वा पागल दशा में
ना विचार जो हाथ पांव आदि की चेष्टा होती है वह यज्ञ के अन्तर्गत नहीं
क्योंकि भीतरी सूक्ष्म ज्ञान के वहां कारण होने पर भी प्रमाद [बेहोशी] की
बलता से जड़ तृणादि हिलने के समान केवल वायु ही उस चेष्टा का कारण
ज्ञान के मूल तथा प्रधान होने से ज्ञान के आधीन सिद्ध होने वाले महायज्ञ

की अपेक्षा अत्युत्तम हैं। जैसे कोई किसी को कभी २ कुछ देता वा कभी किसी का उपकार करता है किन्तु सर्वकाल में कोई परोपकार नहीं कर सकता क्योंकि अपना उपकार हुए विना परोपकार हो ही नहीं सकता। और जो अन्य सर्व साधारण का हित ही शोचा करता है किन्तु किसी का अहित नहीं शोचता वह हाथ से देने वाले आदि की अपेक्षा श्रेष्ठ ही है। प्रयोजन यह है कि जिस के हृदय में परोपकारादि धर्म है वह प्रायः हाथ आदि से कम भी करे तो भी जिस के हृदय में नहीं केवल लोक में प्रतिष्ठादि के लिये थोड़ा दानादि देकर अधिक प्रशंसा का उपाय करता है उस की अपेक्षा उस से फिर भी दानादि धर्म अधिक ही होगा। इस से ज्ञानयज्ञ ही सर्वोत्तम ठहरता है। इसी प्रकार ऊपर से किसी का अपकार कर देने की अपेक्षा भीतर से जो सदा ही अन्यों के अनिष्ट चिन्तन में रहता धीरे २ दूसरे के हित की जड़ काटा करता है वही महापापी महानीच है तो भीतरी पाप अन्य पापों से बड़ा होने से भी ज्ञानयज्ञ की उत्तमता सिद्ध हो गयी। हाथ पांव आदि से किसी की रक्षा वा शरीरशुद्धि आदिरूप यमनियम आदि से सम्बन्ध रखने वाली महायज्ञों की क्रिया स्थूल कोटि की है। वाणी और प्राण से सम्बन्ध रखने वाले जप, शुभ दर्शनादि वा प्राणायाम सम्बन्धी क्रिया मध्यम पुण्य का हेतु महायज्ञों की द्वितीय कोटि है। और धारणाध्यान समाधि से सम्बन्ध रखने वाले महायज्ञों की क्रिया मुख्य धर्मकोटि है इसी का नाम ज्ञानयज्ञ है, पञ्चमहायज्ञादि कर्म, धर्म तथा यमनियमादि योगाङ्ग ये सब एक ही हैं। इसी रीति से योग साधनादिरूप अहिंसादि कर्म ज्ञानोत्पत्ति के कारण तथा अभ्युदय निःश्रेयस दोनों प्रकार के सुख के हेतु होते जानो ॥२२-२४॥

**अग्निहोत्रं च जुहुयादाद्यन्ते द्युनिशोः सदा।**
**दर्शेन चार्द्धमासान्ते पौर्णमासेन चैव हि॥२५॥**

अ०—द्युनिशोराद्यन्ते सदा प्रतिदिवसमग्निहोत्रमपि जुहुयादर्द्धमासान्ते च दर्शेष्टिविधिना मासान्ते च पौर्णमासेष्टिविधिना प्रतिमासं जुहुयात् ॥

भा०—ब्रह्मचर्याश्रमे ब्रह्मयज्ञस्य सर्वोपरि प्राधान्यं गृहाश्रमे त्वग्निहोत्रस्यापि तद्वदेव प्राधान्यं विज्ञेयमिति ज्ञा-

पयितुमग्निहोत्रानुवादो नत्वपूर्वो विधिः ॥२५॥

भाषार्थः-गृहस्थ पुरुष ( द्युनिशोराद्यन्ते सदाऽग्निहोत्रं च जुहुयात् ) दिन के आरम्भ और दिन के अन्त में तथा रात्रि के आदि और रात्रि के अन्त में सध्या तथा सन्ध्या के समय में सदा प्रतिदिन अग्निहोत्र भी किया करे । (अर्द्धमासान्ते दर्शेन च) अमावास्या और प्रतिपदा की सन्धि में दर्शेष्टि पद्धति के अनुसार (पौर्णमासेन चैव हि) और महिने के अन्त पौर्णमासी प्रतिपदा की सन्धि में पौर्णमासेष्टि विधि से प्रतिमास यज्ञ करे ॥

भा०-ब्रह्मचर्याश्रम में ब्रह्मयज्ञ का सेवन विशेष कर करना सर्वोपरि उत्तम परन्तु गृहाश्रम में ब्रह्मयज्ञ के समान वा उस से भी अधिक अग्निहोत्र नामक देवयज्ञ का करना आवश्यक और प्रधान है यही जताने के लिये अग्निहोत्र का अनुवाद यहां किया है किन्तु अपूर्व विधान नहीं है ॥ २५ ॥

सस्यान्ते नवसस्येष्ट्या तथर्त्त्वन्ते द्विजोऽध्वरैः
पशुना त्वयनस्यादौ समान्ते सौमिकैर्मखैः ॥२

अ०—द्विजो ब्राह्मणादिः स्नातकः सस्यस्यान्ते समीपे पक्के नवान्नेन नवसस्येष्ट्या तथा—ऋत्वन्ते द्वयोर्ऋत्वोः स न्धावध्वरैस्तत्तत्कालशाकफलमूलादिभिरयनस्य संवत्सरस्यादौ पशुना पशुविकारेण घृतादिना वर्षान्ते च कार्तिक्यां सौमिकैः सोमतत्त्वप्रधानद्रव्यसाधनैर्मखैर्यज्ञैर्जुहुयादि ति पूर्वश्लोकादनुवर्त्तनीयम् ॥

भा०-अत्र साधनद्रव्यप्रधानानि नवसस्येष्ट्यादियज्ञनामानि । कदा केन यज्ञः कार्यइति कालेन साकं साधनद्रव्य प्रतिपादने ग्रन्थकर्त्तुस्तात्पर्यम् । तत्रापि पशुविकारघृतादेः सामान्येन सर्वत्र सत्त्वेऽपि तस्यतस्य तदातदा प्राधान्यं विवक्षितं बोध्यम् । पशुनेति पदेन ये तन्मांसहोममिच्छ

न्ति तैरपि तद्विकारोऽवयवो वा कल्पनीयो भवति तस्माद् हिंसादिदोषरहितस्य घृतादिविकारस्य कल्पनं सर्वथैव धर्मशास्त्रानुकूलमस्ति मांसकल्पने च हिंसादोषः ॥२६॥

भावार्थः-(द्विजः सस्यान्ते नवसस्येष्ट्या ) ब्राह्मणादि स्नातक गृहस्थ खेती पकने के समीप [ फसल में ] नवीन पके अन्न से नवसस्येष्टि ( तथर्त्वन्तेऽध्वरैः ) तथा ऋतु २ के आदि अन्त में उस २ ऋतु के फल मूल शाकादि से अध्वर नामक यज्ञ ( अयनस्यादौ पशुना तु) संवत्सर के आरम्भ में गौ आदि पशु से उत्पन्न हुए घृतादि से आग्रायणेष्टि यज्ञ और (समान्ते सौमिकैर्मखैः) और वर्षान्त कतिकी के समीप सोमतत्त्व प्रधान कुमुदिनी कमलादि से होने वाले यज्ञ करे पूर्व श्लोक से यहां ( जुहुयात् ) की अनुवृत्ति लानी है ॥

भा०-यहां होम के साधन द्रव्यों की प्रधानता दिखाने वाले नवसस्येष्टि आदि यज्ञों के नाम हैं । जिस से यह विधि वा आज्ञा सिद्ध हो जाती है कि अमुक २ समय अमुक २ द्रव्यों से यज्ञ करे। काल के साथ साधनरूप हविष्यद्रव्यों का विधान दिखाने में ग्रन्थकार का तात्पर्य है । उस में पशु के विकाररूप घृतादि के सर्वत्र होने पर भी उस २ वस्तु की उस२ समय प्रधानता विवक्षित कही जानो । जो लोग पशुना इस पद से पशु के मांस का होम करना चाहते हैं उन को भी पशुपद का अर्थ उस का विकार नाम मांस करना ही होगा । इस लिये पशु का विकार जो हिंसादि दोष से रहित हो उसी की कल्पना करना धर्म शास्त्र के सिद्धान्त के अनुकूल है और मांस का ग्रहण करने में हिंसादोष को कोई बचा नहीं सकता इस से वह कल्पना शास्त्र विरुद्ध है ॥ २६ ॥

[नानिष्ट्वा नवसस्येष्ट्या पशुना चाग्निमान् द्विजः । नवान्नमद्यान्मांसं वा दीर्घमायुर्जिजीविषुः ॥ नवेनानर्चिता ह्यस्य पशुहव्येन चाग्नयः । प्राणानेवात्तुमिच्छन्ति नवान्नामिषगर्द्धिनः ॥ २७ । २८ ॥ ]

अ०-अग्निमानाहिताग्निर्दीर्घमायुर्जिजीविषुर्द्विजो नवसस्येष्ट्या पशुना चानिष्ट्वा नवान्नं मांसं वा नाद्यात् ॥

नवेनान्नेन पशुहव्येन चानर्चिता नवान्नामिषगर्धिनो ह्य-ग्नयोऽस्य यज्ञमकुर्वतो गृहस्थस्य प्राणानेवात्तुमिच्छन्ति, तस्मादुक्तविधिना यज्ञः कार्यः ॥

भा०-पूर्वोक्तश्लोकद्वयोक्तविध्योरर्थवादोऽयं निन्दारूपः। पशुहव्यपदेनात्र घृतादेर्ग्रहणं सम्भवति तत्र पशुनेति तृतीयानिर्दिष्टपदस्य व्याख्यानं बोध्यम्। यदि चैवं स्पष्टमेव पशुपदेन पशुसम्भूतं घृतादिकमेव ग्रन्थकर्तुरिष्टं तदा च मांसं वेत्यस्य नास्ति कोऽपि प्रसङ्गः। एवं च यदि-"नवान्नमद्याद्दुग्धं वा" इत्ययं ग्रन्थानुकूलः साधुः पाठः स्यात् तदा नास्त्यसम्भवम्। पशुपदेन केनचिन्मांसस्य ग्रहणं कल्पयित्वा दुग्धस्थाने मांसपदस्य परिवर्त्तनं कृतं चेदिति सम्भवति। एवं चार्थवादरूपपद्यद्वयस्य सम्यक्त्वं सम्भवति। तथापि विचारकोटौ श्लोकाविमौ स्थाप्यौ सा-ध्यत्वादेव। गृहादिषु व्याप्ता अग्नयो घृतनवान्नादिपुष्टसुगन्धिपदार्थहोमैः सम्यक् शुद्धा जीवनहेतवः सम्पद्यन्ते। तएव तादृशपदार्थहोमेन विना दुर्गन्धादियुक्ताः प्राणिघातहेतुका भवन्ति। यो हि यमवाप्य वर्द्धते प्रसीदति प्रज्वलति वा स तमेव पदार्थमिच्छति। यथा पृथिव्युदकमिच्छति। एवं तात्पर्यबोधेन जडवस्तुष्वपीच्छाप्रयोगो नायुक्तः ॥२८॥

भाषार्थः-( अग्निमान् दीर्घमायुर्जिजीविषुर्द्विजो नवसस्येष्ट्या पशुना चानिष्ट्वा ) विधि पूर्वक अग्निहोत्र का जिस ने आरम्भ वा स्वीकार किया हो ऐसा दीर्घायुपर्यन्त जीवन की इच्छा रखने वाला गृहस्थ ब्राह्मणादि नवीन अन्न से तथा पशु साधन से यज्ञ न करके ( नवान्नं मांसं वा नाद्यात् ) नये अन्न और मांस को न खावे ( नवेन पशुहव्येन चानर्चिता नवान्नामिषगर्धिनोऽग्नयः ) नये अन्न और

पशु सम्बन्धी हविष्य से पूजित वा तृप्त न हुए नया अन्न और आमिष खाने की इच्छा वाले अग्नि ( अस्य प्राणानेवात्तुमिच्छन्ति ) इस गृहस्थ के प्राणों को ही खा जाना चाहते हैं । इस कारण उक्त विधि से यज्ञ करना चाहिये ॥

भा०—पूर्वोक्त दो श्लोकों में कही विधियों का यह निन्दारूप अर्थवाद है । पशुहव्य कहने से यहां घृतादि का ग्रहण होना अच्छा सम्भव प्रतीत होता है । हव्यपद से मांस का ग्रहण कोशादि से भी सिद्ध नहीं है । सो यह पूर्व कहे पशुना इस तृतीयान्तपद का व्याख्यान माना जायगा । ऐसे यदि स्पष्ट ही पशुपद से घृतादि का ग्रहण ग्रन्थकार को भी इष्ट है तो ( मांसं वा ) कहने की प्राप्ति ही नहीं । इस प्रकार यदि " नया अन्न और दुग्ध न खावे " ऐसा ग्रन्थ के सिद्धान्तानुकूल ठीक पाठ हो तो असम्भव वा आश्चर्य नहीं है । इस दशा में अनुमान होता है कि किसी ने पशुपद से मांस की कल्पना करके दुग्ध के स्थान में मांसपद बदला होगा । इस प्रकार अर्थवाद रूप ये दोनों श्लोक ठीक निर्विवाद माननीय ठहर सकते हैं । तो भी साध्य होने से ये दोनों श्लोक विचारकोटि में रखने योग्य ही हैं । घर आदि में व्याप्त अग्नि घृत वा नवीन अन्नादि पुष्ट सुगन्ध पदार्थों के होमों से सम्यक् शुद्ध जीवन के हेतु हो जाते हैं वेही वैसे पदार्थों का होम मिले विना दुर्गन्धादि युक्त हुए प्राणियों के घातक होते हैं जो जिस को पाकर बढ़ता प्रसन्न वा प्रज्वलित होता वह उसी पदार्थ को चाहता है जैसे पृथिवी जल चाहती इस प्रकार तात्पर्य बोध होने से जड़ वस्तुओं में इच्छा का प्रयोग अयुक्त नहीं है ॥२८॥

**आसनाशनशय्याभिरद्भिर्मूलफलेन वा ।**
**नास्य कश्चिद्वसेद्गेहे शक्तितोऽनर्चितोऽतिथिः**

अ०—आसनं कुशादिमयमशनं भोजनं शय्या सुखेन शयनाय सविस्तरा खट्वादिका ताभिर्विशिष्टभोजनाभावे मूलफलादिना तदभावेऽपि केवलेनोदकेन वा शक्तितो यथाशक्ति कोऽप्यनऽर्चितोऽतिथिरस्य स्नातकगृहिणो गेहे न वसेदपित्वर्चितएव वसेत् ॥

भा० विहितस्याप्यतिथियज्ञस्य गृहाश्रमनियमेषु त-

स्यावश्यकत्वं प्राधान्यं चानुवादेन ज्ञाप्यते। शक्तिपदेन चाँसाधनानि वस्तूनि सूच्यन्ते यादृशानि स्वस्य साधनानि तेषु न किमप्युत्कृष्टं साधनं स्वसुखाय रक्षयेत्। नाँ तत उत्कृष्टसाधनसाध्यापेक्षया सन्निहितसाधनजन्यां पूहीनां मत्वा शोकातुरो भूत्वाऽकृतामिव मन्येत तेन धाँहीयते तस्माद् यथोचितकरणमेव धर्मः॥२९॥

भाषार्थः–(आसनाशनशय्याभिः) बैठने का कुशादि निर्मित आसन, भोजन सुख से सोने के लिये बिछौना सहित खटिया आदि से तथा विशेष उत्तम भो प्राप्त न हो सकने पर ( मूलफलेनाद्भिर्वा ) फल मूलों से उन के भी न मिलने केवल जल से ( शक्तितः कश्चिदनर्चितोऽतिथिरस्य गेहे न वसेत् ) अपनी शक्ति अनुसार आदर सत्कार न किया कोई अतिथि इस गृहस्थ के घर पर न वसे। इस अभिप्राय यह नहीं कि अतिथि की पूजा भी न करे और वसने भी न देवे कि यथाप्राप्त सामग्री से सत्कार किया हुआ ही अतिथि गृहस्थ के घर पर वसे वि सत्कार पाये कदापि न पड़ा रहे यह गृहस्थ का एक मुख्यधर्म है कि अपने य आये का सत्कार अवश्य करे॥

भा०–अतिथियज्ञ का विधान हो चुका है उसकी गृहाश्रम में विशेष आवश्यकता और प्रधानता दिखाने के लिये यहां अनुवाद किया है। तथा शक्ति से सत्कार के साधन भोजनादि वस्तुओं की सूचना है। जैसे अपने साधन उन में से किसी उत्तम वस्तु को अपने सुख के लिये न रख छोड़े कि जो अति को न देवे। और उस से उत्तम सामान से होने वाली पूजा की अपेक्षा समीपस्थ साधनों से होने वाली पूजा को तुच्छ मान शोकातुर हो सेवा को न के तुल्य भी न माने अर्थात् दुःखित न होवे क्योंकि इस से धर्म घटता है लिये यथोचित करना ही धर्म है॥ २९॥

**पाषण्डिनो विकर्मस्थान् वैडालव्रतिकाञ्छठा हैतुकान् बकवृतींश्च वाङ्मात्रेणापि नार्चयेत्**

अ०–अतिथिवदकस्मात्पूजां प्राप्तुमागतान् वेदबाह्य

लिङ्गव्रतधारिणश्चक्राङ्कितादीन् प्रतिषिद्धवृत्तिजीविन आश्रमधर्महीनान् विकर्मस्थान् वैडालव्रतिकान् १९५ पद्ये वक्ष्यमाणान् शठान् कुटिलहृदयानुपरिष्टात्प्रियभाषिणोऽपि वेदमश्रद्दधानान् हैतुकान् वेदविरुद्धतर्कप्रधानान् वेदसिद्धान्तमज्ञात्वा वेदाशयप्रकाशमिषेण जीवतो वकवृत्तीन् १९६ पद्ये वक्ष्यमाणानतिथ्याभासान् वाङ्मात्रेणापि नार्चयेत् । न सत्कुर्यात् नायमतिथियज्ञः ॥

भा०—अतिथिपूजनं धर्मोन्नतये धर्मिष्ठार्चनेन धर्मोन्नतिः सम्भवति । धर्मविरुद्धाधर्मिणोऽर्चनेन भुजङ्गस्य पयःपानवद्धर्मस्यैवोन्नतिसम्भवात् प्रतिषिद्धमीदृशानामर्चनम् । सर्वान्यसत्कारसाधनाभावे सर्वदोषरहितवाचाऽपि सुहृदां पूजनावश्यकत्वं शास्त्रेषूक्तं तदपि न तत्र कार्यम् ॥३०॥

भाषार्थः—अतिथि के तुल्य अकस्मात् भोजनादि द्वारा सत्कार मिलने की इच्छा से आये ( पाषण्डिनो विकर्मस्थान् ) वेद से विरुद्ध वेषधारी चक्राङ्कितादि पाखण्डी तथा धर्म विरोधी कर्मों द्वारा जीविका करने वा आश्रम धर्मों पर न चलने वाले ( वैडालव्रतिकान् ) बिलाई कासा नियम वा विचार रखने वाले जो बड़ी सावधानी वा चतुराई से अन्यों का माल मारते हों जिन का विशेष वर्णन इसी अध्याय के १९५ वें श्लोक में किया है ( शठान् ) ऊपर से प्रिय कोमल भाषण में तत्पर भीतर हृदय से कुटिलता को धारण करने वाले वेद पर जिन की श्रद्धा नहीं होती ( हैतुकान् ) वेद के सिद्धान्तसे विरुद्ध तर्क पर सवार, वेद के सिद्धान्त को न जान कर भी जीविका के हेतु से वेद के आशय का प्रकाश करने को प्रवृत्त होने वाले और ( वकवृत्तींश्च ) इसी अध्याय के १९६ वें श्लोक में जिन का विशेष वर्णन है ऐसे नाम मात्र ब्राह्मण वा पण्डित कहाने वाले धूर्त्तों का (वाङ्मात्रेणापि नार्चयेत् ) वाणीमात्र से भी आदर सत्कार गृहस्थ पुरुष न करे क्योंकि ऐसों का पूजन अतिथियज्ञ नहीं कहावेगा ॥

भा०— अतिथि पूजन धर्म की उन्नति के लिये है सो धर्मात्माओं के पूजन से धर्म की उन्नति हो सकती है । तथा धर्म से विरुद्ध चलनेवाले अधर्मियों के पूजन

से सांप को दूध पिलाने के समान अधर्म वा दुःख की ही उन्नति का सम्भव है। से वैसों के पूजन का निषेध किया है। सत्कार के लिये भोजनादि सब साम के प्राप्त न होने पर भी शुद्ध हृदय वालों का केवल वाणी से भी पूजन का आवश्यक माना है। सो पाषण्डी आदि का वह भी न करना चाहिये ॥ ३०

**वेदविद्याव्रतस्नाताञ्छ्रोत्रियान् गृहमेधिनः पूजयेद्धव्यकव्येन विपरीतांश्च वर्जयेत् ॥३१॥**

अ०–नियमधर्मेण वेदविद्यां प्राप्य ब्रह्मचर्यव्रतानि समाप्य स्नातान् समावृत्तान् यद्वा ब्रह्मचर्याश्रमव्रतानुष्ठान मन्तरेणापि येन केनापि संस्कारप्राबल्यादिना श्रोत्रिया वेदमर्मज्ञान् वेदगूढाशयज्ञाने प्रसिद्धान् गृहमेधिनो गृहपा वकान् हव्यकव्येन देवपितृयज्ञसाधनेन पूजयेद्विपरीतांश्चा ङ्गहीनादीन् तृतीयाध्यायोक्तानपि वर्जयेत् ॥

भा०–वेदविद्धर्मात्मपूजनेन विद्याधर्मावेव पूज्येते यतो गुणत्वात्सुपात्रद्रव्यएव तयोः स्थितिः। विपरीतपदेन सर्वेषामेव वर्ज्यानां सामान्येन ग्रहणमुचितं विशिष्टानां के षांचिद्ग्रहणे हेत्वभावात् ॥ ३१ ॥

भाषार्थः–( वेदविद्याव्रतस्नातान् श्रोत्रियान् गृहमेधिनः ) पूर्ण नियमों व धर्मों के साथ वेद विद्या को पढ़ जान के तथा ब्रह्मचर्याश्रम के व्रतों को समा करके समावर्त्तन स्नान किये अथवा ब्रह्मचर्याश्रम के व्रतों का सेवन किये विन भी जिस किसी पूर्व संस्कारों की विशेष प्रबलता वा शुद्धतादि के कारण वेद क मर्म जानने में तत्पर वेद का गूढ़ाशय जानने वालों में प्रसिद्ध घर को पवित्र क रने वाले शुद्ध हृदय के धर्मात्मा विद्वानों का ( हव्यकव्येन ) देवयज्ञ और पितृय के साधनों द्वारा ( पूजयेत् ) पूजन करे ( विपरीतांश्च वर्जयेत् ) और विपरीत नाम वेदविद्यादि शुभगुणों से रहितों वा तृतीयाध्याय में कहे अङ्गहीनादि को भी वर्जन कर देवे उन का कभी सत्कार न करे ॥

भा०—वेदवेत्ता धर्मात्माओं के पूजन से विद्या और धर्म की ही पूजा होती है जिस कारण विद्या और धर्म गुण हैं इस कारण सुपात्र में ही विद्या धर्म दोनों एक साथ ठहरते हैं। और यहां विपरीत कहने से वर्जनीय सभी का ग्रहण जानो क्योंकि किन्ही विशेषों के ग्रहण में कोई हेतु नहीं है ॥ ३१ ॥

**शक्तितोऽपचमानेभ्यो दातव्यं गृहमेधिना ।**
**संविभागश्च भूतेभ्यः कर्त्तव्योऽनुपरोधतः॥३२॥**

अ०-गृहमेधिना गृहिणीसङ्गिना पुरुषेण ब्रह्मचार्याद्यपचमानेभ्योऽपचनशीलेभ्यो भिक्षान्नं दातव्यम्। पुत्रकलत्रादिनिर्वाह उपरोधमकृत्वा भूतेभ्योऽपि संविभागः कर्त्तव्यो वैश्वदेवाख्यो यज्ञोऽपि कर्त्तव्यः। न्यूनान्ने न्यूनोऽधिकान्नेऽधिको मध्यदशायां च मध्यम इति ॥

भा०—अयमपि गृहस्थाश्रमे प्राधान्येन कर्त्तव्यत्वप्रदर्शनार्थ एवोक्तस्य भूतयज्ञस्यानुवादः ॥ ३२ ॥

भावार्थः—( गृहमेधिना ) स्त्री के साथ रहने वाले गृहस्थ पुरुष को चाहिये कि (अपचमानेभ्यः शक्तितो दातव्यम्) स्वयं भोजन न पकाने वाले ब्रह्मचारी वा संन्यासियों को पकाये अन्न की भिक्षा दिया करे ( अनुपरोधतो भूतेभ्यः संविभागश्च कर्त्तव्यः) स्त्री पुत्रादि को भूखे न रखकर तृतीयाध्यायमें कहे अनुसार वैश्वदेव नामक भूतयज्ञ भी गृहस्थ कियाकरे। अर्थात् वैश्वदेव सम्बन्धी बलिकर्म अन्न जैसा न्यूनाधिक हो वैसाही करे ॥

भा०—पूर्व तृतीयाऽध्याय में विधान किये भूतयज्ञ को गृहस्थ अवश्य करे ऐसी गृहस्थाश्रम में प्रधानता दिखाने के लिये अनुवादमात्र कथन है अपूर्व नहीं ॥३२॥

**राजतो धनमन्विच्छेत्संसीदन्स्नातकः क्षुधा।**
**याज्यान्तेवासिनोर्वापि नत्वन्यतइति स्थितिः३३**

अ०—स्नातको विप्रः क्षुधा संसीदन्राजतो याज्यान्ते-

वासिनोर्वापि धनमन्विच्छेत् । अन्यतः शूद्रादेर्नेच्छेदिति प्रधाना धर्मस्थितिः ॥

भा०—सर्वतः प्रतिगृह्णीयादितित्वापत्कालिकं वचस्तत्राप्युत्कृष्टाल्लाभेऽवकृष्टास्त्याज्या भविष्यन्त्येव । न राज्ञः प्रतिगृह्णीयादराजन्यप्रसूतितइति वक्ष्यति । तस्मात्प्रजानामपीडको धार्मिकः क्षत्रधर्मे रतएवात्र जनो राजपदवाच्यो विज्ञेयः । यः क्षुधा सीदति नासौ धर्ममनुष्ठातुं शक्नोति यश्चोत्तमभोगासक्तस्तस्माद्धर्ममिच्छतोभयं त्याज्यम् ३३

भावार्थः—(स्नातकः क्षुधा संसीदन्) स्नातक गृहस्थ ब्राह्मण भूख से दुःखी हो भूखों मरता हो तो ( राजतो याज्यान्तेवासिनोर्वापि धनमन्विच्छेत् ) राजा से जिन क्षत्रिय ब्राह्मणादि को यज्ञ कराता हो उन से तथा अपने शिष्यों से धन लेने की चेष्टा करे ( न त्वन्यतइति स्थितिः ) किन्तु अन्य नीच शूद्रादि से धन न लेवे इसी से मुख्य कर धर्म की स्थिति रहती है ॥

भा०—" सब से दान ले लेवे " यह आपत्काल के लिये कथन है उस में भी अच्छे से मिलने पर नीचों से लेना त्याज्य ही होगा । और " क्षत्रिय भिन्न राजा से दान न लेवे " यह आगे इसी अध्याय में कहेंगे । इस कारण प्रजा को पीड़ा न देने वाला क्षत्र धर्म में तत्पर धार्मिक मनुष्य ही यहां राजतः कहने से मानना चाहिये । जो भूखों मरता वा उत्तम भोगों का लालची है वह धर्म का अनुष्ठान नहीं कर सकता इस कारण धर्म चाहने वाले को दरिद्रता और लालच दोनों छोड़ देने चाहिये ॥ ३३ ॥

न सीदेत्स्नातको विप्रः क्षुधा शक्तः कथंचन ॥
न जीर्णमलवद्वासा भवेच्च विभवे सति ॥
क्लृप्तकेशनखश्मश्रुर्दान्तः शुक्लाम्बरः शुचिः ।
स्वाध्याये नित्ययुक्तः स्यान्नित्यमात्महितेषु च
॥ ३४— ३५ ॥

अ०—धर्मेण धनोपार्जने भोक्तुं वा शक्तः समर्थः स्नातको विप्रः कथंचन लोभेनापि क्षुधा न सीदेद्विभवे धनाद्यैश्वर्ये सति विद्यमाने जीर्णानि छिन्नानि मलिनानि च वासांसि न धारयेत्। किन्तु लूनकेशनखश्मश्रुर्मनसो दमनकर्त्ता शुक्लाम्बरो निर्मलशुद्धवस्त्रधारी बाह्याभ्यन्तरशौचकारी लघ्वाहाराद्यात्महितेषु स्वाध्याये वेदाध्ययनाध्यापनयोश्च नित्ययुक्तो नित्यं तत्पर आसक्तो लग्नः स्यात् ॥

भा०—बुभुक्षितं न प्रतिभाति किञ्चिदिति कथनानुकूलं क्षुधा पीड्यमानश्छिन्नमलिनवासोभृच्च मनसो लाघवाद् ग्लानत्वाच्च न धर्माचरणं कर्त्तुं शक्नोति। मध्यकोटिस्थाएव जना गृहाश्रमे तिष्ठन्ति निकृष्टानां च पुत्रकलत्रादिभरणाक्षमत्वात्तैः कृतोऽपि गृहाश्रमोऽकृतइवैव जायते। जन्मान्तरीयप्रबलसंस्काराश्च नरा जन्मतएव विरक्ता बाल्याद् ब्रह्मचारिणो भवन्ति नच ते दोषदर्शिनो दारपरिग्रहमिच्छन्ति। नच ते शुक्लाम्बरधरत्वादिना शरीरपरिकर्मापेक्षन्ते। अत्र च सति शुक्लाम्बरधारणविधौ मलवद्वाससां प्रतिषेधे शुक्लान्यपि कानिचिन्मलिनवासांसि सम्भवन्ति कानिचिच्चाशुक्लान्यपि निर्मलानीति योज्यम् ॥ ३४—३५ ॥

भाषार्थः—धर्मानुकूल धन का संग्रह करने तथा खाने पचाने की (शक्तः) शक्ति होने पर (स्नातको विप्रः) गृहस्थ ब्राह्मण (कथंचन क्षुधा न सीदेत्) किसी प्रकार लोभ से वा आलस्य से भूंख करके पीडित न रहे अर्थात् इस प्रकार करने में अपना कल्याण वा धर्म न माने (च) और (विभवे सति) धनादि ऐश्वर्य के विद्यमान होने पर (जीर्णमलवद्वासा न भवेत्) फटे टूटे वा मलिन वस्त्र धारण न करे किन्तु (क्लृप्तकेशनखश्मश्रुः) शिर के केश, नख और डाढ़ी आदि वालों को कट-

वा छटवा के अच्छे बनाये रक्खे अर्थात् जटाधारी न होवे ( दान्तः शुक्लाम्बरः शुचिः) मन को वश में रखने वाला, निर्मल शुद्ध श्वेत वस्त्रधारी तथा बाहर भीतर से शुद्धि रखने वाला हो ( आत्महितेषु च स्वाध्याये चैव नित्यं युक्तः स्यात्) आयुर्वेदादि ग्रन्थों में लिखे अनुसार आचार विचार रख के हलका थोड़ा पथ्य भोजन करनारूप अपना हित करने तथा वेद के पढ़ने पढ़ाने रूप अपने परमधर्म परमसुखदायी कर्म में नित्य ही लगा रहे ॥

भा०–"भूखे को कुछ भी नहीं सुहाता" इस जनश्रुति–कहावत के अनुसार भूख से पीडित हुआ तथा फटे वा मलिन वस्त्रों का धारण करने वाला मनुष्य मन की लघुता और ग्लानि होने से धर्म का सेवन नहीं कर सकता । मध्यम कोटि के मनुष्य ही अच्छे गृहाश्रमी होते हैं । और नीच कक्षा के लोग गृहस्थ होने पर भी स्त्री पुत्रादि के पालन पोषण वा धर्मकार्यों में असमर्थ होने से उन का गृहाश्रम करना न करने के समान ही हो जाता है । और जन्मान्तर के प्रबल शुद्ध संस्कारों वाले उत्तम कक्षा के लोग बाल्यावस्था से ब्रह्मचारी रहते जन्म ही से विरक्त होते हैं वे गृहाश्रम में अधिकतर दोष वा दुःख देखते शोचते हुए विवाह नहीं करते कोई भूल से करभी लेते हैं तो जन्म भर वहां फसे नहीं रहते । इसी कारण श्वेत वस्त्र धारण करने आदि द्वारा शरीर को अच्छा बनाकर रखने की इच्छा नहीं रखते उन का मुख परमार्थ की ओर फिरा होता है । यहां श्वेत वस्त्रधारण करने का विधान होने पर भी मलिन वस्त्रों का निषेध इस लिये किया है कि कोई श्वेत वस्त्र भी वस्तुतः मलिन होते वा हो सकते और कोई खाखी वा देखने में मलिन वस्त्र भी वस्तुतः निर्मल होते हैं इस से निर्मल का धारण करना विशेष धर्मानुकूल है ॥३४–३५ ॥

**वैणवीं धारयेद्यष्टिं सोदकं च कमण्डलुम् ।**
**यज्ञोपवीतं वेदं च शुभे रौक्मे च कुण्डले ॥३६॥**

अ०–स्नातको विप्रो ब्राह्मणत्वस्य गृहाश्रमस्य चेमानि चिह्नानि सर्वदा स्वीकुर्यात्–वैणवीं वंशमयीं, नासिकादिजन्यमलशोधनाय सोदकं च कमण्डलुं, यज्ञोपवीतं यथाविहितं त्रिसूत्रकं, वेदं वेदपुस्तकं च रौक्मे स्वर्णमये कुण्डले च भैषज्याय शोभायै च धारयेत् ॥

भा०-अत्रान्ये वेदपदेन कुशमुष्टिधारणं विदधति। तच्च वेदमेव सदाभ्यस्येत्। सर्वान् परित्यजेदर्थान्स्वाध्यायस्य विरोधिनइत्यादिना विरुध्यते। वेदाभ्यासेन यादृशं ब्राह्मणत्वं रक्षयते पुष्यति वर्धते च नच कुशानां धारणेन तादृशं ब्राह्मणत्वं रक्षयते। वेषवाग्बुद्धिसारूप्याचरणं पूर्वमुक्तं तदेवात्र वर्णाश्रमचिह्नधारणेन पोष्यते सुवर्णमाग्नेयत्वात्कर्णयोर्धृतं सात्त्विकं शिरोदेशस्थसप्तस्रोतसां विशोधनं बुद्धेर्वैशारद्यहेतुकं रोगनाशहेतुकं च संपद्यते ॥ ३६ ॥

भाषार्थः–गृहस्थ ब्राह्मण गृहस्थाश्रम और ब्राह्मणपन के इन निम्नलिखित चिह्नों का धारण सदा स्वीकार करे–(वैणवीं यष्टिं सोदकं च कमण्डलुम्) वांस की क सुन्दर छड़ी, नासिकादि के मल को समय २ पर शुद्ध करने के लिये जल से रे हुए पात्र को (यज्ञोपवीतं वेदं च) ग्रन्थों में लिखे अनुसार तीन सूत्रों वाले ज्ञोपवीत, वेद के पुस्तक और (रौक्मे शुभे च कुण्डले) सुवर्ण के अच्छे स्वच्छ र्शनीय दोनों कानों में दो कुण्डलों को रोग निवृत्ति और शोभा के लिये (धायेत्) धारण करे अनुकूल चिह्नों से धर्म में सहायता माने ॥

भा०–यहां अन्य टीकाकार वेदपद से झाड़ू के तुल्य वनाये कुशों का धारण बताते हैं सो यह कथन "तप करता हुआ ब्राह्मण वेद का ही सदा अभ्यास क- । तथा–अपने परम धर्म वेद के पढ़ने पढ़ाने में विघ्न करने वाले सब कामों ो अवश्य छोड़ देवे" इत्यादि मनु जी के कथनाशय से विरुद्ध पड़ता है। वेद े पढ़ने से ब्राह्मणपन की जैसी रक्षा, पुष्टि तथा वृद्धि होती है वैसी ब्राह्मणपन ी रक्षा कुशों के धारण से नहीं हो सकती इस कारण कुशों के धारण की अपेक्षा दि पुस्तक का सदा समीप रखना धर्म के लिये अत्यन्त उपयोगी है। वेष, वाणी ौर बुद्धि अपनी दशा वा अवस्था के अनुकूल रखना यह पूर्व कह चुके हैं उसी ा यहां वर्ण और आश्रम के चिह्नों का धारण कहके पुष्ट किया है। कानों आदि धारण किया सुवर्ण अग्नितत्त्व प्रधान तथा सत्त्वगुणी होने से शिर के सातों छिद्रों तथा पांच प्रकार की ज्ञानेन्द्रिय शक्तिरूप बुद्धि को निर्मल करता और ीतप्रधान कफादि उपद्रवों को शान्त रखता है ॥३६॥

**नेक्षेतोद्यन्तमादित्यं नास्तं यान्तं कदाचन ।**
**नोपसृष्टं न वारिस्थं न मध्यं नभसो गतम् ॥**

अ०-उद्यन्तमस्तं यान्तमुपसृष्टं छायाग्रस्तं घटादिस्थ वारिणि छायारूपेणावस्थितं मध्याह्नकालस्थं चादित्यं स कदाचन स्नातको विप्रो नेक्षेत ॥

भा० अत्रोद्यन्तमित्याद्यादित्यविशेषणमुपलक्षणा तेन सर्वदैव सूर्याद्यतितेजस्विनामवलोकनं तत्परतया नि यमाणां प्रतिषिद्धं बोध्यम् । नभोमण्डलस्थनक्षत्रोल्काप्र तादीनां प्रबलसजातीयाभिभूतानां दिवाऽदर्शनं सर्वशास्त्र कृदनुमतं प्रत्यक्षमेवोदाहरणम् । जातिश्छेदनलेन किमित्य दीनामयमेवाशयः । यथा समानेन सजातीयेन सर्वत्र सर्व स्योन्नतिस्तथैव प्रबलसजातीयेन सर्वस्य सर्वत्रावनतिर्लो कसिद्धा शास्त्रसिद्धा चेति मत्वैव-"समानव्यसनेषु मैत्री" इ त्यादयो जनश्रुतयः प्रवृत्ताः । "सूर्यं ते चक्षुर्गच्छतु । चक्षोः सूर्यो अजायत" इत्यादिषु वेदमन्त्रेषु तैजसकार्यकारणरूपे चक्षुःसूर्ययोः सजातीयत्वं स्फुटमेव प्रदर्शितम् । तथा वात्स्यायनेनापि "श्रुतिप्रामाण्याच्च ॥ न्यायद० ३ । १ । २९" इत्यादिस्थल एतत्स्पष्टमुक्तम् । सति च सूर्यादिभिश्च क्षुषोः सजातीयत्वे प्रबलसजातीयसूर्यादितेजसा चाक्षुषं ते वधाहन्यतेऽभिभाव्यते च तस्माद्दर्शनं प्रतिषिद्धम् । यस्य फ दुःखावाप्तिः सएवाधर्मइत्यधर्मः सर्वत्रैव प्रतिषिध्यते । "व लातपः प्रेतधूमः" इति नीत्यादिवाक्यानामप्ययमेवाशयः

बालातपपदेन केचित्कन्याराशिस्थसूर्यावलोकनं प्रतिषिद्धं हानिकरं मन्यन्ते तच्च गगनमण्डलस्य तदानीमतिनिर्मलत्वाद्विशेषेण चक्षुषोर्व्याघातकं सौरं तेजइति सम्भवति। सामान्येन तु सर्वत्रैव प्रबलजातीयेन स्वजातीयं निर्बलं बाध्यतइति योज्यम्। उपसृष्टवारिस्थादिदर्शनप्रतिषेधेन सर्वत्रैव सूर्यस्य दर्शनं तारतम्येन हानिकरमिति सूचितं प्रकृतिवदनुकरणस्य प्रतिबिम्बस्यापि सत्त्वात् ॥ ३७ ॥

भाषार्थः– (नोद्यन्तं नास्तं यान्तम् ) न उदय होते समय वा न छिपते समय ( नोपसृष्टं न वारिस्थम् ) न ग्रहण लगे न प्रतिविम्ब रूप से जल में दीखते ( न नभसो मध्यं गतम् ) और न आकाश मण्डल के वीच में आये मध्याह्नस्थ ( आदित्यं कदाचनेक्षेत ) सूर्य को कदापि गृहस्थ ब्राह्मणादि देखे ॥

भा०–उदयादि के समय का ग्रहण यहां उपलक्षणार्थ है । इस से सभी समय सूर्यादि अति तेजस्वी पदार्थों को विचारपूर्वक टकीलगा कर देखने का निषेध यहां किया गया जानो । किन्तु साधारण चलते फिरते दृष्टि पड़ने से कोई विशेष हानि वा दोष नहीं है । आकाश मण्डल में विद्यमान रहते हुए भी तारागण और उल्कापातादि जो दिन में नहीं दीखते किन्तु उन का तेज हत होजाता है इस का कारण सजातीय सूर्य के प्रवल तैजस प्रताप का उदय होना ही है । सो यह प्रवल से निर्वल सजातीय शक्ति के तिरोभूत हो जाने का सब शास्त्रों के अनुकूल प्रत्यक्ष दृष्टान्त वा उदाहरण है । " जाति हो तो अग्नि का क्या प्रयोजन ? " भर्तृहरि आदि के कहे इत्यादि वचनों का भी यही अभिप्राय है । जैसे तुल्य सजातीय से सर्वत्र सब की उन्नति होती है वैसे ही प्रवल सजातीय से सब की सर्वत्र अवनति वा हानि होती इस नियम को मान के ही "तुल्य व्यसन वालों में मेल मित्रता होती है" इत्यादि कहावतें चली हैं । " सूर्य को तेरा चक्षु प्राप्त हो " तथा "चक्षु से सूर्य उत्पन्न हुआ" इत्यादि वेद के मन्त्रों में कार्य कारण रूप से तैजस चक्षु और सूर्य का सजातीय सम्बन्ध स्पष्ट दिखाया है । और यही वात न्यायद० के भाष्य में वात्स्यायन जी ने भी (श्रुतिप्रा०) इत्यादि सूत्रों पर स्पष्ट कही है । जब सूर्यादि के साथ चक्षुओं का सजातीयपन सिद्ध होने पर

प्रवल सजातीय सूर्य के तेज से चक्षु का तेज नष्ट होता वा दव जाता है। इसी से
उदयादि के समय सूर्य के देखने का निषेध किया गया है। जिस का फल
प्राप्ति है वही अधर्म है इस से जिस का निषेध किया वही सर्वत्र अधर्म है
( वालातपः० ) इत्यादि नीति के वाक्यों का भी यही अभिप्राय है। यहां
लातप कहने से कोई लोग कन्याराशिस्थ क्वार के सूर्यावलोकन को हानि
रक निषिद्ध मानते हैं सो यह उस समय आकाश मण्डल के अति निर्मल
से सूर्य का तेज विशेष कर चक्षु के लिये हानिकारक होना सम्भव है पर
मान्य कर सर्वत्र ही प्रवल जातीय अपने निर्बल सजातीय को दवाता है
मानना चाहिये। ग्रहण पड़े हुए सूर्य और जलस्थ सूर्य के प्रतिविम्बादि को दे
के निषेध से सर्वत्र ही सूर्य का देखना न्यूनाधिक हानिकारक जताया है। वा
प्रतिविम्ब में भी उस के गुण अवश्य कुछ आते हैं जिस का वह प्रतिविम्ब है
है इसी कारण जैसे का तैसा ही प्रतिविम्ब पड़ता है ॥ ३७ ॥

**न लङ्घयेद्वत्सतन्त्रीं न प्रधावेच्च वर्षति**
**न चोदके निरीक्षेत स्वं रूपमिति धारणा ॥३८**

अ०—वत्सतन्त्रीं वत्सबन्धनरज्जुं न लङ्घयेत्। मे
वर्षति न धावेत्पतनसम्भवात्। न चोदके स्वं रूपं स्वदे
स्य प्रतिबिम्बं निरीक्षेतेति धारणा धर्मविन्महर्षिभिः कृत
ऽनुभवा मर्यादा बोध्या ॥

भा०—वृद्धवृषभाद्यपेक्षया वत्सा आधिक्येनोद्विजन्त उत्था
धावन्ति च तेन पतनं सम्भवति। मलिनजले स्वस्य
तिबिम्बं मलिनं शुद्धे च जलगुणान्वितं कान्तितेजोही
मृतस्येव दृश्यते तद्दर्शनेन मनोलाघवजन्यशोकसम्भवादुत्त
हहानिः। यस्य यादृशोऽनिष्टः परिणामः स तादृशोऽध
र्मइति मत्वा तस्य तादृशएव प्रतिषेधः कृतो बोध्यः ॥३८

भावार्थः—( वत्सतन्त्रीं न लङ्घयेत् ) बछरा जिस में बन्धा हो उस रस्
को नांघ के न निकले ( नच वर्षति प्रधावेत् ) मेह वर्षते में दौड़ कर न

उदके स्वं रूपं न च निरीक्षेतेति धारणा) और अपने शरीर की छाया को जल में विचार पूर्वक न देखे यह धर्मज्ञों की बांधी मर्यादा है ॥

भा०—बूढे बैल आदि की अपेक्षा बछरे अधिक चौंकते तथा उठ कर भागते हैं इस कारण रस्सी नांघ कर निकलने वाले का उलझ के गिर जाना सम्भव है। तथा मलिन जल में अपना मुख मलिन दीखेगा और शुद्ध जल में कान्ति और तेज रहित जल के गुण से युक्त मुर्दा कीसी छाया दीखती है उस को देखने से मन की लघुता द्वारा शोक हो कर उत्साह बिगडेगा। तथा छाया नाम प्रतिबिम्ब देखना निष्फल व्यर्थ भी है जिस का जैसा अनिष्ट परिणाम वा फल है उस को वैसा ही छोटा वा बड़ा अधर्म मानकर निषेध किया जानो ॥ ३८ ॥

**मृदं गां दैवतं विप्रं घृतं मधु चतुष्पथम् ।**
**प्रदक्षिणानि कुर्वीत प्रज्ञातांश्च वनस्पतीन् ३९**

अ०—मृदं—खेटादिरूपामुच्चाम् । गां—गवादिपशून्, दैवतम्—यज्ञशालाम्—विप्रं—ब्राह्मणं मेधाविनम् । घृतं—मधु—घृतक्षौद्रादिपदार्थान् विक्रयाय समुदितान् बुद्धिवर्द्धकान्, चतुष्पथम्—चतुर्दिङ्मार्गं प्रधानान् हाटकादीन्, प्रज्ञातान् प्रसिद्धान् महत्परिमाणान् वटादिवनस्पतींश्च सर्वाण्येतानि प्रदक्षिणानि कुर्वीत स्वस्माद्दक्षिणभागे त्यक्त्वा वामप्रदेशेन निस्सरेत् । प्रदक्षिणानीति नपुंसकमनपुंसकेनैकवच्चास्यान्यतरस्यामिति नपुंसकत्वम् ॥

भा० खेटादिदक्षिणभागे श्मशानमलपातादिकं कुर्वन्तिस्म दक्षिणवाय्वागमासम्भवात् तस्मात्खेटादिकं दक्षिणं कृत्वा वामभागेन यायादिति । गवादीनां च प्राधान्यात्तत्साध्यस्वकार्यसाधनाय तथा निस्सरेद्येन दक्षिणः पाणिर्गवादिसन्निहितः स्यात्तेनैव यावन्ति यादृशानि च कार्या-

णि लोके निर्वर्त्तन्ते न तावन्ति तादृशानि च वामाङ्गेन ति। तस्मादेव विवाहकाले स्त्रियं वामाङ्गीं कुर्वन्त्यप्राधान्यप्रज्ञापनायेति। वामापेक्षया दक्षिणहस्तस्य शुद्धत्वात्प्रधानत्वाच्च प्रधानकोटिस्थगवादिसम्बद्धो व्यवहारो दक्षिणहस्तेनैव कार्यइति सदाचारो लोकेऽपि शास्त्रानुकूलतयैवाभिमतइति। नहि लोकेऽपि गुर्वादिसन्निधौ वामहस्तेन क्रियमाणो व्यवहारः केनापि क्वापि साधुर्मन्यते कथ्यते वा सदाचारस्य धर्मकोटौ परिगणनात्। ब्राह्मणानां च सन्निधौ० दक्षिणं पाणिमुद्धरेदित्यन्यत्रास्मिन्नेव ग्रन्थ उक्तं तस्मान्निर्विकल्पोऽयमेवाशयः ॥३९॥

भाषार्थः-( मृदं गां दैवतं विप्रम् ) मट्टी का ऊंचा टीला वा खेरा, गौ आदि पशु, यज्ञशाला, विद्वान् ब्राह्मण (घृतं मधु चतुष्पथम्) घी और मधु-शहद आदि बुद्धिवर्द्धक विक्रयार्थ संचित पदार्थों की मण्डी, चारों दिशाओं की ओर जहां मार्ग हो ऐसी मुख्य दुकानें चौक वा बाजार और (प्रज्ञातांश्च वनस्पतीन्) बड़े २ स्थूल प्रसिद्ध वट पीपल आदि वनस्पति इन सब को ( प्रदक्षिणानि कुर्वीत ) अपने से दाहिनी ओर छोड़ के इन के वाईं ओर से निकले। यहां (नपुंसकमनपुंसकेन सूत्र से प्रदक्षिण शब्द में नपुंसकलिङ्ग हुआ है ॥

भा०-खेरे आदि के दहिनी ओर श्मशान भूमि वा मल मूत्र का त्याग इस कारण पूर्व समय में किया करते थे कि दक्षिण का वायु प्रायः नहीं चलता जिस से ग्रामादि में दुर्गन्ध आसके। इस कारण खेरे आदि को दहिना छोड़ कर निकलना कहा है। और गौ आदि, पशु आदि में प्रधान हैं गौण की अपेक्षा प्रधान से अधिक काम निकलते ही हैं इस कारण उन प्रधान गौ आदि से सिद्ध होने योग्य अपने कार्यों की सिद्धि के लिये ऐसा निकले जिससे अपना दहिना हाथ गौ आदि की ओर रहे। उस दहिने हाथ से जैसे और जितने काम लोक में सिद्ध होते हैं वैसे और उतने काम वांये हाथ से नहीं होते। इसी से विवाह के समय अप्रधानता जताने के लिये अपनी अर्द्धाङ्गी स्त्री को वायीं ओर बैठाने की चाल चली है

और वायें हाथ की अपेक्षा दहिने हाथ के शुद्ध और प्रधान होने से प्रधान कक्षा के गौ आदि से सम्बन्ध रखने वाला व्यवहार दहिने हाथ से ही करना चाहिये यह सदाचार शास्त्र के अनुसार लोक में भी अभिमत है। इसी कारण अन्न खानादि उत्तम काम दहिने हाथ से और मल शोधनादि काम वायें हाथ से किये जाते हैं। और लोक में भी कोई पुरुष गुरु आदि मान्य पुरुषों के समीप वायें हाथ से व्यवहार करे तो उस को कोई कहीं भी अच्छा नहीं मानता वा कहता क्योंकि सदाचार धर्मकोटि में गिना गया है। और ( ब्राह्मणानां० ) इत्यादि श्लोक में मनु जी ने भी आगे कहा है कि ब्राह्मणादि के समीप दहिने हाथ से काम करे इस कारण यही सिद्धान्त निर्विकल्प ठीक है ॥ ३९ ॥

**नोपगच्छेत्प्रमत्तोऽपि स्त्रियमार्त्तवदर्शने ॥ समानशयने चापि न शयीत तया सह ॥ रजसाऽभिप्लुतां नारीं नरस्य ह्युपगच्छतः। प्रज्ञा तेजो बलं चक्षुरायुश्चैव प्रहीयते ॥ तां विवर्जयतस्तस्य रजसा समभिप्लुताम्। प्रज्ञा तेजो बलं चक्षुरायुश्चैव प्रवर्धते ॥४०–४२॥**

अ०–कामप्रबोधेन प्रमत्तोऽपि स्नातक आर्त्तवदर्शनकाले स्त्रियं नोपगच्छेत् संयोगं न कुर्यात्। तया सह समानशयन एकशय्यायामन्यदापि न शयीत। तथासति पृथक्शयनापेक्षया समानशयनेऽधिकसंयोगाद्देहात्मबलनाशेनाधर्मः सम्भवति। अत्रान्ये तयर्तुमत्यैव सह समानशयने न शयीतेति वदन्ति न तद्रोचते धर्ममर्मविदाम्। रजोदर्शनकाले सूक्ष्मशुद्धतत्त्वांशजन्यप्रज्ञातेजोबलचक्षुषां विरोधिना निस्सरता मलिनरजसा स्पष्टतयैव शुक्लवाससः शौ

वल्यं पङ्कादिनेव स्फुटतयैव व्याहन्यते तेन च धर्महानि रधर्मवृद्धिश्चोभे सम्भवतएव ॥

भा०-अत्र पूर्वपद्ये विधिद्वयमुत्तरो विधिशेषो वा । उत्तरपद्ये च निन्दार्थवादस्तृतीये प्रशंसार्थवादश्च स्फुटएव तस्माद्रजोदर्शनकाले स्नातकः सदैव स्त्रियं दिनत्रयावधि वर्जयेदित्युक्तस्याप्यनुवादः स्नातकव्रतबोधार्थः ॥ ४०-४२

भाषार्थः-(प्रमत्तोऽप्यार्त्तवदर्शने स्त्रियं नोपगच्छेत् ) काम भोग की इच्छा से उत्तेजित होने से प्रमत्त व्याकुल पीडित हुआ भी गृहस्थ रजोधर्म होने के समय स्त्री के समीप कदापि न जावे अर्थात् उस से संयोग न करे ( अपि च समानशयने तया सह न शयीत ) और भी एकखटिया वा बिछौनापर अति निकट उस स्त्री के साथ नित्य वा अधिक काल तक अन्य समय भी न सोवे । क्योंकि स्त्री के साथ सोनेपर अलग सोने की अपेक्षा शरीर का अधिक संयोग रहने से काम भोग अधिक करेगा तो शारीरिक बल और बुद्धिबल का नाश होने से अधर्म होगा और धर्म की हानि होगी । यहां कोई लोग ऋतुमती स्त्री के ही पास सोने का निषेध मानते हैं तो अन्य समय स्त्री के साथ सोने का निषेध नहीं आता किन्तु अर्थापत्ति से विधान आ सकता है सो यह धर्मज्ञ लोगों को अच्छा नहीं लग सकता क्योंकि कामासक्त पुरुष धर्म से विमुख अवश्य रहेगा ( हि रजसाऽभिप्लुतां नारीमुपगच्छतो नरस्य) जिस कारण मलिनरक्त निकलने से भीगी दूषित हुई स्त्री के पास जाने वाले पुरुष के (प्रज्ञा तेजो बलं चक्षुरायुश्चैव प्रहीयते) बुद्धि तेज, बल, चक्षु और आयु की हानि अवश्य होती बुद्धि आदि सब धीरे २ मलिन मन्द होते-घटते जाते हैं (तां रजसा समभिप्लुतां विवर्जयतस्तस्य) और उस रजस्वला को छोड़ने वाले गृहस्थ पुरुष के (प्रज्ञा तेजो बलं चक्षुरायुश्चैव प्रवर्धते) बुद्धि, तेज, बल, चक्षु और आयु सदा बढ़ते हैं नष्ट नहीं होते । जैसे शुद्ध श्वेतवस्त्र कीचड़ वा कज्जल आदि लगने से दूषित कलङ्क युक्त हो जाता है वैसे रजस्वला होने के समय शुद्ध सूक्ष्म तत्त्वांश से बने बुद्धि आदि की निकलते हुए विरोधी मलिन रक्त से स्पष्ट ही अवश्य हानि होती है । इस से धर्म की हानि और अधर्म की वृद्धि दोनों होनी सम्भव ही हैं ॥

भा०—यहां पहिले श्लोक में दो विधिवाक्य हैं वा दूसरे विधान को पहिले विधिका शेष मानो। और द्वितीय श्लोक में निषिद्ध को करने में निन्दारूप अर्थवाद कहा तथा तीसरे में रजस्वला से सदा बचने वाले के लिये प्रशंसारूप अर्थवाद स्पष्ट ही कहा है। इस से रजस्वला होने के समय तीन दिन तक स्त्री का त्याग गृहस्थ सदैव अवश्य करे। यह अंश तृतीयाध्याय में कहा भी गया है तथापि गृहस्थ के लिये दृढ नियम जताने के अर्थ उसी का फिरसे अनुवाद किया गया जानो ॥ ४०—४२ ॥

**नाश्नीयाद् भार्यया सार्द्धं नैनामीक्षेत चाश्नतीम्। क्षुवतीं जृम्भमाणां वा न चासीनां यथासुखम्॥ नाञ्जयन्तीं स्वके नेत्रे नचाभ्यक्तामनावृताम्। न पश्येत्प्रसवन्तीं च तेजस्कामो द्विजोत्तमः॥४३। ४४॥**

[ उपेत्य स्नातको विद्वान्नेक्षेन्नग्नां परस्त्रियम्। सरहस्यं च संवादं परस्त्रीषु विवर्जयेत् ॥ ]

भ०—स्नातको भार्यया सार्द्धमेकपात्रे न भुञ्जीतैनामश्नतीं च नेक्षेत क्षुवतीं नासिकया शब्दं कुर्वाणां जृम्भमाणां यथासुखमासीनां च नेक्षेत। स्वके नेत्रेऽञ्जयन्तीं तैलादिनाऽभ्यक्तामनावृतां वस्त्रहीनां स्तनाद्यावरणरहितां तथाऽपत्यं प्रसवन्तीं च तेजस्कामो द्विजोत्तमो नेक्षेत सर्वत्र सविचारदर्शनाभ्यासेन प्रीतिर्हीयते परोक्षवस्तुनि च स्वभावेनैव प्रीतेराधिक्यं जायते प्रीतिह्रासाद्गृहाश्रमसुखस्य सन्ततेश्च ध्रुवा क्षतिरतो दर्शनं प्रतिषिद्धम्। अत्रोपेत्येत्यादि पद्यं क्वचित्पुस्तकेषूपलभ्यते तच्चापूर्वं नास्त्यतः केनापि पश्चादेव प्रवेशितमित्यनुमीयते ॥

भा०-भार्यया सहैकपात्रे भोजनेनातिसंनिकर्षः सम्भवति तेनाकाले दिवापि कामासक्तिसम्भवः । अतिसन्निकर्षेण पुरुषे स्त्रीत्वं निर्बलत्वादिकमायाति तस्मात्सार्द्धभोजनोपलक्षणेन सर्वदैवाधिकसान्निध्यं प्रतिषिद्धं बोध्यम् भोजनादिकाले विकृतरूपदर्शनेन मनसि विकारो ग्लानि रुचिर्जायते तेन च धर्मकृत्येषु कश्चिद्विघ्नएव सम्भवति रुचिविघातादेवापत्यानामपि हानिः सम्भवति । तस्माद् दाऽसौ कृतपरिकर्मा प्रसन्नवदना च स्यात्तदैव विचारपुरस्सर पश्येत् । अविचारेणाकस्माद्दृष्टिपाते निवर्त्तिते च ना दोषः। तेजस्कामइति कथनेनार्थवादउक्तो विकृतरूपदर्शने तेजो हीयते। द्विजोत्तमइति कथनात्क्षत्रियो वैश्यो वा स्ना तकः पश्येदिति भ्रमो न कार्यो यतः क्षत्रियो वैश्योऽपि द्विजस्तयोरप्युत्तमो न पश्येद्यश्च न पश्यति सएवोत्तमो य नैवं कर्त्तुं शक्नोति स मध्यमो निकृष्टो वा भवति नोत्तम इति ॥ ४३ । ४४ ॥

भाषार्थः-( भार्यया सार्द्धं नाश्नीयात् ) अपनी स्त्री के साथ एक पात्र भोजन न करे ( एनामश्नतीं च नेक्षेत ) और अपनी पत्नी को खाते समय विचार पूर्वक न देखे ( क्षुवतीं जृम्भमाणां वा न चासीनां यथासुखम् ) छींक ती, जम्भाई लेती और अपनी इच्छानुकूल बैठी हुई [ जिस समय पति की ओर ध्यान न हो कि मुझ को कोई देखता है ] को भी न देखे ( ना यन्तीं स्वके नेत्रे ) अपनी आंखों में अञ्जन सुरमा लगाती हुई को न देखे ( न भ्यक्तामनावृताम् ) तेल लगाती वा उवटन करती हुई जब छाती आदि श खुला हो तब भी न देखे और (तेजस्कामो द्विजोत्तमः) ब्रह्मर्षि वा राजर्षि पन के तेज, कान्ति, शोभा वा प्रतिष्ठा की चाहना रखता हुआ ब्राह्मणादि में उत्तम गृह पुरुष (प्रसवन्तीं च न पश्येत्) सन्तान उत्पन्न होते समय भी अपनी स्त्री को

देखे। सर्वत्र समक्ष पूर्वक देखने का निषेध इस लिये भी किया है कि जिस को वार २ अधिक देखा करते हैं उस में प्रीति नहीं रहती वा कम हो जाती है और परोक्ष अदृष्ट में स्वाभाविक ही प्रीति अधिक होती है । प्रीति घटने से गृहाश्रम का ठीक २ सुख नहीं मिलता और सन्तति भी अच्छी नहीं होती । इसी स्थान पर (उपेत्य०) इत्यादि एक श्लोक किन्हीं पुस्तकों में अधिक मिलता है वह अपूर्व न होने आदि के कारण पीछे मिलाया गया यही अनुमान होता है। उस का अर्थ यह है कि-"विद्वान् गृहस्थ समीप जाकर पराई स्त्री को नंगी न देखे और अन्य की स्त्री के साथ एकान्त में बात चीत भी न करे ॥"

भा०-पत्नी के साथ एक पात्र में भोजन करने पर अति समीप बैठना होने से कुसमय दिन में भी कामासक्ति होना सम्भव है और सर्वत्र सङ्ग के गुण दोष लगने के समान स्त्री के साथ अधिक समीपता रहने से निर्बलतादि रूप स्त्रीपन पुरुष में भी आजाता इसी से वैसे पुरुष लोक में मिहरा कहाते हैं इस से साथ भोजन करने के निषेध द्वारा सर्वदा ही स्त्री की अधिक संगति का निषेध किया जानो । और भोजनादि के समय स्त्री का विकृत रूप दीख पड़ने से मन उस की ओर से ग्लानि अरुचि होती जिस से धर्म कार्यों में विघ्न हो सकता है और रुचि वा प्रीति कम होने से सन्तान भी अच्छे नहीं होते वा हो ही बन्द हो जाते हैं इस कारण जब वह स्त्री शृङ्गार करके प्रसन्नमुखी हो और पति को अपना स्वरूप दिखाना चाहती हो तभी उस को विचार पूर्वक देखे । और भोजनादि करते समय विना विचारे अकस्मात् दीख पड़े तथा पुरुष जान कर दृष्टि को हटा लेवे तब यह दोष नहीं माना जायगा । यहां (तेजस्कामः) कहने से अर्थवाद कहा जानो कि भोजनादि के समय का विकारी अरोचक रूप देखने से पुरुष का तेज घटता है । यहां द्विजोत्तम कहने से ब्राह्मण ही लिया जाय, क्षत्रिय वैश्य गृहस्थों का ग्रहण न हो सो नहीं क्योंकि क्षत्रिय वैश्य भी द्विज कहाते हैं उन में भी उत्तम जन तेज चाहते हुए वैसी दशाओं में पत्नी को न देखें । जो नहीं देखता वा विषयासक्ति से अधिक बचता है वही उत्तम है और जो ऐसा नहीं कर सकता वही मध्यम वा निकृष्ट होता है किन्तु उत्तम नहीं कहा जाता ॥ ४३-४४ ॥

**नान्नमद्यादेकवासा न नग्नः स्नानमाचरेत् ।**
**न मूत्रं पथि कुर्वीत न भस्मनि न गोव्रजे ॥**

न फालकृष्टे न जले न चित्यां नच पर्वते
न जीर्णदेवायतने न वल्मीके कदाचन ॥
न ससत्वेषु गर्त्तेषु न गच्छन्नापि च स्थितः
न नदीतीरमासाद्य न च पर्वतमस्तके ॥
वाय्वग्निविप्रमादित्यमपः पश्यंस्तथैव गाः
नकदाचन कुर्वीत विरामूत्रस्य विसर्जनम् ॥
तिरस्कृत्योच्चरेत्काष्ठलोष्टपत्रतृणादिना
नियम्य प्रयतो वाचं संवीताङ्गोऽवगुण्ठितः
मूत्रोच्चारसमुत्सर्गं दिवा कुर्यादुदङ्मुखः
दक्षिणाभिमुखो रात्रौ सन्ध्ययोश्च यथा दिवा
वा ॥ छायायामन्धकारे वा रात्रावहनि
द्विजः । यथासुखमुखः कुर्यात्प्राणबाधाभये
च ॥ प्रत्यग्निं प्रति सूर्यं च प्रति सोमोद
द्विजान् । प्रति गां प्रति वातं च प्रज्ञा नष्य
ति मेहतः ॥ ४५–५२ ॥

अ०–स्नातको गृहस्थ एकं वस्त्रं परिधाय नान्नमद्यात्
नग्नः सन्स्नानं नाचरेत् । पथि, भस्मनि, गोव्रजे, फालकृष्टे क्षेत्रे, जले जलाशये, चित्यां श्मशानप्रदेश इष्टकाचितेन निर्मिते, पर्वतउच्चप्रदेशे खेटकाद्युपरि, जीर्णदेवायतने

रातनयज्ञशालायाम्, वल्मीके कृमिनिवासे प्राणिसहितग-र्त्तेषु, पर्वतमस्तके गिरिशिखरे, गच्छन्, स्थितो, नदीतीर-मासाद्य गत्वा च मूत्रं न कुर्वीत । वायुमग्निं विप्रं सूर्यं जलं तथैव गाश्च पश्यन्कदाचन विण्मूत्रस्य विसर्जनं न कुर्वीत । वाचं नियम्य प्रयतोऽनुच्छिष्टः संवीताङ्गो धृतवासा अवगुण्ठित आच्छादितशिराः पुरुषस्तिरस्कृत्य मलं मूत्रं च देहाद्दूरीभवेदखिलं निस्सरेदिति ग्लानिं कृत्वोपेक्षयोच्चरेत्त्यजेत् । तदनन्तरं शुष्ककाष्ठलोष्टपत्रतृणादिना गुदोपरि लग्नं मलं शोधयित्वोदकेन शोधयेदिति शेषः । अन्ये तु शुष्ककाष्ठादिना भूमिं तिरस्कृत्याच्छाद्योच्चरेदिति योजयन्ति । मूत्रोच्चारं समुत्सर्गं मलत्यागं च दिवोदङ्मुखो रात्रौ दक्षिणाभिमुखः सन्ध्ययोश्चोदङ्मुखएव कुर्यात् । मेघादिच्छायायां महान्धकारे प्राणबाधाभयप्रदेशेषु च रात्रावहनि वा द्विजो यथासुखमुखो मलमूत्रयोरुत्सर्गं कुर्यात् । अग्न्यादीन् दर्शनेन प्रतिकूलान्स्वविरोधिनः कृत्वा मेहतः पुरुषस्य प्रज्ञा प्रकृष्टज्ञानस्वरूपा बुद्धिर्नश्यति ॥

भा०—यथाऽतिशुभ्रे वाससि सूक्ष्ममपि मालिन्यं हानिकरं तद्रूपविघातकं च जायते । ये चातिशुभ्राणि वासांसि बिभ्रति ते किंचिदेव मलिनमपि वासो मलिनमिदमिति कृत्वा त्यजन्ति । अन्ये चाधिकमलिनवासोधरा नरास्तदेव किञ्चिन्मलिनं वासोऽतिशुद्धमिति कृत्वा बिभ्रति । तथैव ये जना ब्राह्मणादयो धर्मशास्त्रोक्तानि प्रधानानि शौचाहिंसादीन्यनुतिष्ठन्ति तत्र च ये लब्धास्पदा जायन्ते तएव सूक्ष्माधर्म-

णापि जायमानां सूक्ष्मामपि स्वस्य महतीं क्षतिमनुभवि शक्नुवन्ति। सर्वथा सुरभियुतप्रदेशे ये सर्वदा निवसन्ति तै सूक्ष्मोऽप्यनिष्टो गन्धो विशिष्टः प्रतिकूलः प्रतीयते। पुर काले ये शुद्धतरा ब्रह्मर्षयो राजर्षयश्च धर्ममेव सर्वोत्तमं म सेवितवन्तस्ते यथा धर्मकृत्यानां मर्म ज्ञातवन्तो न त तिष्ठन्तो ये मूत्रयन्ति तद्इदानीन्तना जनाः स्वप्नेऽपि ज्ञा मर्हन्ति। एकवाससा भोजनेन वासोद्वयापेक्षया स्वस्य ह निस्तेनैव प्रतीयते। सर्वत्रैव यत्कार्यं यथा कर्त्तव्यत्वेन वि धीयते ततो भिन्नप्रकारेण क्रियमाणं न तादृशं सफलं भ वति। यो नग्नो स्नातुमीहते सइतस्ततो विकल्पेन पश्यन्स ङ्कं स्नाति न कोऽपि मां पश्येदिति। अशङ्कितेन यादृशं का र्यं कर्त्तुं शक्यते न तादृशं शङ्कितेनेति। पथ्यादिषु मूत्र करणेनान्यपान्थादीनामपि निकृष्टगन्धेन दुःखं जायते। ए स्वस्यान्यस्य वा मूत्रादिकरणेन यत्र यत्र कापि हानिर्भ तत्र तत्र न कार्यमिति पथ्यादीन्युपलक्षणार्थानि पदानि बो ध्यानि। एकदा सहैव क्रियमाणं कार्यद्वयं सम्यक्तया नैव कमपि तयोर्निष्पद्यते यस्माद्वाय्वादिकान् पश्यन्यो मूत्र रीषोत्सर्गं करोति तस्य पादवस्त्रादिषु मूत्रपतनं सम्भवा मलं च सर्वं न निस्सरति तस्मात्तदानीं न केनापीन्द्रिये किमपि दर्शनादि कार्यम्। प्रधानतेजस्विप्रशस्यपदार्था अ शुचिकालेऽपानप्रवृत्तौ दृश्यमानाः स्वदेहस्थवाय्वादितत्त्व प्रकोपनेन प्रतिकूलाः सम्पद्यन्ते। यथाऽन्यविद्यावतां जनेन स्वदेहस्यापि विद्योन्नीयते। अन्यब्राह्मणत्वविशिष्टा

पूजनेन स्वदेहान्तःकरणस्थमपि ब्राह्मणत्वमुन्नतं भवति। एवं च यादृश्यां दशायामवस्थितः पुरुषो यादृशेन भावेन यस्य सङ्गं करोति तादृशएव स्वदेहस्थो भाव उन्नीयते यथा चौरस्य सङ्गेन प्रशंसया च स्वान्तःकरणस्थं स्तेयमुन्नतं भवति । निकृष्टदशायामवस्थितेन च केनापि कदापि ब्रह्मपूजनादि नैव तथा कर्त्तुं शक्यते यथा कृतशौचदशायामिति । तथैवात्र मूत्रपुरीषोत्सर्गकालेऽशुचिदशायामवस्थितेन पुरुषेण दर्शनादिनोपात्ता वाय्वादयः स्वदेहस्थवाय्वादिकार्यमनआदीनां प्रतिकूलाः सन्तो प्रज्ञां प्रकृष्टां विचारशक्तिं नाशयन्ति । मूत्राय पथ्यादिभ्योऽन्यप्रदेशे स्थानमनुपलभमानः कदाचिद्यः पथ्यादिषु मूत्रादिकं करोति न तस्य तादृशः कोपि दोषो यादृशः प्रायेण तत्र २ तत्कुर्वाणस्य सम्भवति। सर्वत्रैव विधौ प्रतिषेधे च मात्राबोधस्तत्त्वबोधहेतुरस्ति । यथा भक्षितेनान्नेन क्षुन्निवर्त्तते । अत्र कीदृशेन कियतान्नेन कीदृशबुभुक्षितस्य कियती क्षुन्निवर्त्ततइत्यादिरूपो विचारः कर्त्तव्यो भवत्येवमत्रापि पथ्यादिषु कीदृशमूत्रादिकरणेन कस्य कदा कीदृशो दोषइति विचार्यम् ॥ ४५–५२ ॥

भाषार्थः–ब्रह्मचर्य समाप्त कर गृहस्थ हुआ पुरुष (एकवासा अन्नं नाद्यात्) केवल एक धोती ही पहन के अन्न न खावे किन्तु द्वितीय वस्त्र अंगोछा साथ रक्खे (नग्नः स्नानं नाचरेत्) नङ्गा हो कर स्नान न करे किन्तु धोती वा कोपीन पहिने ही स्नान करे ( पथि मूत्रं न कुर्वीत ) मार्ग में प्रस्राव–पेशाव न करे (न भस्मनि न गोव्रजे ) न राख में न गौओं के रहने की गोशाला में (न फालकृष्टे न जले ) न हल से जोते खेत में न जलाशय में ( न चित्यां नच पर्वते ) न मुर्दा जलाने नाम अन्त्येष्टि करने के लिये ईंटों से चिन कर बनायी मरघट भूमि की वेदि-

में न ऊंचे खेरे आदि की टुकी पर चढ़ के ( न जीर्णदेवायतने ) न पुरानी टूटी फूटी यज्ञशाला में (न वल्मीके कदाचन) न कदापि कीड़ों के निवास के स्थान बिल में ( न ससत्त्वेषु गर्त्तेषु ) न प्राणी जिन में विद्यमान हों ऐसे गढ़ों में ( न गच्छन्नापि च स्थितः ) न चलता हुआ न खड़े हो कर ( न नदीतीरमासाद्य ) न नदी के किनारे पर जाकर ( न च पर्वतमस्तके) और न पर्वत के शिखर पर चढ़ के कभी सूत्र करे ( वाय्वग्निविप्रमादित्यमपस्तथैव गाः पश्यन् ) वायु अग्नि, ब्राह्मण, सूर्य, जल और गौओं को देखता हुआ (कदाचन विण्मूत्रस्य विसर्गं न कुर्वीत) कदापि विष्ठा वा मूत्र का त्याग न करे किन्तु (वाचं नियम्य प्रयतः संवीताङ्गोऽवगुण्ठितः ) भोजनादि करने पश्चात् मुखादि धोया हो किन्तु उच्छिष्ट न हो, कोई वस्त्र पहने वा ओढ़े हो शिर भी किसी वस्त्र से ढंपा हो ऐसी दशा में वाणी से मौन होकर ( तिरस्कृत्योच्चरेत् ) मल सूत्र मेरे देह से दूर हो जाय सब निकल जाय कुछ न रहे इत्यादि प्रकार मलिनता से उपेक्षा वा ग्लानि करता हुआ मल का त्याग करे तत्पश्चात् (काष्ठलोष्टपत्रतृणादिना) सूखे काष्ठ मट्टी के ढेले, पत्ते और सूखे तृणादि से गुदा के ऊपर लगे मल को शुद्ध कर (दूर करके) पीछे जल और मट्टी से (अ० ५ श्लोक १३६) में कहे अनुसार शुद्धि करे [आवद्स्त] [अन्य टीकाकार इस का ऐसा अर्थ करते हैं कि सूखे काष्ठादि से भूमि को तिरस्कृत्य नाम ढांप के मलत्याग करे। और कुल्लूक भट्ट ने इसी अंश की पुष्टि के लिये वायुपुराण का (शुष्कैस्तृणैर्वा० अन्तर्धाय वसुन्धराम्) इत्यादि श्लोक भी लिखा है। सो किसी काष्ठादि के ऊपर का मल शीघ्र सूख जाता इस से दुर्गन्ध बहुत काल नहीं ठहरता और मल से दब जाने आदि द्वारा पृथिवी के प्राणियों को दुःख भी कम पहुंचना सम्भव है इत्यादि कारण यह भी अर्थ अनुचित नहीं जान पड़ता] ( दिवोदङ्मुखो रात्रौ दक्षिणाभिमुखः ) दिन में उत्तर को और रात्रि में दक्षिण को मुख करके तथा ( सन्ध्ययोश्च यथादिवा ) दोनों सन्ध्याओं के समय सायं प्रातः [उषःकाल के आरम्भ से सूर्योदय होने तक प्रातः सन्ध्या काल और सूर्यास्त से तारे सब दीख पड़ने तक सायं सन्ध्या का समय कहा जाता है] दिन के तुल्य उत्तर को मुख करके ( मूत्रोच्चारसमुत्सर्गं कुर्यात् ) मल मूत्र का त्याग किया करे ( छायायामन्धकारे वा प्राणबाधाभयेषु च रात्रावहनि वा) भित्ति वा मेघादि की छाया में वा आंधी मेघादि द्वारा हुए राति के वा दिन में होने वालेअधिक अन्धकार में तथा शरीर पर किसी प्रकार की आपत्ति के आजाने का भय हो ऐसे

प्रदेश में (द्विजो यथासुखमुखः कुर्यात्) ब्राह्मणादि गृहस्थ पुरुष चाहे जिस ओर मुख कर के मल मूत्र का त्याग करे ( प्रत्यग्निं प्रति सूर्यं च ) अग्नि, सूर्य ( प्रति सोमोदकद्विजान् ) चन्द्रमा जल और ब्राह्मण ( प्रति गां प्रति वातं च प्रज्ञा नश्यति मेहतः ) गौ और वायु इन सब को देखते हुए प्रस्राव करने वाले की उत्तम शुद्ध बुद्धि नष्ट मलिन वा मन्द हो जाती है ॥

भा०—जैसे अत्यन्त श्वेत वस्त्र में थोड़ी भी मलिनता उस के रूप को बिगाड़ने वाली हानिकारक होती अर्थात् वैसे ही श्वेत अन्य वस्त्रों के सामने वह अधिक मलिन प्रतीत होने लगता है इसी कारण जो लोग अतिनिर्मल वस्त्रों को पहनते हैं वे किंचित् मलिन वस्त्र को भी अधिक मैला मान कर त्याग देते हैं। और अन्य लोग जो अधिक मलिन वस्त्रों को ही प्रायः धारण करने वाले उसी वा वैसे ही किंचित् मलिन वस्त्र को अपने अन्य अधिक मलिन वस्त्रों की अपेक्षा अति शुद्ध मानते हुए धारण करते हैं। वैसे ही जो ब्राह्मणादि मनुष्य धर्मशास्त्रों में कहे अहिंसा, सत्य, अस्तेय आदि धर्म के मुख्य २ अंशों का ठीक यथार्थ सेवन करते और धर्म के सेवन से ही जो प्रतिष्ठा को प्राप्त—नामी होजाते वेही अधर्म के सूक्ष्म अंशों के सेवने [एक वस्त्र से भोजन करना, मार्ग में वा खड़े हो कर प्रस्राव वा नंगे हो स्नान करना आदि] से होने वाली अपनी थोड़ी लेशमात्र हानि को भी बड़ी जानते मानते हैं। तथा जो लोग सर्वथा सुगन्ध युक्त बगीचे आदि स्थान में रहते हैं उन्हीं को थोड़ा भी दुर्गन्ध अधिक प्रतिकूल जान पड़ता है। पूर्वकाल में जो राजर्षि वा ब्रह्मर्षि लोग धर्म को ही सब से उत्तम मान कर सेवन करते थे वे लोग धर्मसम्बन्धी कामों का जैसा मर्म जानते वा जान पाते थे वैसा जो खड़े हो कर प्रस्राव करते वा वैसा करना अच्छा मानते हैं ऐसे वर्त्तमान समय के लोग स्वप्न में भी नहीं जान सकते। एक वस्त्र से भोजन करने वाला शुद्धि ठीक नहीं कर सकता, हाथ मुख धोने पोंछने आदि के लिये भोजन के समय द्वितीय वस्त्र अंगोछा का अधिक प्रयोजन पड़ता है। अंगोच्छा सहित भोजन करने की अपेक्षा एक धोती ही धारण कर भोजन करने वाले को स्वयमेव कुछ अपनी हानि वा दिक्कत प्रतीत हो सकती है। सर्वत्र जो काम जिस प्रकार करने को कहा गया है उस से भिन्न प्रकार किया हुआ वैसा अच्छा सुफल नहीं होता। जो पुरुष नंगा न्हाता है वह इधर उधर शङ्का के साथ देखता हुआ स्नान करता है कि मुझ को कोई देख न लेवे। और निःशङ्क होकर किया काम

जैसा अच्छा होता वैसा शङ्का के साथ किया कदापि नहीं होता । तथा आ
उपस्थेन्द्रिय को देखने छूने आदि से कामासक्ति बढ़ती है और कामी पुरुष
मीत्मा हो नहीं सकता इस कारण नग्न होकर स्नान करने का निषेध किया
मार्गादि में पेशाब करने से मार्गादि में चलने वा रहने वाले अन्य प्राणियों
दुर्गन्धादि के द्वारा दुःख होता है। इत्यादि कारण से ही राजमार्ग [सड़क आदि
प्रस्रावादि का सदा ही निषेध है। इसी प्रकार जहां २ प्रस्राव आदि करने से आप
वा अन्य किसी की हानि होती वहां २ नहीं करना चाहिये। इस अभिप्राय की सि
के लिये मार्गादि उपलक्षणार्थ कहे हैं किन्तु केवल गिनाये हुये स्थानों में ही मल
करने का निषेध अभीष्ट नहीं है इसी लिये कहीं कभी कोई ऐसा नाम मात्र
मार्गादि भी हो सकता है जहां करने से किसी की कुछ हानि न हो वा इतनी
हो जिस को हानि ही न मान सकें तो वहां के लिये निषेध नहीं होगा। तथा
एक समय में दो काम किये जांय तो दोनों में एक भी अच्छा नहीं होता। इस
लिये वायु आदि को देखता हुआ जो पुरुष मल मूत्र का त्याग करता है उस
पगों वा वस्त्रादि में मलमूत्र का लगना वा गिरना सम्भव है और अन्यत्र ध्यान
होने से मल भी ठीक २ नहीं निकलता । इस कारण उस समय किसी इन्द्रिय
से कोई भी काम अन्यत्र मन लगाके नहीं करना चाहिये । दर्शन कहना उदा
हरण के लिये उपलक्षणार्थ है । और वायु आदि को देखने [वृक्षों के पत्ते आदि
के हिलने को देखना वायु का देखना है वैसे वायु रूप रहित है] के निषेध का मु
सूक्ष्म आशय तो यह है कि अपान के कार्य मलमूत्रादि के त्याग समय प्रधा
तेजस्वी प्रशंसा के योग्य वायु अग्नि आदि पदार्थ, किसी इन्द्रिय द्वारा ग्रहण कि
हुए अपने शरीरस्थ वायु आदि के शोधक सहायक जीवनोपयोगी न हो
शरीरस्थ वायु आदि को कुपित करके प्रतिकूल हो जाते हैं । जैसे अन्य विद्व
वानों का विद्वत्ता के कारण पूजन सत्कार करने से अपना शरीरस्थ विद्यांश
न्नत होता, शुद्ध श्रेष्ठ ब्राह्मणपन से युक्त ब्राह्मणों की सेवा पूजा करने से पूजा
करने वाले के शरीरस्थ ब्राह्मणपन की उन्नति होती है। इसी प्रकार जिस द
में विद्यमान पुरुष जैसी भावना से जिस का सङ्ग करता है वैसा ही अपने शरी
का भाव भी उन्नत होता। जैसे चोर का सङ्ग और उस की प्रशंसा करने से अ
पने शरीर में चोरी करने का भाव जागता वा उभड़ता है। और निकृष्ट वा म
लिन दशा में अवस्थित कोई पुरुष ब्रह्म पूजनादि श्रेष्ठ काम को वैसा अच्छा
नहीं कर सकता जैसा अच्छी उत्तम शुद्ध दशा में विद्यमान पुरुष ईश्वरभक्ति आ

कर सकता है। वैसे ही यहां मल मूत्र त्यागने के समय अशुद्ध दशा में अ-स्थित पुरुष ने देखने आदि द्वारा ग्रहण किये वायु आदि, वायु आदि के कार्य पने देहस्थ मन आदि के प्रति कूल हुए प्रकृष्ट विचार शक्तिरूप प्रज्ञा को नष्ट रते हैं। प्रस्राव करने के लिये मार्गादि से अन्यत्र स्थान न मिलने पर यदि कभी शक्त दशा में मार्गादि के ऊपर जो मूत्रादि कर देवे उस को वैसा अधिक दोष हीं लगता जैसा कि वार २ प्रायः मार्गादि में मूत्रादि करने वाले को हो सकता । और विधि वा निषेध में सर्वत्र ही मात्रा का बोध होना तत्त्व समझने का हेतु होता है। जैसे अन्न खाने से भूख शान्त होती है इस से भूखा मनुष्य अन्न खावे इस विधि वाक्य में—कैसे और कितने अन्न से कैसे भूखे पुरुष की कैसी और कितनी क्षुधा निवृत्त हो सकती है? अन्न के एक दाने का भी खाना, खाने में लिया जा- यगा। तो तब तीन दिन के भूखे ग्रामीण मनुष्य की क्षुधा क्या कुछ भी शान्त हो सकती है? कदापि नहीं। पर चींटी के लिये वह एक दाने का खाना भी सार्थक है। इत्यादि विचार जैसे कर्त्तव्य होता वैसे यहां भी मार्गादि में कब किस प्रकार कैसा मूत्रादि त्यागने से किस को कब कैसा दोष लग सकता है यह सब विचारणीय अवश्य होता है इसी रीति से विचार करने को मीमांसा कहते वा मानते हैं ॥ ४५—५२ ॥

**नाग्निं मुखेनोपधमेन्नग्नां नेक्षेत च स्त्रियम्।**
**नामेध्यं प्रक्षिपेदग्नौ नच पादौ प्रतापयेत् ५३**

भा०—मुखेन साक्षादग्निं नोपधमेदपि तु व्यजनन-लिकादिसाधनेनोपधमानं वरम्। नग्नां स्वस्य परस्य वा स्त्रियं नेक्षेत। मैथुनादन्यत्रेत्यन्य आहुर्नादो रोचतेऽस्माकम्। नग्नेक्षणं सर्वदैव कामासक्तिवर्धकं कामासक्तिश्च धर्मविरो-धिनी सिद्धैव तस्मात्प्रयोजनाभावाद्रतिकालेऽपि नग्नाया ईक्षणं प्रतिषिद्धमेवेति धर्म्यः परामर्शः। अग्नावमेध्यं न प्रक्षिपेद्दुर्गन्धोत्थानभयात्। नच साक्षादव्यवहितौ पादौ प्रतापयेत् ॥

भा०–व्यजनादिनाऽग्नेरुपधमानं सवसनायाः स्वस्त्रियाः ईक्षणममेध्यं विहाय सात्त्विकमेध्यवस्तूनां चाग्नौ प्रक्षेपणं वरं स्वस्यान्यस्य च सुखकरमिति। सर्वदेहापेक्षया निकृष्टकारणजन्यत्वात्पादावेव निकृष्टौ तन्मार्गेण प्रविष्टोऽग्निः पादादिस्थनिकृष्टांशसहितः शिरोऽवधि गच्छति। तेन शिरःस्थं विचारशक्त्यनुग्राहकं शुद्धं तत्त्वं दूषितं जायते। अतस्तमेन निकृष्टस्य संयोगः सर्वदा सर्वथैव सर्वत्र प्रतिकूलफलजनकः सम्भवतीति सिद्धमेव ॥ ५३ ॥

भावार्थः–( मुखेनाग्निं नोपधमेत् ) मुख से अग्नि को न धोंके वा फूंके। पंखा वा पीतल आदि की बनी नली आदि के द्वारा मुख से भी फूंकना अ... है (नग्नां स्त्रियं च नेक्षेत ) अपनी वा अन्य की नंगी स्त्री को न देखे [... टीकाकार—मैथुन से भिन्न समय में नंगी स्त्री को न देखे ऐसा कहते हैं सो हम को अच्छा नहीं लगता क्योंकि नंगी का देखना सदा ही कामासक्ति का बढ़ाने वाला है और कामासक्ति की वृद्धि धर्म की विरोधिनी सिद्ध ही है इस ... रण प्रयोजन न होने से रतिकाल में भी नंगी स्त्री का देखना निषिद्ध है यही धर्मानुकूल सम्मति जानो। और सूर्य दीपकादि के प्रकाश में भी स्त्री से संयोग करना प्राणों के लिये हानिकारक प्रश्नोपनिषद् में स्पष्ट लिखा गया है इस से अन्धकार में नङ्गी स्त्री के देखने का अवसर भी शास्त्रानुकूलाचरण करने वाले को मि... कम सम्भव है] (अग्नावमेध्यं न प्रक्षिपेत्) दुर्गन्ध उठने के भय से अग्नि में अ... वस्तु न डाले ( च ) और (न च पादौ प्रतापयेत्) अग्नि में पगों को साक्षात् ... कर न तपावे ॥

भा०–पंखादि से अग्नि का धोंकना, अच्छे वस्त्र पहिने हुई अपनी स्त्री को स्त्री बुद्धि से देखना, अशुद्ध को छोड़ शुद्ध सुगन्धयुक्त सत्त्वगुणी पदार्थों का अग्नि में छोड़ना अपने तथा अन्य के लिये अच्छा सुखकारी है। सब शरीर की अपेक्षा पिता पादादि सम्बन्धी शुक्र शोणित निकृष्ट कारण से उत्पन्न होने के कारण ही प्रत्येक शरीर में नीच हैं। उन पगों द्वारा शरीर में प्रविष्ट हुआ अग्नि पादादि के निकृष्टांशों को साथ लेता हुआ नाड़ियों के द्वारा शिर तक पहुंचता

तिस् से शिर की विचारशक्ति का सहायक शुद्ध तत्त्व दूषित होता। अर्थात् उत्तम के साथ निकृष्ट का मेल सब काल में सभी प्रकार से प्रतिकूल फल का उत्पादक होता यह सिद्ध ही है इसी कारण दुष्ट संग बुरा जानो ॥ ५३ ॥

**अधस्तान्नोपदध्याच्च न चैनमभिलङ्घयेत्।**
**नचैनं पादतः कुर्यान्न प्राणाबाधमाचरेत् ॥५४॥**

अ०—खट्वादेरधस्तादग्निं हसन्तीस्थं नोपदध्यान्नचैनमग्निमभिलङ्घयेदुल्लङ्घ्य निस्सरेत् पादतः पादेन संचितं पादप्रदेश एनं वा नच कुर्याच्छयनकाले पादप्रदेशे निधाय न शयीत। नाप्यग्निना कस्यापि जन्तोरग्नेरेव वा प्राणाबाधमाचरेत् प्राणानां समन्ताद्बाधं हिंसनं नाचरेत् ॥

भा०—बाह्योऽग्निराभ्यन्तरस्य जीवनरूपस्याग्नेः सहायकस्तस्य च प्रधानो भागः शिरस्यवस्थितः। अतएव मुखेन शिरसा चाग्नेः कार्यकारणरूपेण सम्बन्धो वेदे स्फुटएव प्रदर्शितः। तस्माच्छुद्धेनाग्निना शीताधिक्ये शिर उरःस्थलं वा प्रतपेत्। साक्षान्नाभितः पादावधि प्रदेशोऽग्निना यदि ताप्यते तदा कट्यादिस्थं सोमादितत्त्वं कुप्यति तेन बुद्धेरनवस्थितत्या मनसो व्यग्रतया च धर्मकृत्येषु विघ्नो जायतइति कृत्वा प्रतिषिद्धं सर्वमेतदिति ॥ ५४ ॥

भाषार्थः—(अधस्तान्नोपदध्याच्च) खट्वादि के नीचे अंगीठी आदि में अग्नि को समीप न धरे [ नीचे से आग लग जाने का भी भय है ] (नचैनमभिलङ्घयेत्) और न इस अग्नि को लाङ्घ कर निकले ( नचैनं पादतः कुर्यात् ) तथा न इस अग्नि को पग से टाले इकट्ठा करे वा सोते समय न पगों के नीचे धरे (न प्राणाबाधमाचरेत् ) और अग्नि से किसी जन्तु का भी प्राण बध कभी न करे वा अग्नि को रगड़ के अथवा जल के द्वारा न बुनावे ॥

भा०-शरीर के भीतर जीवनरूप अग्नि का बाहरी अग्नि सहायक ! का पोषक है। और उस जीवनाग्नि का प्रधान भाग शिर में रहता है मुख वा शिर के साथ अग्नि का कार्य कारण सम्बन्ध ( अग्निं यश्चक्रुः इत्यादि रूप से वेद में स्पष्ट दिखाया है। इस से शीत की अधिकता के समय अग्नि से शिर वा उरःस्थल को तपाना अच्छा है [ इसी से ( तनूपाअग्ने इत्यादि मन्त्रों से शिर वा छाती वा कण्ठ को सेंकने का लेख भी मिलता है। पग सेकने का कहीं नहीं ] नाभि से पगों तक का शरीर यदि साक्षात् से तपाया जाय तब कटि आदि स्थानों में रहने वाला सोमादि तत्त्व होता जिस से बुद्धि की अनवस्थिति और मन की व्यग्रता होने से धर्मकार्य विघ्न होना सम्भव है इस कारण यह सब निषेध किया जाते ॥ ५४ ॥

**नाश्नीयात्सन्धिवेलायां न गच्छेन्नापि संविशे**
**न चैव प्रलिखेद् भूमिं नात्मनोपहरेत्स्रजम्**

अ०-सन्धिवेलायां नाश्नीयादन्नं, न पन्थानं गच्छे न संविशेत्-शयीत मैथुनं वा न कुर्यात्। तथा भूमिं प्रलिखेन्नाप्यात्मनः स्वस्य धृतां स्रजं पुष्पमालां तदा स्वयमेवापहरेत् ॥

भा०-सन्ध्याकाले सदैव नियमेन ऋषियज्ञं देवय च कुर्यादिति बहुत्र विधीयते। भोजनादिलग्नेन च कर्त्तुं शक्यं तदिति कृत्वा भोजनादिप्रतिषेधः। भूमिलेखनमं दापि त्याज्यं तदानीं तु विशेषेण। संध्याकाले चेतःप्रसादा धृतायाः स्रजउत्तारणं धारणापेक्षया न वरमिति ध्येयम्

भाषार्थः-( सन्धिवेलायाम् ) सायंप्रातः संध्याकाल में भोजन न करे ( गच्छेन्नापि संविशेत् ) तथा संध्या समय न मार्ग में कहीं को चले न मैथुन न सोवे (न चैव प्रलिखेद् भूमिम्) न सन्ध्या समय वा अन्य काल में भी हाथ से भूमि को खोदे और ( आत्मनः स्रजं नापहरेत् ) पहनी हुई फूलों की माला को सन्ध्या समय स्वयं न उतारे ॥

भा०—सदैव नियम से सन्ध्या काल में ऋषियज्ञ—वेद मन्त्रों का जप पाठ और देवयज्ञ नाम होम करे ऐसा विधान अनेक स्थलों में किया गया है। और भोजनादि काम में लगा हुआ ऋषियज्ञादि कदापि नहीं कर सकता इस कारण सन्ध्यासमय में भोजनादि का निषेध है। भूमि खोदना सभी समय में त्याज्य है परन्तु सन्ध्यासमय में विशेष कर त्याज्य जानो। सन्ध्या के समय चित्त की प्रसन्नता के लिये धारण की हुई फूलों की माला को उतार डालने की अपेक्षा धारण किये रहना अच्छा है ॥ ५५ ॥

**नाप्सु मूत्रं पुरीषं वा ष्ठीवनं वा समुत्सृजेत्।**
**अमेध्यलिप्तमन्यद्वा लोहितं वा विषाणिवा॥५६**

अ०—मूत्रं पुरीषं ष्ठीवनं वेति समुच्चयार्थेन गण्डूषादिकमन्यदमेध्यलिप्तं विष्ठादिलिप्तं काष्ठादिकं रुधिरं विषाणि विषवस्तूनि चाप्सु जले न कदापि समुत्सृजेत्प्रक्षिपेत् ॥

भा०—षट्चत्वारिंशत्तमपद्येन कृतोऽपि जले मूत्रप्रतिषेधो विशेषार्थः पुनरत्रोक्तः। जलं द्वितीयकक्षायां सर्वप्राणिवर्गस्य पानादिना जीवनहेतु तस्य विकारसम्पादनेन स्वस्यान्यस्य चापकरणादधर्मः संचीयतइति कृत्वा प्रतिषेधः कृतः ॥ ५६ ॥

भाषार्थः—( मूत्रं पुरीषं वा ष्ठीवनं वा ) मूत्र, विष्ठा, थूक—खकार तथा कुल्ला आदि (अमेध्यलिप्तमन्यद्वा) विष्ठादि लगा अन्य काष्ठादि तथा ( लोहितं वा विषाणि वा) लोहू रुधिर—और विषयुक्त वस्तुओं को (अप्सु न समुत्सृजेत् ) जलों में नाम जलाशयों में न डाले ॥

भा०—छयालीशवें श्लोक से जल में प्रस्राव करने का निषेध किया हुआ भी विशेष आवश्यकता दिखाने के लिये यहां पुनर्वार कहा गया है। अर्थात् मार्गादि में प्रस्रावादि करने की अपेक्षा जल में करना बहुत ही बुरा है क्योंकि वायु से नीचे द्वितीय कक्षा में पीने आदि द्वारा जल सब प्राणिमात्र के जीवन का हेतु है उस को बिगाड़ने द्वारा अपने तथा अन्यों के जीवन में बाधा पहुंचने से अधिक

अधर्म का संचय होता है इस कारण जलाशयों में निकृष्ट मूत्रादि डालने
विशेष कर निषेध है ॥ ५६ ॥

**नैकः सुप्याच्छून्यगेहे श्रेयांसं न प्रबोधयेत्।**
**नोदक्ययाभिभाषेत यज्ञं गच्छेन्नचावृतः ॥५**

[ एकः स्वादु न भुञ्जीत स्वार्थमेको न चिन्तयेत्।
एको न गच्छेदध्वानं नैकः सुप्तेषु जागृयात् ॥ ]

अ०-शून्ये गृह एक एकाकी न सुप्यात्। श्रेयांसं स्व
तः श्रेष्ठं शयानं कमपि न प्रबोधयेत्। उदक्यया रजस्व
लया नाभिभाषेत। अवृतो यजमानेनानाहूतोऽस्वीकृतो
यज्ञं न गच्छेत् ॥

भा०-यत्र गृहे प्रतिदिनं बहुकालान्न कोऽपि वसति त
त्रान्यसत्त्वैर्विघ्नानि भयं च सम्भवति। सति च सहा
विघ्नवारणमाधिक्येन सम्भवम्। यत्र च प्रायेण वसन्ति
तत्र कदाचिदेकोऽपि सुप्यात्तदा नास्ति भयम्। शयानं न
प्रबोधयेदिति पाठान्तरम्। श्रेष्ठांश्च स्वप्नादन्यत्रापि न प्र
बोधयेदुपदेशेन नैव चेतयेत्। ते च विशिष्टनिद्रालस्यादित
स्वयमेव प्रबुद्धाः सन्तएव श्रेष्ठत्वमाप्नुवन्ति तस्मात्तत्प्रबो
धनं कोपाय सम्भवति। रजस्वलया सार्द्धं भाषणेनापि का
मोद्दीपनं सङ्गजन्यमालिन्यागमश्च शङ्क्यते तदभावे प्रयो
जनाधिक्ये च भाषणमप्रतिषिद्धम्। यज्ञेऽवृतस्य गमनमप
मानकरं स्फुटमेव। एकः स्वाद्विति पद्यं क्वचिदेव पुस्तके
उपलभ्यते विदुरनीतौ चास्त्येव ॥ ५७ ॥

भाषार्थः-(शून्यगेह एको न सुप्यात्) सूने घर में अकेला न सोवे (श्रेयां
सं न प्रबोधयेत्) अपने से बड़े श्रेष्ठ किसी पुरुष को न जगावे चितावे वा

(उदक्यया नाभिभाषेत ) और रजस्वला स्त्री के साथ भाषण न करे ( अवृतो नच यज्ञं गच्छेत् ) यजमान के विना बुलाये वा स्वीकार किये यज्ञ वा ब्रह्मभोजादि में न जावे ॥

भा०—जिस घर में बहुत काल से प्रति दिन कोई न वसता हो किन्तु प्रायः सूना पड़ा रहता हो वहां मनुष्य के विरोधी अन्य प्राणी वा अप्राणी तत्व, प्रधान हो जाते अपना अधिकार जमा लेते हैं उन के द्वारा अकेले सोने वाले को विघ्न वा जीवन का भय प्राप्त होना सम्भव है। पर द्वितीय मनुष्य कोई सहायक साथी हो तो विघ्नों से बचजाना अधिक सम्भव है। और जिस घर में प्रायः मनुष्य वसते हैं वहां कभी अकेला भी सोवे तो भय नहीं है। श्रेयांसम्— के स्थान में कहीं—शयानम्—ऐसा पाठान्तर मिलता है। श्रेष्ठ पुरुषों को निद्रा से अन्य समय में भी उपदेशादि द्वारा न चितावे क्योंकि वे विशेष निद्रा आलस्य कर्त्तव्याकर्त्तव्य की भूल आदि से बच कर सचेत रहते हुए ही श्रेष्ठता को प्राप्त होते हैं इस दशा में उन का चिताना कोप का हेतु हो सकता है जब कि चिताने वाले से वे सर्वथा ही जगे हुए सचेत हैं। रजस्वला स्त्री के साथ भाषण करने से कामोद्दीपन और समीप होने से सङ्गदोषरूप मलिनता आने की शङ्का है सो कामोद्दीपनादि का सम्भव न हो और विशेष प्रयोजनार्थ बोलना आवश्यक हो तो निषेध नहीं है। यज्ञ में न बुलाने पर वा निमन्त्रण न देने पर जाना अपमान का हेतु स्पष्ट ही है । इस से मन को क्षोभ हो कर धर्म में बाधा होगी ॥ ५७ ॥

इसी के आगे (एकः स्वादु०) यह विदुरनीति का श्लोक किसी २ पुस्तक में यहां भी लिखा मिलता है। अर्थ उस का यह है कि "स्वादिष्ठ वस्तु अकेला ही न खा लेवे—अन्य को भी देवे । विचारणीय विषय को अकेला न शोचे अन्य की भी सलाह लेवे। मार्ग में अकेला न चले किसी को साथ ले लेवे और सोते हुओं में अकेला न जागे स्वयं भी सो जावे वा अन्य को जगा देवे ॥"

**अग्न्यागारे गवां गोष्ठे ब्राह्मणानां च सन्निधौ । स्वाध्याये भोजने चैव दक्षिणं पाणिमुद्धरेत् ॥ ५८ ॥**

अ०- यज्ञशालाद्यग्निस्थानेषु गोशालायां वेदविद्ब्राह्मणानां सत्कारादौ ब्रह्मयज्ञे वेदाध्ययने गुरुतो वाऽध्ययने भोजनकरणावसरे च हस्तसाध्यकार्यनिर्वृत्तये सर्वाश्रमस्थः पुरुषो दक्षिणं पाणिमुद्धरेन्नतु वाममिति ॥

भा०—कारणस्य प्राधान्यादेव दक्षिणाङ्गं वामापेक्षया सर्वत्रैव प्रधानं प्रशस्तं च पादाद्यपेक्षया शिरोवत्। तस्मादेव यादृशं यावच्च कार्यं दक्षिणाङ्गेन कर्त्तुं शक्नोति न तादृशं तावच्च वामाङ्गेनेति। अतएव कार्यसौलभ्यार्थं यज्ञादिपावनकार्येषु दक्षिणहस्तोत्थापनमेवोचितमिति ॥५८॥

भाषार्थः-( अग्न्यागारे गवां गोष्ठे ) यज्ञ शालादि अग्नि रहने के स्थानों में गोशाला में ( ब्राह्मणानां च संनिधौ ) वेद वेत्ता ब्राह्मणों के सत्कारादि में (स्वाध्याये भोजने चैव ) सन्ध्योपासन, वेद पाठ तथा गुरुमुख से वेदादि के पढ़ने में और भोजन बनाने वा खाने में हाथ से सिद्ध होने योग्य कार्य करने के लिये सब आश्रमों में रहने वाला ब्राह्मणादि पुरुष ( दक्षिणं पाणिमुद्धरेत् ) दहिना हाथ उठावे बांयां नहीं॥

भा०—दहिना भाग प्रत्येक शरीर में उत्तम कारण से उत्पन्न हुआ है इसी कारण बायें अङ्ग की अपेक्षा दहिना अङ्ग सर्वत्र प्रधान और प्रशस्त माना जाता है जैसे कारण की उत्तमता से ही पग आदि की अपेक्षा शिर वा मुख उत्तम माना है। इसी कारण दहिने हाथ से जैसा और जितना काम मनुष्य कर सकता है उतना और वैसा बायें हाथ से नहीं। इसी से कार्य की सुगमता के लिये यज्ञादि पवित्रता के हेतु कर्मों में दहिने हाथ का उठाना ही उचित है॥ ५८॥

**न वारयेद्गां धयन्तीं न चाचक्षीत कस्यचित्।**
**न दिवीन्द्रायुधं दृष्ट्वा कस्यचिद्दर्शयेद् बुधः ॥ ५९ ॥**

अ०—जलं पिबन्तीं स्वकीयां परकीयां वा गां न वारयेत् । नच कस्यचिदन्यस्मै गां वारयितुं कथयेत् । दिव्याकाश इन्द्रायुधमिन्द्रधनुर्दृष्ट्वा बुधो दर्शनदोषज्ञो न कस्यचित्कस्मैचिद्दर्शयेत् ॥

भा०—वारिता गौः कुपिता दुःखिता च सती शत्रुभूता हानिकरी सम्भवति । परापकारश्चाधर्मः । इन्द्रो विद्युत्तस्यायुधं धनुराकारेण दृश्यमानं चिह्नं तैजसप्राधान्याच्चाक्षुषतेजोऽभिभावुकं सम्भवति तस्मात्स्वयमपि न पश्येन्नान्यस्मै दर्शयेत् ॥ ५९ ॥

भाषार्थः–( धयन्तीं गां न वारयेत् ) अपनी वा अन्य की गौ को जल पीने से न हटावे (न चाचक्षीत कस्यचित्) और जल पीने से हटाने के लिये किसी अन्य से भी न कहे (बुधो दिवीन्द्रायुधं दृष्ट्वा) देखने वा दिखाने के दोष को जानने वाला पुरुष आकाश में इन्द्रधनुष् को देखकर (न कस्यचिद्दर्शयेत्) किसी को न दिखावे ॥

भा०—जल पीने से हटायी गौ कुपित और दुःखित होती हुई हानि करने वाली शत्रुरूप होनी सम्भव है । अन्य प्राणियों का अपकार करना अधर्म स्पष्ट ही है । आकाश में धनुष् के आकार से दीखने वाला इन्द्र– विजुली का चिह्न है वह तैजसतत्त्व प्रधान होने से चक्षु के तेज को दबाने वाला हानिकारक होता है इस कारण न स्वयं देखे न अन्य को दिखावे ॥ ५९ ॥

नाधार्मिके वसेद् ग्रामे न व्याधिबहुले भृशम् ।
नैकः प्रपद्येताध्वानं न चिरं पर्वते वसेत् ॥
न शूद्रराज्ये निवसेन्नाधार्मिकजनावृते ।
न पाषण्डिगणाक्रान्ते नोपसृष्टेऽन्त्यजैर्नृभिः
॥ ६० । ६१ ॥

अ०–यत्राधिक्येनाधार्मिका वसन्ति तादृशग्रामे न व सेत्। यत्र वायुजलान्नादिदोषाधिक्यात्प्रायेण व्याधयो ज ज्यन्ते तत्र प्रदेशेऽपि वासं न रोचयेत्। एकोऽसहायोऽध्वा न प्रपद्येत न गच्छेत्। पर्वते च दीर्घकालं न वसेत्। शू द्रस्य राज्ये धर्मविरोधिभिः परित आवृते पाषण्डिगणैराक्रा न्ते स्वायत्तीकृते च ग्रामादौ न कदापि निवसेत्। चर्मका चाण्डालाद्यन्त्यजमनुष्यसमुदायेऽपि न निवसेत्॥

भा०–अधर्मिसमुदाये धर्मानुष्ठाने विघ्नोत्थानं सम्भ वत्येव सङ्गदोषेणाधर्मोऽपि भवत्येव। एवं व्याधिबहुले व्या धिभिराक्रान्तो धर्ममनुष्ठातुं न शक्नोति। पर्वते मृदाद्यभ वाच्छौचादिकं सम्यक् कर्त्तुमशक्यम्। ये शूद्रा धर्मानुष्ठा नाद्वारयन्त्यधर्मं वा कारयितुं प्रेरयन्ति तद्राज्ये वासनिषेधं धर्मबाधाधर्मागमभयात्कृतो बोध्यः॥ ६०। ६१॥

भाषार्थः–(अधार्मिके ग्रामे न वसेत्) जहां अधिकांश अधर्मी रहते हों ग्राम में न वसे (न भृशं व्याधिबहुले) तथा जहां वायु जल और अन्नादि के दो से शीघ्र २ प्रायः बड़े २ भयङ्कर रोग उठते हों ऐसे प्रदेश में भी वसना स्वीकार करे (अध्वानमेको न प्रपद्येत) विना दूसरे सहायक को साथ लिये मार्ग में अके न चले [चार छः मास का वालक मार्ग में सहायक नहीं हो सकता इसी से द्वितीय नहीं ] (चिरं पर्वते न वसेत्) अधिक काल तक पहाड़ पर न वसे कि प्रयोजन मात्र के लिये जाकर लौट आवे (शूद्रराज्ये न निवसेत्) शूद्र राजा राज्य में न वसे किन्तु धर्म रक्षक क्षत्रिय के राज्य में निवास करे (अधार्मिक नावृते) धर्म के विरोधी असुर राक्षसादि जिसके चारो ओर रहते हों ऐसे ग्रा (न पाषण्डिगणाक्रान्ते) वेद विरुद्ध पन्थ चलाने वाले पाषण्डियों ने अप अधिकार में किये ग्रामादि में कदापि न वसे। और (नान्त्यजैर्नृभिरुपसृष्टे) चमार भंगी–महतर आदि अतिनीच मनुष्यों के समुदाय में वा पड़ोस में न वसे

भा०—अधर्मी आदि नीचों के समुदाय में धर्म करने में विघ्नों का उठना अधिक सम्भव है तथा सङ्गदोष से अधर्म भी होता वा लगता ही है । इसी प्रकार रोग हेतु प्रदेश में रोगों से दवाया हुआ धर्म का सेवन नहीं कर सकता। पर्वत में मट्टी आदि के ठीक २ न मिलने से वा शीतादि की अधिकता से शौचादि ठीक नहीं कर सकता । जो शूद्र राजा लोग धर्म करने से हटाते वा अधर्म करने की प्रेरणा करते दबाते हैं उन के राज्य में धर्म की हानि और अधर्म प्राप्ति के भय से वसने का निषेध किया जानो ॥ ६० । ६१ ॥

**न भुञ्जीतोद्धृतस्नेहं नातिसौहित्यमाचरेत् ।**
**नातिप्रगे नातिसायं न सायं प्रातराशितः॥६२॥**

अ०-उद्धृतस्नेहं पिण्याकादि न भक्षयेत् [तक्रन्तु सस्नेहदुग्धाद्यपेक्षयाऽभक्ष्यमपि सर्वं च दधिसम्भवमिति पञ्चमे प्रतिप्रसवेन विहितम्] अतिसौहित्यमतितृप्तिं नाचरेद्रुचिं न समापयेत् । अतिप्रगे उषःकालावसरे, अतिसायमर्द्धरात्रावसरे न भुञ्जीत। प्रातराशितः प्रातः पूर्वाह्णे समन्तादधिकं भुक्तवांश्चेत्सायं पुनर्न भुञ्जीत ॥

भा०—निस्सृतस्नेहं सर्वं राजसं तामसं वा जायते। अतिभोजनेऽजीर्णालस्यादिना धर्महानिः । उषःकालावसरे ऋषियज्ञबाधः । अर्द्धरात्रभोजनेऽजीर्णभयमित्यादि ॥ ६२ ॥

भाषार्थः-( उद्धृतस्नेहं न भुञ्जीत ) चिकनाई जिस में से निकालली हो ऐसी पीना [ खली ] आदि को न खावे [ दूध आदि चिकने पदार्थों की अपेक्षा मठा यद्यपि अभक्ष्य है तथापि –„दही से हुए सब वस्तु भक्ष्य हैं" इस पञ्चमाध्यायस्थ कथन के अनुसार वह भक्ष्य ही है ] ( अतिसौहित्यं नाचरेत् ) इतना अधिक मन भर के न खावे जो अन्न से रुचि हटजाय ( नातिप्रगे नातिसायम् ) न अति प्रातःकाल न अत्यन्त रातगये आधीरात के समीप ( प्रातराशितो न सायम् ) तथा प्रातः पूर्वाह्ण में अधिक खाया होतो सन्ध्या को फिर न खावे॥

भा०—जिस की चिकनाई निकल जाती है वह तमोगुणी वा रजोगुणी भोजन

होता है। अतिभोजन में अजीर्ण तथा आलस्यादि से धर्म की हानि होती है। उषःकाल के समय भोजन करना ऋषियज्ञ में विघ्न तथा आधीरात्रि पर अजीर्णता का भय है इत्यादि प्रयोजन से सब निषेध किया है ॥ ६२ ॥

**न कुर्वीत वृथा चेष्टां न वार्यञ्जलिना पिबेत्।**
**नोत्सङ्गे भक्षयेद् भक्ष्यान्न जातु स्यात्कुतूहली ॥**

अ०–वृथा प्रयोजनरहितां चेष्टां न कुर्वीत निश्चेष्टोऽपि न तिष्ठेदपितु दृष्टादृष्टफलकान्येव कर्माणि कुर्यात्। अञ्जलिना वारि न पिबेदपितु पात्रेण। भक्ष्यान्मोदकादीन् पदार्थानुत्सङ्गऊर्वोरुपरि निधाय न भक्षयेत्। प्रयोजनाभावे किमेतदिति ज्ञातुं कुतूहल्याश्चर्यग्रस्तो विस्मितो न भवेत् ॥

भा०–अञ्जलिना पीतमुदकं बिन्दुरूपमुच्छिष्टं पादादिषु पतति। शरीरस्योर्ध्वभागापेक्षयाऽधस्तादशुद्धं तस्मात्तत्राधानप्रतिषेधः ॥ ६३ ॥

भाषार्थः–( वृथा चेष्टां न कुर्वीत ) निष्प्रयोजन व्यर्थ हाथ पांव से चेष्टा न करे और सुस्त आलसी होके भी न बैठरहे किन्तु संसार वा परमार्थ में सुख देने वाले कामों को सदा कियाकरे ( अञ्जलिना वारि न पिबेत् ) अञ्जुली से जल न पीवे किन्तु छोटे पात्र से पिये (भक्ष्यानुत्सङ्गे न भक्षयेत्) भक्षण करने योग्य पदार्थों को जांघों वा गोड़ों पर धरके न खावे किन्तु पात्र वा पत्तों में धर के खावे (जातु कुतूहली न स्यात् ) निष्प्रयोजन किसी विषय को जानने के लिये आश्चर्य के साथ विस्मित–व्याकुल वा भयभीत न होवे कि यह जाने क्या है ! ॥

भा०–अञ्जुली से जल पीनेपर जूटे जल के छींटा पग आदि पर गिरते हैं। नाभि से ऊपर के भाग की अपेक्षा शरीर के नीचे का भाग अशुद्ध है इस कारण भोज्य वस्तु को गोड़ों पर धरकर खाने का निषेध जानो ॥ ६३ ॥

**न नृत्येदथवा गायेन्न वादित्राणि वादयेत्।**
**नास्फोटयेन्न च क्ष्वेडेन्न च रक्तो विरावयेत् ॥६४॥**

अ० रक्तो रागाधिक्येन पूर्णो हस्तं भूमिं वाह्वादिकं वा हस्तेन नास्फोटयेन्न वादयेन्नच क्ष्वेडेन्मुखेन दन्तैर्वाऽव्यक्तशब्दं कुर्यात्। नच विरावयेन्मयूरादिवच्छब्दानुकरणं कुर्यात्। सुगममन्यत्पूर्वार्द्धम् ॥

भा०—स्नातकस्तौर्यत्रिकव्यसनासक्तो धर्मकर्मणी विस्मरति रागी कामी च जायते। आस्फोटनादयश्च गीतवादित्राणामेवावान्तरभेदाः सन्तीति ॥ ६४ ॥

भाषार्थः—( न नृत्येदथवा गायेन्न वादित्राणि वादयेत् ) न नाचे न गावे और न मृदंगादि वाजे बजावे ( रक्तो नास्फोटयेन्न च क्ष्वेडेन्न च विरावयेत् ) राग वा प्रेम में भरकर हाथ से हाथ आदि को वा पृथिवी को न बजावे, मुख वा दांतों से आँ३ वा हूँ ३ आदि अव्यक्त शब्दों के तार और मोर आदि के तुल्य बोलने वा रोनेकी नकल न करे ॥

भा०—स्नातक गृहस्थ नाचना गाना बजाना आदि बुरे व्यसनों में फस जाने पर कर्त्तव्य धर्म कर्म को भूल जाता और रागी—कामी [ ऐयाश ] होके भ्रष्ट हो-जाता है। आस्फोटन आदि गाने बजाने के ही अवान्तर भेद हैं ॥ ६४ ॥

**न पादौ धावयेत्कांस्ये कदाचिदपि भाजने।**
**न भिन्नभाण्डे भुञ्जीत न भावप्रतिदूषिते ॥६५॥**

अ०—कदापि कांस्यपात्रे पादौ न प्रक्षालयेत्। स्फुटितपात्रे मनोग्लान्युत्पादके च पात्रेऽन्नं न भुञ्जीत ॥

भा०—स्थूलांशत्वात्कांस्ये पादमालिन्यं सद्यः प्रविशति तेन पात्रं दूष्यते पादयोर्वा हानिकरः कांस्यगुणः प्रविशति। भिन्नपात्रे भोज्यं निस्सरति दूषिताशङ्कायां च मनोग्लान्या धर्म्यकर्मणि विघ्नः सम्भवति ॥ ६५ ॥

भाषार्थः—(पादौ कांस्ये-भाजने कदाचिदपि न धावयेत् ) कांसे—फूल के पात्र में घर के पगों को कदापि न धोवे ( न भिन्नभाण्डे न भावप्रतिदूषिते भुञ्जीत ) न

फूटे पात्र में न जिस के अशुद्ध होने की मन में शङ्का हो गयी हो ऐसे पात्र में कभी भोजन करे ॥

भा०—स्थूल अंशों से बना होने के कारण कांसे के पात्र में पगों की मलिनता शीघ्र प्रविष्ट होती उस से पात्र दूषित माना जाता और कांसे का हानिकारक गुण भी पगों में प्रविष्ट हो जाता है। फूटे पात्र के छिद्रों द्वारा भोजन आदि गिर सकता वा उस में मट्टी आदि लगते हैं। और दूषित होने की शङ्का में मन की ग्लानि से कर्त्तव्य धर्म में विघ्न होता है ॥ ६५ ॥

**उपानहौ च वासश्च धृतमन्यैर्न धारयेत्।**
**उपवीतमलङ्कारं स्रजं करकमेव च ॥ ६६ ॥**

अ०-उपानहौ वस्त्राणि, उपवीतमलङ्कारं स्वर्णादिमयं पुष्पमालां करकं मृत्कमण्डलुमेतान्यन्येन धृतानि स्नातको न धारयेत् ॥

भा०-अन्यजनधृतवस्त्रादिभिः साकं तच्छरीरस्थमालिन्यं केचिद्रोगाश्चायान्ति तेन मनोलाघवं मनोग्लानिर्व्याधिसमुत्थानं च धर्मकर्मबाधकं सम्भवतीति निषेधः ॥६६॥

भाषार्थः-(अन्यैर्धृतमुपानहौ च वासश्च) अन्य मनुष्यों ने धारण किये जूते वस्त्रों (उपवीतमलङ्कारम्) यज्ञोपवीत, कुण्डलादि आभूषण (स्रजं करकमेव च) फूलों की माला और मट्टी के कमण्डलु नाम करवा को ( न धारयेत् ) धारण न करे [ लोक में इसी के अनुसार उतरन का धारण नीच काम मानते हैं ] ॥

भा०-अन्य मनुष्यों के धारण किये वस्त्रादि के साथ उन के शरीर की मलिनता तथा कोई २ रोग भी आजाते हैं तिस से मन को ग्लानि तुच्छता और रोगों का उभड़ना होता जो कि धर्म का बाधक हो सकता है इस से निषेध किया गया जानो ॥६६॥

**नाविनीतैर्व्रजेद्धुर्यैर्न च क्षुद्व्याधिपीडितैः।**
**न भिन्नशृङ्गाक्षिखुरैर्न वालधिविरूपितैः ॥**

विनीतैस्तु व्रजेन्नित्यमाशुगैर्लक्षणान्वितैः ।
वर्णरूपोपसम्पन्नैः प्रतोदेनातुदन्भृशम् ॥६७।६८॥

अ०—अविनीतैरशिक्षितैः, वालधिविरूपितैः पुच्छरहितत्वेन वैरूप्यमापन्नैर्वृषाश्वादियुक्तयानैर्न व्रजेदपितु विनीतैः शिक्षितैराशुगामिभिः शुभसूचकचिह्नोपेतैर्दर्शनीयवर्णाकृतियुक्तैर्धुर्यैः सहितेन यानेन भृशं मुहुर्मुहुः प्रतोदेनातुदन्नपीडयन् व्रजेत् । नोचेदीदृशं वाहनं तदाऽधर्मभिया पद्भ्यामेव यायात् ॥

भा०—अविनीतेन पातनभयमन्यैर्याने तेभ्यो दुःखप्रापणेनाधर्मागमो मनोलाघवं च स्यात्तस्मात्प्रतिषिद्धं विहाय विहितानुकूलमाचरेत् ॥ ६७ । ६८ ॥

भाषार्थः—(नाविनीतैः) न विनकढ़े ( न च क्षुद्व्याधिपीडितैः) न भूंख तथा रोग से पीड़ित दुःखियों ( न भिन्नशृङ्गाक्षिखुरैः ) न जिन के सींग टूटे आंख-फूटी और खुर बिगड़े वा टूटे हों ऐसे ( न वालधिविरूपितैः ) और बड़े २ वाल जमने का स्थान पूंछ जिन के न हो बंडे–बुरे लगते हों ऐसे (धुर्यैर्व्रजेत् ) बैल वा घोड़ों से युक्त सवारी पर चले वा चढ़े किन्तु (लक्षणान्वितैः) शुभ सूचक चिह्न युक्त ( वर्णरूपोपसम्पन्नैः ) अच्छे दर्शनीय रंग और अच्छी बनावट गठाव वाले (आशुगैर्विनीतैः ) शीघ्रगामी तेज, कढ़े हुए बैलों वा घोड़ों से युक्त रथ (बग्घी ) पर (प्रतोदेन भृशमतुदन् नित्यं व्रजेत्) पैना वा कोड़ा से बार २ न मारता वा पीटता हुआ नित्य चले [ यदि ऐसी धर्मानुकूल सवारी प्राप्त न होतो अधर्म से डर के पगों से चलाकरे ] ॥

भा०—विन कढ़े बैलादि की सवारी में गिरादेने वा रथ तोड़डालने का भय है और अन्य भूंखे आदि से युक्त रथपर चलने पर उनको दुःख पहुंचाने द्वारा अधर्म प्राप्त होगा तथा मन में लघुता होगी इस से निषिद्ध को त्याग के कहे अनुसार बैल वा घोड़ों को रथ में जोड़े ॥ ६७ । ६८ ॥

वालातपः प्रेतधूमो वर्ज्यं भिन्नं तथाऽऽसनम्
न छिन्द्यान्नखलोमानि दन्तैर्नोत्पाटयेन्नखान्
न मृल्लोष्टं च मृद्नीयान्न छिन्द्यात्करजैस्तृणम्
न कर्म निष्फलं कुर्यान्नायत्यामसुखोदयम्
लोष्टमर्दी तृणच्छेदी नखखादी च यो नरः
स विनाशं व्रजत्याशु सूचकोऽशुचिरेव च
॥ ६९ । ७१ ॥

अ०–वालातप उन्नतिदशामाप्तो घर्मः कन्यालग्नस्थ...र्यघर्मो वा प्रेतधूमः शवदाहधूमश्च गृहस्थेन वर्ज्यः। तथा भि...भग्नमासनं वर्ज्यम्। स्वस्य नखलोमानि स्वयं न छिन्द्या...व्यसनेन नापिताभावेऽतिप्रवृद्धच्छेदने तु नायं निषेधः। त...दन्तैर्नखान्नोत्पाटयेत्। व्यसनेन प्रयोजनमन्तरेण मृल्लो...च न मृद्नीयात्करजैर्नखैस्तृणं न छिन्द्यात्। आयत्यां भ...विकालेऽसुखोदयं निष्फलं कर्म न कुर्यात्। लोष्टमर्दना...कर्मशीलो यः प्रायेणान्यस्वहितसाधनकर्माणि विहाय लो...ष्टमर्दनादिकमेव करोति तस्य स्वभावादिविप्रतिपत्तिर्मर...समयागमसूचिका जायते। अन्येष्टसाधनानां विनाशो...तस्य विनाशइति वक्तुं शक्यते। सूचकः खलः परापकार...रतवाक्, अशुचिर्बाह्याभ्यन्तरतस्तावपीष्टसुखस्य विनाश...मेवाप्नुतः॥

भा०–सर्वमेतद्वालातपादिसेवनं चक्षुरादीनां हानिकर...मिति कृत्वा त्याज्यम्। निष्फललोष्टमर्दनादिकर्मणि रतस्य

ऽयर्थः कालो गच्छति तावता कालेन शुभं कर्मानुष्ठाय स्वोपकारः परोपकारो वा कर्त्तुं शक्यते तेन वञ्चितो भवति। तृतीयपद्ये निन्दार्थवादः। विनाशो नानाविधः कथ्यते तत्र यादृशाधिक्येन लोष्टमर्दनादौ पैशुन्यमालिन्यादौ च रमते तादृशएव तस्य विनाशोऽपि न्याय्यो विज्ञेयः ॥६९-७१॥

भावार्थः-(बालातपः प्रेतधूमस्तथा भिन्नमासनं वर्ज्यम्) उन्नतिदशा को प्राप्त बढ़ता हुआ घाम वा कन्या के सूर्य (क्वार मास) का घाम, जलते हुए मुर्दा का धुंआं और बैठने लेटने का फटा टूटा आसन त्याज्य है (नखलोमानि न छिन्द्यात्) अपने नखों और लोमों-बालों को स्वभाव से निष्प्रयोजन स्वयं छेदन न करे यदि नाई के न मिलनेपर अधिक बढ़े हुए नख लोम कभी स्वयं काटने पड़ें तो उस के लिये यह निषेध नहीं है ( दन्तैर्नखान्नोत्पाटयेत् ) दांतों से नखों को न उखाड़े ( मृल्लोष्टं च न मृद्नीयात् ) प्रयोजन के विना व्यसन के साथ मट्टी के ढेलों को न फोड़ा करे (करजैर्नखं न छिन्द्यात्) हाथ के नखों से हाथ पांव के नखों को न तोड़े वा काटे ( आयत्यामसुखोदयं न ) आगामी काल में जिसका फल प्रसिद्ध सुख का उदय न हो ऐसा कर्म न करे तथा (निष्फलं कर्म न कुर्यात् ) निष्फल मानस कर्म न करे [मन के मोदक-सेखचिल्ली कासा विचार न करे] शरीर से वृथा कर्म का निषेध [न कुर्वीत वृथाचेष्टाम्] से आचुका है (लोष्टमर्दी तृणच्छेदी नखखादी च यो नरः ) जो पुरुष ढेला फोड़ने, तिनका तोड़ने और दांतों से नखों को खाने का स्वभाव डालता है ( स आशु विनाशं व्रजति) वह शीघ्र ही विनाश को प्राप्त होता ( च ) और ( सूचकोऽशुचिरेव च ) सूचक इधर उधर झूठी बातें जोड़ कर लड़ाई कराने तथा अशुद्ध मलिन रहने के स्वभाव वाला भी विनाश को प्राप्त होता है अर्थात् बुद्धि के भ्रष्ट हो जाने से सुख से च्युत होता वा मर भी जाता है ॥

भा०-चढ़ते घाम आदि का सेवन चक्षु आदि के लिये हानिकारक होने से त्याज्य है। ढ़ेला फोड़ने आदि निष्फल कर्म में लगे रहने वाले का समय व्यर्थ जाता है उसी काल में शुभ कर्म का सेवन करके अपना वा अन्य का उपकार कर सकता उस से वञ्चित होजाता है। तृतीय श्लोक में निन्दारूप अर्थवाद है। विनाश अनेक प्रकार का कहा वा माना जाता है। उस लोष्टमर्दन-ढेला फोड़ने

आदि काम में वा पिशुनता मलिनतादि कर्म में जैसा २ अधिक २ लगता है
ही उस का विनाश भी न्यायानुकूल जानो । अन्त्य कक्षा के निष्फल कामों
अधिक रमण करना शरीर के भी नाश होने का कारण होगा ॥ ६९-७१॥

न विगृह्य कथां कुर्याद्बहिर्माल्यं न धारये
गवां च यानं पृष्ठेन सर्वथैव विगर्हितम् ॥७

अ०-विगृह्य विग्रहपूर्वकं कथां कथनं क्वापि न
र्यात्। बहिर्वाससामुपरि माल्यं पुष्पादिमालां न धारयेत्
गवां वृषभाणां पृष्ठेन पृष्ठमारुह्य कुत्रापि यानं गमनं स
थैव विगर्हितं निन्दितं त्याज्यम् ॥

भा०—विग्रहहेतुकवार्त्तालापेनान्यापकारात्क्रोधोत्
त्तिसम्भवाच्चाधर्मः । बहिर्मालाधारणेन शृङ्गारासक्ति
धर्महानिर्मालायाः शरीरआसङ्गेनेन जायमानगुणहानि
श्च । पृष्ठेन गमने पशोः कष्टाधिक्येनाधर्मः पशुत्वस्य स्व
हेऽतिसङ्गेनागमनमतो वर्जितानि। सर्वथैव पृष्ठेन यानं विग
र्हितमिति कथनादर्थादापन्नं गोयुक्तयानेन गमनेऽप्यल
दोषोऽस्त्येवेति ॥ ७२ ॥

भाषार्थः-( न विगृह्य कथां कुर्यात् ) किसी प्रकार का व्याख्यान चर्चा वा
ऐसी न करे जिस से किसी की हानि वा लड़ाई होना सम्भव हो ( बहिर्मा
न धारयेत् ) अंगरखा आदि वस्त्रों के ऊपर फूल आदि की माला न पहिने (ग
च पृष्ठेन यानं सर्वथैव विगर्हितम् ) और बैलों की पीठ पर चढ़के कहीं कोजा
सर्वथा ही बुरा है ॥

भा०-लड़ाई कराने वाले वार्त्तालाप से अन्य का अपकार और क्रोध आ
से धर्म की हानि और अधर्म का होना सम्भव है । माला को वस्त्रों के बा
पहरने से -शृङ्गार की ओर झुकावट होने से अधर्म होगा और माला के शरी
से लगे रहने पर प्रविष्ट होने वाले शुभ गुण की भी हानि होगी। पीठ पर चढ़

चलने में पशु को अधिक कष्ट पहुंचने से अधर्म होगा और पशु के साथ अधिक लगने से पशुपन का नीचगुण अपने में आवेगा इस से ये सब काम त्याज्य हैं। पीठ पर चढ़ के जाना सर्वथा निन्दित है ऐसा कहने पर अर्थापत्ति से सिद्ध होता है कि बैल गाड़ीपर चलने में भी पीठ पर चढ़ने की अपेक्षा थोड़ा दोष अवश्य है किन्तु पगों से चलना सब से अच्छा उस में कोई दोष नहीं है ॥ ७२ ॥

**अद्वारेणचनातीयाद् ग्रामंवावेश्म वाऽऽवृतम्॥**
**रात्रौचवृक्षमूलानि दूरतःपरिवर्जयेत् ॥ ७३ ॥**

अ०—ग्रामं वेश्म प्राकारादिनाऽऽवृतं नगरदुर्गादिकं वाऽद्वारेण नातीयादतिक्रम्य न कदापि गच्छेत्। रात्रौ च वृक्षमूलानि दूरतस्त्यजेन्न कदापि वृक्षमूल्यान्यतिक्रम्य क्वापि गन्तुमीहेत ॥

भा०-अद्वारतो गमनेन कष्टाधिक्यं चौरादिवन्निग्रहश्च स्यात्। रात्रौ वृक्षमूलानि तमःप्राधान्यात्सर्वाण्येव न दृष्टिगोचराणि भवन्ति तस्मात्पतनसम्भवः ॥ ७३ ॥

भाषार्थः—( ग्रामं वा वेश्म वाऽऽवृतमद्वारेण च नातीयात् ) ग्राम में घर में वा परकोटा से घिरे हुए नगर वा किला में द्वार से भिन्न कुमार्ग वा भित्ति आदि फांदकर न घुसे ( वृक्षमूलानि च रात्रौ दूरतः परिवर्जयेत् ) और रात्रि में चलते समय वृक्षों की जड़ों को दूर से बचाकर निकले ॥

भा०—विना द्वार कुमार्गादि से घुसने पर अधिक कष्ट होना और चोरादि के तुल्य पकड़ा जाना सम्भव है। अन्धकार की अधिकता से रात्रि में वृक्षों की जड़ें ठीक २ नहीं दीखसकतीं इस से ठेवा लगकर गिरजाना सम्भव है ॥ ७३ ॥

**नाक्षैः क्रीडेत्कदाचित्तु स्वयंनोपानहौ हरेत्।**
**शयनस्थोनभुञ्जीत नपाणिस्थंनचासने॥ ७४ ॥**

अ०—कदाचिदप्यक्षैर्न क्रीडेत्। स्वस्योपानहौ स्वयं हस्ताभ्यां न कदापि हरेत्। शयनस्थो न भुञ्जीत, आसने

भोज्यं धृत्वा न भुञ्जीत । पाणिस्थं भोज्यं कृत्वा न भुञ्जी तापितु पात्रे पत्रेषु वा धृत्वा दक्षिणा हस्तेनाद्यात् ॥

भा०—द्यूतक्रीडा सर्वाधर्मकरीति नवमे वक्ष्यति । उपानहावशुद्धौ शय्यासने च । दक्षिणापेक्षया वामाङ्गस्य स्वभावेनैव निकृष्टत्वम् । तस्मान्न तत्र धृत्वा खादेत् ॥ ७४

भाषार्थः-( अक्षैः कदाचित्तु न क्रीडेत् ) जुआ कदापि न खेले ( स्वयं नो नहीं हरेत् ) अपने जूतों को अपने हाथ में लेकर कदापि न चले ( शयनस्थो भुञ्जीत ) खटिया आदि सोने के स्थान पर बैठ कर भोजन न करे ( न पाणिस्थं न चासने ) तथा हाथ में पकड़ के और आसन पीढा आदि पर भोज्य वस्तु को धरके न खावे किन्तु पात्र में वा पतली आदि में धर के हाथ से खावे।

भा०–जुआ खेलना सब अधर्मों का मूल है यह नवयें अध्याय में ग्रन्थकार स्वयं कहेंगे । जूता, शय्या और आसन स्वयमेव अशुद्ध हैं । दहिने हाथ की अपेक्षा वांया हाथ स्वभाव से ही निकृष्ट है और हाथपर धर के खाने वाला वांये हाथ पर धरके ही खावेगा इस से निषेध किया गया ॥ ७४ ॥

**सर्वंचतिलसंबद्धं नाद्यादस्तमिते रवौ।**
**नचनग्नःशयीतेह नचोच्छिष्टःक्वचिद्व्रजेत्**

अ०-तिलमिश्रं सर्वमेव वस्तु सूर्यास्तानन्तरं रात्रौ न द्यात् । इह संसारे गृहे वा नग्नो न शयीतापितु वासोऽभि धायैव स्वप्यात् । नच क्वाप्युच्छिष्टो व्रजेत् ॥

भा०-तिलग्रहणमुपलक्षणार्थम् । तेन घृताद्यपेक्षया तिलास्तज्जन्यवस्तूनि च सर्वाण्येव तामसानि । रात्रौ स्वभावेनैव तमो वर्धते स्वयं कारणतस्तदानीं तमोवर्द्धने प्रातरुत्थानादिहानिः स्फुटा तस्माद्रात्रौ तामसं वस्तु न किमपि खादेत्। नग्नशयने कामाप्यायनादयो दोषाः।उच्छिष्ट

गमनेन मुखाशुद्धेर्बुद्धिहानिः । विचारशक्तिरूपा सर्वा बुद्धिः शिरःप्रधानस्थितिका ॥ ७५ ॥

भावार्थः—(अस्तमिते रवौ तिलसंबद्धं सर्वं च नाद्यात्) सूर्यास्त होने पश्चात् रात्रि में तिल वा तिल मिलाकर बनाये किसी भी वस्तु को न खावे (इह नग्नो नच शयीत) यहां गृहाश्रम वा जगत् में नङ्गा हो कर न सोवे किन्तु वस्त्र पहन ओढ़ के ही सोवे (उच्छिष्टः क्वचिन्न च व्रजेत्) और जूठे कहीं न जावे ॥

भा०—यहां तिलग्रहण उपलक्षणार्थ है । दुग्ध घृतादि की अपेक्षा तिल और तिल से बने सब पदार्थ तमोगुणी होंगे । और रात्रि में स्वभाव से ही तमोगुण बढ़ता है उस समय यदि विचारपूर्वक कारण से तमोगुण बढ़ाया जाय तो प्रातः काल के उठने आदि में हानि स्पष्ट ही होगी इस से रात्रि में तमोगुणी वस्तु कुछ न खावे। नंगे सोने में कामासक्ति बढ़ने आदि दोष हैं । कहीं उच्छिष्ट जाने से मुख के अशुद्ध होने के कारण बुद्धि की हानि होती है क्योंकि विचार शक्ति-रूप बुद्धि की प्राधानता शिर में रहती है ॥ ७५ ॥

## आर्द्रपादस्तु भुञ्जीत नार्द्रपादस्तुसंविशेत् ।
## आर्द्रपादस्तु भुञ्जानो दीर्घमायुरवाप्नुयात्॥७६॥

अ०—आर्द्रपादस्तु पादौ प्रक्षाल्याशुष्काभ्यामेव भुञ्जीत । पादौ प्रक्षाल्य शोषयित्वा च शयीत। आर्द्रपादो भुञ्जानो दीर्घमायुरवाप्नुयादवाप्नोति ॥

भा०—क्षुधितस्याग्निर्वृद्धिंगतो भवति स चोदरेऽन्नजल प्रवेशेनाधोगन्तुं प्रवर्त्तते। तस्याधोगमनं चापानाश्रितमृत्यु-साह्यारयेन मृत्योः कारणं सम्पद्यते । पादयोश्च क्लिन्नयोर्न जाठराग्निरधो याति । तत्र स्थित्या च सम्यगन्नपाचनेन जायमानमारोग्यमायुषो वर्धकम्। एवंप्रकारेणास्य पद्य-स्योत्तरार्द्धे प्रशंसार्थवादः ॥ ७६ ॥

भाषार्थः—( आर्द्रपादस्तु भुञ्जीत ) तत्काल धोये हुए गीलेपगों से भोजन कि करे (नार्द्रपादस्तु संविशेत्) परन्तु गीले पगों से सोने का आरम्भ न करे किन्तु पगों को सुखाकर सोवे ( आर्द्रपादस्तु भुञ्जानो दीर्घमायुरवाप्नुयात् ) गीले पा भोजन करने वाला दीर्घ आयु को प्राप्त होता है॥

भा०—भूखे मनुष्य का भीतरी अग्नि तेज होता है इसी कारण भूख लगती भूख लगने पर ही प्रायः खाता है। सो उदर में अन्न जल पहुंचने से वह अग्नि नीचे को खिसकता और उस का नीचे को जाना अपान का सहायक होके का कारण बनता है क्योंकि अपान के साथ ही मृत्यु का निवास है। और गीले होने पर जाठराग्नि नीचे को नहीं जाता किन्तु वहीं उदर में ठहर के स्यक् अन्न पचाने द्वारा आरोग्यता करके आयु को बढ़ाता है। इस प्रकार उत्तरार्द्ध में प्रशंसारूप अर्थवाद है। सोते समय मानसाग्निस्वयं स्वस्थमन्द शि तमोग्रस्त मृत तुल्य होता है इस से शीत पहुंचाने से तमोगुण और बढ़ेगा कारण पग धोके सोना निषिद्ध है॥ ७६॥

अचक्षुर्विषयं दुर्गं न प्रपद्येत कर्हिचित्।
न विण्मूत्रमुदीक्षेत न बाहुभ्यां नदीं तरेत्॥७७

अ०—अचक्षुर्विषयं यत्स्वयं न दृष्टं तादृशं दुःखेन ग योग्यं गर्त्तगुल्मलतादिना गहनमार्गं स्थानं कदापि ग नेहेत। स्वस्याऽन्यस्य वा विण्मूत्रं नोदीक्षेत बाहुभ्यां न न तरेत्। सर्वाण्येतानि व्यसनेन नैव कुर्यात्॥

भा०—दुर्गस्थानाय गमने विपदागमसम्भवः। विष्ठ द्यतिमलिनवस्तुदर्शनेन बुद्धिमालिन्यं तेन धर्महानिः। प्र योजनमन्तरेण नदीतरणं प्रतिषिद्धं निमज्जनग्राहादिभयात्

भाषार्थः—( अचक्षुर्विषयं दुर्गं कर्हिचिन्न प्रपद्येत ) गड्ढे वा भयंकर वन आदि की रुकावट से जहां पहुंचना अति कठिन हो ऐसे स्वयं न देखे किन्तु ने हुए स्थान को देखने के लिये कदापि न जावे (विण्मूत्रं नोदीक्षेत ) अपने अन्य के विष्ठा मूत्र को समझ पूर्वक कदापि न देखे (बाहुभ्यां नदीं न तरेत् ) बा द्वारा नदी को व्यसन से न तरे॥

भा०–जिस में पहुंचना कठिन है ऐसे स्थान को जाने में कोई विपत्ति आ-जाना सम्भव है। विष्ठादि अति मलिन वस्तु के देखने से बुद्धि की मलिनता होती और उस से धर्म की हानि होती है। और डूबने वा ग्राहादि का भय होने से प्रयोजन के विना नदी तरना निषिद्ध है ॥ ७७ ॥

**अधितिष्ठेन्न केशांस्तु न भस्मास्थिकपालिकाः।**
**न कार्पास्थि न तुषान्दीर्घमायुर्जिजीविषुः ॥७८॥**

अ०–दीर्घमायुर्जिजीविषुर्जनः केशान्, भस्म, अस्थि, कपालिकाः, कार्पास्थि, तुषानेतान्यसारवस्तूनि निःसत्त्वानि नाधितिष्ठेत् ॥

भा०–निःसारमृतप्रायवस्तूनामुपरिस्थित्या सङ्गदोषेण स्वदेहेऽसारत्वं मरणहेतुकमाविशति तस्मात्सारस्यैव स्वदेहेन संयोगोऽधिकजीवनस्य हेतुर्विज्ञेयः ॥ ७८ ॥

भाषार्थः–(दीर्घमायुर्जिजीविषुः केशांस्तु नाधितिष्ठेत्) दीर्घकाल तक जीवन की इच्छा रखने वाला पुरुष बालों पर न बैठे (न भस्मास्थिकपालिकाः) राख, हड्डी और खप्परों पर [बिछी हुई गुदड़ियों पर] भी न बैठे (न कार्पास्थि न तुषान्) न कपास के बिनोलों पर और न भूसी पर बैठे ॥

भा०–मृतसमान निस्सार वस्तुओं पर बैठने से सङ्ग दोष के द्वारा मरण वा निस्सार बनाने का हेतु असारपन बैठने वाले के देह में प्रविष्ट होता है। इस कारण अपने शरीर के साथ सार वस्तुओं का संयोग ही अधिक जीवन का हेतु है यह सर्वथा ही सत्य जानो ॥ ७८ ॥

**न संवसेच्च पतितैर्न चाण्डालैर्न पुल्कशैः।**
**न मूर्खैर्नावलिप्तैश्च नान्त्यैर्नान्त्यावसायिभिः॥**

**[ न कृतघ्नैरनुद्युक्तैर्न महापातकान्वितैः।**
**न दस्युभिर्नाशुचिभिर्नामित्रैश्च कदाचन ॥ ]**

अ०–ग्रामेऽरण्ये तरुच्छायादौ च पतितैश्चाण्डालैः पुल्कशैर्मूर्खैर्गर्वितैरन्त्यैश्चर्मकारादिभिरन्त्यावसायिभिर्निषाद स्त्रीषु चाण्डालाज्जातैश्च सह स्नातको न संवसेत् ॥

भा०–सङ्गदोषेण धर्महानिरधर्मागमश्च जायते तस्मात्त दृशवासनिषेधः। न कृतघ्नैरिति पद्यं कुत्रचिदुपलभ्यते॥

भाषार्थः—ग्राम में वन में वा वृक्षादि की छाया में भी ( न पतितैर्न चाण्डालैर्न पुल्कशैश्च संवसेत्) अधिक पापों के कारण जात्यादि से पतितों, चाण्डालों [ भंगियों ] और निषाद से शूद्र कन्या में उत्पन्न हुए पुल्कस वा पुक्कस [ जिन को पाशी वा धानुक कहते हैं ] के साथ न वसे न बैठे ( न मूर्खैर्नावलिप्तैश्च ) अच्छे वर्णों में कहाते हुए भी मूर्खों तथा बड़े अहंकारियों के साथ निवास न करे और (नान्त्यैर्नान्त्यावसायिभिः) धोबी चमार आदि नीचों तथा निषाद की स्त्री में चाण्डाल पुरुष से उत्पन्न हुए अन्त्यावसायी अथवा नीचे मेल रखने वालों के साथ भी स्नातक द्विज निवास न करे ॥

भा०–नीचों के संग का दोष अवश्य लगने से धर्म की हानि और अधर्म प्राप्ति दोनों होती हैं। इस से वैसों के साथ वसने का निषेध किया है। इस आगे एक ( न कृतघ्नै० ) इत्यादि श्लोक किसी पुस्तक में लिखा मिलता जिस का अर्थः–कृतघ्नों, धर्म में उद्योग न करने वालों, ब्रह्महत्यादि महापाप वालों, डाकुओं, चोरों, अशुद्ध रहने वालों और शत्रुओं का भी संग कभी न करे॥

**नशूद्रायमतिंदद्यान्नोच्छिष्टंनहविष्कृतम् । नचास्योपदिशेद्धर्मं नचास्यव्रतमादिशेत्॥**

अ०–शूद्राय प्रसङ्गादेवातिशूद्राय [ यः शुभमप्यशुभं कृत्वा विपरीतमाचरति ] मतिं न दद्यात्त्वयैवं कार्यमेवं कार्यमिति नोपदिशेत्। उच्छिष्टं न दद्यात्, हविष्कृतं न दद्यात्, अस्य धर्मं वैदिकं कर्त्तव्यं नोपदिशेत्, न चास्य व्रतं कर्त्तुमादिशेत् ॥

भा० – चातुर्वर्ण्यातिरिक्तरथकारादीनां वेदोक्तयज्ञानुष्ठानस्याधिकारो मीमांसाशास्त्रकारैः प्रदर्शितः । मनुनापि दशमउक्तम्–"धर्मेप्सवस्तु धर्मज्ञाः सतां वृत्तमनुष्ठिताः । मन्त्रवर्जं न दुष्यन्ति प्रशंसां प्राप्नुवन्ति च" इत्यादिप्रमाणदर्शनादिदमेवानुमीयते । ये धर्मं ज्ञातुं कर्त्तुं वाऽभीप्सन्ति न तदर्थो निषेधोऽपितु येषां धर्मविरुद्धकृत्ये दृढोऽचलो व्यवसायस्ते लोकगतानुगतिकतया ब्राह्मणाद्युच्चनामभिर्व्यवह्रियमाणा-अपि विपरीतपरिणामभिया न कदाप्युपदेश्या इत्येवाऽयं दृढाशयः साधु । एवं मत्वैव नीतिज्ञैरुक्तमेतत्–"उपदेशो हि मूर्खाणां प्रकोपाय न शान्तये । पयःपानं भुजङ्गानां केवलं विषवर्द्धनम्" तादृशानां च येनोपायेन स्वकृत्ये ग्लानिः शुभज्ञानेच्छा चाङ्कुरिता स्यात्तादृशोपायस्तु न कदापि प्रतिषिद्धः । अशक्तएव सदा तत्रतत्रानधिकृतइति ॥ ८० ॥

भाषार्थः–(शूद्राय मतिं न दद्यात्) अतिशूद्र अतिनीच को अच्छी सलाह न देवें कि तुम ऐसा ही करो वा बोलो ऐसा नहीं क्योंकि वह अच्छे को भी बुरा बना कर उलटा ही आचरण करता है (उच्छिष्टं न दद्यात्) शूद्र को जूंठा अन्न न देवें ( न हविष्कृतम् ) यज्ञ का शेष हविष्यान्न भी शूद्र को न देवे [ जूंठा अन्न देने पर स्वभाव से दुष्ट पुरुष का कोप करना सम्भव है। यदि वह उच्छिष्टान्न को गुरुभक्ति के तुल्य प्रसन्नता से नहीं चाहता तो भी निष्फल है । और शुद्ध हविष्यान्न शूद्र को देना व्यर्थ वा निष्फल इस कारण है कि उस के अधिक मलिनांशों में मिल के हविष्यान्न भी मलिन हो जायगा । यदि उत्तम द्विज को मिले तो उस के थोड़े मलिनांश का शोधक होगा । अर्थात् गधे को लवण देने के समान होगा चाहे यों कहो कि मलिन घृणित कीचड़ के समुदाय में उत्तम वस्तु को डाल के विगाड़ देना है] (अस्य धर्मं च नोपदिशेत् ) इस शूद्र के लिये वेदोक्त यज्ञादि धर्म का भी उपदेश न करे ( नचास्य व्रतमादिशेत् ) और इस को चान्द्रायणादि व्रतों के करने की भी आज्ञा न देवे ॥

भा०-चारों वर्णों से भिन्न संकर जातियों में वर्त्तमान रथकारादि [बढ़ई आदि] को भी वेदोक्त यज्ञ करने का अधिकार मीमांसाशास्त्रकारों ने दिखाया है। दशवें अध्याय में मनुजी ने भी लिखा है कि " श्रेष्ठ पुरुषों कासा वर्त्ताव करने वाले धर्म के जिज्ञासु धर्म में ही सर्वोपरि रुचि रखने वाले धर्म के किन्हीं अंशों से जानकार शूद्रों को वेद से भिन्न धर्म का उपदेश करने वा धर्म का सेवन करने में कोई दोष नहीं किन्तु अच्छी उत्तम बात है कि अच्छे शूद्र को भी धर्ममार्ग जताया जाय और वह धर्म करे " इत्यादि प्रमाण दीख पड़ने से यही सिद्धान्त ठीक ठहरता है कि जो शूद्र लोग धर्म को जानना और करना चाहते हैं जिन की धर्म में रुचि है उन के लिये यह निषेध नहीं है किन्तु जिन को धर्म से विरुद्ध विपरीत उलटा चलने में ही दृढ़ अचल निश्चय हो रहा है जो वनैले के बच्चे के तुल्य मरण पर्यन्त कितना ही समझाने पर भी अपने उलटे विचार को नहीं छोड़ना चाहते ऐसे लोग चाहे शूद्र हों वा लोकचाल से ब्राह्मणादि कहाते हों उन सभी ब्राह्मणादि उच्चनाम से प्रसिद्धों को भी उलटा परिणाम होने के भय से धर्मादि का उपदेश कदापि नहीं करना चाहिये क्योंकि वे सभी अनधिकारी हैं यही आशय सत्य है। ऐसा मान कर ही नीतिज्ञलोगों ने स्पष्ट कहा है कि "अच्छा उपदेश भी मूर्खों को कोप कराने वाला ही होता है। जैसे कि सांप को दूध पिलाने से उस का विष ही बढ़ेगा अच्छा फल कुछ नहीं हो सकता" वैसे मूर्ख वा अतिनीच शूद्रों को जिस उपाय से अपने उलटे कामों में ग्लानि और शुभ धर्मादि के जानने की इच्छा अङ्कुरित हो वैसा उपाय उन के साथ करना भी निषिद्ध नहीं है। असमर्थ को ही सदा उस २ विषय में वैसा अनधिकार और जो जितना वा जैसा जिस अंश में समर्थ वा योग्य है उस को वैसा अधिकार भी शास्त्रों के सिद्धान्त से अवश्य ही निकलता है ॥ ८० ॥

**यो ह्यस्य धर्ममाचष्टे यश्चैवादिशति व्रतम्।**
**सोऽसंवृतं नाम तमः सह तेनैव मज्जति ॥८१॥**

अ०—यः पुरुषोऽस्य शूद्रस्य धर्ममाचष्टे यश्चैवास्य व्रतमादिशति सोऽसंवृतं विस्तृतं तमस्तमोगुणरूपमज्ञानं नरकं दुःखमयं प्राप्य तेनैव सह मज्जति ॥

भा०—सामान्याचारविषयकशुभमत्युच्छिष्टदानाद्यपेक्षया नियमधर्मोपदेशेऽधिको दोषइति ज्ञापयितुं द्वयोरत्रानुवादः। तयोरेव प्राधान्यात्तयोर्व्याघातोऽधिकहानिकरः। प्रबलप्रधानेन सह सम्मिलितं शुभमप्यशुभत्वमापद्यतएवं शुभप्राबल्येऽशुभमल्पमपि शुभं जायते। यत्र चाशुभमचलत्वमापन्नं सएवात्र शूद्रपदवाच्यस्तस्मिन्नासज्यमानोऽपि धर्मो व्याहन्यतेऽधर्मः सम्भवति प्रकोपादिरूपेण तस्मान्नियमधर्मोपदेशेऽधिको दोषइति सूक्ष्ममीक्षणीयम्। यत्र चोपदेशे धर्मव्याघातो नैव सम्भाव्येत तत्र "न धर्मात्प्रतिषेधनम्" इत्यादिवचांसि चरितार्थानि बोध्यानीति सर्वं सङ्गतम्॥८१॥

भाषार्थः—(यो ह्यस्य धर्ममाचष्टे) जो पुरुष इस शूद्र को धर्म का उपदेश देता (यश्चैवादिशति व्रतम्) और जो इस को व्रत करने की आज्ञा देता है (सोऽसंवृतं नाम तमः सह तेनैव मज्जति) वह तमोगुणरूप विस्तृत अज्ञानान्धकार को प्राप्त होके उसी शूद्र के साथ डूबता अर्थात् उस का अधिक साथ होने से वैसा ही अज्ञानी हो कर संसारसागर में गोते खाता है॥

भा०—शूद्र को सामान्य आचरण सम्बन्धी शुभमति वा उच्छिष्ट देने आदि की अपेक्षा नियम धर्म का उपदेश देने में अधिक दोष है यह जताने के लिये यहां नियम वा धर्म दोनों का ही फिर से अनुवाद करके निन्दार्थवाद कहा है। उन्हीं दो के मुख्य होने से उन का बिगड़ना अधिक हानिकारक है। प्रबल तथा प्रधान अशुभ बुराई के साथ मिल कर शुभ भी अशुभ हो जाता है। इसी प्रकार अच्छे शुभ की प्रबलता में अशुभ भी शुभ हो जाता है। और जहां अशुभ अचल दृढ़ है वही यहां शूद्रपदवाच्य है। उपदेशादि द्वारा उस को सौंपा हुआ धर्म भी नष्ट होता—अधर्म हो जाता है इस से नियम धर्म का उपदेश करने में अधिक दोष है [इस अंश को सूक्ष्मदृष्टि से विचारो शोचो] और जिस को धर्मोपदेश करने में धर्म का नाश होना सम्भव न हो वहां [धर्म के सेवने से शूद्र को रुकावट-निषेध नहीं] दशवें अध्याय आदि में कहे इत्यादि वचनों को अवकाश मिलेगा। वहां के लिये निषेध नहीं इस से सब कथन ठीक निर्विकल्प है॥ ८१॥

**न संहताभ्यां पाणिभ्यां कण्डूयेदात्मनः शिरः।**
**न स्पृशेच्चैतदुच्छिष्टो नच स्नायाद्विना ततः॥**
**केशग्रहान् प्रहारांश्च शिरस्येतान् विवर्जयेत्।**
**शिरःस्नातश्चतैलेन नाङ्गंकिंचिदपि स्पृशेत्॥**

अ०—संहताभ्यां पाणिभ्यामात्मनः स्वस्य शिरो न कण्डूयेत्। उच्छिष्टः संश्चैतच्छिरो न स्पृशेत् नच शिरो वर्जयित्वा स्नायात्। स्वस्यान्यस्य वा शिरसि केशग्रहान् प्रहारांश्चैतान् विवर्जयेत्। तैलेन शिरसा स्नातश्च जनस्तेनैव किंचिदप्यन्यदङ्गं न स्पृशेत्॥

भा०—तस्मान्मेध्यतमस्त्वस्य मुखमुक्तं स्वयंभुवा। इत्यस्मिन्नेव ग्रन्थउक्तम्। सर्वाङ्गापेक्षयात्यन्तमुत्तमं शिरस्तद्विशेषरोगादिकारणमन्तरेण स्वस्थदशायां स्नानादिना शोधनकाले न त्यजेदपित्वन्याङ्गापेक्षया स्वयं शुद्धस्यापि शिरसो नैमित्तिकमालिन्यवारणायाधिका शुद्धिः कार्या। उच्छिष्टहस्तादिस्पर्शोऽपि यत्नेन त्याज्यः। तस्याघातोऽप्यन्याङ्गापेक्षया विशिष्टहानिकरस्तस्मान्न कस्यापि शिरस्याहन्यात्। हस्तद्वयसंयोगेन कण्डूयनासंभवे सहैव हस्तद्वयेन कण्डूयनप्रतिषेध आघातवर्जनार्थएव। अन्याङ्गलग्नं तैलं शिरसि न योजयेदन्याङ्गं स्पृष्ट्वा शिरो न स्पृशेत्। सर्वतउत्तमस्य तादृशमुत्तमत्वं सर्वथैव रक्षणीयमिति॥ ९३॥

भाषार्थः—( संहताभ्यां पाणिभ्यामात्मनः शिरो न कण्डूयेत् ) दोनों हाथों से एक साथ अपना शिर न खुजलावे ( उच्छिष्टएतन्न स्पृशेत् ) जूठे हाथों से

शिर को न छुवे (ततो विना न च स्नायात्) शिर को छोड़ कर स्नानादि शुद्धि न करे किन्तु सब से पहिले उत्तमाङ्ग शिर की शुद्धि करे ( केशग्राहान् प्रहारांश्चैतान् शिरसि विवर्जयेत् ) अपने वा अन्य के शिर के केश पकड़ के खेंचना वा शिर में हाथ आदि से मारना विशेषकर छोड़देवे ( तैलेन शिरःस्नातश्च किंचिदप्यङ्गं न स्पृशेत् ) शिर में तैल लगाया हो तो वही तैल अन्य किसी पगादि अङ्ग में न लगावे अर्थात् अन्यत्र लगा तैल शिर में न पहुंचे ॥

भा०—मदरा से भी अत्यन्त पवित्र शिर मानागया है यह इसी ग्रन्थ में कहा है । सब अङ्गों की अपेक्षा से अत्यन्त उत्तम शिर है उसको विशेष रोगादि का भय न होनेपर स्वस्थदशा में स्नानादिद्वारा शुद्धि करने के समय प्रथम शुद्ध किये विना न छोड़े किन्तु अन्य शरीरावयवों की अपेक्षा स्वभाव से ही शुद्ध भी शिरकी नैमित्तिक भीतर बाहर से निकलने लगनेवाली मलिनता के निवारणार्थ अधिक शुद्धि करनी चाहिये अर्थात् उत्तमाङ्ग को उत्तम शुद्ध रखना ही अत्युत्तम है । इसी कारण जूटेहाथ से स्पर्श करना भी सदा विचारपूर्वक त्याज्य है । उस शिर में मारना भी अन्य अङ्गों की अपेक्षा अधिक हानिकारक है शिर जीवन वा चेतनता शक्ति की स्थिति का मूल होने से ही मूंड़ कहाता है इस से किसी के शिर में कुछ न मारे । दोनों हाथ मिलाकर खुजलाना असंभव होने से एकसाथ दोनों हाथों से खुजलाने का निषेध भी पीड़ा न पहुंचने के लिये है । अन्य शरीर में लगा तेल शिर में न लगे अन्यशरीर छूकर शिर को न छुवे यह सब शिर की उत्तम शुद्धि रखने के लिये है । जिससे अच्छी शुद्ध धर्माधर्म का विवेचन करने वाली बुद्धि में कोई बाधा न पहुंचे ॥ ८२ । ७३ ॥

**न राज्ञः प्रतिगृह्णीयादराजन्यप्रसूतितः ।**
**सूनाचक्रध्वजवतां वेषेणैव च जीवताम् ॥**
**दशसूनासमं चक्रं दशचक्रसमो ध्वजः ।**
**दशध्वजसमो वेषो दशवेषसमो नृपः ॥**
**दश सूनासहस्राणि यो वाहयति सौनिकः ।**
**तेन तुल्यः स्मृतो राजा घोरस्तस्य प्रतिग्रहः॥**

यो राज्ञः प्रतिगृह्णाति लुब्धस्योच्छास्त्रवर्त्तिनः।
स पर्यायेण यातीमान्नरकानेकविंशतिम् ॥
तामिस्रमन्धतामिस्रं महारौरवरौरवौ।
नरकं कालसूत्रं च महानरकमेव च ॥
संजीवनं महावीचिं तपनं सम्प्रतापनम्।
संहारं च सकाकोलं कुड्मलं प्रतिमूर्त्तिकम् ॥
लोहशङ्कुमृजीषं च पन्थानं शाल्मलीं नदीम्।
असिपत्रवनं चैव लोहदारकमेव च ॥
एतद्विदन्तो विद्वांसो ब्राह्मणा ब्रह्मवादिनः।
न राज्ञः प्रतिगृह्णन्ति प्रेत्यश्रेयोऽभिकाङ्क्षिणः
॥ ८४—९१ ॥

अ०—अराजन्यप्रसूतितो—राजन्यः क्षत्रधर्मकर्मयुक्तस्तद्भिन्नात्प्रसूतिरस्य तादृशाद्राज्ञो दानं स्नातको नाददीत। सूनाचक्रध्वजवतां—सूनापशुवधस्थानं तद्येषामस्ति तेषां सूनावतां—प्राणिनो हत्वा मांसविक्रयेण जीवताम्। लोके खटिकइति प्रसिद्धाइति मेधातिथिः, यवनादयोपीत्यन्ये। चक्रवतां तैलिनां शकटवाहनजीविनां चेत्यन्ये। ध्वजवतां मद्यनिर्माणविक्रयणशीलिनां वेषेणैव च जीवतां बहुरूपिणां पण्ययोषितां [ अलिङ्गी लिङ्गिवेषेण यो वृत्तिमुपजीवति] इत्येतदनुसृत्य ये ब्राह्मणब्रह्मचारिसंन्यास्यादीनां वेषं धृत्वा

जीवन्ति वस्तुतस्तु न ये ब्राह्मणादयस्तेषामपि स्नातकः प्रतिग्रहं नाददीत । चक्रं चक्रजन्यमाजन्मिकं पापं दशसूनासममेवमुत्तरेष्व पापाधिक्यं बोध्यम् । यः सौनिकः सूनया सहचरितो दश सूनासहस्राणि वाहयति घातयति तत्तुल्यो निकृष्टप्रकृतित्वात्स्वयमधर्मनिष्ठो जरासन्धवकादितुल्योऽपि दैवात्प्राप्ताधिकारो राजाऽभिमतस्तस्मात्तस्य घोरः प्रतिग्रहो न कदाप्यादेयः । नरकादीनां प्राप्तिप्रदर्शने दातुरादातुर्दानस्य च निकृष्टतायास्तारतम्यानुकूलो निन्दार्थवादो बोध्यः ॥

भा०—नायमर्थवादोऽसंगतोऽपित्वर्थवानेवास्ति । सर्वत्रैव निकृष्टानामधर्मिणां च तारतम्येन नानाप्रकाराः सम्भवन्ति । राजपदेनापि नानाभेदभिन्नाः कस्यापि कियतोऽपि समुदायस्योपरिकृताधिकारिणो ग्राह्याः । यदर्थमेतदुक्तम्—“उद्भासिताखिलखलस्य विशृङ्खलस्य,प्राग्जातविस्तृतनिजाधमकर्मवृत्तेः । दैवादवाप्तविभवस्य गुणद्विषोऽस्य, नीचस्य गोचरगतैः सुखमास्यते कैः ? ” एवंविधा बहवो मध्येमध्ये दैवप्राबल्यात्प्राप्ताऽधिकाराः खलोद्बोधका लोकेऽसङ्करा मता अपि सङ्करा उत्पद्यन्ते ते च यशोलाभाय दानमपि कुर्वन्ति तादृशानां दानं धर्मनिष्ठेन स्नातकेन न कदाप्यादातव्यम् । दानेन तन्मैत्री तत्सङ्गस्तत्कथनानुमोदनं च सर्वं प्रतिग्रहशीलैः क्रियतएव । तथा च सति महतो धर्मस्य व्याघातोऽधर्मेणाच्छादनं च सम्भवमेव । यादृशः सोऽधिकृतः सापेक्षतयाऽधर्मनिष्ठो यादृशं च ततो दानादानं यादृशः सङ्गोऽनुमोदनं च तस्य तादृशान्येव नरकान्यपि

भवन्तीति योज्यम्। एकविंशतिविधानि विशिष्टदुःखहेतू
साधनानि स्थानानि च प्रायेण सम्भवन्ति। तेष्वेकैक
तारतम्येन नानाभेदा यथा देशकालवस्तुभेदेन नानावि
तमस्तत्प्रभूतमस्यामस्ति सा तमिस्रा रात्रिस्तस्याइदं तामि
ततोऽप्यधिकतरतमःप्रधानजातिरन्धतामिस्रपदवाच्या
एवं सर्वाण्येव नरकनामानि शब्दार्थभेदेन भिन्नप्रकारा
बोध्यानि। कुत्रापि देशे काले जातौ वा तामिस्रादित्वादी
प्राधान्यात्प्रयोगप्राचुर्येऽपि व्याप्तिस्तेषामवार्येव। यथा ज
शयेऽप्त्वप्राधान्येऽपि शुष्कमृत्काष्ठादौ जलतत्त्वस्य व
प्तिः संघातहेतुका विपश्चिद्भिस्स्वीक्रियते। तथैव नरका
पि सर्वदेशकालवस्तुष्वपि व्याप्तानि। यथा बालेनाल्पा
दुःखं सोढुं शक्यते तावच्चान्येन दुःखकोटावपि न ग
ते। एवं यत्कस्यापि नरकं सएवेतरस्य स्वर्गः सम्भवति
अतएव योगिनो ज्ञानिनोऽणिमाद्यष्टैश्वर्येष्वासक्तिर्याग
स्त्रे श्वेताश्वतरोपनिषदि चाष्टविधनरकावाप्तिरभिमत
स्नातकस्यापि स्वदशातोऽधःपतने तात्पर्यम्॥ ९१॥

भाषार्थः–( अराजन्यप्रसूतितो राज्ञो न प्रतिगृह्णीयात्) क्षत्रियपन के वै
धर्म कर्म से जो युक्त न हो ऐसे नाममात्र के निकृष्ट राजपुत्र से स्नातक ब्रा
प्रतिग्रह–धनादि का दान कभी न लेवे ( सूनाचक्रध्वजवताम् ) पशवादि का
करके मांस वेंच कर जीविका करने वालों [ जिन को लोग खटिक कहते हैं
मेधातिथि की सम्मति है अन्य लोग यवनादि में विद्यमान सभी मांस विक्र
का ग्रहण करते हैं] चक्र नाम कोल्हू से तिल आदि बीजों को पीडने–पेरने
लों—लाखों बीज शक्तियों को नष्ट करने वाले तेलियों [ गाड़ी चला
जीविका करने वालों का भी ग्रहण कोई करते हैं क्योंकि गाड़ी के प
का भी नाम चक्र है गाड़ी के नीचे दब २ कर जीवों की हिंसा अधिक हो
है] तथा मद्य बनाने और बेंचने द्वारा जीविका करने वालों और ( वेश्या

जीवताम्) वहुतरूप वना २ कर जीविका करनें वाले-वहुरुपिया वेष्या और जो शास्त्रानुकूल वास्तव में ब्राह्मण , संन्यासी , वा ब्रह्मचारी नहीं हैं किन्तु जीविका—पूजा प्रतिष्ठा आदर सत्कार होने के लिये ब्राह्मणादि का वेष धारण करके जीविका करते वा भिक्षादि मांग कर खाते हैं उन सभी नीच वेषधारियों का दान स्नातक ब्राह्मण कभी न लेवे क्योंकि (दशसूनासमं चक्रम् ) जन्मपर्यन्त कोल्हू वा गाड़ी चलाकर जीविका करने वाले को मध्यम प्रकार की दश पशुहत्या के समान पाप होता (दशचक्रसमो ध्वजः) चक्रसे जीविका करने वाले की अपेक्षा मद्य वनाने वेंचने वाले को दश गुणा अधिक हत्या का पाप लगता [ इसी कारण लोक में तेली से भी अधिक नीच कलवार माने जाते हैं । परन्तु जिन के कुल में वहुत काल से मद्य का वनाना वेंचना तथा सेवन करना छूट गया हो उन को वैसा नीच नहीं मानना चाहिये । मद्य को पीने वाले भी सौ हत्या वालों की कोटि में पापी गिने जावेंगे ] ( दशध्वजसमो वेषः ) तथा वेष वना कर जीविका करने वाले भांड़ वेष्यादि, मद्य वाले से भी दश गुणे अधिक हजार १००० हत्या के पापी हैं और ( दशवेषसमो नृपः ) जो धर्म को छोड़ के प्रजा को नानाप्रकार की पीड़ा पहुंचा कर धनादि लूट २ वा जो स्त्री आदि उत्तम वस्तु प्रजा में देखे उसी को छीनकर स्वार्थ सिद्ध करे ऐसा राक्षसी स्वभाव वाला महानीच राजा, वेषधारियों से भी दशगुणा अधिक दशहजार हत्या करने वाले के तुल्य पापी होता है (यः सौनिको दशसूनासहस्राणि वाहयति) जो हत्यारा [कसाई] दशहजार पशुओंका हनन करता है (तेन तुल्यो राजा स्मृतः) उसके तुल्य १०००० दशहजार हत्या का पापी वह राक्षस राजा है इसी कारण (घोरस्तस्य प्रतिग्रहः) उसका दान लेना बड़े भयका देनेवाला है (लुब्धस्योच्छास्त्रवर्त्तिनो राज्ञः) शास्त्र से विरुद्ध चल के अधर्म करने वाले लोभी स्वार्थी राजा का ( यः प्रतिगृह्णाति ) दान जो ब्राह्मण लेता है ( स इमानेकविंशतिं नरकान् पर्यायेण याति ) वह इन आगे कहे इक्कीश प्रकारके नरकों नाम दुःख के साधनों को क्रम से प्राप्त होता है ( तामिस्रमन्धतामिस्रम् ) १—अंधेरी रात्रिके तुल्य अत्यन्त अज्ञानान्धकार का जहां दुःख हो जिस दुःख से वचने का सहारा न दीखे । २—अन्धतामिस्र—अत्यन्त असीम अज्ञानमय वृक्षादि कासा तमोगुण होजहां वचने का कुछ भी उपाय न कर सके ( महारौरवरौरवौ ) ३—जहां दुःख से अत्यन्त रोना पड़े कोई सुनने वाला न हो ४—जहां रोने की सीमा ही न हो लगातार रोने के कारण मिलते जावें (नरकं कालसूत्रं च) ५—काल नाम मरण आ जाने का सूत्र नाम सिलसिला—लगातार मृत्यु

के कारण उपस्थित होते जांय जिस से अब मरा२ ऐसा भय बराबर बना (महानरकमेव च) ६-महाभयङ्कर दुःख जिस में हो ऐसी विपत्ति (संजीवन) ७-अत्यन्त शिथिल हो जाने पर जब उठना बैठना भी न हो सके कोई रक्षक न हो उस दशा का जीवन (महावीचिम्) ८-बड़ी प्रबल तरङ्गों में डूबने समय वा इसी के तुल्य अन्य दुःख (तपनम्) ९-तपना (संप्रतापनम्) सम्यक् तपना दाल आदि के समान रंधने की दशा में पहुंच जाना (संहारं) ११-मारे जाने का भय (सकाकोलम्) १२-किसी की बलात्कारता से विष कर मरने का भय (कुड्मलम्) १३-बड़े दिनों से परिश्रम किये कर्म का प्राप्त होने का समय आते ही जो विघ्न होने द्वारा इष्ट वियोग का दुःख (तिमूर्त्तिकम्) १४-अनिष्ट दुःखदायी पदार्थों की प्रतिकृति का वार २ दीखना ध्यान में आना (लोहशङ्कुम्) १५-लोहे की बर्छी आदि से छेदे जाने का जब उपस्थित हो (ऋजीषम्) १६-तपाये हुए लोहे पर डाल कर मारे ज के समय जो भय वा दुःख (पन्थानं शाल्मलीं नदीम्) १७-निरन्तर मार्ग चल का दुःख बलात्कार चलने पड़े जहां किसी प्रकार ठहरने का अवसर न मि १८-फसावट का दुःख जिस से निकलने का कोई उपाय न हो, १९-नदी के बी जहां अगाध भयङ्कर जल सब ओर भरा हो वहां बीच में पड़जाना जहां से डू विना निकलने का कोई उपाय न दीखे (असिपत्रवनं चैव) २०—तलवार की धार के तुल्य चारों ओर से लगाये हुए लोहमय वन के बीच राजप्रबन्धा से दौड़ा कर मारे जाने के समय का भय (लोहदारकमेव च) २१—अत्यन्त त पाये लोहमढ़े मार्ग पर राजाज्ञा से चल कर मारे जाने का समय, ये इक्की प्रकार के नरक दुःख हैं (एतद्विदन्तो ब्रह्मवादिनो विद्वांसो ब्राह्मणाः) असत्प्र तिग्रह में वा कुसङ्ग से ऐसे २ नरक दुःख प्राणियों को भोगने पड़ते हैं ऐसा जा नते हुए वेदपाठी वेदतत्त्वज्ञ ब्राह्मण लोग (प्रेत्य श्रेयोऽभिकाङ्क्षिणः) जोकि भवि ष्यत् में विपत्तियों से बच के अपना कल्याण चाहते हैं वे (राज्ञो न प्रतिगृह्ण न्ति) वैसे नीच राजा से दान लेने का अभ्यास नहीं करते वा वार २ दान लें उस के अनुमोदनादि संग से सदा ही बचा करते हैं ॥

भा०-यह विधि वा अर्थवाद असंगत नहीं किन्तु सार्थक ही है। सर्वत्र ही निरा और अधर्मियों के चढ़ते उतरते अनेक प्रकार हो सकते हैं। और राजा कहने से भी कितने ही बड़े किसी समुदाय पर अपना अधिकार वा दवाव रखने वाले

सभी का ग्रहण करना चाहिये। जिस के लिये भर्तृनीति में यह कहा है कि "सब नीच दुष्टों को उभाड़ने सहायता देने, किसी धर्मादि वा लोक लज्जादि की रुकावट को न मानने, पूर्वजन्मादि के से संचित अतिनीच कर्मों की प्रबलता से धर्म विरुद्ध चलने की दृढ़ बुद्धि रखने वाले किसी अच्छे प्रारब्धोदय से सम्पत्ति वा अधिकार को प्राप्त हुए और शुभगुणों से द्वेष रखने वाले ऐसे नीच महानीच पुरुष के निकट कौन सुखी रह सकता है ? अर्थात् कोई नहीं" संसार में बीच २ ऐसे बहुत से दैवयोग से अधिकार को प्राप्त हुए, खलों को चिताने वाले लोक में असंकर वा अच्छे माने जाते हुए भी वस्तुतः संकर—नीच छोटे वा बड़े राजा कहाने वाले उत्पन्न होते रहते हैं [जैसे पूर्वकाल में कंस, जरासन्ध, शिशुपाल, वक आदि हो गये हैं] वे अपनी कीर्त्ति के लिये दान भी करते वा धर्मात्मा विद्वानों को भी दानादि दे के अपना साथी प्रशंसक खुशामदी बनाना चाहते और उद्योग करते हैं। वैसों का दान धर्मनिष्ठ सदसद्विवेकी विद्वान् गृहस्थ को कदापि न लेना चाहिये। दान लेने से उन से मित्रता उन का संग और उन के विचारों का अनुमोदन दान लेने के स्वभाव वाले प्रायः करते ही हैं। ऐसा होने से धर्म को धक्का लगना, महान् धर्म का नाश और अधर्म से धर्म का दब जाना सम्भव ही है। वह अधिकारी-राजा—चौधरी [ अफसर ] जैसा बड़ा अधर्मी होगा, जैसे न्यूनाधिक समय तक जैसे अच्छे बुरे वस्तुओं का दान उस से लिया जायगा और जैसा उस का न्यूनाधिक सङ्ग तथा अनुमोदन दान लेने वाला करेगा उस को वैसा ही न्यूनाधिक दोष लग कर वैसी ही कक्षा के नरक नामक दुःख भी भोगने पड़ेंगे [ कीचड़ आदि का संग करने वाले को कीचड़ लगता, जलाशय में घुसने पर जल लगता, समीप बैठने से शीत लगता, अग्नि के निकट आंच लगती, यों सर्वत्र ही संग का गुण अवश्य लगता है वैसे ही जो पापी दुष्ट का जैसा संग करेगा वैसा पाप दोष उस को अवश्य लगेगा। और उस पाप दोष का फल भी वैसा अवश्य होगा यही नरक दुःखों का अभिप्राय है। सब पापों और दुःखों के भोग का मूल कारण प्रथम कुसङ्ग ही है और किसी प्रकार का लेन देन संग हुए विना हो ही नहीं सकता। चोरों दुष्टों जुआरियों के संग से कैसे २ बड़े अनर्थ होते हैं सो छिपा नहीं] इक्कीश प्रकार के विशेष दुःख के हेतु साधन वा स्थान प्रायः हो सकते हैं जिन के अन्तर्गत सब बड़े २ दुःख आजायंगे उन एक २ में न्यूनाधिक अनेक भेद होंगे। जैसे देश काल वस्तु भेद से अन्धकार अनेक प्रकार का होता

उस के अनुसार तामिस्र नामी दुःख भी अनेक प्रकार का होगा । इसी प्र
सब नरकों को शब्दार्थों के भिन्न २ होने से भिन्न २ प्रकार के जानो । कि
देश काल वा जाति में तामिस्रादिपन के अधिकतर होने से वहां अधिकांश
मिस्रादि का व्यवहार होने पर भी उन का सर्वत्र होना खण्डित नहीं हो सक
जैसे जलाशय में जल की अधिकता रहने पर भी सूखी मिट्टी काष्ठादि
उन २ के परमाणु जुड़े रहने के कारण जलतत्त्व की सर्वत्र व्याप्ति विचारशील
श्य मानते हैं । वही जल भाफ वा धुंआ हो कर जब अग्नि के संयोग से
जाता तब उस वस्तु को जल गया कहते हैं । वैसे ही नरक भी सब देश काल
व्याप्त हैं । जैसे बालक थोड़ा ही दुःख सह सकता है । उतना दुःख अन्य
जन को दुःख ही नहीं जान पड़ता । इस प्रकार जो किसी के लिये नरक
वही अन्य के लिये स्वर्ग हो सकता है । इसी कारण ज्ञानी योगियों के
अणिमादि अष्ट सिद्धियों में फस जाना–योगशास्त्र तथा उपनिषदों में ८ प्रकार
नरक माना है । इसी के अनुसार स्नातक गृहस्थ का अपनी दशा से नीचे
क्रमानुसार गिर जाना ही नरक कहने का प्रयोजन है ॥ ८४–९१ ॥

**ब्राह्मे मुहूर्त्ते बुध्येत धर्मार्थौ चानुचिन्तयेत्**
**कायक्लेशांश्च तन्मूलान् वेदतत्त्वार्थमेव च**
**उत्थायावश्यकं कृत्वा कृतशौचः समाहित**
**पूर्वां सन्ध्यां जपंस्तिष्ठेत्स्वकालेचापरां चिर**
**ऋषयो दीर्घसन्ध्यत्वाद् दीर्घमायुरवाप्नुयुः**
**प्रज्ञां यशश्च कीर्त्तिं च ब्रह्मवर्चसमेव च॥९२–९**

अ०–ब्राह्मे मुहूर्त्ते रात्रेः पश्चिमे भागे बुध्येत जागृ
यात् । धर्मार्थौ परस्पराविरोधेन कथं सेवेयैकेनेतरस्य हानि
कथं न स्यादिति चिन्तयेत् । तयोर्विप्रतिषेधे तु धर्मं कथं
प्रधानीकुर्यामिति च ध्यायेत् । धर्मार्थोपार्जनहेतून् काय

क्लेशानप्यनुसन्दध्यात् । कथं नु? स्वल्पीयसा शारीरप्रयासेन महान्तौ धर्मार्थौ निर्वर्त्तयाताम् । कथं वा गरीयान् प्रयासोऽल्पीयसोर्धर्मार्थयोः साधकोऽनर्थको न गरायेत । तथा वेदस्य तत्त्वार्थमीश्वराराधनं ब्रह्मयज्ञादिना कया रीत्या क्रियमाणं सफलं सुफलं च स्यादिति सर्वं बुद्ध्वा शय्यायां प्रसृत आसीनो वा चिन्तयेत् । शय्यातः सर्वथैवालस्यं प्रक्षिप्योत्थायावश्यकं मूत्रपुरीषोत्सर्गादिकं कृत्वा पञ्चमाध्यायोक्तरीत्या [ अ० ५ । १३६] कृतशौचः स्नात्वा च समाहित आकुलतां विहाय यतचित्तेन्द्रियक्रियः पूर्वां प्रातःकालीनां सन्ध्यां जपन् संस्तिष्ठेत् । स्वकालेऽस्तकालात्पूर्वमेवारब्धामपरां सायंतनीं सन्ध्यां चिरं सम्यगृक्षविभावनावधि जपन्नासीत । अल्पकालिकां सन्ध्यां न कुर्यादित्याशयः । दीर्घा सन्ध्या येषां तेषां भावो दीर्घसन्ध्यत्वं तादृशकारणादृषयो दीर्घमायुः प्रकृष्टां बुद्धिं भूयिष्ठं यशो लोके महत्त्वपूज्यत्वयोः परेषां ज्ञानं, बृहतीं कीर्त्तिं स्वस्य शुभगुणानां परैः कीर्त्तनं भूयिष्ठं ब्रह्मवर्चसं ब्राह्मं तेजएव कालत्रये चावाप्नुयुरवाप्तुमर्हन्ति ॥

भा० — ब्रह्मचारिप्रकरणे ब्रह्मयज्ञार्थौ विधिरर्थवादश्च भूयानुक्तोऽप्यत्र स्नातकव्रतदार्ढ्यार्थोऽनुवादः । द्वयोराद्ययोर्विध्यनुवादोऽन्तिमपद्ये चार्थवादः । एवं कुर्वाणएव गृहस्थ आधिक्येनानिष्टं हित्वेष्टमवाप्नोति । यद्यपि धर्मार्थयोरखिलो विरोधस्तु केनाप्यपरिहार्यएव तथापि धर्मस्य यथा प्राधान्यं स्यात्तथा सुज्ञेन कार्यमिति "सर्वान् परित्यजेदर्थाः

न्स्वाध्यायस्य विरोधिनः। अ० ४। १७" इत्यादिग्रन्थस्यां कभागेन मध्येमध्ये मुहुर्मुहुः सूचयति ग्रन्थकारः। र्हितं च पूर्वं निपततीति धर्मपदस्य पूर्वनिपातचेष्टि त्रापि तेन विज्ञापितमेतत्। नहि धर्मप्राधान्यमन्तरेण दर्शनज्ञानवैशारद्यं सदसद्विवेकित्वं नचर्षित्वेन विना सन्ध्या केनापि समाहितचेतसा जपादिकुर्वता व्यतीय नच तादृशसन्ध्योपासनब्रह्मयज्ञानुष्ठानमन्तरेण कस्य दीर्घायुष्ट्वादिकं संभवति। तस्माच्छ्रेयोऽभीप्सता गृहि वश्यमेतत्तत्परतया सर्वं ब्राह्ममौहूर्त्तिकं कार्यं साध्यम्।

भाषार्थः—( ब्राह्मे मुहूर्त्ते बुध्येत ) रात्रि के चौथे पहर चार छः घड़ी गृहस्थ पुरुष चिन्ता रख कर सदा जागे ( धर्मार्थौ चानुचिन्तयेत् ) और कर सब से पहिले धर्म और निर्वाहार्थ अन्न धनादि के उपार्जन की चिन्त कि धनादि के उपार्जन करने में ऐसी कौन २ रीति है जिस से धर्म भी बना रहे धर्म का नाश न होने पावे और धनादि भी संचित होता रहे और दो में एक ही काम हो सकता हो वहां धनादि प्राप्ति में बाधा होते भी की मुख्य कर रक्षा किस प्रकार करूं ( तन्मूलान् कायक्लेशांश्च ) उन धर्म धनादि अर्थ का संचय करने के मूल कारण शरीर के परिश्रमरूप क्लेशों का चिन्तन करे कि थोड़े परिश्रम वा कष्ट से अधिक २ धर्म अर्थ की प्राप्ति कै सके ? और बड़े २ प्रबल परिश्रम वा कष्ट से थोड़े २ धर्म अर्थ की सिद्धि पर परिश्रम की निष्फलता कैसे न गिनी जाय ? तथा ( वेदतत्त्वार्थमेव च ) ब्रह्मयज्ञ—सन्ध्योपासन द्वारा वेद के तत्त्वसिद्धान्तरूप ईश्वर की आराधना रीति से किया करूं ? जिस की उत्तम सफलता इसी वर्त्तमान शरीर में प्र दीख पड़े। यह सब शय्या पर बैठा वा लेटा हुआ ही प्रथम शोचे ( उत्था वश्यकं कृत्वा ) तदनन्तर सर्वथा ही आलस छोड़ शय्या से उठ और मलमू त्यागरूप आवश्यक कर्म को करके ( कृतशौचः समाहितः ) अ० ५ श्लोक में कहे अनुसार मट्टी जल से हाथ आदि की शुद्धि करके सन्ध्योपासन के प्रथम से चित्त को सावधान एकाग्र करे सब इन्द्रियों को भी अपने २ विषयों

और भागने से विचार पूर्वक वश में करे चित्त की चञ्चलता-व्याकुलता को छोड़ जितेन्द्रिय हुआ ( पूर्वां सन्ध्यां जपन् तिष्ठेत् ) प्रातःकाल की संध्या में जप करता हुआ खड़ा रहे-खड़े होकर सावित्री का जप करे [ प्रातःकाल बैठ कर सन्ध्या करने में शीघ्र छोड़ा निद्रारूप तमोगुण प्रबल पड़ना सम्भव है] (स्वकाले चापरां चिरम् ) सूर्यास्त समय से कुछ पूर्व ही से आरम्भ की सायंकाल की सन्ध्या में सब तारागण दीख पड़ने समय तक बैठ के सावित्री का जप करे । अर्थात् लेभगई की सन्ध्या शीघ्र करके समाप्त न कर देवे । (दीर्घसन्ध्यत्वादृषयो दीर्घमायुः) सावधानता जितेन्द्रियता के साथ ठीक २ यथोचित दीर्घकाल तक सन्ध्या करने से ही ऋषिलोग दीर्घ आयु को ( प्रज्ञां यशश्च कीर्त्तिं च ब्रह्मवर्चसम् एव च) शुद्धबुद्धि, यश अपने महत्त्व पूज्य बड़प्पन का लोगों को ज्ञान और कीर्त्ति नाम अपने शुभ गुणों कहा जाना और ब्राह्मणपन वा ऋषिपन के तेज को प्राप्त हुए तथा होते हैं ॥

भा०-द्वितीयाध्याय ब्रह्मचर्य प्रकरण में ब्रह्मयज्ञ का विधान और आवश्यकता वा फल दिखा चुके हैं तथापि स्नातक गृहस्थ को इस नियम के साथ सन्ध्योपासन करने की आवश्यकता दिखाने के लिये उसी का विशेषता के साथ अनुवाद किया है । पहिले दो श्लोकों में विधि का अनुवाद और तृतीय में विधि अर्थवाद कहा है । ऐसा करता हुआ ही गृहस्थ अधिकता से अनिष्ट को छोड़ इष्ट सुख को प्राप्त हो सकता है । यद्यपि धर्म और अर्थ का सम्पूर्ण विरोध दूर नहीं हो सकता अर्थात् धनादि के लिये कोई भी उपाय ऐसे नहीं हो सकते जिन के साथ अधर्मांश न रहे तो भी जिस प्रकार धर्म की प्रधानता बनी रहे वैसा उपाय करना चाहिये "वेदाध्ययनादि मुख्य धर्म के विरोधी धनादि प्राप्ति के अन्य सभी कामों को छोड़ देवे" मनु जी ने बीच २ में सूचित किये इत्यादि कथन से बार २ धर्म को प्रधान-बड़ा रखने के लिये सूचित किया है । और अतिप्रशस्त धर्मपद का पूर्व प्रयोग करके यहां भी धर्म की प्रधानता मनु जी ने दिखायी है। धर्म की प्रधानता-अधिकता हुए विना ऋषिपन जो ज्ञान की शुद्धि स्वच्छता सत्यासत्य का विवेकरूप है वह प्रकट उज्ज्वल नहीं होता और ऋषिपन के उभड़े विना समाहित चित्त से जपादि करता हुआ दीर्घ काल सन्ध्या में कोई व्यतीत नहीं कर सकता । और ऐसे उत्तम प्रकार के ब्रह्मयज्ञ का अनुष्ठान किये विना दीर्घायु होने आदि की इष्टसिद्धि भी किसी को नहीं हो सकती । इस कारण

अपना कल्याण चाहने वाले गृहस्थ को सावधान हो तत्परता श्रद्धा भ
प्रातः सायंकाल का सब कृत्य अवश्य ही करना चाहिये ॥९२-९४॥

**श्रावण्यां प्रौष्ठपद्यां वाप्युपाकृत्य यथावि**
**युक्तश्छन्दांस्यधीयीत मासान् विप्रोऽर्द्धपञ्चम**

अ०—विप्रः स्नातको गृही श्रावणस्य पौर्णमास्यां भा
स्य वा यथाविधि गृह्यसूक्तोक्तविधिनोपाकृत्योपाकर्मा
कर्म कृत्वाऽर्द्धः पञ्चमो येषु तान् सार्द्धचतुरो मासान् यु
स्तत्परो नियमेन छन्दांसि वेदानधीयीत ॥

भा०—अत्र कालात्यन्तसंयोगे द्वितीया । तेन स
तकोऽविच्छिन्नवेदाभ्यासारम्भसूचकं गृह्यमुपाकर्म यथो
विधिना कृत्वा दृढतमं श्रेष्ठतमं च निश्श्रेयस्करतरं वे
भ्यासं परमं धर्मं मत्वा तत्परतया नित्यं सेवेत ॥ ९५ ॥

भाषार्थः—( विप्रः श्रावण्यां प्रौष्ठपद्यां वायथाविध्युपाकृत्य ) गृहस्थ
श्रावण की वा भाद्रमास की पौर्णमासी के दिन गृह्यसूत्रों में लिखे अनु
उपाकर्म नामक स्मार्त्त कर्म करके ( युक्तोऽर्द्धपञ्चमान् मासान् छन्दांस्यधीयी
तत्पर हुआ नियम के साथ साढे चार महिने बराबर वेदों के पढ़ने विचा
अधिक समय लगावे ॥

भा०—साढ़े चार महिने में एक दिन को भी वेदाभ्यास का नियम न
जाय । वेदाभ्यास के वार्षिक नियम की प्रतिज्ञा के सूचक गृह्य उपाकर्म को
धि पूर्वक करके अतिदृढ़ अतिश्रेष्ठ निःश्रेयस्के मुख्य हेतु वेदाध्ययन को पर
म मान कर पूरा २ ठीक २ नित्य सेवन करे ॥ ९५ ॥

**पुष्ये तु छन्दसां कृत्वा बहिरुत्सर्जनं द्विज**
**माघशुक्लस्य वा प्राप्ते पूर्वाह्णे प्रथमेऽहनि**
**यथाशास्त्रन्तु कृत्वैवमुत्सर्गं छन्दसां बहि**
**विरमेत्पक्षिणीं रात्रिं तदेवैकमहर्निशम् ॥**

अ०-पुष्ये पौषशुक्लपक्षस्य माघशुक्लपक्षस्य वा प्रतिपदि पूर्वाह्णे यथाशास्त्रं गृह्यसूत्रोक्तप्रकारेण वहिर्ग्रामनगरादिजनसमुदायाद् बाह्यप्रदेशे निःसृत्य छन्दसां वेदाध्ययनस्योत्सर्गाख्यं कर्म कुर्यात् तदनन्तरं पक्षिणीं रात्रिं दिनद्वयमेकां रात्रिं च यद्वा तदेवैकमहर्निशं वेदाध्ययनतो विरमेत्स्नातकः ॥

भा०—यदि श्रावण्यामुपाकर्म कृतं तदा पौषशुक्लप्रतिपदि यद्वा भाद्रपद्यामुपाकृतं चेन्माघशुक्लप्रतिपद्युत्सर्गः कार्यः । दक्षिणायने सौरतेजोह्रासादिन्द्राणी शची प्रज्ञाऽपि बाह्यतमःप्राबल्यान्मन्दा जायते । मन्दायामेव च प्रज्ञायां पूर्वसंचिततमःप्रधानदुर्वासनारूपपापस्योद्बोधनेऽधिकाऽधर्मप्रवृत्तिर्जायते तस्य तिरोभावाय दक्षिणायनकाले नियमनाधिकतया वेदाभ्यासः कार्यः । अर्थादन्याङ्गादीनामप्यध्ययनाध्यापने विहाय वेदस्यैवाध्ययनं कार्यमित्युपाकर्मोत्सर्गयोर्विशिष्टं प्रयोजनमीक्षणीयं विपश्चिद्भिः ॥ ९७ ॥

भाषार्थः-( पुष्ये तु माघशुक्लस्य वा प्राप्ते प्रथमेऽहनि पूर्वाह्णे ) पौष महीने वा माघ महीने के शुक्ल पक्ष की प्रतिपदा के दिन दोपहर से पूर्व समय (वहिश्छन्दसामुत्सर्जनं कृत्वा) ग्राम वा नगर से बाहर जाकर वेदाध्ययन का उत्सर्ग नामक कर्म करके (एवं यथाशास्त्रं छन्दसां वहिरुत्सर्गं तु कृत्वा) ऐसे गृह्यसूत्रों में लिखे अनुसार वेदाध्ययन का उत्सर्गरूप विधान ग्राम से बाहर करने पश्चात् ( पक्षिणीं रात्रिं तदेवैकमहर्निशं वा विरमेत् ) दो दिन और एक रात्रि अथवा उसी एकदिन और एक रात विधिपूर्वक वेदाध्ययन का अनध्याय रक्खे॥

भा०-यदि श्रावण की पौर्णमासी को उपाकर्म [ वार्षिक विधिविहित स्वाध्यायारम्भ सूचक माङ्गल्य ] किया हो तो पौष की अमावास्या को साढ़े चार मास पूर्ण होंगे इस लिये पौष की शुक्ल प्रतिपदा को प्रातःकाल उत्सर्ग करे और

भाद्रपद की पौर्णमासी को उपाकर्म किया हो तो माघ की शुक्ल प्रति को साढ़े चार मास पूर्ण होने पर उत्सर्ग कर्म करें। दक्षिणायन में सूर्य की की मन्दता होने से सूर्यतत्त्व से सम्बन्ध रखने वाली सूक्ष्म सत्त्वगुण रूप बुद्धि जो सूर्यनामक इन्द्र की शक्ति होने से इन्द्राणी और शची भी कहाती है वेद के कोष निघण्टु में शची नाम प्रज्ञा–बुद्धि का है वह भी बाहरी तमोगु बढ़ने से मन्द हो जाती है। और बुद्धि जो सत्त्वगुण प्रकाशरूप है उस के होने पर ही पूर्वकाल से अन्तःकरण में संचित, तमोगुण मय दुर्वासना [खो यालात) रूप पापों के जागने प्रबल होने से व्यभिचार चोरी आदि की प्रवृत्ति होती और दक्षिणायन में अज्ञान के साथी तमोगुण की वृद्धि होने उत्तरायण की अपेक्षा प्राणियों को रोग और मरण भी अधिक होते हैं यह लोक में स्वयं सिद्ध है। उन सब विघ्नों की शान्ति के लिये वा उपद्रव दबाने के लिये दक्षिणायन के साढ़े चार महीनों में नियम के साथ अधि दाभ्यास करना चाहिये अर्थात् अन्य वेदाङ्गादि का पठनपाठन छोड़ के कर वेद का ही पठनपाठन समझ पूर्वक लगातार साढ़े चार महीने करे उपाकर्म और उत्सर्ग विधि का विशेष प्रयोजन ज्ञानचक्षु से विचारशीलों दीखने योग्य है। क्योंकि अन्धकार बढ़ने पर ही दीपकादि जलाने की आवश्यकता सर्वत्र हुआ करती है॥ ९७॥

**अतऊर्ध्वन्तु छन्दांसि शुक्लेषु नियतः पठे**
**वेदाङ्गानि च सर्वाणि कृष्णपक्षेषु संपठे**
**नाविस्पष्टमधीयीत न शूद्रजनसंनिधौ।**
**न निशान्ते परिश्रान्तो ब्रह्माधीत्य पुनः स्वप**
**यथोक्तेनैव विधिना नित्यं छन्दस्कृतं पठे**
**ब्रह्मछन्दस्कृतं चैव द्विजो युक्तो ह्यनापदि १०**

अ०—अतोऽर्द्धं पौषादर्द्धं माघाद्वोर्ध्वमनन्तरमुत्तराय कालेऽनागतोपाकर्मावधि शुक्लपक्षेषु नियमेन वेदान् पठे

ठयेच्च सर्वाणि वेदाङ्गानि च कृष्णपक्षेषु सम्यक् पठेदध्याप-येच्च । न स्फुटस्वरवर्णाभिव्यक्तिरहितं वेदं, नच शूद्रज-नसन्निधौ वेदमधीयीत । नापि रात्रेश्चतुर्थे याम उत्थाय ब्रह्माधीत्य परिश्रान्तः सन् पुनः स्वप्यादपित्वन्यशुभकृत्ये लग्नः कालं यापयेत् । युक्तो वेदाध्ययने तत्परो द्विजः स्नातको यथोक्तेन विधिना गायत्र्यादिछन्दोभिर्निर्मितवेदभागं छन्दस्कृतं, ब्रह्म—गायत्र्यादिछन्दोरहितं छन्दस्कृतं चेति प्रकारद्वययुक्तं यजुश्च नित्यं पठेत् ॥

भा०—शुक्लपक्षेषु सर्वदैव प्रकाशोन्नतिकारणाच्चन्द्रकलावर्धनेन मनसश्चन्द्रकार्यस्य दृष्टत्वाच्च सत्त्वगुणाधिक्ये वेदानधीयीत । येनाध्ययनं विशिष्टफलद्योतकं यथास्यात् । कृष्णपक्षे तमोगुणाधिक्ये वेदाङ्गानि वेदार्थावगमसहायकानि भवेयुरिति मत्वा पठेत् । शूद्रजनसन्निधौ दुर्गन्धादिना कोलाहलेन वा मनसो विक्षेपाद्वेदाध्ययनं निष्फलमिव स्यात् । शूद्रा दूरस्थाश्चपि निस्सरणादिना वा वेदाध्ययनं शृणुयुश्चेन्न तत्र कोऽपि दोषः । छन्दस्कृतपदेन गद्यब्राह्मणाद्यपेक्षया पद्यरूपमूलवेदस्य प्राशस्त्यमत्र बोधितम् । अतिजगत्यादिछन्दोपेक्षयापि गायत्र्यादिछन्दसां मूलत्वेन सारत्वेन च प्राधान्यमेवावगन्तव्यम् [ व्याकरणादिभाष्याणामिव प्राचीनतरवेदभाष्याणां ब्राह्मणादिग्रन्थानामपि पूर्वकालादेव गौणत्वेन वेदपदव्यपदेश्यत्वमासीदिति जानतैव ग्रन्थकृता स्वाध्यायत्वेन ब्राह्मणादिगद्यनिर्मितानामाम्नानवारणायैवात्र छन्दस्कृतमन्त्रात्मकंमूलवेदस्यैवाध्ययने वेदाध्ययनमिति सूचितम् ] ॥ १०० ॥

भाषार्थः—(अत ऊर्ध्वन्तु) आधे पौष वा आधे माघ महिने से आगे उत्तरायण काल में आगामी उपाकर्म के समय पर्यन्त ( शुक्लेषु) प्रतिमास के शुक्ल पक्षों में (नियतश्छन्दांसि पठेत्) नियम के साथ वेदों का पठन पाठन (सर्वाणि वेदाङ्गानि च कृष्णपक्षेषु संपठेत्) और व्याकरणादि वेद के सब अङ्गों का पठन पाठन उत्तरायण के शुक्ल पक्षों में सम्यक् किया करे (नाविस्पष्टमधीयीत न शूद्रजनसंनिधौ) और वेद को ऐसा कभी न पढ़े वा पढ़ावे जिस में स्वर और ठीक २ स्पष्ट न सुने जाते हों, न शूद्रों के सहवास में समीप रहता हुआ। ( न ब्रह्माधीत्य परिश्रान्तो निशान्ते पुनः स्वपेत् ) यदि रात्रि के चौथे प्रहर उठ कर वेद का पाठ करके थक जावे तो समीप वा शीघ्र प्रातःकाल होने दशा में फिर न सोवे किन्तु उस समय अन्य शुभ कार्य सन्ध्योपासनादि में उस समय का सोना अतिबुरा है। ( अनापदि युक्तो द्विजः) जिस समय आपत्काल वा किसी प्रकार आवश्यकता परवशता न हो तो वेदाध्ययन तत्पर रहता हुआ स्नातक ब्राह्मण (यथोक्तेनैव विधिना ) पूर्व कहे विधान अनुसार ही ( नित्यं छन्दस्कृतं ब्रह्मछन्दस्कृतं चैव पठेत् ) नित्य २ गायत्री आदि सात छन्दों वाले वेद मन्त्रों को और जिस में छन्दस्कृतनाम पद्य भाग भी मिला और कुछ गद्यसा भी है ऐसे ब्रह्म नाम यजुर्वेद को भी पढ़े। अर्थात् ऋक्, साम और अथर्व नामक गायत्री आदि सात छन्दों में बना मन्त्रभाग केवल छन्दस्कृत कहाता और यजुर्वेद में दोनों प्रकार होने से वह ब्रह्म छन्दस्कृत कहाता है इस लिये स्वाध्याय बुद्धि से मन्त्रभागरूप मूल वेद का ही पुण्य संचयार्थ अभ्यास करे किन्तु वेद के व्याख्यानरूप ब्राह्मण भाग वेद के तुल्य प्रशस्त हैं भी तो भी उन के पढ़ने में वैसा पुण्य नहीं इस कारण वेद के स्थान में ब्राह्मणों का अध्ययनाध्यापन कभी न करे किन्तु वेदाङ्गों में उन ब्राह्मणादि ग्रन्थों को सब से उत्तम मान कर पढ़े पढ़ावे [यहां ग्रन्थकार ने छन्दस्कृत मन्त्रात्मक मूल वेद के अध्ययन विधि में आवश्यकता दिखाने से ब्राह्मणादि के वेदत्व की गौणता जता कर अध्ययनविधि से अलग होना जताया है ]॥

भा०—शुक्ल पक्षों में सभी समय प्रकाश की उन्नति होती और चन्द्रमा की कला बढ़ने से चन्द्रमा के कार्य मन के हर्षित होने से सत्त्वगुण रूप प्रसन्नता की अधिकता में वेदों को पढ़े जिस से वेदाध्ययन विशेष फल दिखाने वाला हो। तमोगुण की अधिकता के समय कृष्णपक्ष में वेदार्थ के बोध होने में सहायता देने वाले मान के व्याकरणादि वेदाङ्गों को पढ़ा करे। शूद्र–नीच जनों के समीप

गन्ध वा कोलाहल—हल्ला गुल्ला अधिक होने पर मन के विक्षेप होने वा चञ्चल रहने से वेदाध्ययन निष्फलसा होगा । शुद्ध एकान्त देश में मन को एकाग्र करके वेदाध्ययन करते समय दूर से वा निकलने आदि द्वारा शूद्र लोग वेद को सुन लें तो कोई दोष नहीं । छन्दस्कृतपद से गद्य ब्राह्मणादि की अपेक्षा पद्यरूप मूल वेद की उत्तमता जतायी है । और अतिजगती आदि छन्दों की अपेक्षा भी गायत्र्यादि छन्दों की मूल वा सार होने से प्रधानता ही जानो । ओ३म् पद सब वेदों का मूल वा सार बीजरूप होने से दैवी गायत्री कहाता और सब गायत्रियों से भी अत्यन्त सर्वोपरि उत्तम मानागया है ॥ १०० ॥

**इमान्नित्यमनध्यायानधीयानो विवर्जयेत् ।**
**अध्यापनं च कुर्वाणः शिष्याणां विधिपूर्वकम् ॥**

अ०-गुरुशिष्यौ वेदाध्ययनाध्यापने कुर्वाणौ वक्ष्यमाणाननध्यायान् विवर्जयेताम् ॥

भा०—इत आरभ्य सप्तविंशतिपद्यैर्वेदाध्ययनानध्यायाः प्रदर्श्यन्ते । सर्वाण्येव कर्माणि यथा निर्विघ्नानि क्रियमाणानि सुफलीभवन्ति न तथा सविघ्नानीति । वेदाध्ययनं च सर्वापेक्षया परमो धर्मस्तस्य तादृशेनैव फलेन भाव्यम् ॥

भाषार्थः—( अधीयानो विधिपूर्वकं शिष्याणामध्यापनं च कुर्वाणः ) वेदोंको पढ़ने वाला और विधिपूर्वक शिष्यों को वेद पढ़ाने वाला अध्यापक गुरु ( इमाननध्यायान् नित्यं विवर्जयेत् ) इन आगे लिखे जाने वाले अनध्यायों को सदा ही छोड़ते रहें ॥

भा०—यहां से आगे १२७ वें श्लोक तक सत्ताईश श्लोकों से वेद पढ़ने के अनध्यायों का विचार दिखाया गया है । सभी काम निर्विघ्न किये जाने वाले जैसे सुफल होते वैसे विघ्नों सहित किये हुये कदापि अच्छे नहीं होते और वेद का विधिपूर्वक नियम के साथ अभ्यास करना सब धर्मों से बड़ा परमधर्म है उस का फल भी वैसा ही उत्तम होना चाहिये तभी वह परमधर्म जान पड़े ॥ १०१ ॥

**कर्णश्रवेऽनिले रात्रौ दिवा पांसुसमूहने ।**
**एतौ वर्षास्वनध्यायावध्यायज्ञाः प्रचक्षते ॥**

विद्युत्स्तनितवर्षेषु महोल्कानां च सम्प्लवे।
आकालिकमनध्यायमेतेषु मनुरब्रवीत् ॥
एतांस्त्वभ्युदितान्विद्याद्यदा प्रादुष्कृताग्निषु।
तदा विद्यादनध्यायमनृतौ चाभ्रदर्शने ॥
निर्घाते भूमिचलने ज्योतिषां चोपसर्जने।
एतानाकालिकान् विद्यादनध्यायानृतावपि।
प्रादुष्कृतेष्वग्निषु तु विद्युत्स्तनितनिःस्वने।
सज्योतिः स्यादनध्यायः शेषे रात्रौ यथा दिवा

अ०-रात्रौ श्रोत्रश्रवणयोग्ये दिवा च धूल्युड्डायके ऽनिले वायौ वाति, विद्युतो विद्योतने गर्जने मेघे च वर्षति सह त्रिषु सत्सु महोल्कानामाधिक्येन पाते च, आकालिकोऽष्टयामावधिकः। यदा होमार्थं प्रज्वलिताग्निकाले विद्युदादीनामुपद्रवान्विद्याज्जानीयात्तदा वर्षास्वेवानध्यायं जानीयान्नान्यदा। अनृतौ शरदादौ तु मेघाच्छन्ननभोदर्शनेऽपि आकालिकमनध्यायं विद्यात्। निर्घातेऽन्तरिक्षध्वनौ भूकम्पे ज्योतिषां चोपसर्जने चन्द्रादीनामन्यैः संनिकर्षे, ऋतावपि वर्षास्वपि। होमार्थं प्रज्वालिताग्निकाले वृष्टिमन्तरेण विद्युतो दीपनशब्दावेव यदा भवतस्तदा तत्कालाच्छेषे रात्रौ दिवा वाऽनध्यायः कार्यो नाकालिकः ॥

भा०—इन्द्रियवैकल्यजनकप्रचण्डवाय्वादिकाले समाहितो वशीकृतेन्द्रियग्रामो वा वेदाध्ययनं नैव कर्त्तुं शक्नोति

तेन नैष्फल्यसम्भवात्तादृशकाले वेदाध्ययनप्रतिषेधः । सन्ध्याकालेऽग्निहोत्रे क्रियमाणे सत्युपद्रवे सन्ध्यामग्निहोत्रं च संक्षेपेण कुर्याद्विशिष्टस्वाध्यायस्य च निषेधो नतु क्रियमाणमग्निहोत्रादिकं मध्ये त्याज्यम्। ग्रहोपसर्गेऽपि चन्द्रादित्यगुणाः पार्थिववस्तुसंबद्धा विपरियन्ति तेनेन्द्रियमनोनिग्रहो दुष्करः । इन्द्रियमनोनिग्रहश्च स्वाध्याये साफल्यायावश्यं प्रधानीकार्यएवेत्यन्तराशयः ॥ १०६ ॥

भाषार्थः-( रात्रौ कर्णश्रवेऽनिले ) जिस का प्रवल शब्द कानों में सुन पड़ता हो ऐसा वायु [ आंधी ] चलते समय रात्रि में ( दिवा पांसुसमूहने ) दिन में अधिक धूलि उड़ाने वाला वायु चलते समय ( अध्यायज्ञा एतौ वर्षास्वनध्यायौ प्रचक्षते ) वेदाध्ययन रूप स्वाध्याय के मर्म को जानने वाले विद्वान् महर्षिलोग इन दो अनध्यायों को वर्षा ऋतु में कहते हैं ( विद्युत्स्तनितवर्षेषु ) जब विद्युत् चमकना, वादल गर्जना और वर्षना ये तीनों एक साथ हों और ( महोल्कानां च संप्लवे) जब बड़े २ अनेक उल्कापात तारागण के समान आकाश से टूट२ गिरें ( एतेष्वाकालिकमनध्यायं मनुरब्रवीत् ) इन सब अवसरों में उपद्रव के समय से फिर अगले दिन वही समय आने पर्यन्त आठ प्रहर वेदाध्ययन का अनध्याय मानना मनु जी ने कहा है (यदा प्रादुष्कृताग्निष्वेतानभ्युदितांस्तु विद्यात्) जब होम करने के लिये अग्नि को प्रज्वलित कर लेने पर वर्षा ऋतु में इन विद्युत् चमकने आदि उपद्रवों को होते जाने ( तदा विद्यादनध्यायम् ) तव भी अनध्याय करना ठीक जाने ( अनृतौ चाभ्रदर्शने ) वर्षा ऋतु से भिन्न समय में केवल वद्लों के दब आने पर ही अनध्याय मान लेवे ( निर्घाते भूमिचलने ज्योतिषां चोपसर्जने ) अन्तरिक्ष में तीव्र ध्वनि होने, भूकम्प होने और तारों वा ग्रहोंका परस्पर संसर्ग मेल होने समय पर ( ऋतावपि ) वर्षा ऋतु में भी ( एतानाकालिकाननध्यायान् विद्यात् ) इन को दिन रात अष्टप्रहर के लिये अनध्याय जाने ( प्रादुष्कृतेष्वग्निषुतु ) होमार्थ अग्नियों के प्रज्वलित कर लेने पर यदि ( विद्युत्स्तनितनिःस्वने ) विद्युत् का चमकना और गर्जना ही हो किन्तु वर्षा न हो तो (अनध्यायः सज्योतिः स्यात्) एक दिन भर वा रात्रि भर अनध्याय माना जाय

( यथा शेषे दिवा रात्रौ ) जैसे उपद्रव के समय जितना दिन शेष हो वा जितनी रात्रि शेष रही हो उतने काल का अनध्याय मानना चाहिये ॥

भा०–इन्द्रियों वा मन को विकल करने वाले प्रचण्ड वायु चलने आदि के समय मन तथा इन्द्रियों को वशीभूत वा स्वस्थ रख के कोई ठीक २ वेदाध्ययन नहीं कर सकता इस कारण वेदाध्ययन की निष्फलता के सम्भव होने से उस समय में वेदाध्ययन का निषेध किया है। सन्ध्या के समय अग्निहोत्र करते हुए उपद्रव होने पर सन्ध्या वा अग्निहोत्र को संक्षेप से समाप्त कर देवे, किन्तु स्वाध्याय न करे किन्तु प्रारम्भ किये अग्निहोत्रादि को बीच में ही छोड़ने का निषेध नहीं है सो (नैत्यके नास्त्यनध्यायो०) इत्यादि द्वितीयाध्याय में कह चुके हैं। ग्रहों के परस्पर मिलने निकट आने वा क्रम के बदलने से पार्थिव वस्तुओं से सम्बन्ध रखने वाले मनुष्यादि के ग्रहों सम्बन्धी चक्षु मन आदि इन्द्रियों के गुणों का परिवर्त्तन–लौट पौट होता है इस कारण इन्द्रियों वा मन का ठीक स्वस्थ रहना कठिन है और स्वाध्याय की सफलता के लिये जितेन्द्रिय होना अत्यावश्यक है यही आशय जानो। अर्थात् जो २ तत्त्व सूर्यादि लोकों ग्रहों वा नक्षत्रों में हैं वा अन्तरिक्ष में सूक्ष्म स्थूल किन्हीं रूपों में हैं उन सभी के अंश प्रत्येक शरीर में इन्द्रियादि नाना प्रकार के भेदों वाले विद्यमान हैं। आकाशादि में सब उपद्रव तत्त्वों की विषमता से होते हैं उस काल में शरीरों के उन २ मन आदि में भी विषमता आती है जिस को साधारण लोग नहीं जान पाते पर अधिक शुद्ध बुद्धि वाले विशेष अनुभवी विद्वान् जान सकते हैं ॥१०६॥

**नित्यानध्याय एव स्याद्ग्रामेषु नगरेषु च।**
**धर्मनैपुण्यकामानां पूतिगन्धे च सर्वदा ॥**
**अन्तर्गतशवे ग्रामे वृषलस्य च सन्निधौ।**
**अनध्यायो रुद्यमाने समवाये जनस्य च ॥**
**उदके मध्यरात्रे च विण्मूत्रस्य विसर्जने।**
**उच्छिष्टः श्राद्धभुक् चैव मनसापि न चिन्तयेत्॥**
**प्रतिगृह्य द्विजो विद्वानेकोद्दिष्टस्य दक्षिणाम्॥**

त्र्यहं न कीर्त्तयेद् ब्रह्म राज्ञो राहोश्च सूतके ॥
यावदेकानुद्दिष्टस्य गन्धो लेपश्च तिष्ठति ।
विप्रस्य विदुषो देहे तावद् ब्रह्म न कीर्त्तयेत् १११

अ०-विद्यामसमाप्यापि ये व्रतं धर्मानुष्ठानरूपं ब्रह्मचर्यं समाप्य स्नान्ति ते धर्मनैपुण्यकामास्तैः प्राधान्येन ग्रामादिषु वेदाध्ययनं न कार्यं विद्यास्नातानां च तदपेक्षया दोषाल्पत्वम् । कस्मिन्नपि विशेषेण रुद्यमाने,जनसमवाये मेलादौ,उदकेऽनूपादौ, एकमेव पितृब्राह्मणमुद्दिश्य यच्छ्राद्धं तदेकोद्दिष्टं तस्य केतनं निमन्त्रणं प्रतिगृह्य स्वीकृत्य,राज्ञः पुत्रजन्मनि राहोश्च सूतके सूर्यचन्द्रग्रहणे त्र्यहं वेदाध्ययनं त्यजेत् । दिनत्रयेण श्राद्धान्नस्यान्यस्य वा भुक्तस्य रसादिपरिणामः शरीरेण सह परिणतं जायते मलं चाधिक्येन निस्सरति । अल्पस्य सत्त्वं च क्वापि नैव गण्यते ॥

भा०-श्राद्धं पित्र्यं कर्म वेदाध्ययनं च दैवं ते च द्वे कर्मणी अहोरात्रवद्विरुद्धे इति "द्वेसृती अशृणवं०" वेदे मार्गद्वयप्रदर्शनेन सूचिते स्तः । एतावेव श्रौतस्मार्त्तौ मार्गौ तत्र स्मार्त्तऐहलौकिकः श्रौतश्च पारलौकिकः पारमार्थिकश्च । नच यदैकस्य विरोधिनो यावद्गन्धोऽपि तिष्ठति तावत्तद्विरुद्धं क्रियमाणं सफलं भवति । धर्मस्य प्राधान्ये वेदाध्ययनविधिस्तेनैव निःश्रेयसावाप्तिः । अभ्युदयसुखहेतौ पितृयज्ञादौ कर्मणि च चौर्याद्यधर्मापेक्षया धर्मत्वप्राधान्येपि न दैवकर्मापेक्षं प्राधान्यम् । देवपितृदेवासुरादिशब्दद्वयेनैव यत्रयत्र

मार्गादिविभागस्तत्रार्षो मार्गोऽपि दैवेऽन्तर्भवति। एवम
पितृसंबद्धं सर्वमेव कृत्यं दैवापेक्षयाऽवकृष्टमिति मत्वा शु
द्धेनैव शुद्धं कर्म वेदाध्ययनमारब्धव्यम्। राज्ञः सूतके पु
पौत्रादिजन्मोत्सवेऽपि प्रायेण संनिहितसंबद्धानां व्यग्र
याऽस्वास्थ्येन वेदाध्येतुरपि व्यग्रं चेतः सम्भवति। स
च भावाः प्रायशो दिनत्रयेण शाम्यन्ति। राहोः सूतके
र्यचन्द्रग्रहणादावपि ग्रहगुणपरिणामजन्यं वैकल्यं वेदाध्य
यनस्यासम्यक्त्वे हेतुः। रहति त्यजति निवर्त्तयत्याच्छा
यति प्रकाशमिति निर्वचनेन दैवनियमेन सर्वत्र यः सूर्य
न्द्रप्रकाशं बाधते स राहुः प्रकाशबाधायां च तत्सहचारि
प्रज्ञापि बाध्यते तेनेति ध्येयम्॥ १११॥

भाषार्थः–( धर्मनैपुण्यकामानाम् ) तीन प्रकार के स्नातक गृहस्थ होते
एक विद्याध्ययन को समाप्त करके समावर्त्तन स्नान करने वाले, द्वितीय ब्रह्मच
र्याश्रम के व्रतरूप नियम धर्मों का ठीक २ पूर्ण सेवन करके स्नान करने वा
और तृतीय विद्या और व्रत दोनों का पूरा २ सेवन करके समावर्त्तन करने वा
उन में द्वितीय कक्षा के स्नातक धर्म की प्रवीणता प्रबलता को चाहने वाले
जाते हैं [ इन तीनों में पर २ श्रेष्ठ हैं ] उन को (ग्रामेषु नगरेषु च) ग्रामों
नगरों में ( च ) तथा ( सर्वदा पूतिगन्धे च ) सब ही समय दुर्गन्ध युक्त स्था
में (नित्यानध्यायएव स्यात्) वेदाध्ययन का नित्य ही अनध्याय मानना चाहि
किन्तु विद्यास्नातक को ग्रामादि में सर्वथा सर्वदा अनध्याय रखना इतना
वश्यक नहीं है (अन्तर्गतशवे ग्रामे) जिस ग्राम में मरे हुए किसी मनुष्य का
शरीर धरा हो (वृषलस्य च सन्निधौ) नीच धर्मकण्टक धर्मविरोधी शूद्रों के सम
(रुद्यमाने ) जहां कोई विशेष कर रोता हो ( जनस्य च समवाये) और मनु
के संघट्ट मेला आदि में (अनध्यायः) वेद पढ़ने का अनध्याय रक्खे ( उदके
ध्यरात्रे च ) जल में जहां चारो ओर जल हो बीच में कहीं रेती आदि में
पुल आदि पर, आधी रात के समय (विण्मूत्रस्य विसर्जने) विष्ठा मूत्र का त्या

करके शुद्धि किये विना ( उच्छिष्टः श्राद्धभुक् चैव ) भोजन करके कुल्ला और हाथ पांव धोये विना तथा श्राद्ध भोजन करने वाला पुरुष ( मनसापि न चिन्तयेत् ) मन से भी वेद का चिन्तन न करे ( विद्वान् द्विजः ) विद्वान् विचारशील गृहस्थ ब्राह्मणादि स्नातक ( एकोद्दिष्टस्य केतनं प्रतिगृह्य ) एक ही पितृ ब्राह्मण का पूजन करना जिसका उद्देश है ऐसे श्राद्ध का निमन्त्रण स्वीकार करके (त्र्यहं ब्रह्म न कीर्त्तयेत्) निमन्त्रण समय से तीन दिन तक वेद न पढे (राज्ञो राहोश्च सूतके) तथा राजा के सूतक नाम पुत्रादि के जन्मोत्सव में और सूर्य चन्द्रादि ग्रहण पड़ने पर तीन दिन वेद का उच्चारण न करे ( यावदेकानुदिष्टस्य ) जब तक एकानुदिष्टश्राद्धान्न का ( गन्धो लेपश्च ) गन्ध वा लेप (विदुषो विप्रस्य देहेतिष्ठति ) विद्वान् ब्राह्मण के शरीर में रहे ( तावद् ब्रह्म न कीर्त्तयेत् ) तब तक वेद को न पढ़े । श्राद्ध का वा अन्य भोजन का रसादिरूप परिणाम तीन दिन में शरीर के साथ पूर्ण मेल करलेता है किन्तु शरीर के साथ उस का भेद नहीं रहता । और जो मल बनता सो भी अधिकांश निकल जाता है और यदि किंचित् मलांश रह भी जावे तो वह गणना में नहीं आता ॥

भा०–श्राद्ध–पितृकर्म और वेदाध्ययन दैव कर्म है वे दोनों ही कर्म दिन रात के समान परस्पर विरुद्ध हैं । सो ( द्वे सृती अशृणवम्० ) दो मार्ग अपने लिये हम मनुष्यों को सुनने जानने मानने चाहिये एक देवों का मार्ग और द्वितीय पितृ मार्ग इन्हीं दो मार्गों में से किसी न किसी मार्ग पर हम को चलने पड़ता है तीसरा कोई मार्ग नहीं है । इन्हीं दोनों को गीतादि में दैव आसुर शब्दों से कहा और योगशास्त्र में इन्हीं को शुक्ल कृष्ण मार्ग माना है और इन्हीं के संसार परमार्थ तथा शुभ अशुभ, धर्म अधर्मादि भी नाम हैं । इस प्रकार वेद के उक्त मन्त्र में दोनों मार्ग मर्मभेद समझाने के लिये स्पष्ट ही दिखा दिये गये हैं । और वेद ने हम को जता दिया है कि " येनेष्टं तेन गम्यताम् " अब हमे अधिकार है चाहें जिस मार्ग से चलें । इन्हीं दो मार्गों का नाम श्रौत और स्मार्त्त है उन में स्मार्त्त संसारी मार्ग और श्रौत पारलौकिक है । और इन परस्पर विरुद्ध मार्गों में से जब तक एक की वासनामात्र गन्ध भी प्रबलता से ठहरा होता है तब तक उस से विरुद्ध मार्ग पर कोई नहीं चल सकता और चले तो दोनों से पतित होता है । धर्म की प्रधान कोटि में वेदाध्ययन वा ब्रह्मयज्ञ–स्वाध्याय–ऋषियज्ञ है उसी से निश्रेयस रूप पारमार्थिक सुख की विशेषप्राप्ति होती है । और

अभ्युदय-सांसारिक सुख की प्रधानता के लिये पितृयज्ञादि द्वितीय कक्षा के वा मार्ग का उपदेश है उस पितृयज्ञादि में चोरी आदि महा अधर्म की ग्रन्थों में धर्म की अधिक प्रधानता और प्रशंसा होने पर भी दैव कर्म की पेक्षा उस की प्रधानता वा प्रशंसा नहीं है। देव पितृ और देव असुर दो २ शब्दों से मार्गों का जहां २ विभाग है वहां आर्ष मार्ग भी दैव के माना जायगा। इस प्रकार यहां शास्त्र में पितृ सम्बन्धी सभी कृत्य दैव की पेक्षा निकृष्ट है। ऐसा मान कर शुद्ध दशा में हो कर ही वेदाध्ययन रूप कर्म का आरम्भ करना चाहिये। राजा के यहां पुत्र पौत्रादि के जन्मोत्सव सूतक में प्रायः समीपस्थ वा सम्बन्धियों में हल चल वा व्यग्रता होने से स्वस्थ रहने पर वेद पढ़ने वाले का चित्त भी व्याकुल रहना सम्भव ही है। सभी प्रायः तीन दिन में शान्त हो जाते हैं। सूर्य चन्द्रादि ग्रहण रूप राहु के में भी सूर्यादि ग्रहों के गुणों का परिणाम लौट पौट होने से हुई विकलता दाध्ययन के ठीक २ अच्छे न होने का हेतु होगी। प्रकाश का आच्छादन निवृत्ति करने वाले वा रोकने वाले का नाम राहु है। इस अर्थ के दैवी नियम से जो सब देशों में [ जहां २ उन का प्रकाश होता ] सूर्य चन्द्र प्रकाश का बाधक होता वह राहु कहाता है। बाहरी प्रकाश की बाधा पर ही [ जो भीतरी बुद्धि प्रकाश का सहायक है ] उस के सहयोगी बुद्धि प्रकाश को भी बाधा पहुंचती है ॥१११॥

**शयानः प्रौढपादश्च कृत्वा चैवावसक्थिकाम्**
**नाधीयीतामिषं जग्ध्वा सूतकान्नाद्यमेव च**
**नीहारे बाणशब्दे च सन्ध्ययोरेव चोभयोः**
**अमावास्याचतुर्दश्योः पौर्णमास्यष्टकासु च**
**अमावास्या गुरुं हन्ति शिष्यं हन्ति चतुर्दशी**
**ब्रह्महाष्टकापौर्णमास्यौ तस्मात्ताः परिवर्जयेत्**

अ०-प्रौढपादआसनपीठादिषु संलग्नपादः। एकेन वसनादिना जान्वोर्मध्याङ्गस्य च बन्धोऽवसक्थिका ताम्

आमिषं-मांसं, जन्ममरणाशौचवतामन्नाद्यं पक्वं रोटिकादिकं च जग्ध्वा नाधीयीत तेन शुष्कान्नादानं न दोषावहम्। बाणशब्दे युद्धकाले युद्धविद्याशिक्षाप्रसङ्गे वा,बाणो वीणाविशेषइत्यन्ये सुगममन्यत् ॥

भा०-पद्मासनेन स्थित्वा वेदाध्ययनमन्यासनापेक्षया वरम्। आमिषभक्षणं पापान्तर्वर्त्ति हिंसादिदोषसत्त्वात्। भक्षणानन्तरकालस्य च निषेधो न सार्वकालिकः, सन्ध्याद्वये विशिष्टं सावित्रीजपप्राणायामाग्निहोत्रादिकं कर्म कार्यं तत्र विघ्नो न स्यात्। नात्रैकाकिना क्रियमाणं वेदाध्ययनं प्रतिषिद्धमपित्वध्ययनाध्यापने गुरुशिष्यसाध्ये प्रतिषिद्धे। अमावास्यायामेकाकिना गुरुणा विशेषेण वेदाध्ययनं कार्यम्। तस्य हानिरेव गुरोर्हननं नतु प्राणवियोग एवं शिष्येऽपि योज्यम्। पौर्णमास्यामष्टम्यां च चन्द्रिकासाम्येन सत्त्वगुणाधिक्ये सुखानुशयित्वेनाधीतो वेदो विस्मृतः स्यादित्यादि कारणमन्वेष्यम् ॥ ११४ ॥

भाषार्थः-(शयानः प्रौढपादश्च) सोता हुआ पीढ़ी आदि आसन पर पग जमा कर बैठा (अवसक्थिकां चैव कृत्वा) एक ही वस्त्रादि से घोंटू और मदरा को बांध लपेट कर बैठा (आमिषं सूतकान्नाद्यमेव च जग्ध्वा) मांस तथा जन्म मरणादि से आशौच जिन के हो उन का पकाया रोटी आदि अन्न खा कर ( नाधीयीत) वेद का अध्ययन न करे किन्तु सूतक वाले से सूखा अन्न लेना दोष का हेतु नहीं है [यह बात अन्न के साथ आद्य पद लगा कर जतायी है ] ( नीहारे बाणशब्दे च ) जहां तुषार गिरता हो, तथा युद्ध के समय वा युद्ध शिक्षा [ कवायद] के स्थान में जहां बाण आदि शस्त्रों का शब्द होता हो [ कोई लोग बाण शब्द से वीणा विशेष का अर्थ करते हैं। इस दशा में (वेणुशब्दे च) पाठ होना अच्छा प्रतीत होता है ] (उभयोः सन्ध्ययोरेव च) दोनों समय सायं प्रातःकाल

की सन्ध्याओं में (अमावास्याचतुर्दश्योः) अमावास्या और दोनों चतुर्दशी (पौर्ण-मास्यष्टकासु च) पौर्णमासी और दोनों अष्टमी इन सब समयों में वेद का पठन पाठन गुरु शिष्य न करें ( अमावास्या गुरुं हन्ति ) अमावास्या गुरु को हानिकारक ( शिष्यं चतुर्दशी हन्ति ) चतुर्दशी शिष्य के लिये अनिष्ट तथा (अष्टकापौर्णमास्यौ ) अष्टमी और पौर्णमासी पढ़े पढ़ाये वेद को विस्मरण करने वाली हैं ( तस्मात्ताः परिवर्जयेत् ) इस कारण वेदाध्ययन में उन तिथियों को अवश्य छोड़ देवे ॥

भा०-अन्य प्रकार बैठ वा लेट कर वेद के पढ़ने की अपेक्षा पद्मासन से बैठ कर वेदाध्ययन करना उत्तम है। मांसभक्षण पाप के अन्तर्गत है हिंसादि से युक्त होने से, मांस वा सूतकान्न खा के अनन्तर शीघ्र ही वेद पढ़ने का निषेध है किन्तु खाने के पश्चात् कभी न पढ़े सो नहीं है। दोनों सन्ध्याओं के समय वेदाध्ययन का निषेध इस लिये है कि सावित्री का जप, प्राणायाम और उस समय में कर्त्तव्य अग्निहोत्रादि कर्म करे उन में विघ्न न हो। यदि कोई सब बुरे कामों में लगा हो तो उस की अपेक्षा गुरु शिष्य प्रणाली से वेद का पाठ भी अच्छा है। गुरु वा शिष्य अकेला बैठ कर भी वेद पाठ न करे यह निषेध यहां नहीं है किन्तु पठन पाठन दोनों का निषेध है। अमावास्या के दिन गुरु को अकेले बैठ कर तथा चतुर्दशी के दिन शिष्य को एकान्त में बैठ कर वेद का विशेष अभ्यास एकाग्र चित्त से करना चाहिये इत्यादि से होने वाले फल की हानि ही गुरु शिष्य की हानि है किन्तु हनन का अर्थ यहां प्राणवियोग होना नहीं है। अष्टमी पौर्णमासियों में चन्द्र कलाओं की समता से होने वाली सत्त्व की वृद्धि जो सुख की ओर झुकाती है इत्यादि कारण वेदाध्ययन का विस्मरण होना वा अन्यथा होजाना सम्भव है। इसी प्रकार यहां न कहे अर्थवाद के कारण भी खोजने शोचने योग्य हैं ॥ ११४ ॥

**पांसुवर्षेदिग्दाहे गोमायुविरुतेतथा ।**
**श्वखरोष्ट्रेचरुवति पङ्क्तौचनपठेद्द्विजः ॥**
**नाधीयीतश्मशानान्ते ग्रामान्तेगोव्रजेऽपिवा ।**
**वसित्वामैथुनंवासः श्राद्धिकंप्रतिगृह्यच ॥**

प्राणिवा यदि वाऽप्राणि यत्किंचिच्छ्राद्धिकं भवेत् । तदालभ्याप्यनध्यायः पाण्यास्यो हि द्विजः स्मृतः ॥ चौरैरुपप्लुते ग्रामे संभ्रमे चाग्निकारिते । आकालिकमनध्यायं विद्यात्सर्वाद्भुतेषु च ॥ उपाकर्मणि चोत्सर्गे त्रिरात्रं क्षेपणं स्मृतम् । अष्टकासु त्वहोरात्रमृत्वन्तासु च रात्रिषु ॥ नाधीयीताश्वमारूढो न वृक्षं न च हस्तिनम् । न नावं न खरं नोष्ट्रं नेरिणस्थो न यानगः ॥ न विवादे न कलहे न सेनायां न सङ्गरे । न भुक्तमात्रे नाजीर्णे न वमित्वा न शुक्तके ॥ अतिथिं चाननुज्ञाप्य मारुते वाति वा भृशम् । रुधिरे च स्रुते गात्राच्छस्त्रेण च परिक्षते ॥ १२२ ॥

अ०—दिशां दाहेऽदृष्टग्रामादिज्वलनोपद्रवसत्त्वे, मैथुनकालिकं वासोऽपिधाय, श्राद्धिकं किमपि दानमन्नं वासो गवादिकं प्राणिदानं वा गृहीत्वाऽनध्यायः कार्यः। उपप्लुत-आपद्ग्रस्ते, अद्भुतेष्वाश्चर्यजनककार्येषु विस्मयोत्पादकेषु। उपाकर्मण्युत्सर्गे च त्रिरात्रोऽनध्यायः। आग्रहायण्या उपरिष्टात्कृष्णपक्षस्य चतस्रोऽष्टम्योऽष्टकापदवाच्याः। ऋतुसमाप्तिकालिकसर्वास्वेव रात्रिषु नाहस्स्वनध्यायः। इरिणस्थऊषरभूमिस्थः, सङ्गरे संग्रामे, शुक्तके पर्युषितविकृतान्ना-

दने । शिष्टातिथेराज्ञामनादाय च न वेदमधीयीतेति
ज्यम् । सुगममन्यत् ॥

भा०-सर्वत्रैवापवित्रतयेन्द्रियवैकल्येन लोभक्रोधकामा-
दिप्राबल्येन वा वेदाध्ययनं न सम्यक्सुफलं स्यादिति प्रति-
षेधः। उत्सर्गे विरमेत्पक्षिणीं रात्रिमिति यदुक्तं तत्पक्षान्त-
धर्मनैपुण्यकामानामिति वात्र सर्वत्र योज्यम्। अतिथ्याज्ञा-
नादानेऽपमानमतिथेः स्यादतिथियज्ञेवाविघ्नइति ॥१

भाषार्थः-(पांसुवर्षे दिशां दाहे) जब धूलि वर्षती हो, अदृष्ट परोक्ष ग्राम
में अग्नि लगने से किसी दिशा में अधिक दाह हो (गोमायुविरुते तथा श्वख-
रोष्ट्रे च रुवति) शृगाल-स्यार, कुत्ता, गधा और ऊंट जब रोते चिल्लाते हों
( पङ्क्तौ च द्विजो न पठेत्) ब्राह्मणादि गृहस्थ, अनेक लोगों की पांति
स्वाध्याय बुद्धि से वेदाध्ययन न करे किन्तु मङ्गलार्थ किन्हीं मन्त्रों के बोलने
निषेध करना इस में इष्ट नहीं है । ( श्मशानान्ते ग्रामान्ते गोव्रजेऽपि
श्मशान-मरघट के समीप ग्राम के समीप और गोशाला में भी ( मैथुनं वासो
वसित्वा ) मैथुन करने समय के वस्त्र पहन कर ( श्राद्धिकं प्रतिगृह्य च ) श्रा-
सम्बन्धी अन्न वा धनादि का दान लेकर भी (नाधीयीत) वेद को न पढ़े (प्रा-
वा यदि वाऽप्राणि) गौ आदि प्राणी वा अन्न धनादि जड़वस्तु( यत्किञ्चिच्छ्रा-
भवेत् ) जो कुछ वस्तु श्राद्ध सम्बन्धी हो ( तदालभ्याप्यनध्यायः ) उस को
कार करके भी वेद का अनध्याय अवश्य करना चाहिये क्योंकि ( हि )
कारण ( पाण्यास्यो द्विजः स्मृतः) ब्राह्मण का हाथ भी मुख ही के तुल्य माना
है । अर्थात् मुख से श्राद्ध भोजन करने के समान ही हाथ से दान लेने में
को अपवित्र वा संसारी पितृ मार्ग की ओर झुका मान लेवे क्योंकि मन
दान लेना स्वीकार न होने पर हाथ से लिया जाना सम्भव नहीं और जब
में लोभ प्रविष्ट हुआ तो शरीर के भीतर कल्मष आगया इस कारण दान ले-
दैवपथ वेदाध्ययन न करे (चौरैरुपप्लुते ग्रामे ) जिस ग्राम में चोर डाकू आ-
आपत् आगयी हो ( संभ्रमे चाग्निकारिते ) जहां अग्नि लग जाने से हल्ला
गया हो ( सर्वाद्भुतेषु च ) और विस्मय-आश्चर्य के हेतु सब ही उपद्रवों

समय ( आकालिकमनध्यायं विद्यात् ) दिन रात-आठ प्रहर का अनध्याय जाने ( उपाकर्मणि चोत्सर्गे त्रिरात्रं क्षेपणं स्मृतम् ) उपाकर्म और उत्सर्ग समाप्त किये पश्चात् तीन दिन रात अनध्याय मानना मुख्य वा प्रधान पक्ष है और उत्सर्ग में जो एक दिन रात का अनध्याय कह चुके हैं वह इस की अपेक्षा गौण है (अष्टकासु त्वहोरात्रम्) मार्गशीर्ष कृष्णपक्ष से लेके माघ वा फाल्गुन तक प्रत्येक मास की कृष्णाष्टमियों का नाम पारस्कर गृह्यसूत्रादि में अष्टका कहा है उन में विशेष कर वेद को न पढ़े और इस की अपेक्षा पूर्व कहा सब अष्टमियों का अनध्याय सामान्य है वा जितने काल अष्टमी रहे उस में पूर्व का अनध्याय और नवमी आजाने पर भी इन अष्टकाओं में अनध्याय जताना ग्रन्थकार का अभीष्ट जानो (ऋत्वन्तासु च रात्रिषु) छः ऋतुओं के अन्तिम एक २ दिन रात्रि अनध्याय करे ( अश्वमारूढो नाधीयीत न वृक्षं नच हस्तिनम् ) घोड़ा वृक्ष और हाथी पर चढ़ा हुआ वेदाध्ययन न करे (न नावं न खरं नोष्ट्रम् ) नौका, गधा और ऊंट पर चढ़ा भी वेद न पढ़े [यहां खर कहने से अर्द्ध खर-खिच्चर का भी निषेध जानो] ( नेरिणस्थो न यानगः ) न ऊपरभूमि में और न गाड़ी पर चढ़ के कहीं जाता हुआ (न विवादे न कलहे न सेनायां न सङ्गरे ) विवाद, कलह, सेना और युद्ध जहां हों वहां भी वेद न पढ़े ( न भुक्तमात्रे नाजीर्णे न वमित्वा न शुक्तके ) तत्काल भोजन किये पश्चात्, अजीर्ण रोग के समय, वमन करने पीछे और वासी अन्न खा कर ३ । ४ घण्टे तक वेद न पढ़े ( अतिथिं चाननुज्ञाप्य ) कोई श्रेष्ठ अतिथि ठहरा हो तो उस से आज्ञा लिये विना ( मारुते वाति वा भृशम्) तेज वायु चलते समय (रुधिरे च स्रुते गात्रात् ) जब शरीर से रुधिर निकल गया हो ( शस्त्रेण च परिक्षते ) और किसी लाठी आदि शस्त्र का घाव लग जाने के समय वेद न पढ़े । यहां सर्वत्र ही विधिपूर्वक वेद पढ़ने का निषेध जानो किन्तु प्रयोजनार्थ किसी मन्त्र के बोलने का निषेध नहीं है ॥

भा०-ऐसी उक्त दशाओं में वेद का विधिपूर्वक पढ़ना कदापि सुफल नहीं हो सकता । कहीं अपवित्र होने से कहीं इन्द्रियों की चञ्चलता से और कहीं काम क्रोध लोभादि की प्रबलता से वेदाध्ययन रूप उत्तम धर्म कार्य ठीक सफल होना सम्भव नहीं है इस कारण निषेध किया जानो । उत्सर्ग में पक्षिणी रात्रि का जो अनध्याय कह चुके हैं वह पक्षान्तर वा किन्हीं का मतान्तर है । अथवा यहां सर्वत्र ( धर्मनैपुण्यकामानाम् ) की अनुवृत्ति करनी चाहिये । अतिथि की

आज्ञा लिये विना उस का अपमान–अनादर हो वा अतिथिपूजन में विघ्न हो इस कारण विना आज्ञा मांगे पढने का निषेध किया है ॥ १२२ ॥

**सामध्वनावृग्यजुषी नाधीयीत कदाचन ।**
**वेदस्याधीत्य वाप्यन्त मारण्यकमधीत्य च ॥**
**ऋग्वेदो देवदैवत्यो यजुर्वेदस्तु मानुषः ।**
**सामवेदः स्मृतः पित्र्यस्तस्मात्तस्याशुचिर्ध्वनिः ॥**
**एतद्विदन्तो विद्वांसस्त्रयीनिष्कर्षमन्वहम् ।**
**क्रमतः पूर्वमभ्यस्य पश्चाद्वेदमधीयते ॥१२**

अ०–सामवेदो यत्र गीयेत तत्रर्ग्यजुषी कदापि नाधीयीत । कमपि वेदमध्ययनेन समाप्यारण्यकाभिधं कमपि ग्रन्थमधीत्य च तस्मिन्नहनि वेदान्तरं नाधीयीत । देवा एव देवताः प्राधान्येनास्य तादृशऋग्वेदः, मनुष्याएव देवताः प्राधान्येन वाच्यार्था यस्य तादृशो यजुर्वेदः, पितर एव प्राधान्येन देवता वाच्यार्था यस्येति तादृशः सामवेदः स्मृतोऽभिमतो ब्रह्मर्षिभिस्तस्मात्पितृदेवताकत्वात्तस्य तृतीयवेदस्याशुचिर्ध्वनिरस्ति । एवं च मत्वा विज्ञेन सामध्वनिकाल ऋग्यजुषी नाध्येतव्ये । एतदुक्तप्रकारेण वेदगूढाशयं विदन्तस्त्रयीनिष्कर्षं वेदत्रयस्य सारभूतं प्रणवव्याहृतिसावित्र्यात्मकं निस्सृतं विद्वांसो जानानाश्च पूर्वमन्वहं सप्रणवव्याहृतिकां सावित्रीमभ्यस्य पश्चाद्वेदमधीयते । तथैव चान्यैरितरैरप्यध्येतव्यमित्याशयः ॥

भा०–वेदत्रये देवत्रयस्य यथासंख्यं प्राधान्यमवगन्तव्यम् । देवतास्वग्निवाच्यब्रह्मणः प्राधान्यं तस्यैवेन्द्रादिना

भिरपि प्राधान्येनर्ग्वेदे वर्णनम्। मनुष्याणां च प्राणवा-युवाश्रितजीवनप्रधानत्वान्मनुष्येषु वायोरेव प्राधान्यं तस्यै-वेषेत्वेत्यादिना यजुषि प्राधान्येन वर्णनम्। रात्रावेवाधि-क्येन कामासक्तिर्वर्धते तदैव चोदेति चन्द्रः, चन्द्रमा म-नसो जातइति वेदे मनश्चन्द्रमसोश्च कार्यकारणसम्बन्धः स्फुटएव प्रदर्शितः। मनसएव च काम उत्पद्यते तस्मादेव च तस्य मनसिजइति नामास्ति। एवं च रात्रिश्चन्द्रमाः का-मासक्तिश्चेति सहयोगिनोऽपानाश्रितस्य मृत्योः सदैव स-हायाः। इमएव मनुष्याद्यायूंषि सर्वभावांश्च विशेषेणाददाना यन्ति तस्मादादित्यपदवाच्याः। यमाहुश्चन्द्रमाइति वेदे च-न्द्रमसएवापरं नाम सोमइति स्फुटमुक्तम्। आयन्तु नः पि-तरः सोम्यासइति च वेदे पितृणां सोमसम्बन्धित्वं बहुत्रैव प्रदर्श्यते। अन्यदेवापेक्षया सोमस्य चन्द्रमसः पितृणां च जलेन विशिष्टः सम्बन्धः। यथा पृथिव्याद्यपेक्षया मालि-न्यसंसर्गेण जलमेवाधिकमपवित्रं सम्पद्यते तथैव देवम-नुष्यापेक्षयाधिक्येन पितृणामशुद्ध्या सम्बन्धो बोध्यः। जले मालिन्यादानशक्तिश्च स्वाभाविकी तस्मादेव वस्त्र-शरीरादिलग्नं मलं प्रक्षालनावसरे जलेनैवाधिक्येनादीयते तेनोदकमधिकं मलिनं जायते पृथिवीमलं खादत्यग्निः क्षिपति। एवं च सौम्यपितृभिरशुद्धेर्विशिष्टः सम्बन्धइति सूक्ष्ममीक्षणीयम्। अन्यमहायज्ञापेक्षया पितृयज्ञे श्राद्धे शौ-चमाधिक्येनाशुद्धिभयादेवापेक्षितम्। नैवात्र पितरः केचि-देकदेश्यभिमता आदीयन्तेऽपितु देवत्वमनुष्यत्वादिवत् पि-

तरोऽपि सार्वदेशिकाः सार्वकालिकाएव ग्राह्याः । साम
च सोमस्य प्राधान्यं मन्त्रेष्वेव दृश्यते । अन्यदेवतापेक्ष
तत्र पवमानसोमएवाधिकतरमन्त्राणां वाच्यार्थो देवति
अग्न्यादिपदैरपि तृतीयकोटिस्थस्याग्न्यादेरेव वर्णनं सा
वेदे साधु मन्तव्यम् । यथा लोके कोऽपि जनो विषया
त्किसम्बद्धवार्त्ताः कुर्वन् शृण्वन् वा कृत्वा श्रुत्वा वा
दश्चेतसः स्वास्थ्याभावात्प्रकरणान्तरवार्त्ताः कर्त्तुमनुभ
सम्यग्बोद्धुं चाशक्तस्तथैवात्र पितृसम्बद्धो विचारः पा
देवाद्यपेक्षयावकृष्टः प्रकरणान्तरं च तस्य समाप्तौ कि
त्कालं समाहितो भूत्वाऽन्यवेदाध्ययनं कार्यम् । लोके
नानाविषयकं गानं सहैव क्रियमाणं यथा हानिकरमरो
व्यर्थमशोभनं च तथैवात्रापि बोध्यम् । यथा संप्रति
तृभाषां वदन्तस्तदर्थानप्यनायासेन जानन्ति । तथैव पुर
वेदानपि वाचाधीयाना महर्षयः सम्यग् बुध्यन्तेस्म त
र्थमेवाधिक्येन प्राधान्येन वा सामध्वनावृग्यजुषयोरध्य
यनप्रतिषेधः । ये च न किमपि बुध्यन्ते तदर्थं च प्रति
धो व्यर्थकल्पएव । नचात्र सामाध्ययने शारीरिकमाशौ
चमपितु मानसं किंचिद्वाचिकं चाशौचमपेक्षणीयम् । प्रणा
महाव्याहृतिपूर्विकां तत्सवितुरिति वेदत्रयसारभूतां सावि
त्रीं पूर्वं समाहितेनाधीत्य पश्चात्तद् व्याख्यानरूपस्य वेद
ब्रह्मयज्ञानुष्ठानमत्याऽध्ययनं कार्यं येन स्वप्रयोजनमपि क
र्यारम्भे प्रतिज्ञातं जायते ॥ १२५ ॥

भावार्थः–(सामध्वनावृग्यजुषी कदाचन नाधीयीत) सामवेद का जहां
होता हो वा स्वयं सामवेद का अध्ययन करके तत्काल ही ऋग्वेद यजुर्वेद

कदापि अध्ययन न करे (वेदस्य वाप्यन्तमधीत्य) किसी वेद को अन्त तक पढ़ के ( आरण्यकमधीत्य च ) और ऐतरेयादि आरण्यक ग्रन्थों को पढ़ कर उसी दिन अन्य वेद का अध्ययन न करे [ किसी वेद को पढ़ के शिथिलबुद्धि हुआ तथा आरण्यक ग्रन्थों के अध्ययन से उस विषय की ओर झुकी बुद्धि वाला वेद को रुचि पूर्वक वा वेदाशय को समझता हुआ नहीं पढ़ सकेगा इस कारण निषेध किया है ] ( ऋग्वेदो देवदैवत्यः ) सर्वत्र व्याप्त अग्नि आदि देवता ही जिस के मुख्य वाच्यार्थ हैं अर्थात् सर्वदेशी अग्न्यादि दिव्य देवताओं का ही जिस में वर्णन है ऐसा ऋग्वेद है (यजुर्वेदस्तु मानुषः) और जिस में मुख्य कर मनुष्यों का वर्णन है–मनुष्य सम्बन्धी भाव जिस के मन्त्रों में प्रायः देवता हैं ऐसा यजुर्वेद है। तथा (सामवेदः पित्र्यः स्मृतः) मुख्य कर पितर ही देवता नाम वाच्यार्थ जिस के हैं अर्थात् जिस में पितृपदार्थ का मुख्य वर्णन है ऐसा सामवेद पूर्वज ब्रह्मर्षि महर्षि तत्त्ववेत्ता वेदमर्मज्ञों ने माना जाना वा निश्चित किया है ( तस्मात्तस्याशुचिर्ध्वनिः ) इस पितृदेवता वाला होने के कारण उस सामवेद की ध्वनि–शब्द वा घोष ऋग्यजु की अपेक्षा अपवित्र है ( एतद्विदन्तः ) इस उक्त प्रकार से वेद के सूक्ष्म मूल गूढ़ाशय को जानते और ( त्रयीनिष्कर्षं विद्वांसः ) तीनों वेद से निकाले सारांशरूप प्रणव, तीन महाव्याहृति तथा [ तत्सवितु० ] इस मन्त्र के आशय को जानते हुए दीर्घदर्शी वेदपारग महात्मा लोग ( अन्वहं पूर्वमभ्यस्य पश्चाद्वेदमधीयते) प्रतिदिन उस प्रणव व्याहृति सहित सावित्री मन्त्र को सावधानता के साथ प्रथम पढ़ के पश्चात् वेद को पढ़ते हैं। अर्थात् सब वेद का मूल वा सार सर्वोत्तम प्रणव को सब से पहिले, तदनन्तर उस का व्याख्यान व्याहृति और उस का भी व्याख्यान सावित्री तदनन्तर उस का भी व्याख्यान तीनों वेद हैं इस से वेद पढ़ने का यही क्रम ठीक है इसी प्रकार सब मनुष्यों आस्तिकों आर्यों को सदा वेद पढ़ना चाहिये ॥

भा०–तीन वेदों में तीन देवता यथासंख्य से प्रधान जानने चाहिये। सब देवताओं में अग्नि नामक देवता ब्रह्म नाम सब से बड़ा है। उसी अग्नि का इन्द्रादि नामों से मुख्य कर ऋग्वेद में वर्णन है। और वह प्रसिद्ध अग्नि एक देशी लेना इष्ट नहीं है किन्तु सर्वत्र व्याप्त अनेक नाम रूपों वाले शुद्ध अग्नि का व्याख्यान जानो असीम अग्निपन में ईश्वर वा परमेश्वर का ग्रहण होगा वह अग्नियों का भी अग्नि है। मनुष्यों का जीवन प्राणरूप वायु के आधार पर

ठहरा है इस कारण मनुष्यों के मनुष्यपन वा प्राणियों के प्राणिपन की स्थि
में वायु मुख्य है। उसी वायु देवता का ( इषेत्वा० ) इत्यादि यजुर्वेद में प्र
नता से वर्णन है [ क्योंकि इष्-ऊर्ज् नामक अन्न जल के ही आधीन प्राण
रूप जीवन की स्थिति हो रही है। चाहे यों कहो कि नाम रूपान्तर को प्रा
हुए वायु के ही नाम इष्, ऊर्ज् हैं तो वायु से ही प्राण वायु की स्थिति है,
कि विरुद्धांश की प्रबलता में किसी की स्थिति रह भी नहीं सकती ] रात्रि
ही अधिक कर कामभोग की ओर झुकावट बढ़ती है और रात्रि में ही चन्द्रमा
उदय होता है। (चन्द्रमा मनसो जातः) चन्द्रमा मन से हुआ इस प्रकार वे
चन्द्र और मन का कार्य कारण सम्बन्ध स्पष्ट ही दिखाया गया है। और
से ही काम उत्पन्न होता इसी कारण कामदेव का नाम संस्कृत में मनसिज
इस प्रकार रात्रि, चन्द्रमा और कामासक्ति परस्पर सम्बन्ध रखते हुए अग्नि
सम्बन्ध रखने वाले मृत्यु के सहयोगी वा सदा ही सहायक हैं। येही सब
नुष्यादि प्राणियों की आयुओं का और अन्य सब भावों की विद्यमानता का
ही आदान करते लेते हुए चले जा रहे हैं। इस से ये रात्रि आदि मुख्य
आदित्य कहाते हैं। और वेद में यह भी स्पष्ट कहा है कि "जिस सोम
चन्द्रमा भी कहते हैं"। तथा वेद के अनेक स्थलों में पितरों को सोम्य कह
सोमतत्त्व के साथ पितृपन का मुख्य सम्बन्ध दिखाया है। और अन्य अग्न्यादि
देवताओं की अपेक्षा सोम, चन्द्रमा और पितरों का जलतत्त्व के साथ वि
सम्बन्ध भी सिद्ध है। जैसे पृथिवी आदि की अपेक्षा मलिनता के संयोग-मेल
जल ही अधिक वा शीघ्र मलिन हो जाता है। वैसे ही देव और मनुष्यों [
और पृथिवी के विकारों ] की अपेक्षा जल तत्त्व सम्बन्धी पितरों का अशुद्धि
साथ अधिक सम्बन्ध जानो। जल में मलिनता को पकड़ने की स्वाभाविक
क्ति है इसी से वस्त्र वा शरीरादि में लगे मल को धोने के समय अधिकांश
ही अपने में ले लेता है इसी से जल अधिक मलिन हो जाता है। पृथिवी म
को खाकर अपने रूप में बना लेती और अग्नि अन्धकारादि मल को इधर उ
फेंकता है किन्तु स्वयं मलस्वरूप ये दोनों नहीं बनते। अन्धकारादिरूप मल को
इधर उधर फेंकने से ही वेद में अग्नि का नाम अज है। इसी कारण क्षेपणा
[अजगतिक्षेपणयोः] धातु है। इस प्रकार सोमतत्त्वसम्बन्धी पितरों के साथ अशुद्धि
का अधिक मेल है यह सूक्ष्म विचार से शोच लेना चाहिये। अन्य महायज्ञों की
अपेक्षा पितृयज्ञ नामक श्राद्ध में अशुद्धि का अधिक भय होने से ही शुद्धि का

की अधिक आवश्यकता मानवधर्मशास्त्रादि में दिखायी वा मानी गयी है। यहां पितृपदवाच्य कोई वस्तु एकदेशी लोगों के माने हुए लिये जाने इष्ट नहीं हैं। किन्तु देवत्व मनुष्यत्वादि के तुल्य पितर भी सर्वदेश काल और वस्तु सम्बन्धी लेने इष्ट हैं। सामवेद के मन्त्रों में ही अन्य देवताओं की अपेक्षा पवमान सोम देवता की प्रधानता दीखती है। और अग्न्यादि पदों से भी तृतीय कोटि सम्बन्धी अग्नि आदि का वर्णन सामवेद में ठीक मानना चाहिये [ पढ़ने वाले ध्यान रक्खें कि यहां मनु जी ने तीनों वेद का मुख्य सारांश विषय अतिसंक्षेप में कह दिया है। जिस से सामवेद का वर्णनीय विषय संक्षेप से पितृ वा आदित्य हुआ ] जैसे लोक में कोई पुरुष विषयासक्ति सम्बन्धी बातें करता वा सुनता हुआ अथवा सुन कर के चित्त के स्वस्थ न होने से तत्काल ही प्रकरणान्तर की बातें कर सुन वा जान नहीं सकता यदि करे जाने भी तो ठीक अच्छी सफलता न होगी। वैसे ही यहां पितृ सम्बन्धी विचार और पाठ करना देवकर्मादि की अपेक्षा निकृष्ट और प्रकरणान्तर है उस प्रथम काम को करलेने पर कुछ काल ठहर सावधान होके अन्य वेद का अध्ययन करना चाहिये। लोक में भी अनेक भिन्न २ विषयों का गान वा भाषण एक काल में किया हुआ जैसे हानिकारक, अरुचिकर, व्यर्थ और कुशोभित होता है वैसे यहां भी जानो। जैसे वर्त्तमान समय में अपनी २ मातृभाषा को बोलते हुए उसके अर्थ को भी सहज में ही सब जानते हैं। वैसे ही पूर्वकाल में वेद का पाठ करने वाले ऋषि लोग पाठ करते समय वेदाशय को समझते जानते थे। उन्हीं के लिये अधिकांश वा प्रधानता से सामवेद की ध्वनि होते समय ऋग्यजु के पढ़ने का निषेध है। और जो वेद का अर्थ कुछ भी नहीं जानते समझते उन के लिये निषेध व्यर्थसा ही है किन्तु सर्वथा व्यर्थ नहीं है। और यहां सामवेद के पढ़ने में शरीर सम्बन्धी कोई अशुद्धि नहीं जानना किन्तु मानस और कुछ वाचिक अशुद्धि अन्य वेद की अपेक्षा से है। लोकापेक्षा से तो सामवेद का अध्ययन भी अतिपवित्र ही माना जायगा। ओ३म्-कार और तीन महाव्याहृतियों सहित [तत्सवितु०] इस तीनों वेदों के सार वा मूलरूप सावित्री मन्त्र को सावधानता के साथ प्रथम पढ़ के पीछे इन्हीं के व्याख्यान—भाष्यरूप वेद का ब्रह्मयज्ञानुष्ठानबुद्धि से मनुष्य को पाठ करना चाहिये। जिस से कार्य के आरम्भ में अपने प्रयोजन की भी प्रतिज्ञा हो जाती है कि मैं यह करता वा चाहता हूं ॥ १२५॥

पशुमण्डूकमार्जार श्वसर्पनकुलाखुभिः।
अन्तरागमनेविद्या दनध्यायमहर्निशम्॥
द्वावेववर्जयेन्नित्य मनध्यायौप्रयत्नतः।
स्वाध्यायभूमिंचाशुद्धा मात्मानंचाशुचिंद्विज

अ०—अध्यापकाध्येत्रोरन्तरा मध्यतः पश्वादीनाम् गमने निस्सरणे चाहर्निशमनध्यायं जानीयात्। स्वाध्यायभूमिमशुद्धां स्वस्याशुचित्वं वा द्वावेव सर्वानध्यायेषु प्रधानौ स्वाध्यायस्य सम्यक्त्वबाधकौ हेतू मन्तव्यौ॥

भा०—पश्वादयो मनुष्याद् बिभ्यति न सहसा मध्ये आयान्ति यदा चायान्ति निस्सरन्ति च तदा मनुष्यतो केनापि कामादिप्राबल्येनाभिभूतोऽनुमातव्यस्तदा चात्मनोऽशुद्धता व्यग्रतैव चानध्यायस्य कारणमवसेयम्। यदि केनापि भीतोऽन्यत्र मार्गमनुपलभमानः पश्वादिराचार्यान्तेवासिनोर्मध्यतो निस्सरेत्तदा नैवादृशोऽनध्यायो मन्तव्योऽपितु पश्वादिनिकृष्टयोनिजदूषितवाय्वादिसङ्गेनाशुद्धाभ्यां तदानीमपि सम्यक्स्वास्थ्यावध्यनध्यायः कार्यइति सर्वस्मिन्नेवात्रानध्यायप्रकरणे सर्वानध्यायकारणेषु स्थानस्य स्वमनोवाक्कायानां चाकुलत्ववैषम्यादिरूपं च मालिन्यं प्रधानं तथासति यदि कुत्रापि कर्णश्रवाद्यनध्यायकारणोपस्थितावप्यनध्यायोचितं ग्लान्यादिरूपमशुचित्वं स्वस्य स्थानस्य वा नोपलभ्येत तदा विज्ञेन शास्त्रसाराशयमवगच्छताऽनध्यायो न मन्तव्यः कार्यो वा। यदा च क्वापि

स्वाध्यायहेतुषु सत्स्वप्यनुक्तकारणैः स्वाध्यायकारणाभासैर्वा चेतोविक्षेपकं वैषम्यमुपलभ्येत तदाप्यनध्यायः कार्यइति ग्रन्थकृदन्तराशयोऽवलोकनीयः ॥ १२७ ॥

भावार्थः-(पशुमण्डूकमार्जारश्वसर्पनकुलाखुभिः) गौ बैल आदि पशु, मेंडुका, बिल्ली—बिलाड़, कुत्ता, सांप, न्योला और सूवों के ( अन्तरागमने ) पढने पढाने वाले गुरु शिष्यों के बीच से निकल जाने पर (अहर्निशमनध्यायं विद्यात्) दिन रात का अनध्याय जाने (द्विजः) ब्राह्मणादि द्विज (स्वाध्यायभूमिं चाशुद्धाम्) वेदाध्ययन के लिये अशुद्धस्थान (आत्मानं चाशुचिम्) और अपनी मानस वाचिक शारीरिक अपवित्रता इन (द्वावेवानध्यायौ प्रयत्नतो नित्यं वर्जयेत्) दो ही प्रकार के अनध्यायों को प्रयत्न से नित्य त्यागता रहे ॥

भा०—यहां अन्तिम श्लोक से सब अनध्याय प्रकरण का मुख्य सारांश संक्षेप में कह दिया है। पशु आदि स्वयं ही मनुष्य से डरा करते हैं इसी कारण सहसा मनुष्यों के बीच में होकर निकलना नहीं चाहते। और जब आवें वा निकलें तो मनुष्य का तेज किसी कालादि की प्रबलता से वा अदृष्ट संचित पाप के उद्बुद्ध होने से दब गया मानना चाहिये। इस दशा में मनुष्य की मानस व्यग्रता विक्षिप्तता रूप अशुद्धि ही अनध्याय का कारण जानो। और यदि किसी से डरा हुआ अन्य और जाने निकलने का मार्ग न मिलने पर पश्वादि, गुरु शिष्य के बीच से निकल जावे तो वैसा अनध्याय मानना आवश्यक नहीं है। किन्तु पश्वादि निकृष्ट योनियों के वायु आदि के लगने से अशुद्ध हुए गुरु शिष्य को उस समय भी सम्यक् चित्त स्वस्थ होने तक अनध्याय करना मानना चाहिये। इस अनध्याय प्रकरण के सब कारणों में स्थान की मलिनता और अपने मन वाणी शरीर की व्याकुलता विषमतारूप मलिनता ही प्रधान कारण है। ऐसा होने पर यदि कहीं कान में अधिक शब्द सुन पड़ने आदि अनध्याय के कारणों की उपस्थिति होने पर भी अनध्याय करने योग्य ग्लानि आदि रूप अपनी वा स्थान की अपवित्रता प्रतीत न हो तो शास्त्र का सार जानते हुए विद्वान् को अनध्याय न मानना वा न करना चाहिये। और जब कहीं स्वाध्याय करने के कारणों के होने पर भी न कहे कारणों से वा स्वाध्याय के कारणाभासों से चित्त का विक्षेप करने वाली विषमता प्रतीत हो तो भी अनध्याय करना चाहिये यह ग्रन्थकार का भीतरी अभिप्राय जानो ॥ १२७ ॥

**अमावास्यामष्टमीं च पौर्णमासीं चतुर्दशीम्।**
**ब्रह्मचारी भवेन्नित्यमप्यृतौ स्नातको द्विजः॥**

[षष्ठ्यष्टम्यावमावास्यामुभयत्र चतुर्दशीम्।
वर्जयेत्पौर्णमासीं च तैले मांसे भगे क्षुरे॥]

अ०-अमावास्यादिसर्वास्वेव तिथिषु सर्वदा ऋतुका लेऽपि स्नातको द्विजो ब्रह्मचारी भवेत्स्त्रीसंयोगं न कुर्यात्

भा०-पर्ववर्जं व्रजेच्चैनामिति तृतीय उक्तोऽप्ययमर्थो विशेषेण स्नातकस्येदं व्रतमिति ज्ञापनार्थं पुनर्वचनम्। न स्नातकादन्यस्यामावास्यादिषु संप्रयोगे सामान्यो दोषः षष्ठ्यष्टम्याविति पद्यं क्वचिदुपलभ्यते। रामचन्द्रेण व्याख्यातं च तैलादीनि च सुरतस्यैव साधनानीति न कोऽपि विशेषोऽवगम्यते॥ १२८॥

भावार्थः-( अमावास्यामष्टमीं च ) अमावस दोनों अष्टमी ( पौर्णमासीं चतुर्दशीम् ) पौर्णमासी और दोनों चतुर्दशी इन छः तिथियों में ( ऋतावपि स्नातको द्विजो नित्यं ब्रह्मचारी भवेत्) ऋतुकाल के अनुसार भार्यागमन उचित हो परभी स्नातक ब्राह्मणादि पुरुष नित्य नाम सदा ही ब्रह्मचारी रहे स्त्री का स्पर्श भूल कर भी न करे॥

भा०-पूर्व तृतीयाध्याय में कह चुके हैं कि "पर्वतिथियों को छोड़ कर शेष काल में भार्यागमन करे" इस से अमावास्यादि का निषेध आजाने पर भी विशेष कर स्नातक को यह व्रत-नियम ही अपने लिये मानना चाहिये। यह जताने के लिये यहां फिर कहा गया है। इस कारण विधिपूर्वक समावर्त्तन करने वालों को सामान्य दोष है। अर्थात् उन के अन्य अधिक दोषों में भी मिल जायगा तथापि उक्त तिथियों में ब्रह्मचारी न रहने की अपेक्षा अन्यों के लिये भी ब्रह्मचर्य रखना उत्तम ही है। ( षष्ठ्यष्टम्यौ० ) यह श्लोक कहीं अधिक मिलता है और सब से पिछले भाष्यकार रामचन्द्र ने इस पर भाष्य

किया है । श्लोक का अर्थ यह है कि–"दो षष्ठी, दो अष्टमी, अमावास्या, दो चतुर्दशी और पौर्णमासी इन तिथियों में–तैल मर्दन, मांसभक्षण, वाल वनवाना और स्त्रीसंयोग न करे"। सो तैलादि कामासक्ति के ही उपयोगी शृङ्गार वा साधन हैं इससे कोई प्रकार की विशेषता इस पद्य की नहीं जान पड़ती ॥१२८॥

**नस्नानमाचरेद्भुक्त्वा नातुरोनमहानिशि ।**
**नवासोभिःसहाजस्रं नाविज्ञातेजलाशये ॥१२९॥**

अ० महानिश्यर्द्धरात्रे, वासोभिः सह बहुवासांसि धृत्वा, अजस्रं बहुकालं पुनःपुनर्वैकस्मिन् दिने स्नानं नाचरेत् ॥

भा०–एतासु दशासु स्नानमाचरतो रोगादिना शरीरबाधाभयं देहबाधनं च धर्म्यकर्मानुष्ठानव्याघातकम्। सति च कारणविशेष आस्वपि दशासु स्नानमप्रतिषिद्धमेव ज्ञेयम् ॥१२९॥

भाषार्थः–( भुक्त्वा स्नानं नाचरेत् ) भोजन करके तत्काल ही स्नान न करे ( नातुरो न महानिशि ) न रोगदशा में न आधी रात के समय ( न वासोभिः सहाजस्रम् ) न वहुत वस्त्र पहन के न एक दिन में कई वार और ( नाविज्ञाते जलाशये ) न अज्ञात जलाशय में कभी स्नान करे ॥

इन उक्त दशाओं में स्नान करने से रोगादि द्वारा शरीर का पीडित होना सम्भव है । और शरीर के पीडित होने पर धर्मानुकूल वेदाध्ययनादि कर्मों में विघ्न होगा । और किसी कारण उक्त समयों में स्नान करना उचित वा आवश्यक हो तो विशेष वा अपवादरूप कर्त्तव्य का यहां वा कहीं भी निषेध नहीं है ॥१२९॥

**देवतानांगुरोराज्ञः स्नातकाचार्ययोस्तथा ।**
**नाक्रामेत्कामतश्छायां बभ्रुणोदीक्षितस्यच १३०**

अ०–देवतानां यज्ञशालादिदेवस्थानानां देवयज्ञरतद्विजानां वा बभ्रुणः पिङ्गलस्य कस्यापि, दीक्षितस्य यज्ञं कुर्वतः ॥

भा०—एषां छायायाः प्रतिकृतेश्चापि विजानतोल्ल-

ङ्घनं निरादरश्च न कदापि कार्यः किमुत साक्षात्, महता मनादरे धर्मस्यैव स्वसुखहेतोरनादरोऽवगन्तव्यः ॥ १३० ॥

भावार्थः-( देवतानां गुरोराज्ञः ) मुख्य कर देवयज्ञ में तत्पर हुए पुरुषों का यज्ञशालादि देवस्थान-पूजा उपासना के स्थानों ( स्नातकाचार्ययोस्तथा ) स्नातक और आचार्य ( बभ्रुणो दीक्षितस्य च ) कोई पिङ्गल जीव और यज्ञ प्रतिष्ठा पाये दीक्षित पुरुष के ( कामतश्छायां नाक्रामेत् ) समझ पूर्वक प्रतिबिम्ब [ तस्वीर ] का भी अनादर तिरस्कार उल्लङ्घन न करे ॥

भा०-जब कि इन मान्य देव आदि के प्रतिबिम्ब का भी तिरस्कार त्याज्य है तो समझ पूर्वक किसी महान् पुरुष का साक्षात् अनादर करना तो अति बुरा है। महान् धर्मनिष्ठ पुरुषों के अनादर से अपने सुखहेतु धर्म वा विद्या का अनादर होता जानो ॥ १३० ॥

मध्यन्दिनेऽर्द्धरात्रे च श्राद्धं भुक्त्वा च सामिषम्।
सन्ध्ययोरुभयोश्चैव न सेवेत चतुष्पथम् ॥१३१॥

अ०-सामिषं समांसं च श्राद्धं भुक्त्वा चतुष्पथं न सेवेत॥

भा०-सन्धिकालेषु सृष्टौ केचिद्भावाः परिवर्त्तन्ते मांसभक्षणं चाधर्मजनकमेव तेनापि भावपरिवृत्तौ चतुष्पथे सेव्यमाने च तत्र वायोः प्राबल्यात्कोऽप्युपद्रवः सम्भवति॥

भावार्थः-( मध्यंदिनेऽर्द्धरात्रे च ) ठीक दोपहर के समय तथा आधीरात के समय (सामिषं श्राद्धं च भुक्त्वा) मांस सहित श्राद्धान्न का भोजन करके (उभयोः सन्ध्ययोश्चैव ) और सायंप्रातः दोनों सन्ध्या के समय भी ( चतुष्पथं न सेवेत ) चौराहे वा चौक पर न ठहरे वा निवास न करे ॥

भा०-दोपहर आदि प्रधान सन्धियों के समय अवान्तर प्रलयों के समान सृष्टि के पदार्थों की दशा का परिवर्त्तन सदा ही हुआ करता है । और मांसभक्षण के अधर्म जनक होने से ही भक्षक की दशा बदलती है वैसे समय चौराहे का सेवन करने से वहां वायु की प्रबलता होने से मनुष्य को कोई रोगादि उपद्रव होना सम्भव है ॥१३१॥

**उद्वर्त्तनमपस्नानं विण्मूत्रेरक्तमेवच ।**
**श्लेष्मनिष्ठ्यूतवान्तानि नाधितिष्ठेत्तुकामतः॥**

अ०—उद्वर्त्तनद्रव्यं, स्नानोदकं, सर्वाण्येतानि कामतो नाधितिष्ठेत् ॥

भा०—अपवित्रस्पर्शेन मनोग्लानौ धर्महानिः सम्भवति॥

भाषार्थः–( उद्वर्त्तनमपस्नानम् ) उबटन करने से छूटे मलिन आटा आदि, स्नान किये मलिन जल (विण्मूत्रे रक्तमेव च) विष्ठा, मूत्र, लोहू ( श्लेष्मनिष्ठ्यूतवान्तानि ) कफ, थूक और वमन किये अन्नादि पर ( कामतो नाधितिष्ठेत् ) समझपूर्वक न बैठे वा इन सब को न छुवे ॥

भा०—अपवित्र अशुद्ध वस्तुओं का स्पर्श करने से मन में ग्लानि होने पर शुद्धचित्तरूप धर्मनिष्ठा की हानि होना सम्भव है ॥१३२॥

**वैरिणंनोपसेवेत सहायंचैववैरिणः ।**
**अधार्मिकंतस्करंच परस्यैवचयोषितम् ॥**
**नहीदृशमनायुष्यं लोकेकिञ्चनविद्यते ।**
**यादृशंपुरुषस्येह परदारोपसेवनम् ॥ १३४ ॥**

भा०—शत्रोः सहायोऽपि स्वशत्रुरेव स चावसरमवाप्य पीडयेत्। अधर्म्यादिसङ्गेन मलमूत्रादेरिव दुःखफलं स्फुटमेव बहवस्तु परदारोपसेविनः प्रत्यक्षं लोके हन्यन्ते दारस्वामिभिरन्येषां चोपस्थितमेव प्राणभयम् । ब्रह्मचर्यविघाताधिक्यादपि तेषामल्पायुष्ट्वसम्भवः ॥ १३४ ॥

भाषार्थः–(वैरिणं वैरिणः सहायं चैव) अपने शत्रु और शत्रु के सहायक (अधार्मिकं तस्करं च) अधर्मी हिंसकादि तथा चोर (परस्यैव च योषितम्) और अन्य की स्त्री वा वेश्या का ( नोपसेवेत ) सङ्ग वा सहवास न करे ( पुरुषस्येह यादृशं परदारोपसेवनम् ) इस जगत् में मनुष्य के लिये जैसा परस्त्रीगमन प्राणघा-

तक है ( लोके नहि किञ्चनमीदृशमनायुष्यं विद्यते ) संसार में ऐसा अन्य
भी दुष्कर्म शीघ्र आयु का नाशक नहीं है ॥

भा०-शत्रु का सहायक भी शत्रु ही होता वह अवसर पा कर पीड़ित
करेगा। अधर्मी आदि के सङ्ग से मल मूत्रादि के समान कुसङ्ग के दुर्गुण
ना स्पष्ट ही है। परस्त्रीगामी व्यभिचारी लोग जिस की स्त्री से व्यभि
करते हैं उस के पति आदि द्वारा अनेक तो प्रत्यक्ष ही मार डाले जाते और
बचते भी हैं उन के प्राणों का भय सदा उपस्थित रहता है। और अपान
सम्बन्धी जैसा २ व्यभिचार बढ़ता है वैसा ही प्राण का जीवनरूप बल वा
घटता जाता है यही मरण का स्वरूप है। इस प्रकार ब्रह्मचर्य के अधिक
होने से ही मनुष्य प्रायः अल्पायु होते हैं ॥१३४॥

**क्षत्रियंचैवसर्पंच ब्राह्मणंचबहुश्रुतम् ।**
**नावमन्येतवैभूष्णुः कृशानपिकदाचन ॥**
**एतत्त्रयंहिपुरुषं निर्दहेदवमानितम् ।**
**तस्मादेतत्त्रयंनित्यं नावमन्येतबुद्धिमान् १३**

अ०-वेदादिबहुशास्त्रार्थाभिज्ञं ब्राह्मणं, क्षत्रियादिं
स्वजीवनस्य स्थितिमभीप्सुर्जनो नावमन्येत ॥

भा०-सांसारिकदशायां यउच्चकोटिस्थास्तएव क्षत्रि
दयस्तेजस्वित्वस्वभावा अवमानं न सहन्तेऽतएवावा
न्तुर्विनाशं चिन्तयन्ति तस्मान्नावमन्तव्याः। परमार्थप
गच्छन्तस्तु ब्राह्मणाः सहन्तएव सोढव्यं च तैः। क्षत्रिय
दिभिरवमानं न सोढव्यमिति ग्रन्थकृदाशयो नास्ति। तै
सोढव्यमयमेव विधिरन्यैश्च सहेरन् नवा सहेरन् दशाद्वये
न तेषामवमानं कार्यमित्येवात्र विधिवाक्यम् ॥ १३६ ॥

भाषार्थः-( क्षत्रियं चैव सर्पं च ) क्षत्रिय-शारीरिक बल वा तेज वाले तथा सांप वा दुष्ट प्रकृति वाले पुरुष ( ब्राह्मणं च बहुश्रुतम् ) बहुत वेदादिशास्त्रों के जानने वाले ब्रह्मवर्चस तेजधारी ब्राह्मण (कृशानपि भूष्णुः कदाचन नावमन्येत वै) इन देखने में दुर्बलों का भी अपनी विद्यमानता वा जीवन चाहने वाला पुरुष कदापि अपमान तिरस्कार न करे (अवमानितमेतत्त्रयं हि पुरुषं निर्दहेत् ) अपमान किये हुए ये तीनों ही अपमान करने वाले पुरुष को जला देवें यह सम्भव है (तस्माद् बुद्धिमानेतत्त्रयं नित्यं नावमन्येत) तिस से बुद्धिमान् पुरुष इन तीनों का नित्य-कभी अपमान न करे ॥

भा०—संसारी दशा में जो उच्चकोटि में पहुंचे हों वे ही यहां ब्राह्मण क्षत्रिय पदों से लेने इष्ट हैं कि धर्म में अधिक तत्पर होने से जो स्वाभाविक तेजस्वी होते वे अपमान को नहीं सहते। उन में अन्य एषणाओं की अपेक्षा लोकैषणा अधिक रह जाती है । प्रकाश में अन्धकार को निवृत्त वा नष्ट करने के समान प्रबल धर्म में ही अधर्म को भस्म करने की शक्ति है । सो धर्मात्माओं में रहता हुआ धर्म अधर्मियों में ठहरे अधर्म को भस्म कर देता है । इस प्रकार स्वभाव से ही ब्राह्मणादि अधर्मी को न सहते हुए उस के विनाश का चिन्तन करते हैं इस से उन का अपमान न करे । और परमार्थ मार्ग में चलने वाले ब्राह्मण तो अपमान को भी सहलेते हैं और उन को सहना भी चाहिये तभी उस मार्ग में चल सकेंगे । क्षत्रियादि अपमान को न सहें यह ग्रन्थकार का अभीष्ट नहीं है । उन के लिये तो शास्त्र में सहने की ही आज्ञा होगी पर वे सहें वा न सहें दोनों ही दशा में अन्यों को उन का अपमान कदापि नहीं करना चाहिये यही विधान है ॥१३६॥

**नात्मानमवमन्येत पूर्वाभिरसमृद्धिभिः ।**
**आमृत्योः श्रियमन्विच्छेन्नैनांमन्येतदुर्लभाम्**

अ०-स्नातको गृही कदाचिन्निष्फलेप्युद्योगे मन्दभाग्योहमशक्तोहमुपार्जयितुमित्यात्मानं नावमन्येतापित्वामृत्योः श्रियमन्विच्छेदेनांदुर्लभां न न्येमत ॥

भा०-स्वस्यातिथ्यादीनां स्त्रीपुत्रादिभृत्यानां च निर्वाहाय गृहस्थेनान्नधने प्राप्तुमेष्टव्ये । तदर्थं धर्मानुकूलं

यतमानेन धनाद्यप्राप्तौ दुःखितेनोद्योगो न त्याज्यः । य
उद्योगेन हि सिध्यन्ति कार्याणि न मनोरथैः ॥ १३७ ॥

भावार्थः-(पूर्वाभिरसमृद्धिभिरात्मानं नावमन्येत ) पूर्व समय से उद्योग क
रने पर धनादि ऐश्वर्य प्राप्त न हों तो भी मेरे भाग्य में ही धनादि नहीं,
दीन असमर्थ हूं ऐसे निर्धन दरिद्र दशा से अपना अपमान न करे (आमृत्यो
श्रियमन्विच्छेत् ) किन्तु मरण पर्यन्त लक्ष्मी को प्राप्त करने के लिये खोज
उद्योग करता रहे कि धर्मानुकूल धनादि पदार्थ कैसे प्राप्त हों (एनां दुर्लभां
मन्येत) लक्ष्मी धनैश्वर्य की प्राप्ति को दुर्लभ न माने ॥

भा०—अपने शरीर, अतिथि आदि और स्त्री पुत्र सेवकादि का पालन
षणादि उचित निर्वाह करने के लिये गृहस्थ को अन्न धनादि प्राप्त करने
इच्छा करनी चाहिये । उस के लिये धर्मानुकूल प्रयत्न करने पर भी धनादि
न हों तो भी दुःखित हो कर उद्योग न त्यागे क्योंकि उद्योग से ही संसार
रमार्थ के सब कार्य सिद्ध होते हैं केवल चाहनामात्र से नहीं ॥१३७॥

सत्यंब्रूयात्प्रियंब्रूया न्नब्रूयात्सत्यमप्रियम् ।
प्रियंचनानृतंब्रूया देषधर्मःसनातनः ॥
भद्रंभद्रमितिब्रूयाद् भद्रमित्येववावदेत् ।
शुष्कवैरंविवादंच नकुर्यात्केनचित्सह॥ १३८

अ०---सत्यत्वप्रियत्वगुणद्वयविशिष्टं वाक्यं ब्रूयात्
अप्रियं सत्यमसत्यं प्रियमित्येकगुणं वचो न ब्रूयादेष
वेदमूलकत्वात्सनातनो धर्मइति । यत्प्रियं तदसत्यं य
सत्यं तदप्रियं यत्र स्याद् गुणद्वयं चैकत्रासंभवं दृश्येत त
भद्रभद्रमिति ब्रूयात्परिणामे यस्य कल्याणमेव फलं तदे
वदेत् पक्षान्तरे च भद्रमित्येव वा वदेत् । यत्रार्द्धमधिकं
भद्रं तद् वदेन्नत्वभद्राधिकम् । यद्वाऽन्यस्यानुमोदने य
भद्रं पश्येत्तदा भद्रं भद्रमित्येव वा वदेद्यादृशकथनेन शु

वैरं विवादं वा केनापि सह स्यान्नतादृशं प्रियं सत्यं वा धर्ममिच्छता वक्तव्यम् । यतः सत्यं हि तद्भूतहितं यदेव ॥

भा०—सत्यं प्रियं च, अप्रियं सत्यं, प्रियं चासत्यमिति त्रयः पक्षास्तत्र धर्ममिच्छता सर्वत्रैव परिणामेऽनिष्टापेक्षयाऽधिकेष्टसिद्धिरवलोकनीया । यदाधिक्येन परिणामे सुखकरं तदेव वक्तव्यं यद्वा सर्वार्थसाधकं तदंशे मौनमवलम्बनीयम् । नचाग्रहेण सत्यमेव प्रियमेव वा वक्तव्यमपितु यदन्यस्य हितकरं तदेव सत्यं प्रियंचावसेयम् ॥१३९॥

भाषार्थः-( सत्यं ब्रूयात् प्रियं ब्रूयात् ) सत्य बोले और प्रिय बोले जिस में सत्यता और कोमलता दोनों हों ऐसा वाक्य सर्वत्र बोले ( अप्रियं सत्यं न ब्रूयात् ) ऐसा सत्य न कहे जो अप्रिय हो ( प्रियं चानृतं न ब्रूयात् ) और ऐसा प्रिय वा कोमल भी न कहे जो मिथ्या हो ( एष धर्मः सनातनः ) वेदमूलक होने से यही सनातन धर्म है । जो प्रिय हो वह असत्य और जो सत्य हो वह अप्रिय हो तो ( भद्रंभद्रमिति ब्रूयात् ) कल्याण ही कल्याण जिस का फल वा परिणाम हो वैसा कहे ( भद्रमित्येव वा वदेत् ) यदि सर्वथा अच्छा परिणाम किसी का न दीखे तो जिस में आधा वा अधिक-प्रवल हित हो वैसा कहे । अथवा अन्य का अनुमोदन कर देने में ही जहां परिणाम में हित दीखे वहां अच्छा २ हां २ हूं २ वा अच्छा हां आदि कहे अर्थात् ( शुष्कवैरं विवादं च केनचित्सह न कुर्यात् ) सत्य वा प्रिय बोल कर किसी के साथ सूखा निष्प्रयोजन वैर वा विवाद न करे । अर्थात् किसी का विशेष हित वा प्रयोजन सिद्ध होता हो तो सत्य कहने द्वारा होने वाले वैर विवाद से भी न डरे वा हटे । इस से धर्म चाहने वाला सर्वदा परोपकार को ही सत्य माने ॥

भा०-सत्य प्रिय, अप्रिय सत्य और प्रिय असत्य ये उत्तम मध्यम निकृष्ट तीन पक्ष वा कक्षा हैं । उन में धर्म चाहने वाले को सर्वत्र ही परिणाम में अनिष्ट की अपेक्षा अधिक इष्टसिद्धि देखनी चाहिये । जिस का परिणाम जैसा अच्छा होगा वह वैसा ही धर्म होगा । जो परिणाम में अधिक सुखकारी है उसी को कहे अथवा सर्वार्थ साधक मौन को उस अंश में धारण करे किन्तु सत्य वा प्रिय का

परिणाम शोचे विना आग्रह से न कहे और जिस में अन्य का हित हो उ
को सत्य और प्रिय माने ॥ १३९ ॥

नातिकल्यंनातिसायं नातिमध्यन्दिनेस्थिते।
नाज्ञातेनसमंगच्छेन् नैकोनवृषलैःसह ॥
हीनाङ्गानतिरिक्ताङ्गान् विद्याहीनान्वयोधिक
रूपद्रव्यविहीनांश्च जातिहीनांश्चनाक्षिपेत्
नस्पृशेत्पाणिनोच्छिष्टो विप्रोगोब्राह्मणानल
नचाऽपिपश्येदशुचिः स्वस्थोज्योतिर्गणान्दि
स्पृष्ट्वैतानशुचिर्नित्य मद्भिःप्राणानुपस्पृशेत्
गात्राणिचैवसर्वाणि नाभिंपाणितलेनतु ॥
अनातुरःस्वानिखानि नस्पृशेदनिमित्ततः।
रोमाणिचरहस्यानि सर्वाण्येवविवर्जयेत् ॥१४

अ०—अतिकल्यमतिप्रभाते, अज्ञातेन सह, एकः, वृ
लैर्धर्मविरोधिभिश्च सह न क्वापि कदापि गच्छेत्। हीना
ङ्गान् चक्षुरादिहीनानतिरिक्ताङ्गान् षडङ्गुलिकादींश्च ना
पेत्। उच्छिष्टो विप्रो गोब्राह्मणाग्नीन् पाणिना न स्पृ
त्। अशुचिः स्वस्थश्च सन् दिवि ज्योतिर्गणान्नचापि प
त्। अनातुरः कण्डूयनादिरोगेण विना प्रक्षालनादिनि
त्तमन्तरेण च स्वानि खानि न स्पृशेत्। रहस्यानि रोमाणि
स्पर्शं विवर्जयेत्। अशुचिना गवादिस्पर्शकर्मणि क्रियमाणे
इन्द्रियस्पर्शएव प्रायश्चित्तं कार्यम् ॥

भा०—गमनमत्र विशिष्टतया विदेशाय प्रस्थानं बहुकालावधि विज्ञेयं नतु नैत्यकं वाटिकादिषु शुद्धवायुसेवनार्थं भ्रमणम् । प्रातःसायंगमन उपासना व्याहन्येत । आक्षेपेणान्येषां दुःखं स्याद् दुःखहेतुरेवाधर्मः । गवादिस्पर्श-उपलक्षणार्थः । उच्छिष्टः स्पर्शादिरूपे कस्मिन्नपि कार्ये न लगेत् । शौचं विस्मृत्य स्वस्थेनापि न भाव्यमपितु शौचावधि तन्मनसा सापेक्षेण स्थातव्यम् । यदि शौचं विस्मृत्य कार्यान्तरे प्रवर्त्तेत तदा पुनः शौचं कृत्वा शुद्धोदकेनेन्द्रियस्पर्शं यथाविधि कुर्यात् । प्राणपदेनात्र चक्षुरादीन्द्रियाणां ग्रहणम् ॥१४४॥

भाषार्थः—( नातिकल्यं नातिसायम् ) अतिप्रातःकाल—उषःकाल से पूर्व, सन्ध्याकाल में अधिक अन्धकार हो जाने पर ( नातिमध्यन्दिने स्थिते ) ठीक दोपहर के समय ( नाज्ञातेन समम् ) किसी अजान मनुष्यादि के साथ ( नैको न वृषलैः सह ) अकेला और धर्महीन धर्मविरोधी नीच शूद्रादि के साथ मार्ग में कभी (न गच्छेत् ) न चले ( हीनाङ्गानतिरिक्ताङ्गान् ) चक्षु आदि अङ्गहीनों, छः अङ्गुली वाले आदि अधिकाङ्गों (विद्याहीनान्वयोऽधिकान् ) अपने से अधिकायु वाले विद्याहीनों (रूपद्रव्यविहीनांश्च) जिन का रूप देखने में अच्छा न हो जिन के समीप द्रव्य न हो ऐसे दरिद्रों ( जातिहीनांश्च ) और वर्णसंकरादि को काणा, कुवडा, मूर्ख, काला, टिढमुहा, दरिद्री, दुरङ्गा आदि शब्द बोलकर ( नाक्षिपेत् ) न चिडावे ( उच्छिष्टो विप्रः ) भोजन वा मलमूत्र त्याग करने पर शुद्धि किये विना ब्राह्मणादि द्विज (गोब्राह्मणानलान्) चक्षुरादि इन्द्रियों ब्राह्मण और अग्नि को ( पाणिना न स्पृशेत् ) हाथ से न छुवे (अशुचिः स्वस्थो दिवि ज्योतिर्गणान् न चापि पश्येत् ) और अपवित्र दशा में स्वस्थ बैठा हुआ आकाश में तारे चन्द्रमादि को न देखे ( अशुचिरेतान् स्पृष्ट्वा ) अपवित्र दशा में इन्द्रियादि का स्पर्श करले तो ( नित्यमद्भिः प्राणानुपस्पृशेत् ) जब २ स्पर्शकरे तब २ शुद्ध जल से इन्द्रियों का स्पर्श रूप प्रायश्चित्त करे ( गात्राणि चैव सर्वाणि ) तथा शरीर के हाथ पांव आदि अवयवों को भी जलस्पर्श द्वारा शुद्ध करे ( नाभिं पाणित-

लेनतु ) और सीधे हाथ के तले से नाभि का स्पर्श करे ( अनातुरोऽनिमित्ततः ) खुजली आदि बाधा पीड़ा के विना तथा धोने आदि प्रयोजन के विना ( खानि रहस्यानि रोमाणि च ) सब इन्द्रियछिद्रों और उपस्थ सम्बन्धी गुप्त रोमों [ बालों ] का ( न स्पृशेत् ) स्पर्श न करे किन्तु ( सर्वाण्येव विवर्जयेत् ) स्पर्श करने में सभी का त्याग रक्खे ॥

भा०–गमन का निषेध विशेष कर कहीं विदेश को वा दूर तक जाने का जिस में काल अधिक लगे किन्तु शुद्धवायुसेवन के लिये किसी बाग आदि में वा विशेष कार्य सिद्धि के लिये इधर उधर कहीं समीप जाने का निषेध नहीं प्रातः सायं कहीं को चलने से सन्ध्योपासनादि नित्यकर्म में विघ्न और चौरादि का भय है । ठीक दोपहर का मार्ग निषेध भी अधिकांश वसन्त ग्रीष्म ऋतु का जानो । अज्ञात के साथ वा अकेला चलने में भय–कष्ट तथा नीच के साथ कुसङ्ग दोष है । हीनाङ्गादि को आक्षेप करने से उन को दुःख पहुंचेगा और किसी को दुःख पहुंचाना भी अधर्म ही है । इन्द्रियादि का झूठें छूना उपलक्षणार्थ है अर्थात् अपवित्र हुआ किसी के स्पर्शादि किसी कार्य में न लगे । शुद्धि करना भूल कर स्वस्थ भी न हो बैठे किन्तु जब तक हाथ पांव धोके कुल्ला आदि न करले तब तक उसी की ओर चित्त रक्खे । यदि शुद्धि करना भूल कर अन्य कार्य में लग जावे तो फिर शुद्धि कर शुद्ध जल से इन्द्रियस्पर्श विधिपूर्वक सब इन्द्रियों की शुद्धि रूप प्रायश्चित्त करे ॥ १४४ ॥

**मङ्गलाचारयुक्तःस्यात् प्रयतात्माजितेन्द्रियः ।**
**जपेच्चजुहुयाच्चैव नित्यमग्निमतन्द्रितः ॥**
**मङ्गलाचारयुक्तानां नित्यंचप्रयतात्मनाम् ।**
**जपतांजुह्वतांचैव विनिपातोनविद्यते ॥१४६॥**

अ०–अभीष्टप्रयोजनसिद्धये नित्यं नैरालस्यत्वेन शौचजितेन्द्रियत्वजपहोमरूपब्रह्मयज्ञदेवयज्ञादावाचारे तत्परः स्नातको विप्रः स्यात् । यत एवमाचरतां गृहिणां वि

पातो विपरीतोऽनिष्टकर इष्टबाधकः कोऽप्युपद्रवो न विद्यते॥

भा०—आयुर्नैरोग्यं धनादिकं च गृहस्थानामाधिक्ये-नाभीष्टानि मङ्गलानि तेषां मालिन्यालस्यादयो दोषा बाधकाः शौचादयश्चायुरादीनां स्थापकाइति मत्वा मङ्गलमिच्छता तथैवोद्योगः कार्यइति ॥१४६॥

भावार्थः—( मङ्गलाचारयुक्तः स्यात् ) अभीष्ट प्रयोजन रूप मङ्गल की सिद्धि के लिये निम्नलिखित उत्तम आचरण में युक्त रहे ( प्रयतात्मा जितेन्द्रियः) सब प्रकार नित्य शुद्धि करे इन्द्रियों को वशीभूत करे इस के साथ (अतन्द्रितो नित्यं जपेच्चाग्निं जुहुयाच्चैव ) नित्य निरालस रहता हुआ ब्रह्मयज्ञरूप सन्ध्योपासन श्रद्धा भक्ति से वेद मन्त्रों का जप पाठ और नित्य अग्निहोत्र रूप देवयज्ञ करे ( मङ्गलाचारयुक्तानां नित्यं च प्रयतात्मनाम् ) शरीरान्तःकरण की वाह्याभ्यन्तर शुद्धि रखने पूर्वक ( जपतां जुह्वतां चैव विनिपातो न विद्यते ) ठीक २ सन्ध्या अग्निहोत्र नियमानुकूल मङ्गलाचरण करते हुओं पर विपरीत अनिष्ट विपत्ति अकाल मृत्यु आदि नहीं आतीं ॥

भा०—ठीक समय तक जीवन बना रहना, नीरोगता और निर्वाहार्थ धनादि की प्राप्ति गृहस्थों के लिये अधिक कर अभीष्ट मङ्गल हैं। उन के बाधक नाशक मलिनता और आलस्यादि दोष हैं और शौचादि आचार आयु आदि के स्थापक हैं ऐसा निश्चित मान कर मङ्गल चाहते हुए को वैसा ही उद्योग करना चाहिये। जिन घरों के प्रधान पुरुष शुद्धि जितेन्द्रियतादि पूर्वक ठीक २ नियमानुसार श्रद्धा भक्ति के साथ ब्रह्मयज्ञ देवयज्ञ का नित्य सेवन करते हैं। निश्चय जानो कि उन घरों में अकाल मृत्यु वा भयङ्कर विपत्ति कदापि न आवेंगी॥१४६

वेदमेवाभ्यसेन्नित्यं यथाकालमतन्द्रितः।
तंह्यस्याहुःपरंधर्म मुपधर्मोऽन्यउच्यते॥
वेदाभ्यासेनसततं शौचेनतपसैवच।
अद्रोहेणचभूतानां जातिंस्मरतिपौर्विकीम्॥

**पौर्विकींसंस्मरन्जातिं ब्रह्मैवाभ्यसतेपुनः ।**
**ब्रह्माभ्यासेनचाजस्र मनन्तंसुखमश्नुते ॥**
**सावित्रान्शान्तिहोमांश्च कुर्यात्पर्वसुनित्यशः**
**पितॄंश्चैवाष्टकास्वर्चे न्नित्यमन्वष्टकासु च ॥**

अ०-अतन्द्रितस्त्यक्तालस्यो गृहस्थो यथाकालं सा मादिनियतकाले नित्यं वेदमेवाभ्यसेन्नान्यं कमपि नि न्धम्। यद्वा वेदमभ्यस्येदेवाऽयाभ्यासे कामचारः । सएव स्य परो धर्मोऽन्यश्चोपधर्म उच्यते तत्त्वविद्भिः । सतत विरतवेदाभ्यासेन सहैव शौचतपआदिनियमेनाहिंसादि मेन चाविरतं सेव्यमानेन पूर्वजन्मानुभूतं वृत्तमल्पं म बहुतरं वा स्मरति । पौर्विकीं जातिं च संस्मरन् वेदमे तत्परतयाऽभ्यस्यति । तेन च कर्मणाऽग्रेऽग्रेऽनन्तं निश्रेयस सुखमेवाश्नुते । सावित्रान् सवितृदेवताकान् शान्तिसूक्तसा ध्यांश्च होमान् पर्वस्वमावास्यापौर्णमास्योर्नित्यं कुर्यात् हेमन्तशिशिरयोः कृष्णाष्टमीषु तत्सन्निहितास्वन्वष्टका नवमीषु च विशेषेण पितृयज्ञं कुर्यात् । एतच्च कर्म नैत्यक वेदाभ्यासेन सहैव गृहस्थेन कार्यम् ॥

भा०-पूर्वोक्तेष्टसिद्ध्यर्थं निर्दिष्टकर्मसु जपरूपब्रह्मयज्ञ स्य सर्वापेक्षया प्राधान्यं द्वितीयकक्षायां च दर्शेष्ट्यादिरूप देवयज्ञस्येति प्रदर्शितमत्र शौचादीनि त्वनयोरेवाङ्गानीति बोध्यम् । अहिंसादियमैः शौचादिनियमैश्च सह सेव्यमानो वेदाभ्यासरूपो ब्रह्मयज्ञो मोक्षपर्यन्तानन्तस्यापि सुखस्य प्रा

पकः किमुत संसारसुखं ततोऽतिरिच्येत ? । यदा कोऽपि यमनियमैः सहैव वेदाभ्यासं करोति तत्र यदि मध्ये विशिष्टा दृढता रुचिस्तदेव कर्त्तुमाधिक्येनोत्साहश्च वर्धेत तदानीं जानीयात्पूर्वजन्मसु वेदाभ्यासेन यत्सुखमिष्टसाधनं चानुभूतं मया तस्यैव सूक्ष्मतयावस्थितः संस्कारो जागरणोन्मुख-इव सन् मामेतदेव कारयितुं प्रोत्साहयति । यत्कार्यं बृहत्त्वमापन्नं प्रत्यक्षीभवति तदादौ सूक्ष्ममेवाङ्कुरितं जायते स्मरणस्य पूर्वरूपमपि स्मरणमेव ज्ञेयम् । तस्माद्वेदाभ्यासएव साङ्गोपाङ्गः क्रियमाणः सर्वाभीष्टसाधकोऽवसेयः ॥ १५० ॥

भाषार्थः-( अतन्द्रितो यथाकालं वेदमेव नित्यमभ्यसेत् ) गृहस्थ पुरुष निरालस हो-आलस्य छोड़ कर ठीक समय पर नित्य वेद का ही अभ्यास करे किन्तु अन्य किसी ग्रन्थ का नहीं अथवा वेद का अभ्यास अवश्य करे अन्य का अभ्यास करे वा न करे ( अस्य तं हि परं धर्ममाहुः ) इस गृहस्थ का वेदाभ्यास ही परम धर्म पूर्वज तत्त्वदर्शी महर्षियों ने कहा है ( अन्य उपधर्मउच्यते ) और इस से भिन्न अग्निहोत्र देवयज्ञादि सभी द्वितीय कक्षा का धर्म कहा गया है ( सततं वेदाभ्यासेन ) ऋषियज्ञरूप निरन्तर वेदाभ्यास करने (शौचेन तपसैव च) बाहर भीतर शुद्धि, शुद्ध भक्ष्याहार और तप करने ( भूतानामद्रोहेण च ) तथा प्राणियों के साथ सर्वथा द्रोह त्यागरूप अहिंसादि यमों के सेवन से (पौर्विकीं जातिं स्मरति ) पूर्व जन्म का स्मरण होता है ( पौर्विकीं जातिं संस्मरन् ) पूर्व जन्मों का स्मरण करता हुआ ( पुनर्ब्रह्मैवाभ्यसते ) फिर आगे २ अधिक २ वेद का ही अभ्यास करता है ( ब्रह्माभ्यासेन चाजस्रमनन्तं सुखमश्नुते ) पीछे उस निरन्तर किये वेदाभ्यास से अनन्त मोक्ष सुख भोगता है । ( पर्वसु सावित्रान् शान्तिहोमांश्च नित्यशः कुर्यात् ) अमावास्या पौर्णमासी नामक पर्वतिथियों में सवितृ देवता वाले मन्त्रों सूक्तों से और शान्ति सूक्तों से नित्य नाम प्रत्येक पर्व में होम करे (अष्टकास्वन्वष्टकासु च नित्यं पितॄंश्चैवार्चेत् ) हेमन्त और शिशिर ऋतुओं के कृष्णपक्ष की अष्टमियों और उनके समीप की नवमी तिथियों में विशेष कर पितृपनयुक्त ब्राह्मणों का पूजन रूप पितृयज्ञ विशेषकर करे ॥

भा०-पूर्वोक्त पूर्णायु आदि रूप इष्ट सिद्धि के लिये दिखाये गये मङ्गल कर्मों में जपयज्ञ रूप ब्रह्मयज्ञ की प्रधानता उत्तमता सब की अपेक्षा श्रे है और द्वितीय कक्षा में दर्शेष्टि आदिरूप देवयज्ञ की उत्तमता है यह यहां दिखायी गयी है। और शौचादि कर्म इन्हीं के अङ्ग वा साधन हैं। हिंसादि यम और शौचादि नियमों के साथ सेवन किया ब्रह्मयज्ञरूप वेदा जब अनन्त मोक्षपर्यन्त सुखों का हेतु है तो छोटा संसार सुख उस से मिलना कठिन है ? । जब कोई यम नियमों के सहित जपयज्ञरूप वेदाभ्यास करता उस के करते २ यदि बीच में विशेष दृढ़ता विशेष रुचि और उसी को के लिये अधिकता से उत्साह बढ़े तब जान ले कि पूर्वजन्मों में जप यज्ञ वेदाभ्यास द्वारा जिस इष्ट सिद्धिरूप सुख का अनुभव मैं कर चुका हूं सूक्ष्म अवस्थित उसी का संस्कार जागना चाहता हुआ मुझ को यह कर्त्तव्य कर लिये उत्साह देता है यही पूर्वजन्म के स्मरण का चिह्न है। जो कार्य बढ़ मैं प्रत्यक्ष होता वह प्रथम सूक्ष्म रूप से ही अङ्कुरित अवश्य होता है और रण का पूर्वरूप भी स्मरण ही जानो इस से साङ्गोपाङ्ग किये वेदाभ्यास को सब अभीष्टों का साधक जानो ॥ १५० ॥

दूरादावसथान्मूत्रं दूरात्पादावसेचनम्।
उच्छिष्टान्ननिषेकंच दूरादेवसमाचरेत्॥
मैत्रंप्रसाधनंस्नानं दन्तधावनमञ्जनम्।
पूर्वाह्णएवकुर्वीत देवतानांचपूजनम्॥
दैवतान्यभिगच्छेत्तु धार्मिकांश्चद्विजोत्तमान्।
ईश्वरंचैवरक्षार्थं गुरूनेवचपर्वसु॥
अभिवादयेद्वृद्धांश्च दद्याच्चैवासनंस्वकम्।
कृताञ्जलिरुपासीत गच्छतःपृष्ठतोऽन्वियात्॥

अ०-मूत्रोच्चारं पादप्रक्षालनमुच्छिष्टान्नपरित्यागं चा वसथान्निवासस्थानाद्यज्ञालयाद्वा दूरादेव कुर्यात्। मैत्रं पु

रीषोत्सर्गं, प्रसाधनं केशादीनामुञ्छनं तैलपातनादि च स्नानं दन्तधावनमञ्जनं चक्षुषोर्दैवतानामग्न्यादिवेदोक्तानामग्निहोत्रादिदेवयज्ञविधिना पूजनं सर्वमेतत्पूर्वाह्णएव कुर्वीत। दैवतानि देवयज्ञा अग्निष्टोमादयो यत्र प्रतिदिनं याज्ञिकैः क्रियन्ते तानि देवयजनस्थानानि, धार्मिकान् द्विजोत्तमान्-धर्ममर्मज्ञान् ब्राह्मणान्, ईश्वरं राजानं पर्वस्वमावास्यादिषु पित्रादिगुरूनेव पितृत्वेनाभिपूजयितुमभिगच्छेत्। द्रष्टुं समागन्तुं च सर्वाण्यभिमुखं यायात्। विद्यावयोवृद्धाः पुरुषा यदि स्वसन्निधावागच्छेयुस्तदोत्थायाभिवादयेत्स्वकमासनं च तेभ्यो दद्यात्। बद्धाञ्जलिस्तदभिमुखं तिष्ठेत्। गच्छतश्च तान् पृष्ठतोऽनुगच्छेत् ॥

भा०—दिनस्य पूर्वभागः परभागापेक्षया प्रकाशप्राबल्याद्दैवस्तत्र शुभकाले शुभानि कर्माणि पराह्णापेक्षया सम्यक् साधूनि सम्पद्यन्ते। यज्ञालयादिशुभकृत्यस्थानधार्मिकादीनां नित्यमवलोकनेन समागमेन वा नवा नवाः शुद्धा धर्मवर्धकाः संस्कारा उपचीयन्ते तस्मात्तादृशं कर्म प्रातरेव प्रतिदिनं कार्यम्। वृद्धाभिवादनादिनापि धर्म्यसंस्कारसंचयः स्फुटएवानुभवसाध्यः ॥१५४॥

भाषार्थः—(आवसथाद्दूरान्मूत्रं दूरात्पादावसेचनम्) अपने वसने रहने बैठने लेटने के स्थान से वा यज्ञस्थान से दूर—अलग जाकर मूत्र—प्रस्राव करे, दूर जाकर ही पगधोना आदि करे ( उच्छिष्टान्ननिषेकं च दूरादेव समाचरेत् ) और बची हुई अन्न की जूठन भी निवासस्थान से दूर ही सदा फेंका करे किन्तु समीप में दुर्गन्ध कीचड़ और मलिनता करना धर्म से विरुद्ध है (मैत्रं प्रसाधनं स्नानम्) मलत्याग दिशा जाना, वालों में तेलडालना और काढ़ना, स्नान करना

( दन्तधावनमञ्जनम् ) दातौन कुल्ला और आंखों में अञ्जन सुरमा लगाना ये काम तथा ( देवतानां च पूजनम् ) वेदोक्त अग्न्यादि देवताओं का अग्नि आदि कर्म द्वारा पूजन अर्थात् घर आदि के तत्त्वों की शुद्धि ( पूर्वाह्णएव कुर्वीत ) दोपहर से पूर्व ही करे ( दैवतानि धार्मिकांश्च द्विजोत्तमान् ) अग्नि नामक देवयज्ञादि उत्तम धर्मकार्य जहां प्रतिदिन होते हों वहां, धर्मात्मा विद्वान् ब्राह्मणों के समीप ( ईश्वरं चैव रक्षार्थम् ) अपनी रक्षा के लिये राजा के समीप (गुरूनेव च पर्वसु) और अमावास्या पौर्णमासी आदि पर्वतिथियों में पिता आदि मान्य गुरुलोगों के समीप देव वा पितर मानकर पूजन के लिये (अभिगच्छेत्) सम्मुख प्रातःकाल दो पहर से पूर्व जाया करे (वृद्धांश्चाभिवादयेत्) विद्या वृद्ध वा धन अवस्था प्रभुतादि में वृद्ध नाम बडे कोई लोग अपने निकट आवें तो उन को उठकर अभिवादन-प्रणाम-नमस्कार करे ( स्वकमासनं चैव दद्यात् ) अपना आसन-चौकी-कुर्सी आदि भी उन को बैठने के लिये देवे (कृताञ्जलिरुपासीत) हाथ जोड़कर उन वड़ों के समीप में खड़ा रहे वा बैठे (गच्छतः पृष्ठतोऽन्वियात्) और यदि वे मान्य गुरु लोग अपनी इच्छा वा कार्यवश कहीं को उठकर चलें तो उन के पीठ पीछे सदा चला करे किन्तु आगे कदापि न चले ॥

भा०—दिन का पहिला भाग परभाग की अपेक्षा प्रकाश की प्रवलता होने से दैवकोटि में है। उस शुभ समय में शौचादि अच्छे कर्म करना उत्तम होता है। यज्ञशालादि धर्मसम्बन्धी कर्म होने के स्थान और धर्मात्मा आदि पुरुषों का नित्य प्रातःकाल अवलोकन करने वा उन के समीप जाने तथा मिलने से चित्त में धर्म को बढ़ाने वाले नये २ शुद्ध संस्कारों का संचय होता है इस से ऐसे काम प्रातः काल ही नित्य करने चाहिये। और बड़ों को अभिवादन करने आदि द्वारा धर्मानुकूल शुद्ध संस्कारों [ खयालातों ] का संचय हृदय में होता यह भी प्रत्येक पुरुष को शोचने से स्पष्ट ज्ञात हो सकेगा ॥ १५४ ॥

**श्रुतिस्मृत्युदितंसम्यङ् निबद्धंस्वेषुकर्मसु ।**
**धर्ममूलंनिषेवेत सदाचारमतन्द्रितः ॥**
**आचाराल्लभतेह्यायु राचारादीप्सिताःप्रजाः ।**
**आचाराद्धनमक्षय्य माचारोहन्त्यलक्षणम् ॥**

दुराचारोहिपुरुषो लोकेभवतिनिन्दितः ।
दुःखभागीचसततं व्याधितोऽल्पायुरेवच ॥
सर्वलक्षणहीनोऽपि यःसदाचारवान्नरः ।
श्रद्दधानोऽनसूयश्च शतंवर्षाणिजीवतिः १५८

अ०-मानसवाचिककायिकानि सद्भिराचरितानि समुचितानि वेदाध्ययनादिस्वस्वकर्मसम्बद्धानि श्रुतिस्मृतिसूक्तान्यन्तःकरणशुद्धिरूपशुभधर्मस्य मूलानि संचयहेतूनि च कर्माणि ब्राह्मणादिर्गृहस्थोऽनलसः सन् सेवेत । अलक्षणमङ्गहीनत्वादिदुश्चिह्नजन्यं दोषं दरिद्रतां वाचारो हन्ति । सर्वलक्षणहीनः--सुरूपशिखा[illegible]वचःप्रयोगशुभाकृत्यादिशुभसूचकचिह्नरहितोऽपि, अन्यत्सर्वं सुगमम् ॥

भा०-धर्मस्य बाह्यशुभाचरणसाध्यत्वमत्र प्राधान्येन प्रदर्श्यते । नतु केवलान्तर्विचारसाध्या धर्मस्थितिरिति मन्तव्यम् । यथा प्रक्षालनादिकर्मणैव वसनादीनां शुद्धिस्तथैवात्र शोधकानि शुभकर्माण्यनुष्ठेयानि । आचारएवायुषः स्थापको दुराचाराः सद्यो म्रियन्ते । आहाराचारचेष्टाभिर्यादृशीभिः समन्वितौ । स्त्रीपुंसौ समुपेयातां तयोः पुत्रोऽपि तादृशइति सुश्रुतस्य शारीरे सम्यगुक्तम् । सर्वोऽत्र प्रशंसार्थवादो निन्दार्थवादश्च विचारेण सत्यएव प्रतीयते ॥१५८॥

भाषार्थः-(श्रुतिस्मृत्युदितं स्वेषु कर्मसु सम्यङ् निबद्धम् ) वेद और धर्मशास्त्र में कहे, अपने २ वेदाध्ययनादि कर्मों से सम्यक् संबन्ध रखने वाले [ब्राह्मणादि का वेदाध्ययनादि कर्म, अच्छे ठीक २ शौचादि आचरण किये विना अच्छा कभी नहीं हो सकता] (धर्ममूलं सदाचारम्) अन्तःकरण की शुद्धिरूप शुभ धर्म के मूल तथा

धर्म को संचित करने वाले, ऐसे श्रेष्ठ लोगों ने स्वीकार किये शारीरिक वा और मानस उचित शुभाचरणरूप कर्मों को ( अतन्द्रितो निषेवेत् ) ब्राह्मण गृहस्थ पुरुष निरालस हुआ सेवन करे ( आचारादायुर्हि लभते ) अच्छे आचरणों से पूर्ण आयुपर्यन्त जीवित रहता है [ जैसे मलिन वस्त्र को मैल शीघ्र ला देता और शुद्ध वस्त्र अधिक दिन चलता है वैसे शौचादि शुद्धाचरणी को पूर्ण आयु प्राप्त होता है ( आचारादीप्सिताः प्रजाः ) अच्छे आचरणों के अच्छे अनुकूल पुत्रादि होते हैं] [सब ही पदार्थ शुद्ध कारण से शुद्ध और मलिन से मलिन उत्पन्न होते अर्थात् कारण के अनुसार ही कार्य में गुण आते शुद्ध संस्कारी सन्तानों का होना सभी चाहते हैं ] ( आचारादक्षय्यं धनम्) आचरणों से ही चिरस्थायी नष्ट न होने वाले अधिक धन को प्राप्त होता ( आचरोऽलक्षणं हन्ति ) शुभाचरण ही अङ्गहीन होने आदि बुरे चिह्न से वाले दोष को वा दरिद्रता को नष्ट कर देता है वह शुद्धाचरणी एकाक्ष होने दोष से लोक में दूषित नहीं कहा जाता (दुराचारो हि पुरुषो लोके भवति निन्दितः ) दुराचारी पुरुष लोक में सुरूपवान् होने पर भी निन्दित हो जाता (दुःखभागी च सततम्) तथा निरन्तर दुःख भोगने वाला (व्याधितोऽल्पायुरेव) वह रोगी और अल्प आयु वाला होता है तथा (सर्वलक्षणहीनोऽपि यो नरः सदाचारवान् ) अच्छा रूप और अच्छी बनावट [सुडौल] आदि शुभ चिह्नों से रहित भी जो पुरुष श्रेष्ठ आचरण करने वाला होता ( श्रद्दधानोऽनसूयश्च ) धर्म में तथा धर्मात्माओं में श्रद्धा भक्ति रखने वाला और किसी की निन्दा वा चुगली नहीं करता वह ( शतं वर्षाणि जीवति ) पूर्ण सौ वर्ष तक जीवित रहता है

भा०-बाहरी शुभाचरणों से धर्म की प्रधानस्थिति अन्तःकरण में होती मुख्यांश यहां दिखाया है। केवल भीतरी विचार वा ज्ञान से ही धर्म की स्थिति नहीं होती यह ठीक मानना चाहिये । जैसे फींचने पछारने आदि कर्म से वस्त्रों की शुद्धि होती वैसे ही अन्तःकरण के शोधक कर्मों का अनुष्ठान करना चाहिये । अच्छा आचरण ही आयु का स्थापक है और दुराचारी लोग प्रायः ही लोक में शीघ्र मरते हैं । सुश्रुत के शारीरस्थान में लिखा है कि "गर्भाधान के दिनों में स्त्रीपुरुषों के जैसे आहार आचार और शुभ वा अशुभ जैसी चेष्टा होती है वैसे ही उन के सन्तान भी होते हैं„ इस से आचार की छाया सन्तान पर अवश्य पड़ती है । यहां कही आचार की सब प्रशंसा और दुराचार की निन्दा विचार पूर्वक शोचने से सत्य ही प्रतीत होती है ॥ १५८ ॥

यद्यत्परवशंकर्म तत्तद्यत्नेनवर्जयेत् ।
यद्यदात्मवशंतुस्यात् तत्तत्सेवेतयत्नतः ॥
सर्वंपरवशंदुःखं सर्वमात्मवशंसुखम् ।
एतद्विद्यात्समासेन लक्षणं सुखदुःखयोः ॥
यत्कर्मकुर्वतोऽस्यस्यात् परितोषोऽन्तरात्मनः
तत्प्रयत्नेनकुर्वीत विपरीतंतुवर्जयेत् ॥१६१॥

अ०-वृत्तिप्रयोजनाय दृष्टार्थं यद्यत्कर्म पराधीनं तत्तत्प्रात्यहिकविचारोद्योगेन वर्जयेत् । येन स्वभोजनाच्छादिकमन्याधीनं न स्यात् । स्वाधीनमेव जीविकाद्यर्थं कर्म कुर्यात् । यदि च क्वचित्कस्यचिद्विज्ञस्य वशे स्थित्यैवात्मनः परितोषः स्यात्स्वस्य कल्याणं तथैवेक्षेत तदा तदेव कुर्यादन्यद्वर्जयेत् ॥

भा०-प्राणयात्रानिर्वाहाय दृष्टार्थे कर्मण्येव पराधीने दुःखे च सति धर्म्यकर्मानुष्ठानोत्साहो व्याहन्येत। नहि तदानीं धृत्युत्साहपुरस्सराणि सम्यक्कर्माणि निष्पद्यन्ते । तस्मात्तदेव परवशं याचनावैतनिकत्वादिकर्म हेयं नान्यद्वेदाध्ययनादि शुभोपदेशग्रहणादि च गुर्वाद्यन्याधीनमपीति । यावद्यादृशं च स्वान्तन्त्र्यं यस्य परिणामे सुखावहं तादृशमेव तेन स्वीकार्यमधिकं स्वाच्छन्द्यमपि बहुत्र दोषकरं लोके लक्ष्यते । मनुष्यापेक्षया तिरश्चां पश्वादीनामज्ञानसंबद्धमधिकं पारतन्त्र्यमेवाधिकदुःखस्य कारणम् । यत्रयत्र यादृशं ज्ञानाधिक्यं स तादृशएव सुखी भवतीश्वरे च ज्ञानं स्वातन्त्र्यं च काष्ठां प्राप्तं तस्मादेव तस्मिन्निरतिशयानन्दः । आत्म-

**नस्तुष्टिरेवचेति यदुक्तं द्वितीयाध्याये तेनास्यान्तिमपद्य सम्बन्धः । स्वाधीनं पराधीनं वा कर्म सन्तोषजनकं तं सर्वं धर्मानुकूलं बोध्यम् ॥ १६१ ॥**

भाषार्थः—(यद्यत्परवशं कर्म) जीविका होने के लिये संसार में प्रत्यक्ष जनादि मिलनाही जिसका फल हो ऐसा जो २ कर्म पराधीन करना पड़ता ( तत्तद्यत्नेन वर्जयेत् ) उस २ काम को प्रतिदिन शोच विचार द्वारा हुए से छोड़ देवे जिससे अपने भोजन वस्त्र का निर्वाह अन्य के आधीन न रहे द्यदात्मवशन्तु स्यात्तत्सेवेत यत्नतः ) और जीविकादि के लिये जो २ अपने धीन काम हो उस २ को विशेष विचार के साथ सेवन करे (परवशं सर्वं दु पराधीन रहना सब वा अधिकांश दुःखरूप और ( आत्मवशं सर्वं सुखम्) धीन होना सब वा अधिकांश सुख है ( एतत्समासेन सुखदुःखयोर्लक्षणं वि त्) मनुष्य संक्षेप से इसी को सुख दुःख का लक्षण जानलेवे ( यत्कर्म कुर्वतो न्तरात्मनः परितोषः स्यात् ) जिस कर्म को करते हुए इस गृहस्थ के आत्म मन में सन्तोष-प्रसन्नता वा उत्साह हो (तत्प्रयत्नेन कुर्वीत) उस कर्म को ल साथ करे (विपरीतन्तु वर्जयेत्) और उससे विरुद्ध असन्तोष, ग्लानि, लज्जा, भय के उत्पादक कर्म को त्यागदेवे। यह सन्देह की दशा में धर्माधर्म की परीक्षा लिये कसौटी है । अथवा जहां किसी विद्वान् महात्मा के आधीन रहनेसे ही को सन्तोष हो वा पराधीन रहने में ही अपना कल्याण जहां किसी को तब वैसाही करे अन्य को छोड़देवे ॥

भा०—अपने प्राण पोषणार्थ प्रत्यक्ष फलवाले पराधीन कर्म में ही होने पर धर्मानुकूल कर्म के सेवन के उत्साह में वाधा पड़ेगी इससे वहीं धीनता बुरी है क्योंकि पराधीनता में धीरज वा उत्साह पूर्वक धर्मकार्य हीं होते। इससे उसी पराधीन भिक्षावृत्ति वा वैतनिकादि जीविका को छोड़ स्वाधीन जीविका करने का उपाय निकाले । और गुरु आदि के आधीन ध्ययनादि वा शुभशिक्षा ग्रहणादि पराधीन कर्म त्याज्य नहीं हैं । जिसको और जितनी स्वतन्त्रता परिणाम में सुखदायी हो उसको उतनी वैसीही धीनता स्वीकार करनी चाहिये । अधिक स्वतन्त्रता भी बहुत स्थलों में दो रानेवाली लोक में दीखती है । मनुष्य की अपेक्षा तिर्यग्योनि पश्वादि में ज्ञान के साथ अधिक परतन्त्रता ही उनके अधिक दुःख का कारण है ।

में जैसी २ ज्ञानकी अधिकता है वह वैसाही स्वाधीन सुखी होता है। और ज्ञान तथा स्वाधीनता ईश्वर में असीम है इसी से उसमें आनन्द और सुख भी असीम है। द्वितीयाध्याय में आत्मा की तुष्टि को जो धर्म का लक्षण कहचुके हैं उसी के साथ इस अन्तिम श्लोक का सम्बन्ध है। इससे स्वाधीन वा पराधीन जो कर्म सन्तोषजनक परिणाम में सुखकारी हो उसी को धर्म्मानुकूल जानो ॥ १६१ ॥

**आचार्यंचप्रवक्तारं पितरंमातरंगुरुम् ।**
**नहिंस्याद्ब्राह्मणान्गाश्च सर्वांश्चैवतपस्विनः**
**नास्तिक्यंवेदनिन्दांच देवतानांचकुत्सनम् ।**
**द्वेषंदम्भंचमानंच क्रोधंतैक्ष्ण्यंचवर्जयेत् ॥**
**परस्यदण्डंनोद्यच्छेत् क्रुद्धोनैवनिपातयेत् ।**
**अन्यत्रपुत्राच्छिष्याद्वा शिष्ट्यर्थंताडयेत्तुतौ॥**

[ ब्राह्मणायावगूर्यैव द्विजातिर्वधकाम्यया ।
शतंवर्षाणितामिस्रे नरकेपरिवर्त्तते ॥
ताडयित्वातृणेनापि संरम्भान्मतिपूर्वकम् ।
एकविंशतिमाजातीः पापयोनिषुजायते ॥
अयुध्यमानस्योत्पाद्य ब्राह्मणस्यासृगङ्गतः ।
दुःखंसुमहदाप्नोति प्रेत्याप्राज्ञतयानरः ॥
शोणितंयावतःपांसून् संगृह्णातिमहीतलात् ।
तावतोऽब्दानमुत्रान्यैः शोणितोत्पादकोद्यते ॥१६८॥

**नकदाचिद्द्विजेतस्माद् विद्वानवगुरेदपि ।**
**नताडयेत्तृणेनापि नगात्रात्स्रावयेदसृक् ॥**

**अधार्मिकोनरोयोहि यस्यचाप्यनृतंधनम् ।**
**हिंसारतश्चयोनित्यं नेहासौसुखमेधते ॥१**

अ०---न हिंस्यादिति किञ्चिदप्याचार्यादिभिः सह
नाचरेत् । नास्तिक्यं परोक्षवादखण्डनं, देवतानां--देव
शीलानां, तैक्ष्ण्यं क्रूरत्वम् । शिष्ट्यर्थं शिक्षार्थम् । अव
हस्तं शस्त्रं वा हन्तुमुत्थाप्य,तामिस्रेऽन्धकारमये परिव
परिभ्रमति । संरम्भात्क्रोधावेशात्,यावतः पांसून् त्रसरे
न्,शोणितोत्पादकोऽन्यैः श्वश्रृगालादिभिरद्यते । अनृतं
थ्याभाषणेनैव जीवनोपायः, हिंसारतः शरीरेण हिंसनशी

भा०--आचार्यादिभिः कायिकवाचिकमानसप्रतिकू
चरणस्य सर्वथैव प्रतिषेधो धर्मावहः। नास्तिक्यादीनि
प्रत्यक्षमेवाधर्महेतूनि सन्ति । ब्राह्मणायावगूर्यैवेत्यादि
पद्यचतुष्टयेन प्रायेण हिंसारतस्य सर्वथा सर्वदा सज्जन
डनपरस्य निन्दार्थवादो विशिष्टदोषप्रदर्शनार्थः। एतच्च पद्य
चतुष्टयमेकादशाध्यायस्थावगुरणादिदोषजन्यपापप्रायश्चि
त्तेन विरोधावलोकनाच्चिन्त्यमिति विचारपक्षे स्थाप्य
तदिदमग्रिमपद्यस्थप्रतिपादनमेव पक्षद्वयेऽपि साधुतरं
ज्ञेयम् । यन्नित्यं कायेन मनसा वाचा च यो जनो हिं
रतोऽसाविहैव सुखं यदा नाप्नोति तदा कथमसौ परत्र सु
माप्तुमर्हति। अन्यापेक्षया यो यादृशमाधिक्येन वैदिकं
मनुतिष्ठति प्रचारयति च स तादृशएव शास्त्रानुकूलो
ह्मणस्तस्य पीडनताडनहिंसनादिना धर्मस्यैवाधिको वि
तस्तस्मादेवापराद्धुर्दोषाधिक्येनानिष्टावाप्तिरप्यधिका
द्यैवेति सर्वमवदातम् ॥ १७० ॥

ादिपदेनात्र सर्वे सदाचारिणः शौचधर्मपरायणाः शूद्रा
वगन्तव्याः सत्यभाषणप्रशंसया मिथ्याभाषणनिन्दया च
वैदिकसत्यभाषिणः शरणागतशूद्रस्य च प्राशस्त्यप्रबोध-
पुरस्सरं भोज्यान्नत्वमुच्यते गुणैरेव सर्वउत्तमा निकृष्टा-
ावगुणैर्जायन्ते । सत्यं दानं क्षमा शौचमानृशंस्यं तपो
णा । विद्यन्ते यत्र राजेन्द्र स ब्राह्मणइति स्मृतः । इति
हाभारते वनपर्वणि । तस्माच्छूद्रस्य तादृशस्य शरणागत-
त्वेन सत्यभाषणादिधर्मपरायणस्य पक्वान्नं भोज्यम् ॥२५६॥

भाषार्थः-(आर्द्धिकः कुलमित्रं च) खेती गोरक्षा वा वाणिज्य दुकान आदि
विका सम्बन्धी काम में आधे भाग का साझी, परम्परा से कुल के साथ
सका मित्रभाव चला आता हो (गोपालो दासनापितौ) गोपाल नाम अहीर दा-
नाम सेवक-कहार और नाई (एते शूद्रेषु भोज्यान्नाः) शूद्रों में से इन पांचों का छुआ
ाया अन्न भोजन करने योग्य होता है (यश्चात्मानं निवेदयेत्) और जो शूद्र शुद्ध-
से स्वयं आकर अपने शरणागत हुआ हो अर्थात् जिस ने अपना तन मन सभी
सी के अर्पण कर दिया हो ऐसे सहयोगी शूद्र का भी बनाया पकाया स्पर्श
या अन्न ब्राह्मणादि को खा लेना चाहिये ( यादृशोऽस्य भवेदात्मा) इस शूद्र
जैसा आत्मा नाम अन्तःकरण हो-जो २ भाव उस के मन में संकल्पमात्र गुप्त
हो (यादृशं च चिकीर्षितम्) शरणागत होने में जो इस का अभीष्ट प्रयोजन
ध्य हो और (यथा चोपचरेदेनम्) और वह जिस प्रकार सेवा कर सकता हो
थात्मानं निवेदयेत्) उसी प्रकार अपने को स्वामी के समक्ष अर्पण करे (यो-
था सन्तमात्मानमन्यथा सत्सु भाषते ) जो शूद्रादि पुरुष अपने अन्तःकरण में
अन्य कुछ रहने पर भी वाणी से और कुछ मिथ्या ही वचन सज्जन लोगों में
हता है (स आत्मापहारकः स्तेनो लोके पापकृत्तमः) वह आत्मा का अपहरण करने
पने को निकृष्ट दशा में ले जाने वाला चोर लोक में अत्यन्त पापी माना-
ता है अर्थात् समझ पूर्वक स्वार्थ के लिये मिथ्याबोलने वाला ही सर्वोपरि
पी है । पहिला पापी पापकृत्-उस से बड़ा पापी पापकृत्तर और उस से भी
बड़ा पापी पापकृत्तम माना जाता है ( वाचि सर्वेऽर्था नियताः ) वाणी में सब

प्रयोजन नियत हैं अर्थात् सब इष्ट प्रयोजन और वस्तु उस २ वाचक शब्द से सम्बन्ध रखने वाली वाणी के व्यापार से सिद्ध होते हैं। मैं भूखा हूं-मैं प्यासा हूं। इत्यादि सब शब्दोच्चारण से ही सुन के जाना जाता वा निश्चय किया जाता है (वाङ्मूला वाग्विनिस्सृताः) सर्वथा सत्यस्वरूप वेद वाणी ही सब का मूल है "वेद के शब्दों से ही सर्गारम्भ में द्युलोक भूलोकादि बनाये गये" यह पूर्व कह चुके हैं। इसी कारण मूल बीज से अङ्कुरों के समान वाणी से सब निकले हैं (यस्तु तां वाचं स्तेनयेत्) जो निवेदन करनेवाला शूद्रादि पुरुष उस ऐसी वाणी को चुरावे आत्मा से विरुद्ध बोले (स नरः सर्वस्तेयकृत्) वह पुरुष सब प्रकार की चोरी करने वाला माना जायगा। जैसे कि मछली खाने वाला सब मांस खाने वाला होता है वैसे अन्तःकरण से विरुद्ध मिथ्या भाषण करने से वाणी को चुराने वाला भी सब प्रकार की चोरी करने वाला माना जायगा अर्थात् मिथ्या भाषण सब अधर्मों का मूल है॥

भा०-इसी अध्याय में पूर्व कह चुके हैं कि-"शूद्र का पकाया अन्न न खावे" यह सामान्य कथन है। और कच्चा अन्न तो शूद्र से भी नीच का लेना कह आये हैं क्योंकि कच्चे अन्न के साथ शूद्र में रहने वाले अपवित्रतादि दोष कम आसकने सम्भव हैं। परन्तु यहां सङ्केत आदि शूद्रों का पकाया अन्न भोजन कर लेना चाहिये यह विधान किया है। क्योंकि आर्द्धिक आपेसाथी आदि शूद्रों के कोई २ दोष ब्राह्मणादि के साथ विशेष सङ्ग से छूटते नष्ट होते और उन में पवित्राचरणादि गुण भी कुछ आते हैं तथा वैसे ही ब्राह्मणादि के कोई गुण सङ्ग से नष्ट होते हैं इस प्रकार सङ्गजन्य गुण दोषों से दोनों में अधिक समता आजाती है। इस से उस सङ्गी ब्राह्मणादि को उन २ अपने सहायी विशेष मेली शूद्रों का पकाया अन्न खा लेना चाहिये किन्तु सब शूद्रों का अन्न को नहीं खाना चाहिये। गोपाल नाम आभीर-अहीर गोरक्षा वैश्य का काम करने वाला होने से कर्म से वैश्य वा वैश्य के तुल्य है। यद्यपि गोपाल नाम अहीर वर्णसंकरों में गिनाया गया है तथापि बीज की उत्तमता से द्विजादि वस जाति में अवश्य होता है। इस कारण कुल मैत्री आदि सत्सङ्ग न होने पर भी उस का पकाया अन्न भोजन करने योग्य होता ही है। पर उन का सदा पवित्राचरणी होना अत्यावश्यक है कि जिन का अन्न ब्राह्मणादि खावें। इस से यह भी सिद्ध है कि इन गिनाये हुओं में कोई भ्रष्टाचारी मद्य मांसादि

म्लेच्छसङ्गी हों तो उन का अन्न न खावे और इन से भिन्न भी शुद्धाचारी सत् शूद्र का पकाया अन्न खा सकते हैं। यद्यपि रोटी पूरी दोनों ही पकाया अन्न है तथापि यहां भोज्यपद से घृत में पकाया विशेष कर भोज्य इस से मानाजायगा कि रोटी आदि की अपेक्षा घृतपक्क अधिक कोमल होता और कोमल ही भोज्य कहाता है। पूरी आदि की अपेक्षा रोटी आदि भक्ष्य मानाजायगा। और जो यथार्थरूप से अपने हृदय के सब भीतरी अभिप्राय को प्रकाशित कर देता वह सत्यभाषण की परीक्षा में उत्तीर्ण हुआ कर्म से उत्तम कोटिस्थ ब्राह्मणपन को प्राप्त हुआ भोज्य है अन्न जिस का ऐसा होता है। आर्द्धिकादि, सत्सङ्गशूद्र, गोपाल-वैश्य के तुल्य होने से और शरणागत आनेवाले सत्यभाषी निवेदक शूद्र की उत्तमता जताने पूर्वक अन्न खाना कहा गया है सो यदि उस में सत्यभाषण की प्रशंसा और मिथ्याभाषण की निन्दा विद्यमान हो। गुणों से ही सब कोई उत्तम होते और अवगुणों से ही निकृष्ट होते हैं। महाभारत वनपर्व में लिखा है कि "सत्यभाषण, दानशीलता, क्षमा, शौच, कटुभाषण का त्याग, तपनाम शीतोष्णादि का सहन, बुराई से घृणा ये सब जिस में विद्यमान हों वह ब्राह्मण कहाता है। इस से वैसे शूद्र का पकाया अन्न भोजन करने योग्य है ॥ २५६ ॥

महर्षिपितृदेवानां--गत्वानृण्यंयथाविधि ॥
पुत्रेसर्वंसमासज्य--वसेन्माध्यस्थमाश्रितः ॥
एकाकीचिन्तयेन्नित्यं--विविक्तेहितमात्मनः ।
एकाकीचिन्तयानोहि--परंश्रेयोऽधिगच्छति॥
एषोदितागृहस्थस्य--वृत्तिर्विप्रस्यशाश्वती ।
स्नातकव्रतकल्पश्च--सत्ववृद्धिकरःशुभः ॥
अनेनविप्रोवृत्तेन--वर्त्तयन्वेदशास्त्रवित् ।
व्यपेतकल्मषोनित्यं--ब्रह्मलोकेमहीयते॥२६०॥

इतिश्रीमानवे धर्मशास्त्रे भृगुप्रोक्तायां संहितायां चतुर्थोऽध्यायः समाप्तः ॥

अ०–ब्रह्मयज्ञस्वाध्यायेन महर्षिऋणं, देवयज्ञेन देवा पितृयज्ञेन च पितॄणां चापाकृत्य शास्त्रविहितानुकूलमनस्को भूत्वा पुत्रे सर्वं गृहप्रबन्धाधिकारं समासज्य नियोज्य मा ध्यस्थं कामक्रोधलोभादीनां मध्यदशामाश्रितः कामाद्यास क्तिं विहाय निर्ममो निरहङ्कारो वसेत् । विविक्तएकान्त देशएकाकी स्थित्वा नित्यमात्मनः स्वस्य हितं चिन्तयेत्-य यतएकाकी चिन्तयानः परं श्रेयोऽधिगच्छत्याप्नोति । गृ हस्थस्य विप्रस्यैषा शाश्वती वृत्तिरुदिता । च पुनः सत्त्व वृद्धिकरः शुभः स्नातकव्रतकल्पोऽप्युदितः । वेदशास्त्रवि विप्रो मेधावी गृहस्थोऽनेन वृत्तेन पूर्वोक्तेन वर्त्तयन्व्यवह रन्नित्यं व्यपेतकल्मषो नित्यं त्यक्तदुराचरणो ब्रह्मलोक ब्रह्मैव लोकोऽवलोकनीयस्तस्मिन् महीयते निर्बाधो निरा मयस्तिष्ठति ॥

भा०–एतदध्यायोक्तसर्वविषयस्यात्र पद्यचतुष्टयेनोपसं हारः प्रदर्श्यते । ऋणरूपं बन्धनं चात्र हार्दं विज्ञेयम् । तदे हार्दं बन्धनं हृदयग्रन्थिपदेनाप्युच्यते–"भिद्यते हृदयग्रन्थि श्छिद्यन्ते सर्वसंशयाः" तस्य चर्णत्रयस्यास्मिन् शास्त्रे वेदा नुगामिनि यादृशः स्पष्टोऽपाकरणप्रकार उच्यते न तादृशो न्यत्र दृश्यते । तत्र विशेषेण द्वितीयाध्याये ब्रह्मचर्येण सा कमिन्द्रियग्रामं वशीकृत्वा स्वाध्यायाभ्यासो जपयज्ञः सन्ध्यो पासनं गुरुशुश्रूषणादिकमखिलं कृत्यमृषिऋणापाकरणा योक्तम् । उद्वहेत द्विजो भार्यामित्यादिकथनेन तृतीयाध्याये विवाहभार्य्यागमनपितृयज्ञादिकृत्यस्य साङ्गोपाङ्गवर्णनं पि

तृणापाकरणार्थम् । चतुर्थाध्याये च विप्रवृत्तिनियमाः स्नातकव्रतरूपा आचारनियमाश्च दानादानादिरूपा हस्तक्रियायासाध्या देवयज्ञाङ्गभूता देवर्णापाकरणार्था वर्णिताः। एवं चाध्यायत्रयोक्तं सर्वमपि कर्म यः सम्यक्सेवते स ऋणत्रयमपाकरोत्येव सएवानृणो भूत्वा यथा मुक्तो भवति न तथाऽन्यः । एवमृणत्रयापाकरणेन दृढीकृतपरमार्थसाधनः परमपुरुषार्थसिद्धेर्वैशारद्यमपेक्षमाण एकान्तस्थितिशीलो ध्यानपरः स्यात् । एवं कुर्वाणएव गृहस्थो ब्राह्मणो निःश्रेयसप्राप्त्यधिकारी भवति नान्यथा । विप्रपदस्य यौगिकार्थेन क्षत्रियादिगृहिणामप्युपादानं सम्भवति तथापि प्रकर्षगत्या मेधावित्वं यत्र दृश्यते विद्यते वा तत्रैव विशेषेण विप्रत्वम् । अतः क्षत्रियादेरपि निःश्रेयसावाप्तिर्विप्रत्वाविर्भावकालएव सम्भाव्या ॥२६०॥

भावार्थः–( महर्षिपितृदेवानां यथाविध्यानृण्यं गत्वा ) वेदाध्ययनरूप स्वाध्याय से ऋषिऋण को, अग्निहोत्रादि देवयज्ञ से देव ऋण को और पितृयज्ञ तथा धर्मानुकूल विवाह कर सन्तानोत्पत्ति से पितृ ऋण को चुकाकर शास्त्र में विधान किये अनुसार उऋण हो कर ( पुत्रे सर्वं समासज्य ) घर के प्रबन्ध का सब अधिकार पुत्र को सौंप कर ( माध्यस्थमाश्रितो वसेत् ) काम क्रोध लोभादि की मध्य दशा का आश्रय ले के अर्थात् कामादि में आसक्ति नाम चित्त की फसावट को छुड़ा के ममता और अहङ्कार को छोड़ के मध्यस्थ दशा में रहे अर्थात् हानि लाभ, मानापमानादि के बीच में रहता हुआ समय व्यतीत करे ( विविक्तएकाकी नित्यमात्मनो हितं चिन्तयेत् ) शुद्ध एकान्तस्थान में अकेला बैठ २ कर नित्य अपना हित-चिन्तन किया करे अर्थात् मैं अकेला उत्पन्न हुआ अकेला ही मरूंगा बीच में अनेक स्त्री पुत्रादि का सम्बन्ध हो गया पर साथ कोई नहीं चलेगा अपने २ किये शुभाशुभ कर्म का सभी को फल भोगना है

इत्यादि प्रकार एकान्त में चित्त को एकाग्र कर के शोचा करे क्योंकि ( एक की चिन्तयानो हि परं श्रेयोऽधिगच्छति ) अकेला बैठ २ चिन्तन करता हुआ ही धीरे २ बन्धनरूप सङ्ग छूटने से परम कल्याण को प्राप्त होता है ( गृहस्थ विप्रस्यैषा शाश्वती वृत्तिरुदिता ) गृहस्थ बुद्धिमान् ब्राह्मण की यह सनातन शिलोञ्छ, अयाचित दान लेनादि वृत्ति नाम-जीविका कही गयी ( सत्त्ववृद्धिकरः शुभः स्नातकव्रतकल्पश्च ) सत्त्ववृद्धि करने अर्थात् शुद्धसत्त्वगुणमय बुद्धि को बढ़ाने वाले स्नातक के व्रत नाम आचरण भी कहे ( वेदशास्त्रविद् विप्रोऽनेन वृत्तेन वर्त्तयन् ) वेदरूप अतिपवित्र शास्त्र को जानने वाला विद्याशील ब्राह्मण इस पूर्व कहे प्रकार आचार विचार व्यवहार करता अर्थात् इन तीनों अध्याय में कहे अनुसार उन २ कामों को करता हुआ ( नित्यं व्यपेतकल्मषो ब्रह्मलोके महीयते ) नित्य दुराचरणों को छोड़ने वाला अवलोकन करने योग्य ब्रह्म परमात्मा में आनन्द से रहता है ॥

भा०-इस अध्याय में कहे सब विषय का इन चार श्लोकों से उपसंहार दिखाया है और ऋणरूप बन्धन हृदय सम्बन्धी जानो वही हृदय ग्रन्थि भी कहाता है „ हृदय की गांठ छूट जाती सब शंसय छिन्न हो जाते तभी मुक्ति होती है " इस वेदानुकूल धर्मशास्त्र में उस तीन प्रकार के ऋण को चुकाने की जैसी स्पष्ट रीति कही है वैसी अन्यत्र नहीं दीखती । उन में से विशेष कर द्वितीयाध्याय में ब्रह्मचर्याश्रम के साथ इन्द्रियों को वशीभूत कर के वेद का अभ्यास जपयज्ञ, सन्ध्योपासन और गुरुशुश्रूषादि सब कृत्य ऋषि ऋण को चुकाने के लिये कहा । ब्रह्मचर्य पूरा कर सुलक्षण स्त्री से विवाह करे इत्यादि कथन से तृतीयाध्याय में विवाह, ऋतुकालाभिगमन और पितृयज्ञ, वैश्वदेव, अतिथियज्ञ तथा श्राद्धादि कृत्य का साङ्गोपाङ्ग वर्णन पितृयज्ञ की पूर्त्यर्थ है अर्थात् स्त्री सम्बन्ध सन्तानोत्पत्ति, वैश्वदेव अतिथिपूजनादि भी पितृयज्ञ के अवान्तर भेद हैं । इसी कारण पुत्रोत्पत्ति होते ही शास्त्रकारों ने पितृऋण का चुक जाना माना है । और चतुर्थाध्याय में जीविका के नियम स्नातक के व्रतरूप आचार के नियम तथा दान देने लेनेरूप हस्तक्रियासाध्य देवयज्ञ के अङ्गरूप देवऋण चुकाने के लिये कहे गये हैं । इस प्रकार तीनों अध्याय में कहे सभी कर्म का जो ठीक २ सेवन करता है वह तीनों ऋण से छूटता ही है वही उऋण हो कर जैसा मुक्त होता है वैसा अन्य नहीं । ऐसे तीनो ऋण चुकाने पूर्वक दृढ़ किये हैं परमा-

र्थ के साधन जिसने ऐसा हुआ परम पुरुषार्थ नाम मोक्ष की सिद्धि वा शुद्धता प्रबलता चाहता हुआ एकान्त में स्थितिशील ध्यान में तत्पर रहे। गृहस्थ ब्राह्मण ऐसा करता हुआ ही निश्रेयस सुख पाने का अधिकारी होता अन्यथा नहीं। विप्रशब्द के यौगिकार्थ से क्षत्रियादि गृहस्थों का भी ग्रहण होना सम्भव है तो भी प्रधान मेधावी होना जहां दीखता वा विद्यमान है विशेष कर वहीं विप्रपन जानो। इस से क्षत्रियादि कहाने वाले को भी विप्रत्व के आविर्भाव काल में ही परम कल्याणरूप मुक्ति हो सकती है ॥ २६० ॥

इति भीमसेनशर्म्मनिर्मितमानवधर्ममीमांसाभाष्ये स्नातक व्रतवर्णनो नाम चतुर्थाध्यायः समाप्तः ॥



## अथ पञ्चमाध्यायारम्भः ॥

त्वैतान्यथोधर्मान्-स्नातकस्ययथोदितान्।
दमूचुर्महात्मान-मनलप्रभवंभृगुम् ॥
वंयथोक्तंविप्राणां-स्वधर्ममनुतिष्ठताम् ।
थंमृत्युःप्रभवति-वेदशास्त्रविदांप्रभो ! ॥२॥

अ०-चतुर्थाध्याये यथोक्तान् स्नातकस्यैतान् धर्मान् श्रुत्वाऽनलप्रभवमग्निवंशं ब्रह्मत्वप्रधानं ब्राह्मणं महात्मानं महत्यात्मा बुद्धिरस्य तादृशं भृगुमृषयइदं वक्ष्यमाणं वचनमूचुः। हे प्रभो ज्ञातुं शक्त भृगो एवमुक्तप्रकारेण यथोक्तं स्वधर्ममनुतिष्ठतां वेदशास्त्रविदां विप्राणां मारणाय मृत्युः कथं केन कारणेन प्रभवति ? ॥

भा०-अत्रानलप्रभवमिति महात्मत्वे हेतुगर्भविशेषणम्। आग्नेयो वै ब्राह्मणइति वेदानुसारिब्राह्मणग्रन्थेषूपलभ्यते। यथा सूर्यवंशाश्चन्द्रवंशाश्च क्षत्रिया एवमग्निवंशा ब्राह्मणा भवन्ति। तेजस्विनः क्षत्रियाः सूर्यवंशिनो मृदवस्तु चन्द्रवंशिनः सूर्यचन्द्रतत्त्वे च तयोरुत्पत्तौ विशेषतया कारणभूते भवतएवं सूक्ष्ममग्नितत्त्वं येषामुत्पत्तौ कारणं ते ब्राह्मणा अग्निप्रभवा अग्निवंशाइत्युच्यन्ते। यत्राग्निः कारणं तत्रैव ज्ञानाधिक्यं ज्ञानाधिक्यमेव च ब्राह्मणत्वम्। अनलप्रभवविशेषणं चात्र भृगुनाम्नो राजर्ष्यादेर्वारणार्थम्।

से वह पराधीन हुआ खाया जाता है (धनार्थिनो मृगहन्तुस्ताद्रृशमेनो न भव
मांस चर्म वेच कर धनार्जन करने के लोभ से मृगादि पशुओं को मारने वाले
वैसा अपराध वा पाप नहीं लगता (यादृशं वृथा मांसानि खादतः प्रेत्य भव
जैसा कि पाप विना यज्ञ किये मांस खाने वाले को जन्मान्तर में होता है (यथा
नियुक्तस्तु) योग्यतानुसार यज्ञ करने में नियत हुआ (यो मानवो मांसं ना
जो मनुष्य मांस नहीं खाता (स प्रेत्य पशुतां याति संभावनेकविंशतिम्) वह पु
मरने पश्चात् इक्कीस जन्मों तक पशु योनि में जन्मता मरता है (मन्त्रैरसंस्कृता
पशून् विप्रः कदाचन नाद्यात्) मन्त्रों के द्वारा जिन की शुद्धि न की गई हो
पशुओं के मांस को ब्राह्मण कभी न खावे ( शाश्वतं विधिमास्थितो मन्त्रैस्तु
स्कृतानद्यात् ) और सनातन शास्त्र की आज्ञा पर चलता हुआ मन्त्रों द्वारा प
वित्र हुए पशुओं के मांस को भले ही खावे ( सङ्गे घृतपशुं कुर्यात्तथा पिष्ट
कुर्यात् ) यज्ञ में पशु के शरीर से उत्पन्न हुए घृत को ही पशु मान कर प्रयो
करे अथवा पिष्टनाम पिसान–आटा को ही पशु मान कर यज्ञ करे (
पशुं हन्तुं कदाचन न त्वेव दिच्छेत् ) प्रयोजन के अन्यथा सिद्ध हो जाने पर
अर्थात् घृत वा पिसान को पशु मान कर यज्ञ हो सकता है तब साक्षात् प
को मारने की कदापि इच्छा न करे (वृथा पशुघ्नः प्रेत्य जन्मनि जन्मनि) प्रयो
जन के विना व्यर्थ यज्ञादि के वहाने से पशुओं को मारने वाला पुरुष मरने प
श्चात् प्रत्येक जन्म में (यावन्ति पशुरोमाणि तावत्कृत्वो मारणं ह प्राप्नोति) मा
गये पशु पर जितने रोम होते वा होवें उतने वार अवश्य मारा जाता है (य
ज्ञार्थं स्वयम्भुवा स्वयमेव पशवः सृष्टाः ) स्वयंभू नाम ब्रह्मा जी ने अपने आप
ही किसी की प्रेरणा के विना यज्ञ के लिये पशुओं को वनाया है ( सर्वस्य य
ज्ञस्य भूत्यै ) इस संसाररूप सब यज्ञ की शोभा वा पुष्टि के लिये भी ब्रह्मा ने
यज्ञार्थ पशुओं को रचा ( तस्माद्यज्ञे वधोऽवधः ) तिस से यज्ञ में पशुवध कर
ना हिंसा नहीं है ( ओषध्यः पशवो वृक्षास्तिर्यञ्चः पक्षिणस्तथा ) ओषधियां
पशु, वृक्ष, सांप, गोह आदि तिर्यच् और पक्षी इत्यादि सब प्राणी ( यज्ञार्थं नि
धनं प्राप्ताः ) यज्ञ के लिये मृत्यु को प्राप्त हुए ( पुनरुच्छ्रितीः प्राप्नुवन्ति ) फिर
जन्मान्तर में उत्तम योनियों वा जातियों में जन्म पाते हैं अर्थात् यज्ञ के लिये
मारे जाने में नीच योनि छूट जाती है (मधुपर्के च यज्ञे च पितृदैवतकर्मणि अ
त्रैव पशवो हिंस्या नान्यत्रेत्यब्रवीन्मनुः ) मधुपर्क में यज्ञ में श्राद्धरूप पितृयज्ञ

में और देवकर्मोद्देश से किये सामान्य होम ब्रह्मभोजादि में इतने ही अवस-
रों पर पशुओं की हिंसा करनी चाहिये अन्यत्र नहीं यह मनु जी ने कहा है
(वेदतत्त्वार्थविद् द्विज एष्वर्थेषु पशून् हिंसन्) वेद के तत्त्व सिद्धान्त को ठीक जानने
वाला ब्राह्मणादि इन मधुपर्कादि प्रयोजनों के लिये पशुओं को मारता हुआ
(आत्मानं च पशुं चैवोत्तमां गतिं गमयति) अपने आप और पशु दोनों को उ-
त्तम गति को प्राप्त कर देता है (आत्मवान् द्विजो गृहे गुरावरण्ये वा निवसन्)
जितेन्द्रिय विचारशील ब्राह्मणादि जन घर में, गुरु के समीप वा तपोवन में वसता
हुआ (आपद्यप्यवेदविहितां हिंसां नाचरेत्) आपत्काल में भी वेद में न कही हुई
हिंसा को कदापि न करे (या वेदविहिता हिंसाऽस्मिंश्चराचरे नियता ) जो वेद
में कही हिंसा इस चराचर जगत् में नियत हो रही है ( अहिंसामेव तां वि-
द्यात् ) उस को अहिंसा ही जानो क्योंकि ( वेदाद्धर्मो हि निर्बभौ ) वेद से ही
धर्म निकला प्रकाशित हुआ है [ यदि इन अन्तिम दोनों श्लोकों का आशय यह
ठहर जावे कि हिंसा का सामान्यार्थ अन्य प्राणियों को कष्ट पहुंचाना है केवल
मार डालना ही हिंसा नहीं । इसी के अनुसार योगभाष्य में कहा व्यास जी
का "सर्वथा सर्वदा सर्वभूतानामनतिद्रोहः" सब प्रकार सब काल में सब प्रा-
णियों से द्रोहबुद्धि का छूटना अहिंसा है यह कथन संघटित होता है । किसी
को कष्ट पहुंचाना अधर्म है सो यदि वेद में कहे सर्वोपरि प्रधान सर्वोपकारी सर्व-
व्याप्त महत् फल के हेतु यज्ञ की पूर्त्ति के लिये किन्हीं मनुष्यादि के साथ कुछ अ-
धर्म भी करने पड़े वा किन्हीं प्राणियों को कष्ट भी पहुंचे तो भी यज्ञ अवश्य करे
क्योंकि उस छोटे अधर्म की अपेक्षा यह धर्म बहुत बड़ा होगा । इसी लिये व्यर्थ
पड़े मक्खीचूष कंजूस के धन को बलात्कार लेकर यज्ञ में लगाने की आज्ञा मनु
जी ने ११ अध्याय में दी है इत्यादि तो ये दोनों श्लोक निर्दोष ठहर सकते हैं] ॥

भा०—ये अठारह श्लोक किसी अन्य के एक देशी मत को प्रकाशित कर-
ने के लिये पूर्व पक्ष में ग्रन्थकार ने धरे हैं । इसी लिये ग्रन्थकार ने उत्तर प-
क्ष में सर्वथा ही मांसभक्षण का निषेध आगे किया है । सर्वत्र ग्रन्थकारों में
यह नियम हो रहा है कि जहां पूर्व कथन से पर कथन कारणसहित विरुद्ध
किया है वहीं पूर्वोत्तर दो पक्ष होते हैं । इस से यज्ञ में मांस का प्रयोग वा भ-
क्षण करना चाहिये यह मनु जी वा भृगु जी का मत नहीं है किन्तु अहिंसा ध-
र्म के मर्म को न जानने वाले किसी अन्य का ही यह कथन है । सो महाभा-
रत मोक्षधर्म पर्व में मनु जी का मत यों लिखा है कि " ( सर्वकर्मस्व० ) ध-

र्मात्मा धर्मतत्त्वज्ञ मनु जी ने सब कर्मों अर्थात् यज्ञादि शुभ वा अशुभ सभी कर्मों में अहिंसा को ही धर्म कहा और माना है कहीं भी हिंसा करना नहीं कहा किन्तु अपनी इच्छा और लालच से अन्य लोग वेदि में वा वेदि से बाहर पशुओं को मारते हैं। धूर्त्त लोगों ने यज्ञ में मांस चढ़ाने पशु मारने का विचार चलाया है किन्तु वेद में ऐसा नहीं कहा गया कि यज्ञ में पशुओं को मारना चाहिये। „ और मनुस्मृति के आरम्भस्थ प्रस्ताव में यह लिखा है कि ( त्वमेकोह्यस्य सर्वस्य विधानस्य स्वयम्भुवः। अचिन्त्यस्याप्रमेयस्य कार्यतत्त्वार्थवित्प्रभो ) अनादि सिद्ध अचिन्त्य, अप्रमेय इस सब वेद के तत्व को जानने वाले एक तुम्ही हो अर्थात् मनु जी के समान वेद का तत्त्वज्ञाता अन्य कोई नहीं माना गया यह सब वेदमतानुयायी आर्य मानते हैं कि इस वर्त्तमान कल्प में सर्वोपरि वेदवेत्ता मनु जी हुए। और मनु जी का मत वही है जो वेद का सिद्धान्त है इस से यज्ञ में पशुवध करना वेद और मनुस्मृति दोनों से निषिद्ध सिद्ध हो गया। और ये सब श्लोक पूर्वपक्ष में खण्डन के लिये यहां लिखे गये हैं। अथवा किन्ही मांस भक्षण के लोभियों ने यज्ञ के बहाने से मांस खाने के अर्थ ग्रन्थ बनने पश्चात् यहां हिंसा मिला दी हो यह भी असम्भव नहीं। यद्यपि इन दोनों पक्षों का आशय अधिकांश मिलता है तथापि पहिला पक्ष यहां अच्छा प्रतीत होता है। दोनों पक्ष में सिद्धानुवादरूप से कहे ( प्राणस्यान्नमि० ) इत्यादि दो श्लोक मांस भक्षण की पुष्टि के लिये लिखे होने से त्याज्य ठहरते हैं। यदि ये ही दोनों पद्य अन्य प्रकरण में जहां मांसभक्षण को सिद्ध करना न होता पढ़े होते तो त्याज्य नहीं थे किन्तु अच्छे ठहर जाते। जैसे चोर, साहूकार और खाने के पदार्थ तीनों को सर्वधर्त्ता ईश्वर ने ही रचे हैं तो भी ईश्वररचित होने के कारण चोर निर्दोष नहीं हो सकते। वैसे ही ईश्वररचित होना मांसभक्षण का दोष हटाने में हेतु नहीं हो सकता। इस प्रकार यद्यपि बड़ी हिंसा और अधिक अपवित्रतादि दोष युक्त मांसभक्षण की अपेक्षा किसी अल्प हिंसादि दोष युक्त मांसभक्षण अच्छा माना जाय जैसे कि बड़ी चोरी की अपेक्षा थोड़ी चोरी कम बुरी वा अच्छी है तथापि सर्वथा मांसभक्षण के त्याग की अपेक्षा किन्हीं जाङ्गल जीवों का वा कम उपकारी बकरा आदि का मांस खाना भी राक्षसी विधान ही माना जायगा। इस प्रकार यज्ञ के बहाने से मांस भक्षण दैवी सम्प्रदाय कदापि नहीं हो सकता। सर्वत्र ही मांस को त्यागने की अपेक्षा उस

नाना दोषकारी अधर्मोत्पादक ही है यही सिद्धान्त सर्वानुमत सुस्थिर हो गया इस दशा में ये श्लोक प्रक्षिप्त न ठहरें तो भी सिद्धान्त में कोई विरोध नहीं दोनों दशा में सिद्धान्त यही रहा ॥ ४४ ॥

योऽहिंसकानिभूतानि हिनस्त्यात्मसुखेच्छया।
सजीवंश्चमृतश्चैव नक्वचित्सुखमेधते ॥
योबन्धनवधक्लेशान् प्राणिनांनचिकीर्षति।
ससर्वस्यहितप्रेप्सुः सुखमत्यन्तमश्नुते ॥
यद्ध्यायतियत्कुरुते धृतिंबध्नातियत्रच।
तदवाप्नोत्ययत्नेन योहिनस्तिनकंचन ॥
नाकृत्वाप्राणिनांहिंसां मांसमुत्पद्यतेक्वचित्।
नचप्राणिवधःस्वर्ग्य-स्तस्मान्मांसंविवर्जयेत् ॥
समुत्पत्तिंचमांसस्य वधबन्धौचदेहिनाम्।
प्रसमीक्ष्यनिवर्त्तेत सर्वमांसस्यभक्षणात् ॥
नभक्षयतियोमांसं विधिंहित्वापिशाचवत्।
सलोकेप्रियतांयाति व्याधिभिश्चनपीड्यते ॥
अनुमन्ताविशसिता निहन्ताक्रयविक्रयी।
संस्कर्त्ताचोपहर्त्ताच खादकश्चेतिघातकाः ॥
स्वमांसंपरमांसेन योवर्धयितुमिच्छति।
अनभ्यर्च्यपितॄन्देवां-स्ततोऽन्योनास्त्यपुण्यकृत्

वर्षेवर्षेऽश्वमेधेन योयजेतशतंसमाः ।
मांसानिनचखादेद्य-स्तयोःपुण्यफलंसमम् ॥
[ सदायजतियज्ञेन सदादानानियच्छति ।
सतपस्वीसदाविप्रो यश्चमांसंविवर्जयेत् ॥ ]
फलमूलाशनैर्मेध्यै-र्मुन्यन्नानांचभोजनैः ।
नतत्फलमवाप्नोति यन्मांसपरिवर्जनात् ॥
मांसभक्षयितामुत्र यस्यमांसमिहाद्म्यहम् ।
एतन्मांसस्यमांसत्वं प्रवदन्तिमनीषिणः ॥५५॥

भा०—यो मांसभक्षणजन्यस्वसुखेच्छयाऽहिंसकानि कपोतमृगादीनिभूतानि प्राणिनो हिनस्ति स जीवन् मृतश्चैव न क्वचित्सुखं यथा भवेत्तथा वर्धते । यश्च हिंसकानि हिनस्ति तत्र मन्युस्तन्मन्युमृच्छति, नाततायिबधे दोषो० इत्यादि प्रमाणेषु दोषाल्पत्वमेव दोषाभावः । यः प्राणिनां बन्धनवधक्लेशान् न चिकीर्षति स सर्वस्य हितप्रेप्सुः सन्नत्यन्त सुखमश्नुते । यः कंचन न हिनस्ति स यद्ध्यायति यत्कुरुते यत्र च धृतिं बध्नाति तदयत्नेनावाप्नोति । प्राणिनां हिंसामकृत्वा मांसं क्वचिन्नोत्पद्यते । नच प्राणिवधः स्वर्ग्योऽपि तु नरकहेतुरस्ति तस्मान्मांसं विवर्जयेत् । मांसस्य समुत्पत्तिं देहिनां दयाधर्मविरुद्धौ वधबन्धौ च प्रसमीक्ष्य सर्वमांसभक्षणान्निवर्त्तेत । यो विधिं हित्वाऽहिंसाधर्मपालनाज्ञामनादृत्य पिशाचवन्मांसं न भक्षयति स लोकेऽन्येषां प्रियतां याति व्याधिभिश्च न पीड्यते । पशुमारणायानुमतिदाता, मृतपशोर्गात्रविभाजकश्छित्त्वा मांसनिस्सारकः विशसिता,

प्राणवियोजको निहन्ता,मांसस्य क्रेता,विक्रेता च, संस्कर्त्ता मांसपाचकः, सूनास्थानान्मांसस्यानायक उपहर्त्ता, खादको भक्षकश्चैतेऽष्टौ घातका हिंसादोषेण लिप्यन्ते । यः पितॄन्देवां श्चानभ्यर्च्य वेदोक्ते ज्ञाने तत्पराः पितरो वेदोक्ते कर्मणि रताश्च देवास्तेषामाप्तानामुपदेशमनादृत्य परमांसेन स्वमांसं वर्धयितुमिच्छति ततोऽन्योऽपुण्यकृन्नास्ति तस्मादन्यो न कोऽपि पापिष्ठो वर्त्ततइति। वर्षेवर्षे योऽश्वमेधेन यजेत यश्च मांसानि न खादेत्तयोः समं पुण्यफलं भवति । यः सदा यज्ञैर्यजति यश्च सदा दानानि ददाति । यश्च मांसं विवर्जयति स विप्रः सदा तपस्वी भवति । इत्ययं श्लोकः पश्चात्प्रक्षिप्तः क्वचिदेवोपलभ्यते । फलमूलादिशुद्धाशनेन न तादृशं फलमवाप्नोति यादृशं मांसपरिवर्जनात् । स प्राणीनाममुत्र भक्षयिता यस्य मांसमिहाहमद्मि। एतदेव मनीषिणो मांसस्य मांसत्वं प्रवदन्ति ॥

भा०—सर्वः प्राणी प्रायेणान्यप्राणिभ्य एव सुखं दुःखं वोपलभते तर्पिताश्च सर्वे स्वतर्पकाय सुखं दातुमुत्सहन्ते पीडिताश्च पीडकाय दुःखं ददतीति नियमएवोपलभ्यते । स्वस्य वधात्परं च न किमपि दुःखं मन्यन्ते देहिनस्तस्माद्धिंसारता न कदापि कुतोऽपि क्वापि सुखं लभन्तेऽपितु दुःखमेवाप्नुवन्ति । यश्च न किमपि पीडयति नच पीडयितुमिच्छति स कुतोऽपि पीडामनवाप्नुवन्सर्वेभ्यः सुखमुपलभमानः सुखेन जीवति । यो न किमपि दुःखयति तस्य सर्वमभीष्टं प्रयोजनमनायासेन सिध्यति । प्राणिपीडनम-

न्तरेण न केनापि कदापि क्वापि मांसं भक्षयितुमुपलभ्यते। अन्यजन्तुवधश्च स्वस्य दुःखहेतुरस्त्येव तस्मात्सुखेप्सुः सदैव मांसभक्षणं जह्यादेव। दयावन्तः सुखिनो दृश्यन्ते नच मांसभक्षका दयालवः सम्भवन्ति तस्मात्करुणयापि सुखमीक्षमाणो दयां रक्षयेन्मांसं च वर्जयेत्। अनुमतिदात्रादयोऽपि पश्वादिवधे प्रयोजककर्त्तारः स्वतन्त्रकर्त्तृवत्ततोऽपि विशिष्टं वा कर्त्तृत्वमाप्ता हिंसाफलभाजः स्फुटं युक्तितोऽपि भवन्त्येव न केवलः प्राणवियोजकएव हिंसकः सम्भवति यक्षरक्षःपिशाचान्नं मद्यं मांसं सुरासवमिति कथयता स्पष्टं प्रदर्शितं यक्षराक्षसादयोऽनुमोदन्ते मद्यमांसभक्षणं यद्वा तदनुमोदन्ते ते यक्षराक्षसपिशाचास्तादृशकर्मयोगादेव भण्यन्ते। येषां यदन्नादिकं यैः सम्बद्धं च भवति तएव तदनुमोदन्तेऽपि च। यक्षराक्षसादिभ्यो विरुद्धाश्च पितृदेवा अतः स्वभावेनैव न ते मद्यमांसे इच्छन्ति। तेषामिच्छाया उपदेशतश्च विरुद्धमाचरणमनभ्यर्चनमनादरश्च। बहुमेधापेक्षयापि हिंसात्यागान्मांसखादननिषेधो नित्यधर्मत्वात्प्रधानधर्मत्वाच्च विशिष्टपुण्यफलहेतुकः। यथा च देवयज्ञादिक्षत्रियधर्मापेक्षया ब्रह्मयज्ञादिब्राह्मणधर्मस्य प्राधान्यं विशिष्टफलकत्वं च। हिंसात्यागस्य च ब्रह्मयज्ञेन साकं प्रधानः सम्बन्धः। यादृशउपकारोऽपकारो वा कस्यापि केनापि क्रियते स तादृशमेव तस्मादुपकृतादपकृताद्वा शुभमशुभं वा फलमाप्नोति। यथा पांसुताडकउदकक्षेप्ता च पांसूदकैरेवोत्थितैस्ताडयते। एवं यो यस्य मांसम्

यैवान्योऽपि कालापगमे जन्मान्तरे वा मांसमत्तुं प्रवर्त्तते
तदेव मांसभक्षणस्य प्रधानतयाऽनिष्टत्वम् ॥५५॥

भाषार्थः-(य आत्मसुखेच्छयाऽहिंसकानि भूतानि हिनस्ति ) जो पुरुष मां-
सभक्षणस्वन्धी अपने सुख की चाहना से सीधे अहिंसक किसी प्राणी को न
सताने वाले कबूतर भेड़ वकरी आदि प्राणियों को मारता वा मरवाता है (स
जीवंश्च मृतश्चैव क्वचित्सुखं नैधते ) वह जीवित रहता हुआ इस जन्म में वा
मरणानन्तर जन्मान्तर में कहीं भी सुखपूर्वक नहीं बढ़ता अर्थात् धनादि सुखहेतु
पदार्थ प्राप्त होने पर भी अन्योंसे नाना प्रकार के भयादिजन्य दुःखों से पीड़ित
रहता ही है । और जो हिंसक जीवों को अपनी वा अन्य निर्बलों की रक्षा के
लिये मारता है किन्तु मांसभक्षणार्थ नहीं वहां "क्रोध २ की लड़ाई होती, वा आ-
ततायी के मारने में दोष नहीं " इत्यादि मनुवचनों के अनुसार थोड़ा दोष ही
दोष का अभाव उचित की अपेक्षा से माना जायगा ( यः प्राणिनां बन्धनवध-
क्लेशान् न चिकीर्षति ) जो प्राणियों को बांधना, मारना और पीड़ित करना
नहीं चाहता ( स सर्वस्य हितप्रेप्सुरत्यन्तं सुखमश्नुते ) वह सब का सुख चाहने
वाला अत्यन्त सुख भोगता है ( यः कंचन न हिनस्ति यद्ध्यायति यत्कुरुते यत्र
धृतिं बध्नाति ) जो पुरुष किसी प्राणी को नहीं सताता दुखाता वह जिस
कर्त्तव्य को शोचता जिस काम को करता और जहां धीरज बांधता है ( त-
दवाप्नोत्ययत्नेन ) विशेष परिश्रम वा कष्ट उठाये विना ही उस इष्ट को प्राप्त वा
सिद्ध कर लेता है ( प्राणिनां हिंसामकृत्वा मांसं क्वचिन्नोत्पद्यते ) प्राणियों को
मारे विना अन्य किसी प्रकार से मांस कहीं उत्पन्न नहीं होता (न च प्राणिवधः
स्वर्ग्यः ) और प्राणियों को मारना सताना वा दुःखाना सुख का हेतु नहीं है
क्योंकि सताये हुए प्राणी स्वभाव से ही आगे २ उस अपने शत्रु को सताने का
जन्मजन्मान्तरों तक उद्योग करते हैं तब जिस के बहुत शत्रु हों जिन से प्रति-
क्षण भय उपस्थित रहे उस को सुख कहां यदि कुछ हो तो वह सुखाभास माना
जायगा ( तस्मान्मांसं विवर्जयेत् ) इस कारण संसार में सुख चाहने वाला पुरुष
मांसभक्षण का सर्वथा त्याग अवश्य करे यह भी एक प्रधान धर्म है ( मांसस्य
समुत्पत्तिं देहिनां वधबन्धौ च) मांस की उत्पत्ति रुधिर से होती [ रसाद्रक्तं ततो
मांसं मांसान्मेदः प्रजायते) रस धातु से रुधिर उससे मांस और उस से मेदा बनता
है]। रस में से ही कुछ भाग मल बनता है जैसे दूध में मलाई पड़ती वैसे खाये
पिये में से रस रुधिर मांस मलाई के समान और शेष मल भाग दूध के समान

होता इस कारण मल का संसर्ग मांस के साथ सदा ही रहता है पर म
रुधिर का खाना जैसे अतिघृणित है वैसे उन्हीं में मांस भी उत्पन्न हुआ
द्वितीय प्राणियों को मारने बांधने में दया को सर्वथा छोड़ के दुःख देना
त् मांस की मलिनता और अतिघृणित होने तथा निर्दयता कठोरता को
समीक्ष्य ) अच्छे प्रकार मन में शोच विचार कर (सर्वमांसस्य भक्षणानि
सब प्रकार के अर्थात् यज्ञादि के बहाने से होने वाले भी मांस भक्षण से,
जित न किये पांच नख वाले पांच जीवों के मांस भक्षण से भी अवश्य हट
कदापि कैसे ही मांस न खावे (विधिं हित्वा पिशाचवद्यो मांसं न भक्षयति
हिंसा धर्म को ठीक पालन करने की शास्त्र में जो आज्ञा है उस को छोड़
नादर करके जो पुरुष राक्षस पिशाच सर्वथा निर्दयियों के तुल्य मांस
खाता ( स लोके प्रियतां याति) वह लोक में अन्य प्राणियों को प्रिय हो
उस को सब प्राणी मित्र की दृष्टि से देखने लगते हैं और ( व्याधिभिश्च
ड्यते ) और मांसभक्षण से होने वाली विषमतारूप व्याधियों रोगों से भी
ड़ित नहीं होता (अनुमन्ता विशसिता निहन्ता क्रयविक्रयी) पश्वादि को
की अनुमति सलाह देने वाला, मारे हुए पशु को काटने खाल आदि उ
वाला, प्राणवियोग करने गला काटने वाला, बेचने वाला, मूल्य देकर लेने
( संस्कर्त्ता चोपहर्त्ता च) पकाने वाला और मारने के स्थान कसावखाने
उठा कर लाने वाला ( खादकश्चेति घातकाः ) और खाने वाला ये आठ
सक हत्यारे माने जाते हैं ( यः पितॄन्देवाननभ्यर्च्य ) जो पुरुष वेदोक्त
तत्पर पितरों और वेदोक्त कर्म में तत्पर देवों आप्त शुद्ध पुरुषों के मांस
ध पर किये उपदेश का अनादर करके (परमांसेन स्वमांसं वर्धयितुमिच्छति)
प्राणियों के मांस को खा २ कर अपना मांस बढ़ाना चाहता है ( ततोऽन्
ण्यकृन्नास्ति ) उस से और अधिक पापी कोई नहीं है ( यो वर्षेवर्षे शतं
अश्वमेधेन यजेत ) जो वर्ष २ में सौ वर्ष पर्यन्त अश्वमेध यज्ञ करे और
मांसानि न खादेत् ) जो मांसों को सौ वर्ष पर्यन्त कभी न खावे ( तयो
ण्यफलं समम् ) उन दोनों का बराबर पुण्य फल है । इसी के आगे कि
पुस्तक में एक श्लोक अधिक मिलता है उस का अर्थ ( सदा० ) जो
यज्ञ करता जो सदा दान देता और जो सदा ही मांसभक्षण का त्याग
ता है ये तीनो तपस्वी ब्राह्मण हैं ( मेध्यैः फलमूलाशनैर्मुन्यन्नानां च भोज
पवित्र बुद्धिवर्धक फल मूलों के भोजन और मुन्यन्नों के भोजनों से (

नाप्नोति यन्मांसपरिवर्जनात् ) जो कि मांस के त्यागमात्र से फल होता वैसे फल को नहीं प्राप्त होता ( मां-स भक्षयिताऽमुत्र यस्य मांसमिहाद्म्यहम् ) मुझ को वह जन्मान्तर में खायेगा कि जिस का मांस मैं यहां खाता हूं ( एतन्मांसस्य मांसत्वं मनीषिणः प्रवदन्ति) विद्वान् लोग यही मांस में मांसपन कहते हैं कि मां-मुझको-सः-वह ऐसे मां-स इन दो पदों के योग से मांस पद बना है॥

भा०-सब प्राणी प्रायः अन्य प्राणियों से ही सुख वा दुःख पाते हैं। किसी के सुख देने से तृप्त प्रसन्न हुए अपने प्रसन्न करने वाले को सुख देने का उत्साह करते और ऐसे ही किसी से पीड़ा को प्राप्त हुए उस पीडा देने वाले को दुःख देते हैं यह नियम ही सर्वत्र दीखता है। परन्तु मार डालने से परे अन्य कोई दुःख देहधारी नहीं मानते इसी कारण हिंसा में तत्पर रहने वाले कभी किसी से सुख नहीं पाते किन्तु दुःख ही पाते हैं। और जो किसी को दुःख नहीं देता वा न देना चाहता है वह किसी से दुःख नहीं पाता और सब से सुख को प्राप्त करता हुआ सुख से जीवित रहता है। जो किसी को दुःखित नहीं करता उस का सब अभीष्ट प्रयोजन अनायास सिद्ध होता है। प्राणियों को पीडा पहुंचाये विना कोई कभी कहीं भक्षणार्थ मांस को प्राप्त नहीं कर सकता और अन्य प्राणियों को सताना अपने दुःख का हेतु है ही इस से सुख चाहने वाला सदा ही मांसभक्षण का त्याग ही करे। दयालु पुरुष सुखी दीखते और मांसभक्षी दयालु होते नहीं इस कारण दया से भी सुख होना जानता हुआ दया की रक्षा करे मांस भक्षण को त्यागे। अनुमति (सलाह) देने वाले भी पश्वादि के मारने में प्रयोजक कर्त्ता बनते स्वतन्त्र कर्त्ता के तुल्य वा उस से भी अधिक कर्तृपन को प्राप्त हुए हिंसा फल के भागी युक्ति से भी स्पष्ट सिद्ध होते हैं। जैसे चोर के साथी वा मारने की अनुमति देने वाले भी राजदण्ड भोगते ही हैं किन्तु केवल प्राणवियोग करने वाला ही हत्यारा नहीं हो सकता। "यक्ष राक्षस और पिशाचों का अन्न मद्य मांस है" इस कथन से ग्रन्थकार ने स्पष्ट दिखाया कि मद्य मांस भक्षण का राक्षसादि ही अनुमोदन करते अथवा जो लोग मद्य मांस का अनुमोदन करते हैं वे ही वैसा कर्म करने से यक्ष राक्षस कहाते हैं और जिन का स्वाभाविक अन्नादि होता है वे ही उस का अनुमोदन भी करते हैं। यक्ष राक्षसादि से विरुद्ध में पितृ और देव हैं इस कारण स्वभाव से ही वे मद्य मांस को नहीं चाहते-उन की इच्छा और उपदेश से विरुद्ध आचरण करना उन का अनादर है। बहुत अश्वमेध यज्ञों की अपेक्षा मांस खाने का नि-

षेध रखना हिंसा के त्याग से तथा नित्य धर्म वा अहिंसा के प्रधान धर्म है से विशेष पुण्य फल का हेतु है । जैसे कि देव यज्ञादि क्षत्रिय धर्म की अपेक्षा ब्रह्मयज्ञादि ब्राह्मण का धर्म प्रधान और विशेष पुण्य फल देने वाला है हिंसात्याग के साथ ब्रह्मयज्ञ का प्रधान सम्बन्ध है । जैसा उपकार वा अपकार किसी का कोई करता है । वह उस उपकृत अपकृत से वैसा ही शुभ वा अशुभ फल को प्राप्त करता है । जैसे धूलि को ताड़ने वा जल को क्षोभित करने वाले के ऊपर ताड़ित हुई धूलि और जल उछल कर पड़ता है ऐसे ही जिस का मांस खाता है वह अपने खाने वाले का मांस खाने को स्वभाव से कालान्तर में वा जन्मान्तर में प्रवृत्त होता है यही मांसभक्षण में सर्वोपरि अनिष्ट फल है इस से सर्वथा मांसभक्षण का त्याग करना चाहिये ॥ ५५ ॥

[ न मांसभक्षणे दोषो न मद्ये न च मैथुने ।
प्रवृत्तिरेषा भूतानां निवृत्तिस्तु महाफला ॥५६॥]

अ०—मांसभक्षणे दोषो नास्ति मद्ये मद्यपाने दोषो नास्ति मैथुने च सेव्यमाने दोषो नास्ति । भूतानां प्राणिनामेषा स्वाभाविकी प्रवृत्तिरस्ति तथापि निवृत्तिस्तेभ्यो महाफला विशिष्टफलप्रदा विज्ञेया ॥

भा०—अत्र केचिद्दोषपदात्पूर्वं लुप्ताऽकारप्रश्लेषं मन्यन्ते तेन मांसभक्षणे मद्ये मैथुने च-अदोषो नापितु विहितेऽपि सेव्यमाने दोषएव तस्मादेव तेभ्यो निवृत्तिस्तु महाफलेति कथनं संघटते। अन्येतु यज्ञे-अग्नीषोमीयं पशुमालभेत, सौत्रामण्यां सुरां पिबेत् । ऋतौ भार्य्यामुपेयादित्यादिविधिवचोभिर्विहिते प्रसङ्गप्राप्ते मांसभक्षणादौ न दोषोऽपितु भूतानां प्रवृत्तिरेषा ततोऽपि निवृत्तिर्महाफला । ततोऽन्ये मन्यन्ते मनुष्यमात्रेऽहिंसायाः सामान्यधर्मत्वान्मनुष्यमात्रस्य मांसभक्षणं प्रतिषिद्धम् । मद्यं च-"न पातव्या द्विजातिभिः" द्विजात्यर्थं विशेषेण प्रतिषिद्धं मैथुनस्य च द्वि

जात्यर्थो नियमस्तृतीये विशेषेण कृतस्तत्रावशिष्टप्राणिविषयकं पद्यमिदम् । यथा सिंहव्याघ्रश्वशृगालमार्जारपक्ष्यादीनां मांसभक्षणे न दोषोऽर्थादल्पो दोषोऽदोषवत्परिगण्यते तेषां मांसभक्षणे स्वाभाविकी प्रवृत्तिस्तथापि निवृत्तिर्महाफलप्रदा । अवशिष्टशूद्रातिशूद्रादीनां मद्यपानेऽपि न दोषोऽपि तु प्रमादस्तेषां स्वाभाविकस्तथापि ततो निवृत्तिर्भाविशुभहेतुका । एवमन्त्यजयवनम्लेच्छादीनां पश्वादीनां चागम्यागमने न दोषस्ते स्वभावेनैवागम्यागमने प्रवृत्तास्तथापि निवृत्तिर्महाफलेत्येवं द्विजेभ्योऽन्यार्थं पद्यं सिद्धानुवादपरं वर्णयन्ति । यद्यपि विशेषेण शास्त्रमिदं ब्राह्मणार्थं द्विजार्थं वा प्रवृत्तं तथापि--न शूद्रे पातकं किञ्चिन्नच संस्कारमर्हति ॥ कीटाश्चाहिपतङ्गाश्च पशवश्च वयांसि च । स्थावराणि च भूतानि दिवं यान्ति तपोबलात् ॥ इत्यादिप्रकारेणान्यप्राण्यर्थत्वमपि शास्त्रस्यास्त्येवेति सङ्गतिमाहुः । अन्ये चतुर्थास्तु पश्चात्केनापि प्रक्षिप्तं पद्यमिदमाहुः--अदोषइति क्लिष्टकल्पनं,यज्ञादौ मांसमद्ययोर्विधानं च साध्यं न सिद्धम् । धूर्त्तैः प्रवर्त्तितं ह्येतन्नैतद्वेदेषु कथ्यतइत्यादिभारते दर्शनात् । मैथुनं च रागादेव प्राप्तं तत्र न दोषइतिकथनं मैथुनासक्तिवर्धनेन हानिकरमेवेति । एवं च मद्यमांसमैथुनासक्तेः स्वावलम्बपरं पद्यमिदं मध्ये पश्चाद् धृतं मांसप्रकरणं तु पूर्वपद्यउपसंहृतमेव ग्रन्थकृता । अत्र पक्षचतुष्टयउत्तरोत्तरः पक्षः साधुः प्रतीयते । सर्वमतेषु चिन्त्यमेवेदं पद्यं बुधैरिति प्रदर्शनाय मयेदं यथादर्शनमुपन्यस्तमित्यलमनल्पजल्पनेन ॥

भावार्थः-( मांसभक्षणे दोषो न ) मांस भक्षण में दोष नहीं है ( न मद्ये ) मद्य पीने में दोष नहीं ( मैथुने च न ) मैथुन करने वा परस्त्रीगमनादि में भी दोष नहीं ( भूतानामेषा प्रवृत्तिः ) प्राणियों की मांस भक्षणादि कामों में स्वाभाविक प्रवृत्ति है [ अग्नि में स्वाभाविक गुण जलादेना है उस से अग्नि को दोष नहीं लगता ] तथापि (निवृत्तिस्तु महाफला) उन कामों से निवृत्ति होना प्राणियों को अधिक फल देने वाली है ॥

भा०-इस श्लोक में कोई भाष्यकार दोषपद से पूर्व एक अकार का लोप वा पूर्वरूप एकादेश हुआ मानते हैं इस से यह अर्थ होता है कि-मांसभक्षण, मद्यपान और मैथुन करने में अदोष नाम दोष नहीं सो नहीं किन्तु विधान किये पञ्च नख वाले पांच प्राणी आदि के मांस में, सौत्रामणी यज्ञान्तर्गत मद्य पीने में और ऋतु समय पर स्वभार्यागमन में भी साधारण दोष अवश्य ही है इसी कारण उन से बचना निवृत्त होना महाफल—सर्वोत्तम परमार्थ सुख का देने वाला है यह पहिला पक्ष हुआ । द्वितीय पक्ष वाले मानते हैं कि-सोमयागों में "अग्नीषोम देवता वाले पशु का वध करे" "सौत्रामणी यज्ञ में मद्य पीवे" और "ऋतुकाल में अपनी स्त्री के समीप जावे" इत्यादि शास्त्र में विधान किये प्रसङ्ग से प्राप्त हुए मांसभक्षणादि कामों में दोष नहीं है किन्तु प्राणियों की स्वाभाविक प्रवृत्ति है परन्तु उन से बचना विशेष फल का हेतु है [ जब कि उन से बचना महाफल वाला है तो अर्थात् सिद्ध हुआ कि दोष नहीं कहने का अभिप्राय यह हुआ कि विशेष दोष नहीं और इस से पहिले पक्ष में अदोष नहीं कहने का भी यही आशय हुआ कि सामान्य दोष अवश्य है । इस कारण इन दोनों पक्षों में अधिक समता अवश्य ही शोचने से ज्ञात होगी ] तृतीय पक्ष वाले कोई लोग मानते हैं कि ( अहिंसा सत्यमस्तेय० ) इत्यादि द्वारा मनु जी ने अहिंसा धर्म सब वर्णों नाम मनुष्यमात्र के लिये और इसी अध्याय में यह भी कह चुके हैं कि प्राणियों की हिंसा किये विना मांस कहीं उत्पन्न नहीं होता तो मांसभक्षण मनुष्यमात्र के लिये मनु जी के सिद्धान्त से निषिद्ध हो चुका ( न पातव्या द्विजातिभिः ) ब्राह्मणादि तीन वर्णों को मद्य कभी नहीं पीना चाहिये। इस कथन के अनुसार तीन वर्ण को मद्यपान का निषेध किया शूद्र वा अन्त्यजादि के लिये विधि निषेध दोनों ही नहीं आये किन्तु शूद्रातिशूद्र के लिये कामचार रह गया और मैथुन का द्विजातियों के लिये तृतीयाध्याय में विशेष नियम कर चुके किन्तु शूद्र वा पश्वादि के विषय में मैथुन का कोई विशेष नियम नहीं किया इस कारण द्विजों से भिन्न प्राणियों के

लिये यह श्लोक कहा गया है कि सिंह, व्याघ्र, कुत्ता, शृगाल, बिलाव और पक्षी आदि तिर्यग् जन्तुओं को मांस भक्षण में दोष नहीं अर्थात् थोड़ा दोष दोष में नहीं गिना जाता क्योंकि उन की स्वाभाविक प्रवृत्ति है वे मांस खाये विना बच ही नहीं सकते तो भी सिंहादि का मांस खाने से बचना वा बचाना जन्मान्तर के लिये उत्तम फल का हेतु अवश्य है। द्विजों से भिन्न शूद्र अन्त्यजादि मनुष्यों को मद्य पीने में विशेष दोष नहीं [ जैसे कोई कहे कि प्रथम से अधिक मलिन वस्त्र में और मैल लगजाना कुछ हानिकर नहीं क्योंकि स्वयं ही अतिमलिन था मलिनता में मलिनता मिलगई वैसे शूद्र में तमोगुण की अधिकता होने से कर्त्तव्य का विस्मरण प्रमाद—नशा स्वभाव सिद्ध ही था उसी में मद्यादि का भी मल मिल गया। अर्थात् कोई अधिक सचेत विचारशील मदकारी द्रव्य खाने पर भी जितना उन्मत्त नहीं होता उस से अधिक स्वाभाविक उन्मत्त कोई वा अनेक शूद्रादि नशा किये विना संसार में स्पष्ट दीखते हैं। क्योंकि प्रमादरूप नशा उन में स्वाभाविक ही है तथापि मद्यपान से बचना शूद्रों के लिये भी भविष्यत् में शुभ फल का हेतु अवश्य है। इसी प्रकार अन्त्यज यवन म्लेच्छादि वा पशुपक्ष्यादि को अगम्यागमनादि मैथुन में विशेष दोष नहीं क्योंकि वे स्वभाव से ही अगम्यागमन में प्रवृत्त हैं व्यभिचार को पाप वा दोष ही नहीं मानते जिस स्त्री से जिस पुरुष का मेल मिल जावे वही उस की हो जावे। कोई सहोदर भगिनी को छोड़ सब से विवाह कर लेते, उसी गौ से उत्पन्न हुए बैलसे वही गौ वर्दाती है। इत्यादि प्रकार पश्वादि के तुल्य नीच मनुष्यों में भी निर्दोष के तुल्य स्वभाव से ही अगम्यागमन प्रवाह से चल रहा स्वाभाविक हो गया है तो भी अविवेक के साथ प्रवृत्त मैथुन से उन की निवृत्ति होना बहुत अच्छी है आगे २ उस से नीचों वा पश्वादि का भी कुछ २ सुधार ही होता चलेगा। इस प्रकार द्विजों से भिन्नों के लिये सिद्धानुवादपरक इस श्लोक का वर्णन करते हैं। यद्यपि यह धर्मशास्त्र मुख्य कर ब्राह्मण के लिये और द्वितीय कोटि में वर्णत्रय के लिये प्रवृत्त हुआ है तथापि "शूद्र के लिये तीनों वर्णों की सेवा ही एक कर्म प्रभु ने कहा, शूद्र में कोई पातक नहीं, इस को धर्म में अधिकार नहीं, शूद्र को धर्म का निषेध नहीं। तथा कीड़ा, सांप, पतङ्ग, पशु, पक्षी और स्थावर वृक्ष वनस्पत्यादि भी तपनाम द्वन्द्व सहनादि उत्तम कृत्य से उत्तम दशा को प्राप्त हो जाते हैं" इत्यादि कथनानुसार अन्य प्राणियों के सुधार के लिये भी शास्त्र का उद्देश अवश्य है। ऐसे विचार से सब शा-

न्त्र की ठीक २ सङ्गति लग जाती है और यह तीसरा पक्ष ही सब से अच्छा निर्दोष भी शोच विचार करने से ज्ञात होता है। और चौथे पक्ष वाले कहते हैं कि ग्रन्थ बने पश्चात् यह श्लोक किसी अन्य ने बीच में प्रक्षिप्त किया मिला दिया है। अदोष निकालना क्लिष्ट कल्पना है और यज्ञादि में मांसमद्य का विधान भी साध्यकोटि में है सिद्ध नहीं और साध्य का प्रमाण होता नहीं। यज्ञ में मांसमद्यादि का प्रयोग धूर्त्तों ने चलाया है किन्तु वेदों में ऐसा नहीं कहा गया इत्यादि कथन महाभारतादि में दीखता है। और मैथुन तो राग से ही प्राप्त है उस में दोष नहीं ऐसा कहना मैथुन में फसावट बढ़ा के हानि करने वाला ही है। इस प्रकार मांसमद्य और मैथुन के लोभी लोगोंने अपने सहारे के लिये यह श्लोक पीछे से बीच में प्रक्षिप्त किया—धरदिया है मांस का प्रकरण तो पूर्व श्लोक में ही ग्रन्थकार ने समाप्त कर दिया है इन चार पक्षों में पिछला पक्ष अच्छा प्रतीत होता है। सब मतों में यह श्लोक विद्वानों को शोचने ध्यान देने योग्य है यह दिखाने के लिये ही हमने अपने विचारानुसार इतना लेख किया है और अधिक लिखना आवश्यक नहीं ॥ ५६ ॥

**प्रेतशुद्धिंप्रवक्ष्यामि द्रव्यशुद्धिंतथैवच ।**
**चतुर्णामपिवर्णानां यथावदनुपूर्वशः ॥५७॥**

अ०—चतुर्णामपि ब्राह्मणादीनामनुपूर्वशः क्रमेण प्रेतशुद्धिं तथैव द्रव्यशुद्धिं च यथावद्वक्ष्यामीति भृगुः प्रतिजानीते।

भा०—प्रधाना सती प्रेतशुद्धिः सूतकशुद्धेरुपलक्षिका अन्यत्र वर्णत्रयस्यैव प्रायेण कृत्यनिर्देशादत्र चतुर्थस्यापि ग्रहणमिष्टमिति ज्ञापयितुं चतुर्णामिति ग्रहणम् ॥५७॥

भावार्थः—(चतुर्णामपि वर्णानामनुपूर्वशः) यहां से आगे चारो वर्णों की क्रम से (प्रेतशुद्धिं तथैव द्रव्यशुद्धिं च ) मृतक शुद्धि और पदार्थों की शुद्धि ( यथावद्वक्ष्यामि ) ठीक २ कहेंगे मह भृगु जी प्रतिज्ञा करते हैं ॥

भा०—प्रधानता को प्राप्त हुई मृतकशुद्धि सूतक शुद्धि के भी उपलक्षक है। अन्यत्र तीन वर्णों के लिये ही प्रायः कर्त्तव्य की आज्ञा दी गयी है और इस प्रकरण में चारो वर्ण का ग्रहण करना इष्ट है यह जताने के लिये चार वर्ण कहे गये हैं ॥ ५७ ॥

दन्तजातेऽनुजातेच कृतचूडेचसंस्थिते ।
अशुद्धाबान्धवाः सर्वेसूतकेचतथोच्यते ॥५८॥

अ०—दन्तजाते जातेषूत्पन्नेषु दन्तेषु—अनुजाते पूर्वदुग्धदन्तपतनानन्तरं द्विजातेषु दन्तेषु, चूड़ाकर्मणि कृते त्रिवार्षिके च बाले संस्थिते मृते सर्वे बान्धवा अशुद्धा भवन्ति तथा सूतकेप्यशुद्धिरुच्यते ॥

भा०—षण्मासाभ्यन्तरे दन्तोद्भवमन्तरेण मृते शिशौ सद्यःशौचं दन्तोद्भवानन्तरं चूडाकर्मावधि–एकाहोरात्रेण शुद्धिः परं च त्रिभिरहोभिः सूतकउत्पन्नेऽपि बाले बान्धवा अशुद्धा भवन्त्येव विशेषं त्वग्रे स्वयमेव वक्ष्यति ॥ ५८ ॥

भावार्थः–( दन्तजातेऽनुजाते च कृतचूडे च संस्थिते ) पहिले दूध के दांत निकल आने पर, पहिले उखड़ के दूसरे दांत जम आने पर और चूड़ाकर्म मुण्डन संस्कार हो जाने पर कोई बालक मरजावे तो (सर्वे बान्धवा अशुद्धाः) सब बान्धव अशुद्ध होते हैं उनको घर वा वस्त्रादि की यथोचित शुद्धि करनी चाहिये (तथा सूतके चोच्यते ) और ऐसे ही सन्तानोत्पत्ति होने पर भी सब कुटुम्बियों को अशुद्धि लगती है ॥

भा०–छः महीने पश्चात् ही प्रायः दन्त निकलते हैं । इस कारण छः महीने के भीतर कोई बालक मरे तो तत्काल शुद्धि कर लेनी चाहिये । दांत निकलने पश्चात् मुण्डन पर्यन्त मरने पर एकदिन रात अशुद्धि मानी जावे । इस से आगे तीन दिन की अशुद्धि और उपनयन संस्कार होने पश्चात् मरा हो तो दश दिन की अशुद्धि माने । और सूतक नाम उत्पत्ति में भी कुटुम्बी लोग अशुद्ध होते ही हैं विशेषता आगे २ ग्रन्थकार स्वयमेव कहेंगे ॥ ५८ ॥

दशाहंशावमाशौचं–सपिण्डेषुविधीयते ।
अर्वाक्संचयनादस्थ्नां–त्र्यहमेकाहमेववा ॥

सपिण्डतातुपुरुषे–सप्तमेविनिवर्त्तते ।
समानोदकभावस्तु–जन्मनाम्नोरवेदने ॥
यथेदंशावमाशौचं–सपिण्डेषुविधीयते ।
जननेप्येवमेवस्या–न्निपुणांशुद्धिमिच्छताम् ॥

[उभयत्रदशाहानि–कुलस्यान्नंनभुज्यते ।
दानंप्रतिग्रहोयज्ञः–स्वाध्यायश्चनिवर्त्तते ॥ ]

सर्वेषांशावमाशौचं–मातापित्रोस्तुसूतकम् ।
सूतकंमातुरेवस्या–दुपस्पृश्यपिताशुचिः ॥६२॥

[ सत्रधर्मप्रवृत्तस्य–दानधर्मफलैषिणः ।
त्रेताधर्मापरोधार्थ–मरण्यस्यैतदुच्यते ॥]

भा०–सपिण्डेषु मृतेषु शावमाशौचं दशाहं विधीयते सामान्येन ब्राह्मणपदवाच्यानामिति शेषः । अस्थ्नां संचयनादर्वाक् चत्वारि दिनानि सामान्यविदुषाम् । त्र्यहं धर्मशास्त्रदर्शनशास्त्रज्ञानामेकाहमेव वा विशेषेण सर्ववेदविदामिति शेषः । स्वतः पूर्वेषु पितृपितामहादिषु षट्सु सपिण्डतानुवर्त्तते सप्तमे च पुरुषे विशेषेण निवर्त्तेत । प्रक्षालनादिकर्मान्तरेणैकपात्रेणोदकपानन्तु जन्मनाम्नोरवेदने निवर्त्तते नतु सप्तमे पुरुषे तच्च पूर्वं परं चोभयत्र निवर्त्तनं सम्भवति । स्वकुटुम्बित्वेन प्रसिद्धस्यापि यस्य काभ्यां मातापितृभ्यां क्वजन्माभूत्किञ्च तस्य नामास्तीति ज्ञानाभावे तस्य समानपात्रोदकं नादेयम् । यथा शावमाशौचं सपिण्डेषु विधीयते निपुणां शुद्धिमिच्छतां जननेप्येवमेव स-

पिण्डेष्वाशौचं स्यात् । अस्याग्रएकं पद्यं पश्चात् क्षिप्रमुपलभ्यते। उभयत्र द्विविधेऽप्याशौचे कुलस्याशुद्धस्य सपिण्डस्यान्नमन्यैर्दशाहावधि न भुज्यते। अशौचकुले-दानं प्रतिग्रहो यज्ञः स्वाध्यायश्च दशाहावधि निवर्त्तते। सर्वेषां सपिण्डानां शावमाशौचं मन्तव्यं मातापित्रोस्तु विशेषेण सौतकमाशौचं पित्रपेक्षयापि मातुरेवाधिक्येनाशौचं पिता तु जातकर्मणि कृते स्नात्वा शुध्यति। अस्याग्रेऽप्येकं पद्यं पश्चात् क्षिप्रमुपलभ्यते-सत्रधर्मप्रवृत्तस्य दानधर्मफलैषिण आरण्यस्य वानप्रस्थस्य त्रेताधर्मापरोधार्थं वानप्रस्थधर्मस्यावरोधो न स्यादेतदर्थं चैतदुच्यते ॥

भा०—अत्र प्रथमं पद्यं सामान्यं तेन शौचाशौचतत्त्वं सम्यग्विजानता यस्य यावत्कालेन यदाऽऽशौचापगमेन शौचं सम्भवति तदा तस्य तावत्कालिकमाशौचं मन्तव्यम्। जननाशौचस्य तुल्यत्वस्यादिष्टेऽपि सति भेदे तुल्यत्वं सम्भवति। तेनाशौचमात्रसाम्यम्। अन्यव्यापारेष्वशुचिरपि पिता सूतके स्नानानन्तरं स्पर्शादिव्यवहारार्हो जायते ॥६२

भाषार्थः—( सपिण्डेषु शावमाशौचं दशाहं विधीयते ) सात पीढ़ी के भीतर किसी कुटुम्बी के मरने पर मुर्दा सम्बन्धिनी अशुद्धि दश दिन तक मानना शास्त्र में कही गयी है पर यह विचार सामान्य कर ब्राह्मणों के लिये है क्योंकि क्षत्रियादि की अधिक २ दिनों की अशुद्धि आगे कहेंगे ( अस्थ्नां सञ्चयनार्वाक् ) वा अस्थि संचय करने से पूर्व २ अशुद्धि मानी जावे अर्थात् दाहकर्म से चौथे दिन अस्थि संचय करना कहा गया है तो चार दिन अशुद्धि माने और (त्र्यहमेकाहमेव वा ) तीन दिन अथवा एक ही दिन रात अशुद्धि माने [ सामान्य लोग १० दिन, सामान्य जानकार पण्डित ४ दिन, धर्मशास्त्र वा दर्शनशास्त्रों को अच्छा जानने वाले विशेष विद्वान् तीन दिन और वेद तथा अन्य-

शास्त्रों को बहुत अच्छा जानने वाले तत्त्ववेत्ता सार्वभौम महाविद्वान् वेद धर्मर्मज्ञ १ दिन ही अशुद्धि मानें यही विवेक है ] ( सपिण्डता तु सप्तमे पुरुषे विनिवर्त्तते ) अपने से पूर्व सातवें पुरुष में सपिण्डता निवृत्त हो जाती है अर्थात् अपने सहित सात पुरुषों में रस रुधिरादि धातु कम बदलते हैं इस से सात पीढ़ियों वाले समान—एक—पिण्डनाम शरीर वाले होते उन सब के शरीरों में धातुओं की एकता होने से एक ही माने जाते हैं और सात से आगे शरीरों में इतना परिणाम बदल जाता है जिन को अधिक दूरस्थों की अपेक्षा समीपस्थ होने पर भी भिन्न २ मानते हैं (समानोदकभावस्तु जन्मनाम्नोरवेदने) और एक पात्र में जल पीना जन्म और नाम का ज्ञान न होने पर छूट जाता है। अर्थात् पात्र को माजे धोये विना एक पात्र से जल पी लेना वहां छोड़ देना चाहिये कि जो प्रसिद्धि में अपना कुटुम्बी भी हो पर यह न ज्ञात हो कि किन माता पिता से इस का जन्म हुआ और क्या नाम है यह बात कहीं किसी कारण सात पीढ़ी के भीतर भी हो सकती है ( सपिण्डेषु यथैतच्छावमाशौचं विधीयते ) सात पीढ़ी में जैसे यह मुर्दा सम्बन्धी आशौच कहा गया है (निपुणं शुद्धिमिच्छतां जननेऽप्येवमेव स्यात्) ठीक शुद्धि चाहने वालों के जनने में भी ऐसे ही सात पीढ़ी में अशुद्धि माननी चाहिये। इस के आगे एक श्लोक पीछे से प्रक्षिप्त किया किसी २ पुस्तक में लिखा मिलता है ( उ० यत्र० ) जन्म, मरण दोनों प्रकार की अशुद्धि में दश दिन तक उस अशुद्धि वाले कुल का अन्न अन्य लोगों को नहीं खाना चाहिये और उस कुल में दान देना, दान लेना, यज्ञ करना और वेदाध्ययन का अनध्याय हो जाता है ये सब काम उतने दिनों तक नहीं होने चाहिये (शावमाशौचं सर्वेषाम्) मरने की अशुद्धि सब कुटुम्ब को लगती है पर ( मातापित्रोस्तु सूतकम् ) जनन की अशुद्धि केवल माता पिता को ही विशेष लगती है अन्य कुटुम्बी अलग रहते हैं वरन् प्रसूता के निकट कार्यार्थ वार २ जाने आने वाले स्त्री पुरुषों को अन्यापेक्षा अशुद्धि अधिक पहुंचती है ( सूतकं मातुरेव स्यादुपस्पृश्य पिता शुचिः ) उस में भी माता अधिकांश अशुद्ध होती है और जातकर्म संस्कार करने पश्चात् स्नान करके पिता शुद्ध हो जाता पीछे प्रसूता के पास जाने का उस को कुछ काम नहीं रहता इस कारण पिता के साथ शुद्ध का सा व्यवहार अन्य लोग कर सकें

हैं। इस के आगे भी पीछे मिलाया एक श्लोक लिखा है ( सत्रधर्म० ) दान धर्म का फल चाहनेवाले यज्ञादि धर्म में विशेष प्रवृत्त हुए वानप्रस्थ के धर्म में विक्षेप वा विघ्न न हो इस लिये पिता को अशुद्धि न लगना कहा है । अर्थात् स्त्री के गर्भवती हो जाने पश्चात् वानप्रस्थाश्रम धारण करले और स्त्री साथ में ही हो तो सन्तानोत्पत्ति होने पर वह वानप्रस्थ अपने व्रत को न छोड़े ॥

भा०– यहां प्रथम श्लोक सामान्य है उस में शुद्धि अशुद्धि के तत्त्व जानने वाले पुरुष को चाहिये कि इस प्रथम श्लोक में कहे चार भेदों में से जिस की जितने काल में अशुद्धि निवृत्त हो के शुद्धि होनी सम्भव हो उस को उतना आशौच माने । जनने के आशौच की तुल्यता कही जाने पर भी भेद के विद्यमान होते ही तुल्यता रह सकती है इस से अशुचिपनमात्र की समता अपेक्षित है किन्तु उस के अवान्तर भेदों की समता दिखाना इष्ट नहीं । अन्य खास २ व्यापार वा कामों में भी सूतक में स्नान करने पश्चात् पिता छूने आदि व्यवहार के योग्य हो जाता है ॥ ६२ ॥

निरस्यतुपुमाँ१छुक्र–मुपस्पृश्यैवशुध्यति ।
बैजिकादभिसम्बन्धा–दनुरुन्ध्यादघंत्र्यहम् ॥
अह्ना चैकेनरात्र्याच–त्रिरात्रैरेवचत्रिभिः ।
शवस्पृशोविशुध्यन्ति–त्र्यहादुदकदायिनः ॥
गुरोःप्रेतस्यशिष्यस्तु–पितृमेधंसमाचरन् ।
प्रेतहारैःसमंतत्र–दशरात्रेणशुध्यति ॥
रात्रिभिर्मासतुल्याभि–र्गर्भस्रावेविशुध्यति ।
रजस्युपरतेसाध्वी–स्नानेनस्त्रीरजस्वला ॥
नृणामकृतचूडानां–विशुद्धिर्नैशिकीस्मृता ।
निवृत्तचूडकानांतु–त्रिरात्राच्छुद्धिरिष्यते ॥

[ प्राक्संस्कारप्रमीतानां-वर्णानामविशेषतः ।
त्रिरात्रात्तुभवेच्छुद्धिः-कन्यास्वह्नोविधीयते ॥
अदन्तजन्मनःसद्य-आचूडान्नैशिकीस्मृता ।
त्रिरात्रमाव्रतादेशा-द्दशरात्रमतःपरम् ॥
परपूर्वासुभार्यासु-पुत्रेषुप्रकृतेषुच ।
मातामहेत्रिरात्रंतु-एकाहंत्वसपिण्डतः ॥ ३ ॥]

ऊनद्विवार्षिकंप्रेतं-निदध्युर्बान्धवाबहिः ।
अलंकृत्यशुचौभूमा-वस्थिसंचयनादृते ॥
नास्यकार्योऽग्निसंस्कारो-नचकार्योदकक्रिया ।
अरण्येकाष्ठवत्त्यक्त्वा-क्षपेयुस्त्र्यहमेवच ॥
नात्रिवर्षस्यकर्त्तव्या-बान्धवैरुदकक्रिया ।
जातदन्तस्यवाकुर्यु-र्नाम्निवापिकृतेसति ॥
सब्रह्मचारिण्येकाह-मतीतेक्षपणंस्मृतम् ।
जन्मन्येकोदकानान्तु-त्रिरात्राच्छुद्धिरिष्यते ॥
स्त्रीणामसंस्कृतानान्तुत्र्यहाच्छुध्यन्तिबान्धव
यथोक्तेनैवकल्पेन-शुध्यन्तितुसनाभयः ॥
अक्षारलवणान्नाःस्यु-र्निमज्जेयुश्चतेत्र्यहम्
मांसाशनंचनाश्नीयुः-शयीरंश्चपृथक्क्षितौ

अ०-पुमान् योनावयोनौ वा शुक्रं निरस्य त्यक्त्वो
पस्पृश्यैव स्नात्वैव शुध्यति । अगम्यागमने ब्रह्मचारिव्रत
लोपे च मानसदोषापगमार्थं भिन्नमेव प्रायश्चित्तं बोध्यमत्र तु

शारीराशौचनिवृत्तौ तात्पर्यम् । वैजिकादभिसम्बन्धादन्यस्त्रीषु जायमानतन्मरणयोस्त्र्यहमाशौचं मन्तव्यम् । शवस्पृशः सर्वे दशभिरहोरात्रैः शुध्यन्ति । उदकदायिनः समानोदका यद्वोदकाय ददत्युदकं वास्मै ददति ते जलाशये नि-क्षेपकास्तु त्र्यहाच्छुध्यन्ति । प्रेतस्य मृतस्य गुरोः स्वजनकवदन्त्येष्टिं कुर्वाणः शिष्यस्तु गुरुशवनेतृवद्दशाहोरात्रैः शुध्यति । षण्मासावधि गर्भपतनं गर्भस्रावपदवाच्यं तत्र यावन्मासिको गर्भः स्रवति तावद्भिरहोरात्रैः स्त्रीविशुध्यति साध्वी रजस्वला स्त्री रजस्युपरते निवृत्ते स्नानेन शुध्यति असाध्वी तु रजस्वला भूत्वापि न शुध्यत्यपितु यथोचितप्रायश्चित्तैरेवेति ध्वनितम् । अकृतचूडानां नृणामेकाहोरात्रेण शुद्धिः । निवृत्तचूडकानान्तु त्रिरात्राच्छुद्धिरिष्यते । अत्रैव पद्यत्रयं पश्चात् क्षिप्तमुपलभ्यते तेषां विशिष्टोऽर्थः प्राकृते द्रष्टव्यः । यस्य द्वे वर्षे न संपूर्णे तमूनद्विवार्षिकं प्रेतं मृतं बालं बान्धवा गृहाद्ग्रामाद्वा बहिः शुचौ भूमावलंकृत्य निदध्युः । अग्निसंस्कारमन्तरेण तस्यास्थिसंचयनं च न कार्यम् । तस्याग्निना संस्कारो दाहोऽपि न कार्यो नचोदक्रियोदके प्रक्षेपणं कार्यम् । अपित्वरण्ये शुद्धएकान्तदेशे गर्त्तं कृत्वा तस्मिन्काष्ठवज्जडवस्तुवदपिधाय काष्ठापिधाने यथा शोको न भवति तथा शोकत्यागपुरस्सरं मृतं शिशुशवं त्यक्त्वा त्र्यहं क्षपेयुः क्षीणा उदासीना अशुद्धा बान्धवा भवेयुः । अत्रोनद्विवार्षिकमित्यस्यार्थमन्ये मन्यन्ते -उपनयनसंस्काराय यस्य द्वे वर्षे ऊने अवशिष्टे सऊनद्विवार्षिकः षड्वार्षिकइति यावत् । प्रथमाब्दे चूडाकर्मण्यकृते

द्विवर्षावधि संस्थिते च सप्तषष्टितमपद्येन सहास्य विकल्पो बोध्यः । अत्रिवर्षस्य बान्धवैरुदकक्रिया न कर्त्तव्या । अपूर्णवर्षत्रयस्य बान्धवैरुदके जलाशये प्रक्षेपो न कार्योऽतऊर्ध्वं द्विजसंस्कारादर्वागुदकक्रिया कर्त्तव्येति केषांचिन्मतमपरेषां तु मते जातस्य नाम्नि वापिकृतेसति मृतस्य शिशोरुदकक्रिया कर्त्तव्या । समाने ब्रह्मचारिणि मृते—एकाहमाशौचं मन्तव्यम् । स्ववर्णस्थसमानोदकमित्रादीनां गृहे सौतकाशौचे त्रिरात्रं शुद्धिः कार्या । असंस्कृतानामविवाहितानां वाचा दत्तानां वा स्त्रीणां कन्यानां मरणे बान्धवास्त्र्यहाच्छुध्यन्ति । वाग्दाने सति पत्यादिभिरपि त्र्यहमाशौचं विधेयम् । चूडाकर्मावधि कन्यामरणे सद्यः, तदनन्तरं वाग्दानावधयेकाहोरात्रमात्रं पित्रादिभिरेवाशौचं मन्तव्यम् । सर्वत्रैव शावाशौचकाल इदं कार्यम्—कृत्रिमलवणविहीनं सैन्धवलवणयुतं वाऽन्नमश्नीयुः, नदीतडागादौ बृहति जलाशये च त्र्यहं स्नानं कुर्युः, मांसाद्यभक्ष्यं च किमपि नाश्नीयुः । क्षितौ पृथक् २ च शयीरन् । स्त्रियाः समीपे कोऽपि न शयीत ब्रह्मचारिभिः सर्वैर्भाव्यम् ॥

भा०—अह्ना चैकेनेति पद्येन विचित्रकथनप्रकारेणादशाहोरात्रं भणितम् । पितृमेधपदेनात्र सामान्यतया शवदाहस्य नरमेधत्वमागतमेव तथा च यज्ञाय मनुष्यवधं मन्यमाना भ्रान्ताएव । अश्वमेधादिवदन्त्यकर्मणि यज्ञविधिनैव शवदाहो मन्त्रोच्चारणपुरस्सरं घृताहुतिभिरेव कार्यः । निषेकादिश्मशानान्तो मन्त्रैर्यस्योदितो विधिरित्यन्यत्रापि दर्शितमेव । प्रेतपदेन चात्र शवस्य ग्रहणं स्पष्टमेव तेन प्रेत

द्वाद्यर्थैऽपि बहवो लोके भ्रान्ताएव मन्तव्याः। सर्वत्रैव-शावाशौचे यादृशसन्निकृष्टः संतिष्ठते तादृशएवस्थूलः सूक्ष्मश्च देहांशः सपिण्डिनां हीयते यथा च कस्यापि हस्तपादाद्यङ्गे छिन्ने हानिस्तथा तत्रापि सर्वेषामेकांशत्वात्। सत्यां च हानौ शोकएवाशौचम्। तच्च मानसं शारीरं वाशौचं व्रतचर्यया कालेन च हीयते—वायुः कर्मार्ककालौ चेति—कालस्य शोधकत्वं स्वयमेव वक्ष्यति। सौतकं त्वाशौचं मालिन्यजनितं हर्षजनितं च प्रधानं मालिन्यं जनन्याएव सदपि सम्बन्धात्परम्परयान्येष्वप्यायात्येव। हर्षेनापि शोकवत्ततोऽप्याधिक्येन वा व्याकुला भवन्त्येव न तदाऽन्यानि कर्माणि सम्यक् सिध्यन्ति। अतएवोत्सवेषु नित्यकार्येभ्योऽवकाशमङ्गीकुर्वते जनाः ॥७३॥

भावार्थः–( पुमाञ्छुक्रं निरस्य तूपस्पृश्यैव शुध्यति ) पुरुष किसी स्त्री में वा कहीं वीर्य को गिरा कर स्नान करके ही शुद्ध होता है। अगम्या स्त्री से व्यभिचार करने और ब्रह्मचारी का नियम टूटने में मानस दोष को हटाने के लिये प्रायश्चित्त इस से भिन्न ही जानो यहां तो केवल शारीरिक अपवित्रता दूरकरने के लिये ही स्नानमात्र कह दिया है (बैजिकादभिसम्बन्धादघं त्र्यहमनुरुन्ध्यात् ) अपने वीर्य से अन्य किसी विजातीय वा सजातीय अविवाहित स्त्री में सन्तान के उत्पन्न होने वा उत्पन्न हुए के मरने में तीन दिन की अशुद्धि माननी चाहिये ( अह्ना चैकेन रात्र्या च त्रिरात्रैरेव च त्रिभिः शवस्पृशो विशुध्यन्ति ) एकदिन रात और तीन दिन रात तीन वार करने से नव ऐसे दश दिनरात में मुर्दा को छूने वाले सब लोग कुटुम्बी से भिन्न भी शुद्ध होते हैं अर्थात् किसी विजातीय मुर्दा का स्पर्श करने वाले भी दश दिन अशुद्धि मानें (त्र्यहादुदकदायिनः) साथ में जल पीने वाले वा मुर्दा को जल में गिराने वाले तीन दिन रात अशुद्धि मानें (प्रेतस्य गुरोः पितृमेधं समाचरन् शिष्यस्तु) गुरु के मृतक देह का विधिपूर्वक पिता के समान अन्त्येष्टि संस्कार करता हुआ शिष्य ( तत्र प्रेतहारैः समं

दशरात्रेण शुध्यति ) उस नरमेध में अन्य मुर्दा को ले चलने वालों के समान दश दिन रात में शुद्ध होता है ( मासतुल्याभीरात्रिभिर्गर्भस्रावे विशुध्यति ) छः महिने पर्यन्त गर्भ का गिर जाना गर्भस्राव कहाता है सो छः के भीतर जितने मास का गर्भस्राव हुआ हो उतने ही दिन में वह स्त्री स्पर्शादि के योग्य होती ( साध्वी रजस्वला स्त्री रजस्युपरते स्नानेन ) अच्छे चाल चलन वाली रजस्वला हुई स्त्री रजस् नामक रुधिर गिरना बन्द हो जाने पश्चात् स्नान करके शुद्ध होती है । पर व्यभिचार करने वाली रजस्वला होके स्नान कर लेने पर शुद्ध नहीं होती किन्तु उस के लिये यथोचित दण्डरूप प्रायश्चित्त ही शुद्धि का हेतु होगा ग्रन्थकार का यह भीतरी आशय झलकता है ( अकृतचूडानां नृणां नैशिकी विशुद्धिः स्मृता ) चूड़ाकर्म संस्कार न होने तक बालक के मर जाने पर एक दिनरात में शुद्धि मानी गयी ( निवृत्तचूड़कानां तु त्रिरात्राच्छुद्धिरिष्यते ) और चूड़ाकर्म संस्कार होजाने पर मृत्यु हुआ हो तो तीन दिन रात में शुद्धि होना अभीष्ट है । इसी के आगे तीन श्लोक पीछे से मिलाये हुए किन्ही पुस्तकों में मिलते हैं उन का संक्षेपार्थ "यज्ञोपवीत संस्कार होने से पूर्व मरे हुए वर्णस्थ बालकों की तीन दिन में शुद्धि करे । वाग्दान से पूर्व अविवाहित कन्याओं के मृत्यु में एक दिन रात के पश्चात् शुद्धि कर लेवे, दांत न जमने से पूर्व ही बालक के मरने पर तत्काल शुद्धि, तदनन्तर चूड़ाकर्म पर्यन्त मरने पर एक दिन रात में, वेदारम्भ संस्कार से पूर्व २ तीन दिन में और इस से आगे दश दिन में शुद्धि करे। जो स्त्री अपने साधारण योग्यता वाले वा निकृष्ट पति को छोड़ के अन्य बड़े धनवान् बलवान् आदि योग्य पुरुष को पति बनाती है वह पूर्वा कहाती ऐसी स्त्रियों में उत्पन्न हुए पुत्रों के वा नियोगादि से अन्यत्र में उत्पन्न किये अन्य पुत्रों के मरने पर तथा नाना के मरने पर तीन दिन शुद्धि करे और सात पीढ़ी से भिन्न किसी कुटुम्बी की गमी में एक दिन अशुद्धि माने" (बान्धवा ऊनद्विवार्षिकं प्रेतं बहिः शुचौ भूमावलंकृत्य निदध्युः) कुटुम्बी वा वारिस लोग दो वर्ष से न्यून आयु के मरे हुए बालक को घर तथा ग्राम से बाहर शुद्ध भूमि में शृङ्गार कज्जलादि लगाके गाड़ देवें और ( अस्थिसंचयनं न कृते ) अग्नि में दाह न होने के कारण अस्थि संचयन न करें (अस्याग्निसंस्कारो न कार्यो नचोदकक्रिया कार्या) उस बालक का दाह और जलप्रवाह न करें किन्तु (काष्ठवदरण्ये त्यक्त्वा त्र्यहमेव च क्षपेयुः) लकड़ी के समान एकान्त में छोड़ के तीन दिन उदासीनतारूप अशुद्धि मानें अर्थात् जैसे जड़ पदार्थ काष्ठादि के ले

ने वा गाड़ देने में कुछ शोक नहीं होता वैसे शोक के त्यागपूर्वक मृतक बालक मुर्दा को एकान्त देश में गाड़ देवें। यहां ऊनद्विवार्षिक पद का अन्य कोई लोग ऐसा अर्थ करते हैं कि जिस के उपनयन संस्कार में दो वर्ष समय शेष रह गये हों वह छः वर्ष का बालक ऊनद्विवार्षिक है। यदि प्रथम वर्ष में चूड़ाकर्म न हुआ हो और दो वर्ष के भीतर मर जावे तो सरसठवें श्लोकानुसार एक दिन वा इस के अनुसार तीन दिन अशुद्धि मानना ये दोनों पक्ष विकल्प से माने जावेंगे सो जहां जैसा उचित हो वहां वैसा किया जाय। किन्हीं का मत है कि ( अत्रि-वर्षस्य वान्धवैरुदकक्रिया न कर्त्तव्या ) तीन वर्ष के भीतर मरे बालक का मुर्दा कुटुम्बियों को जल में नहीं डालना चाहिये (जातदन्तस्य वा कुर्युर्नाम्नि वा-पि कृते सति ) दांत उत्पन्न हो जाने पर अथवा नामकरण संस्कार हो जाने पर जलप्रवाह कर देना चाहिये यह किन्हीं अन्य लोगों का मत है ( सब्रह्मचारि-ण्यतीतएकाहं क्षपणं स्मृतम् ) एक गुरु के पास पढ़ने वाले ब्रह्मचारियों में से किसी के मर जाने पर अन्य ब्रह्मचारी लोग एक दिन अशुद्धि मानें ( एकोद-कानां जन्मनि तु त्रिरात्राच्छुद्धिरिष्यते ) एक साथ वा एक पात्र से जल पीने वाले अपने सजातीय मित्रादि के घर में सन्तानोत्पत्ति होने पर तीन दिन में शुद्धि करे ( असंस्कृतानां स्त्रीणां तु वान्धवास्त्र्यहाच्छुध्यन्ति ) अविवाहित वा वाग्दानमात्र हुई कन्याओं के मरजाने पर कन्या के पित्रादि तीन दिन में शुद्ध होते और वाग्दान मात्र हुई कन्याओं के मृत्यु में तीन दिन दोनों पक्ष वालों को अशुद्धि लगती है इस से पत्यादि भी वहां शुद्धि करें [ अन्यस्मृतियों में स्प-ष्ट लिखे अनुसार कन्या के मृत्यु में व्यवस्था यह है कि—चूड़ाकर्म संस्कार से पूर्व २ कन्या के मरने पर तत्काल शौच, तत्पश्चात् वाग्दान से पूर्व २ एक दिन रात में पित्रादि को ही शुद्धि करनी चाहिये। और वाग्दान से विवाह पर्यन्त कन्या के मरने पर पिता भाई तथा श्वशुर पति आदि दोनों पक्ष वालों को अ-शुद्धि मनानी चाहिये और चतुर्थी कर्म से आगे २ केवल पति आदि कन्या के मरने में दश दिन अशुद्धि मानें ] मृतक अशुद्धि गमी के समय में निम्न प्रकार का वर्त्ताव सब को सदा करना चाहिये ( अक्षारलवणान्नाःस्युः ) खार और कृ-त्रिम लवण न खावें वा खार और लवण मात्र का त्याग उन दिनों में रक्खें (...ति त्र्यहं च निमज्जेयुः) और वे अशुद्धि मानने वाले सब लोग तीन दिन तक ...भी नदी तालाब आदि जलाशय में घुस कर स्नान करें (मांसाशनं च नाश्नी-युः) मांसादि अभक्ष्य पदार्थ का भोजन न करें (क्षितौ पृथक् शयीरंश्च ) पृथिवी

में अलग २ सोया भी करें अर्थात् खटिया पर कोई न सोवे और भूमि पर स्त्री के पास कोई न सोवे किन्तु सब लोग ब्रह्मचारी बन के ब्रह्मचर्य के नियमों से रहें ॥

भा०—( अह्नाचैकेन० ) इत्यादि श्लोक में विलक्षण रीति से दश दिनादि कहे हैं। पितृमेध कहने से यहां सामान्य मुर्दा जलाने का नाम नरमेध आया। इस कारण नरमेध में यज्ञ के लिये मनुष्य का वध करना मानने वाले भ्रान्ति में ही हैं। अश्वमेधादि के तुल्य अन्त्येष्टि कर्म में यज्ञ विधि से ही मन्त्रोच्चारण पूर्वक मुर्दा को घी आदि की आहुतिओं द्वारा जलाना चाहिये "गर्भाधान से लेकर अन्त्येष्टि पर्यन्त जिस का विधान वा कर्त्तव्य मन्त्रों द्वारा कहा गया है" इत्यादि प्रकार मनु जी ने अन्यत्र भी यही लिखा है। और प्रेत शब्द से यहां मुर्दा का ग्रहण स्पष्ट ही है। तिस से प्रेत पद के वाच्यार्थ में भी अनेक लोग भ्रान्त ही मानने चाहिये। सर्वत्र ही गर्भी सम्बन्धिनी अशुद्धि में जैसा समीपी पुरुष मरता है वैसा ही स्थूल और सूक्ष्म सपिण्डस्थों के शरीर का अंश हीन होता है। जैसे किसी के हाथ पग आदि किसी अङ्ग के कट जाने पर हानि होती वैसे वहां भी सब कुटुम्बियों के एक होने से हानि होती और उत्पत्ति से वृद्धि भी होती है। और हानि होने पर मुख्य कर शोक ही अशुद्धि है वह मानस वा शरीरसंबन्ध की अशुद्धि व्रत सेवन करने और काल बीतने पर घटती वा निवृत्त होती "वायु, कर्म, सूर्य, काल इत्यादि शरीरधारियों के शोधक पदार्थ हैं।" इस प्रकार काल का शोधक होना ग्रन्थकार ने स्वयमेव कहा है। जनने सम्बन्धी अशौच मलिनता हर्ष से होती और उस में सर्वोपरि मुख्य मलिनता माता को ही होने पर अन्यों का सम्बन्ध होने से परम्परा के साथ अन्यों में भी अशुद्धि आती ही है। और शोक के समान वा उस से भी अधिकता के साथ हर्ष में भी मनुष्य व्याकुल होते ही हैं उस दशा में अन्य काम ठीक २ रीति के साथ नहीं होते यही व्याकुलतारूप अशुद्धि है ॥ ७३ ॥

**सन्निधावेषवैकल्पः शावाशौचस्यकीर्त्तितः**

**असन्निधावयंज्ञेयो विधिःसम्बन्धिबान्धवैः**

**विगतंतुविदेशस्थं शृणुयाद्योह्यनिर्दशम्।**

यच्छेषंदशरात्रस्य तावदेवाशुचिर्भवेत् ॥

[ मासत्रयेत्रिरात्रंस्यात् षण्मासेपक्षिणींतथा ।

अहस्तुनवमादर्वा-गूर्ध्वंस्नानेनशुध्यति ॥ ]

अतिक्रान्तेदशाहेच त्रिरात्रमशुचिर्भवेत् ।

संवत्सरेव्यतीतेतु स्पृष्ट्वैवापोविशुध्यति ॥

निर्दशंज्ञातिमरणं श्रुत्वापुत्रस्यजन्मच ।

सवासाजलमाप्लुत्य शुद्धोभवतिमानवः ॥

बालेदेशान्तरस्थेच पृथक्पिण्डेचसंस्थिते ।

सवासाजलमाप्लुत्य सद्यएवविशुध्यति ॥ ७८॥

अ०-समीपस्थानां शावाशौचं पूर्वमुक्तं संप्रति वि-देशस्थानां सम्बन्धिबान्धवानामाशौचमुच्यते । यो विदेशस्थं विगतं मृतमनिर्दशं दशाहाभ्यन्तरे शृणुयात्तत्र दशरात्रस्य यावच्छेषं तावदेवाशुचिर्भवेत् । अत्रैवैकं पद्यं पश्चात् क्षिप्तमुपलभ्यते । दशाहेऽतिक्रान्ते च दिनत्रयेण शुद्धिः कार्या संवत्सरे व्यतीते तु सद्यः स्नानमात्रेण शुद्धिः । ज्ञातेर्मरणं स्वस्य पुत्रस्य जन्म च दशाहानन्तरं श्रुत्वा सवासा तदानीं धारितसर्ववस्त्रैः सहैव स्नात्वा मानवः शुद्धो भवतीति केषांचिन्मतम् । देशान्तरस्थे बाले पृथक्पिण्डे मातुलस्याऽऽदिबन्धौ च संस्थिते मृते सति तच्छ्रुत्वा सवासा जलमाप्लुत्य सद्यएव विशुध्यति ॥

भा०-यथैकदेशस्थानामितरेतरं सम्बन्धः प्रीतिरूपकारश्च जायते न तथा दूरस्थानां तिष्ठति । तेनैवाशौचस्या-

पयल्पत्वं बोध्यम्। यथा च सन्निहितं मालिन्यं सन्निध्यासक्तं भवति न तथा दूरस्थमित्यादिकारणैराशौचभेदः सन्निहितासन्निहितयोः। यथा कालात्ययः सर्वानेव भावान् परिवर्त्तयति तथैव सन्निहितासन्निहितयोर्द्वयोरपि हर्षशोकौ कालेन परिवर्त्तेते। यादृशौ सन्निहितसम्बन्धिनां जन्ममरणयोर्हर्षशोकौ दृश्येते न तादृशौ विदेशस्थानामिति। तथापि यस्य येनार्थसम्बन्धो दूरस्थस्यापि तस्य सङ्गति मानससम्बन्धस्य विद्यमानत्वाद्धर्षशोकादिरूपमाशौचं विदेशस्थानामपि ज्ञातिसम्बन्धिबान्धवानां दुर्वारम्। तस्माद्यथायोगं विदेशस्थैरप्याशौचं मन्तव्यमेवेति ॥ ७८ ॥

भाषार्थः—(शावाशौचस्यैव सन्निधौ वै कल्पः कीर्त्तितः) मुर्दा सम्बन्धी अशुद्धि–[गमी मानने का यह प्रकार] समीपस्थों के लिये हो पूर्व कहा (असन्निधावयं वैरसंनिधावयं विधिर्ज्ञेयः) कुटुम्बी और नातेदारों वा गुरु शिष्यादि विद्या धर्म्म सम्बन्धियों को मृतक के दूरस्थ होने पर यह आगे कहा विधि वा रीति जाननी चाहिये (यो हि विदेशस्थं तु विगतमनिर्दशं शृणुयात्) जो पुरुष विदेश में मरे को दश दिन के भीतर संदेशादि द्वारा सुने (दशरात्रस्य यच्छेषं तावदेवाशुचिर्भवेत्) तो दश दिन में जितना समय शेष रहा हो उतने ही काल तक अशुद्धि माने [इसी के आगे एक श्लोक पीछे मिलाया मिलता है उस का अर्थ (मासत्रये त्रिरात्रं स्यात्०) दश दिन के पश्चात् तीन महीने के भीतर कुटुम्बी आदि का मरण विदेश में सुने तो तीन दिन रात अशुद्धि माने तथा छः महीने के भीतर सुने तो दो दिन एक रात, नव मास तक सुने तो एक दिन रात और इस से आगे मृत्यु सुने तो तत्काल स्नान करने से शुद्ध हो जाता है] (दशाहेऽतिक्रान्ते त्रिरात्रमशुचिर्भवेत्) दश दिन बीत जाने पर विदेशस्थ तीन दिन की अशुद्धि माने और (व्यतीते तु संवत्सरे–अपःस्पृष्ट्वैव विशुध्यति) गमी होना एक वर्ष बीत जाने पर सुनाजाय तो तत्काल स्नान से ही विदेशस्थ बन्धु शुद्ध हो जाता है। और किन्हीं का मत है कि (निर्दशं ज्ञाति

मरणं पुत्रस्य जन्म च श्रुत्वा ) दश दिन के पश्चात् किसी कुटुम्बी का मरना और अपने पुत्र का जन्म हुआ सुने तो ( मानवः सवासा जलमाप्लुत्य शुद्धो भवति ) मनुष्य उस समय धारण किये वस्त्रों सहित स्नान कर के शुद्ध हो जाता है अर्थात् अपने शरीर के सब वस्त्रों का प्रक्षालन भी अवश्य करे (देशान्तरस्थे वाले च पृथक्पिण्डे च संस्थिते ) देशान्तर में रहते हुए बालक का तथा अपने कुलगोत्र से भिन्न मामा, श्वशुर, साले आदि सम्बन्धी का मरण सुन कर (सवासा जलमाप्लुत्य) वस्त्रों सहित जल में स्नान कर के (सद्यएव विशुध्यति) शीघ्र ही शुद्ध हो जाता है॥

भा०—जैसा एक नगर ग्राम वा घर में रहने वालों का परस्पर मेल, प्रीति और उपकार होता है । वैसा दूरस्थों में नहीं होता इसी से कहा है कि (स्नेहः प्रवासाश्रयात्) विदेश में रहने वालों की प्रीति घट जाती है । इसी से अशुद्धिरूप शोक भी कम होना जानो। जैसी समीपस्थ मलिनता निकट रहने वाले में लगती है वैसी दूरस्थ को नहीं लगती इत्यादि कारणों से समीपस्थ दूरस्थों में अशुद्धि का भेद रक्खा गया है । और जैसे अधिक २ समय का बीतना सभी पदार्थों की दशा को बदलता है । वैसे ही सन्निहित असन्नित दोनों का हर्ष शोक व मलिनता काल बीतने से बदल जाती है । जन्म मरण होने में जैसे हर्ष शोक समीपस्थों को होते दीखते हैं वैसे दूरस्थों को नहीं होते । तो भी जिस का जिस के साथ जैसा जिस का निकट सम्बन्ध होता है वह दूरस्थ भी उसी का होता वा उसी के समीप है । इस प्रकार मानस सूक्ष्म तथा वीर्यादि कारण सम्बन्ध के विद्यमान होने से हर्ष शोकादिरूप अशुद्धि विदेशस्थ कुटुम्बी सम्बन्धी और बान्धवों को होती ही है । तिस से विदेशस्थों को भी यथायोग्य शुद्धि माननी ही चाहिये ॥ ७८ ॥

**अन्तर्दशाहेस्यातांचेत्–पुनर्मरणजन्मनी ।**
**तावत्स्यादशुचिर्विप्रो–यावत्तत्स्यादनिर्दशम्॥**

**अ०–पूर्वाशौचे प्रवृत्ते तद्दशाहमध्ये पुनर्मरणं जन्म वा द्वितीयमापद्येत तदा पूर्वाशौचस्य दशमदिनेऽल्पकालिकस्य द्वितीयाशौचस्यापि शुद्धिः कर्त्तव्या॥**

**भा०–अत्र पक्षचतुष्टयं सम्भवति । मरणे मरणं, जन्मनि जन्म, मरणे जन्म, जन्मनि च मरणम् । एतदेक-**

स्मिन् गृहे सपिण्डे वा स्यात्तत्रायं विशेषउशनसोक्तः-स्वल्पाशौचस्य मध्ये तु दीर्घाशौचं भवेद्यदि। न पूर्वेणैव शुद्धिः स्यात्स्वकालेनैव शुध्यति ॥ अङ्गिराश्चाप्याह-सूतके मृतकं चेत्स्यान्मृतके त्वथ सूतकम्। तत्राधिकृत्य मृतकं शौचं कुर्यान्न सौतकम् ॥ षट्त्रिंशन्मतेऽपि-शावाशौचे समुत्पन्ने सूतकं तु यथा भवेत्। शावेन शुध्यति सूतिर्न सूतिः शावशोधिनी ॥ यदि स्यात्सूतके सूतिर्मरणे वा मृतिर्भवेत्। शेषेणैव भवेच्छुद्धिरहःशेषे त्रिरात्रिकम् ॥ मातर्यग्रे प्रमीतायामशुद्धो म्रियते पिता। पितुः शेषेण शुद्धिः स्यान्मातुर्मातृकपक्षिणीम् ॥ प्रथमपक्षे पूर्वमृत्युकालेन परमृतस्यापि शुद्धिः। अग्रे मातरि मृतायां च दशाहमध्ये पितापि चेन्म्रियेत तदा मातुर्दशमदिने पूर्वं पितुराशौचं समाप्यानन्तरं मातुराशौचं सार्धैकेनैव दिवसेन समाप्यम्। द्वितीयपक्षे पूर्वजननाशौचकालेनैवेतरमप्याशौचं समाप्यम्। तृतीयचतुर्थयोस्तु शावाशौचकालेनैव सौतकमाशौचं समाप्यम्॥अ

भाषार्थः—( अन्तर्दशाहे पुनर्मरणजन्मनी स्यातां चेत् ) पहिली गमी वा सूतक अशुद्धि बनी हो उस की शुद्धि न कर पाई हो तब तक दश दिन के भीतर ही अन्य किसी का मरण वा जन्म हो जाय तो ( विप्रो यावत्तदनिर्दशं स्यात्तावदशुचिः स्यात्) वहां ब्राह्मण वा विचारशील विद्वान् द्विज तब तक अशुद्धि माने जब तक उस पहिले के दशदिन पूरे नहीं हों अर्थात् उसी प्रथम के तक के दशम दिन में दूसरे तीसरे जन्म मरणादि की अशुद्धि को समाप्त कर शुद्धि कर लेनी चाहिये ॥

भा०—यहां चार पक्ष वा प्रकार खड़े होते हैं। १-एक के मर जाने पर दश दिन के भीतर अन्य का मरजाना। २-एक का जन्म होने पर दश दिन के भीतर अन्य का जन्म होना। ३-एक के मरने पर दूसरे का जन्म होना और एक के जन्म होने पश्चात् दश दिनके भीतर किसीका मरजाना। यहसब एकघरमें वा सा

माप्नानि तथा मृते भर्त्तरि ब्रह्मचर्ये व्यवस्थिता साध्वी स्त्री-अपुत्रापि निर्वंशाऽपि स्वर्गं गच्छति । या स्त्री त्वपत्यलोभान्नियोगादिना स्वकुक्षिजं पुत्रमिच्छन्ती मृतं भर्त्तारमतिवर्त्तते तमतिक्रम्य पुरुषान्तरेण सह संवसति । सेह लोके निन्दामवाप्नोति प्रत्यक्षमिदमनिष्टं, पतिलोकाच्च जन्मान्तरे हीयते नैव सा जन्मान्तरेऽपि पतिं लभते लब्ध्वा वा पतिहीना जायते । अन्येन पुरुषेण नियुक्तेनोत्पन्ना प्रजा नास्ति तत्कुलस्य सन्ततिः सा न भवति । नचाप्यन्यस्य भार्य्यायामुत्पादिता प्रजोत्पादकस्य भवति यथा शणसूत्रनिर्मितं वसनं न क्षुमायाः सम्भवति । अतएव साध्वीनामुत्तमकोटिस्थयोषितां सनातनं धर्मं पालयन्तीनां न क्वापि धर्मशास्त्रादिषु द्वितीयः पतिः कर्त्तुमुपदिश्यतेऽपितु मध्यमानामसाध्वीनां सनातनधर्मपालनाक्षमाणां स नियोगादिरूप आपद्धर्मउच्यते ॥

भा०—तपस्विनीनां विधवानामयमेव प्रधानो मुख्यो धर्मो यन्निःसत्त्वैरल्पाहारैरुपवासैर्व्रतैर्वा शरीरमपि शोषयेयुः किन्तु पत्यन्तराशां स्वप्नेऽपि न कुर्युः । अस्मिन्कृच्छ्रतमे व्रते यादृशं कष्टसहनाधिक्यं तादृशमेव भविष्यति विशिष्टं सुखम् । याश्चास्मिन् मरणावधिके व्रते ब्रह्मचर्ये स्थातुमशक्तास्ताभिरापदि नियोगादिवक्ष्यमाणविधिना पत्यन्तरः स्वीकार्यः । भ्रूणहत्यागर्भस्रावपराययोषिद्वृत्त्या जीवनापेक्षया नियोगादिना पत्यन्तरस्वीकारोऽपि धर्म्यः साधुरेव सनातनधर्मापेक्षयानिन्दितश्च । अपुत्रस्य गतिर्नास्तीति के-

चन मन्यन्ते तच्च न सार्वदेशिकं कथनमितिमनुमतम् । यथा विशिष्टबलिनः सहायं नापेक्षन्तएवमुत्तमसनातन- ब्रह्मचर्यादिप्रबलधर्मसेविनः पुत्रैर्विनापि स्वकर्मभिरेव स्वर्गसुखमाप्नुवन्ति । नच ते सन्तानाभावदुःखानलेन दह्यन्ते तेषां तु सुगतिर्भवत्येव । येचाधमाः सन्तानाभावदुःखानलेनदन्दह्यमाना भृशं पीडिता यथाकथमपि जन्म व्यतीत्य म्रियन्ते न तेषां सुगतिर्नच तेषां तादृशं सुकृतमस्ति । तस्मादपुत्रस्य गतिर्नास्तीति जनश्रुतिरेकदेशिनी स्पष्टा । नियोगादिना जायमानाः क्षेत्रजादयः पुत्राः सन्तानाभावकालेऽङ्गीकृता अपि वस्तुतस्तत्पुत्रा न भवन्ति–अर्थादौरसापेक्षया तेषामपुत्रत्वं निकृष्टत्वं चोचितमेव । निःसन्तानापेक्षया च तेषां यथाकथमपि सन्तानत्वमस्त्येव । यथाऽन्यक्षेत्रोत्पन्ने स्वस्य बीजमतो बीजद्वारेणान्यत्र क्षेत्रद्वारेण सन्तानत्वं मन्तव्यम् ॥ १६२ ॥

भाषार्थः–(पत्यौ प्रेते) पति के मर जाने पर विधवा स्त्री ( शुभैः शाकमूलफलैर्देहं कामन्तु क्षपयेत् ) रस रुधिर और मांसादि को बढ़ाने वाले होने से कामोत्पादक दूध भात आदि उत्तम भोजन को छोड़ कर जो निषिद्ध तमोगुणी वा कामोद्दीपक रजोगुणी न हों ऐसे सत्त्वगुणी शुद्ध शाक मूल और फलों के अल्प आहारों से वा कभी २ उपवासों से रस रुधिर वा मांसादि रूप से संचित हुए–मुटाये नितम्ब तथा छाती=कुचादि रूप–कामासक्ति सम्बन्धी पाप के हेतु शरीर के मोटेपन को भले ही क्षीण करदे–सुखा डाले [शरीर में मोटापन न रहेगा छाती आदि का सब मांस सूख जावेगा हड्डी मात्र रह जायगा । तब उस को कामभोग की इच्छा स्वयं न होगी और न कोई पुरुष उस को देख कर चाहेगा अर्थात् कुचादि का मांस ही काम का कारण है । यद्यपि शरीर को दुःख दे २ कर सुखाना जिस को अपने भीतर से कोई नहीं चाहता वह अच्छा काम

नहीं है तथापि पर पुरुष से संयोग करना उस से भी अत्यन्त बुरा है। इस कारण शरीर सुखाना सापेक्ष अच्छा हुआ ] ( परस्य तु नामापि न गृह्णीयात् ) विधवा स्त्री अपने मृत पति से भिन्न अन्य पुरुष का पति करने के उद्देश से कभी नाम भी न लेवे (यएकपत्नीनां धर्मस्तमनुत्तमं काङ्क्षन्ती) एक ही स्त्री का पति होता, अन्य पति का स्वप्न में भी जो ध्यान नहीं करतीं ऐसी पतिव्रता स्त्रियों का जो धर्म है उन्हों ने सब सुखों के हेतु जिस उत्तमोत्तम गुण को धारण किया है उस पतिव्रताओं के सर्वोत्तम धर्म की काङ्क्षा करती हुई विधवा स्त्री (आमरणात्क्षान्ता नियता ब्रह्मचारिण्यासीत) मरण पर्यन्त काम भोग के वेग को सहती तथा इन्द्रियों को वशीभूत रखती हुई ब्रह्मचारिणी हो कर बैठी रहे तब वह तपस्विनी पूज्या देवी हो जायगी उस का उज्ज्वल धर्म उदित होगा। नियोगादि के नाम से किसी पुरुषान्तर से संयोग करने वाली स्त्री पतिव्रता कदापि नहीं हो सकती ( विप्राणां कुमारब्रह्मचारिणामनेकानि सहस्राणि कुलसन्ततिमकृत्वा दिवं गतानि ) बाल्यावस्था से कुमार ब्रह्मचारी अनेक सहस्रों ब्राह्मण सन्तानोत्पत्ति किये विना ही स्वर्ग सुख को प्राप्त हो गये (यथा ते ब्रह्मचारिणः ) जैसे वे ब्रह्मचारी ऊर्ध्वरेता लोग निर्वंश पुत्र हीन होने पर भी परमपद को प्राप्त हो गये वैसे ही (मृते भर्त्तरि ब्रह्मचर्ये व्यवस्थिताऽपुत्रापि साध्वी स्त्री ) पति के मर जाने पर पूर्ण ब्रह्मचारिणी रहती तप करती हुई सच्ची शुद्धा स्त्री पुत्रहीन निर्वंश होने पर भी (स्वर्गं गच्छति ) परम पद स्वर्ग धाम को प्राप्त हो जाती है ( यातु स्त्री-अपत्यलोभाद् भर्त्तारमतिवर्त्तते ) जो स्त्री पति के न रहने पर सन्तानोत्पत्ति के लोभ से नियोगादि द्वारा सन्तान चाहती हुई अपने पति का उल्लङ्घन कर अन्य पुरुष से संयोग करती है ( सेह निन्दामवाप्नोति ) वह इस जन्म में निन्दा को प्राप्त होती यह बड़ा प्रत्यक्ष अनिष्ट फल है और ( पतिलोकाच्च हीयते ) जन्मान्तर में पति को प्राप्त नहीं होती वा पति मिलता है तो रहता नहीं विधवा हो जाती है ( इहान्योत्पन्ना प्रजा नास्ति ) अन्य नियुक्तादि पुरुष से उत्पन्न हुई पुत्रादि प्रजा उस कुल की वा उस पुरुष की नहीं होती जिस की स्त्री में उत्पन्न हुई है और ( नचाप्यन्यपरिग्रहे ) और अपने वीर्य से अन्य की स्त्री में उत्पन्न किया पुत्र भी अपना पुत्र नहीं होता, [ जैसे कि सन के सूत्रों से बना वस्त्र रेशमी नहीं हो सकता वैसे अन्य पुरुषके उपादान कारण वीर्यसे हुआ पुत्र स्त्रीवाले का कैसे होगा?

कदापि नहीं । इस कारण नियोगादि द्वारा सन्तानोत्पत्ति करना उत्तम पक्ष नहीं ] इसी कारण ( साध्वीनां क्वचिद्द्वितीयश्च भर्त्ता नोपदिश्यते ) उत्तमकोटिस्थ धर्मनिष्ठ सनातन धर्म का पालन करती हुई स्त्रियों के लिये कहीं धर्मशास्त्रादि में द्वितीय पति करने का उपदेश—आज्ञा नहीं है । किन्तु सनातन धर्म का पालन करने में असमर्थ असाधु मध्यम कक्षा की स्त्रियों के लिये वह नियोगादिरूप आपत्काल का धर्म कहा गया है ॥

भा०—तपस्विनी विधवा स्त्रियों का प्रधान वा मुख्य धर्म यही है कि कम शक्ति वाले सूक्ष्म आहारों उपवासों वा व्रतों द्वारा शरीर को भी सुखादेवें किन्तु दूसरे पुरुष से संयोग करने की इच्छा कभी स्वप्न में भी न करे । इस अत्यन्त कठिन व्रत में जितना अधिक कष्ट सहने पड़ेगा वैसा ही भविष्यत् में अधिक सुख होगा । जो विधवा स्त्रियां मनु जी की धर्मानुकूल आज्ञा का पालन करती हुई मरण पर्यन्त ब्रह्मचर्यव्रत से ठहर सकती हैं उन के लिये नियोगादि नहीं है और जो जन्मपर्यन्त इस ब्रह्मचर्यव्रत का पालन नहीं कर सकतीं उन को आपत्काल में आगे कहे नियोगादि के प्रकार से अन्य पुरुष को पति कर लेना चाहिये । गर्भगिराने गर्भहत्या करने और वेश्यावृत्ति से जीविका करने की अपेक्षा नियोगादि के साथ अन्य पति का स्वीकार करलेना भी धर्मानुकूल अच्छा ही है परन्तु सनातन धर्म की अपेक्षा आपद्धर्मरूप नियोगादि निन्दित भी है। कोई लोग मानते हैं कि निर्वंशी की अच्छी गति नहीं होती सो यह सर्वदेशी बात नहीं है यह मनु जी का मत है । जैसे अधिक बलवान् लोग किसी सहायक की अपेक्षा नहीं रखते । इसी प्रकार उत्तम सनातन ब्रह्मचर्यादि प्रबल धर्म का सेवन करने वाले पुत्रों के विना भी अपने कर्मों से ही स्वर्ग सुख को प्राप्त होते हैं किन्तु उन लोगों का हृदय सन्तान के अभावरूप दुःखाग्नि से दग्ध नहीं होता । उन की तो सुगति होती ही है । और जो सन्तान के न होनेरूप दुःखाग्नि से जलने वाले अत्यन्त पीड़ित नीच कक्षा के मनुष्य जिस किसी प्रकार जन्म बिताकर मरते हैं उन का न वैसा सुकृत पुण्य होता और न उन की अच्छी गति होती है । तिस से अपुत्र की गति नहीं होती यह जनश्रुति स्पष्ट ही एकदेशी है नियोगादि से होने वाले क्षेत्रज आदि सन्तान, औरस निज पुत्र के न होने पर स्वीकार वा प्राप्त किये भी वास्तव में उस के पुत्र नहीं होते अर्थात् औरस पुत्र की अपेक्षा उन को अपुत्र कहना वा नीच मानना उचित ही है । और सन्तानों के सर्वथा न होने की अपेक्षा तो कुछ २ पुत्रत्व-

होता ही है। परन्तु औरस सन्तान वाले से भी निस्सन्तान तपस्वी पूर्ण ब्रह्मचारी जन्मान्तर में अधिक सुख स्वर्ग पाता है और सन्तानों वाला होने पर भी अच्छा तपस्वी विरक्त हो तो पूर्ण ब्रह्मचारी से नीचे औरस सन्तान वाले सामान्य से ऊपर रहेगा। अन्य के खेतरूप स्त्री में उत्पन्न हुए में अपना बीज होने से और अपनी स्त्री में अन्य से उत्पन्न हुए में खेत के द्वारा सन्तानपन आता है वह व्यभिचार वा वेश्या कर्म से अति अच्छा है ॥ १६२ ॥

पतिंहित्वापकृष्टंस्व-मुत्कृष्टंयानिषेवते ।
निन्द्यैवसाभवेल्लोके परपूर्वेतिचोच्यते ॥
व्यभिचारात्तुभर्त्तुःस्त्री लोकेप्राप्नोतिनिन्द्यताम् ।
शृगालयोनिंप्राप्नोति पापरोगैश्चपीड्यते ॥
पतिंयानाभिचरति मनोवाग्देहसंयता ।
साभर्त्तृलोकमाप्नोति सद्भिःसाध्वीतिचोच्यते ॥
अनेननारीवृत्तेन मनोवाग्देहसंयता ।
इहाग्र्यांकीर्त्तिमाप्नोति पतिलोकंपरत्रच ॥
एवंवृत्तांसवर्णांस्त्रीं द्विजातिःपूर्वमारिणीम् ।
दाहयेदग्निहोत्रेण यज्ञपात्रैश्चधर्मवित् ॥
भार्य्यायैपूर्वमारिण्यै दत्वाग्नीनन्त्यकर्मणि ।
पुनर्दारक्रियांकुर्या-त्पुनराधानमेवच ॥
अनेनविधिनानित्यं पञ्चयज्ञान्नहापयेत् ।
द्वितीयमायुषोभागं कृतदारोगृहेवसेत् ॥१६८॥

इति श्रीमानवे धर्मशास्त्रे भृगुप्रोक्तायां संहितायां
शौचविधिः पञ्चमोऽध्यायः समाप्तः ॥

अ०—अपकृष्टं रूपगुणादिहीनं स्वं पतिं हित्वोत्कृष्टमन्यं पुरुषं पतित्वेन या निषेवते सा लोके निन्द्यैव भवति नतु अस्या परपूर्वेति निन्दितनाम्ना चोच्यते लोकैः। भर्त्तुर्व्य-भिचाराल्लोके स्त्री निन्द्यत्वं प्राप्नोति शृगालयोनिं चाप्नोति जन्मान्तरे। तत्रात्रच पापरोगैः कुष्ठादिभिश्च पीड्यते। या च मनोवाग्देहसंयता सती पतिं नाभिचरति सा भर्त्तृलोकं स-म्यक्पोषकपालकसुखदसामीप्यं प्राप्ता सद्भिः साध्वीतिप-देनोच्यते। अनेन वृत्तेन सह वर्त्तमाना मनोवाग्देहसंयता नारी-इहलोकेऽग्र्यां कीर्त्तिं परत्र च पतिलोकं स्वर्गमाप्नोति। एवंवृत्तां पूर्वमारिणीं सवर्णां स्त्रीं धर्मविद्द्विजातिरग्नि-होत्रेण यज्ञपात्रैश्च सह दाहयेत्। पूर्वमारिण्यै भार्य्याया अन्त्यकर्मणयग्नीन्दत्वा पुनर्दारक्रियां पुनर्विवाहं पुनरा-धानमावसथ्याधानमेव च कुर्यात्। एवमायुषो द्वितीय-भागावधि कृतदारो गृहे वसन्ननेन विधिना नित्यं पञ्चय-ज्ञान्न हापयेत् न त्यजेत् ॥

भा०—यदादौ केनापि विशिष्टसमारोहपुरस्सरं बहून् सज्जनान्परीक्षकान्विदुषो लौकिकांश्च प्राज्ञान् साक्षिणः कृत्वा प्रतिज्ञायतइदमित्थमेव करिष्यामीति तस्य परिवर्त्तने परि-त्यागे चात्यन्तं पापं न्यायसिद्धमेव। विवाहकाले च स्त्री-पुंसाभ्यां मनुष्याएव साक्षिणो नैव क्रियन्तेऽपितु सर्वाध्यक्षः सत्यः सनातनः सर्वनियन्तेश्वरोऽपि ताभ्यां स्वप्रतिज्ञायां मध्यस्थः क्रियते तस्या विघाते मध्यस्थः कुप्यति तद्भयान्न

कयापि पतिरनादरणीयः । यदि निरपराधां भार्यां पुरुषो ज-
ह्यात्क्लेशयेद्वा तदा सोऽपि तथैव पापः । स्त्री च पराधीना
सती सापराधमपि न जह्यादपितु सेवेत । नच पुरुषेऽपरा-
धिनि भार्य्या पापिनी भवति । तस्माद्वामया सदैव पत्युरनुकू-
लतया भाव्यम् । यदि पतिव्रता स्त्री सर्वथा पतिमेव भजमाना
पूर्वं म्रियेत तदा स गृही जनोऽग्निहोत्रपात्रादिभिः सहैव तां
दग्ध्वा पुनर्दारक्रियामन्यया कन्यया पुनर्विवाहं पुनर्गार्हप-
त्याधानं च कुर्यात् । तस्मात्साधारणो धर्मः श्रुतौ पत्न्या
सहोदितः । इति नवमे वक्ष्यति तेन यो वैदिकं धर्ममनु-
तिष्ठासुस्सएव पुनर्विवाहं कुर्यान्नतु सर्वः । यश्चाग्निहोत्रा-
दिकं भार्य्यया सह नियमेन न करोति तस्यैकोऽपि विवाहो
नैव धर्महेतुरपितु धर्मबाधकएव तदा कुतस्तस्य द्वि-
तीयः परिणयः । यश्च केवलेन ब्रह्मयज्ञेन सह तपोऽनुतिष्ठा-
वैराग्ये चाधिकृतस्तेनापि पुनर्विवाहो न कार्योऽपितु
तपोवनमाश्रयेत् । वानप्रस्थो वा स्यात् ॥ १६९ ॥

भावार्थः—( या स्वमपकृष्टं पतिं हित्वोत्कृष्टं निषेवते ) जो स्त्री रूप
धनादि रहित अपने विवाहित निकृष्ट पति को छोड़ के अन्य रूपवान् धनवान्
आदि का सेवन करती—वैसे को पति बनाती है । ( सा लोके निन्द्यैव भवेत् )
वह लोक में निन्दा के योग्य ही होती किन्तु उस की प्रशंसा कोई नहीं करता
(परपूर्वेतिचोच्यते) अन्य २ पुरुष से संयोग करने वाली परपूर्वा इस निन्दित नाम
से कही जाती है (भर्त्तुर्व्यभिचारात्तु स्त्री लोके निन्द्यतां प्राप्नोति) पति का अपमान
और त्याग कर अन्य पुरुष से व्यभिचार करने वाली स्त्री लोक में निन्दा को
प्राप्त होती तथा जन्मान्तर में (शृगालयोनिं प्राप्नोति) श्यार की योनि में जन्म
लेती अथवा मनुष्यादि योनि में ( पापरोगैश्च पीड्यते ) कुष्ठादि असाध्य पाप
के फलरूप रोगों से पीडित होती है ( या मनोवाग्देहसंयता पतिं नाभिचरति )

जो मन वाणी और अपने शरीरस्थ इन्द्रियों को सुरक्षित वशीभूत निग्रह बुरा-ई से अलग रखती हुई अपने पति से भिन्न पुरुष की कदापि चाहना नहीं कर-ती पति से विरोध व्यभिचार नहीं करती ( सा भर्तृलोकमाप्नोति सद्भिः सा-ध्वीति चोच्यते ) वह सम्यक् पालन पोषण करने सुख देने वाले पुरुष के समीप पतिव्रता होकर रहती हुई श्रेष्ठ पुरुषों से साध्वी कहाती है ( अनेन नित मनोवाग्देहसंयता नारी ) इस उक्त वर्त्ताव के सहित वर्त्तमान, मन वाणी और इन्द्रियों को वश रखती हुई नारी ( इहाग्र्यां कीर्त्तिमाप्नोति ) इस लोक वा आगे जन्म में उत्तम निर्मल कीर्त्ति को पाती (परत्र च पतिलोकम्) और जन्मा-न्तर में पति के उत्तम स्वर्गलोक को प्राप्त होती है ( एवंवृत्तां पूर्वमारिणीं सव-र्णां स्त्रीम् ) ऐसे वर्त्ताव वाली स्ववर्ण की पहिले मरी हुई स्त्री को ( धर्मवि-दग्निहोत्रेण यज्ञपात्रैश्च दाहयेत् ) धर्मज्ञ पति अग्निहोत्र और यज्ञपात्रों के सहित जला देवे ( पूर्वमारिण्यै भार्यायाअन्त्यकर्मणि) अपने से पहिले मरी स्त्री के अन्त्येष्टि कर्म में (अग्नीन् दत्वा) आहवनीयादि तीनों अग्नि देकर (पुनर्दार-क्रियां कुर्यात्पुनराधानमेव च ) फिर विवाह करे और फिर से विवाहाग्नि का विधिपूर्वक आधान कर अग्निहोत्र लेवे ( अनेन विधिना नित्यं पञ्चयज्ञान्न हापयेत् ) इस उक्त प्रकार से वर्त्ताव करता हुआ पुरुष पञ्चमहायज्ञों का नित्य ही त्याग न करे किन्तु सेवन करे और इस उक्त रीति से ( द्वितीयमायुषो भागं कृतदारो गृहे वसेत् ) आयु के द्वितीय भाग नाम २५—५० वर्ष तक में विवाह कर स्त्री के समीप घर में रहे ॥

भा०—कोई पुरुष प्रथम आरम्भ में ही जिस कर्त्तव्य की दृढ़ प्रतिज्ञा विशेष समारोह पूर्वक वहुत सज्जन परीक्षक विद्वानों तथा लौकिक बुद्धिमानों को साक्षी करके करता है कि मैं इस काम को ऐसा ही करूंगा। उस के लौटने वा छोड़ देने में अत्यन्त पाप न्यायसिद्ध ही है। इसी के अनुसार विवाह स-मय में स्त्री पुरुष केवल मनुष्यों को ही साक्षी नहीं बनाते किन्तु वे दोनों स-त्य सनातन सर्व नियन्ता सर्वाध्यक्ष ईश्वर को भी अपनी प्रतिज्ञा में मध्यस्थ क-रते ही हैं उस प्रतिज्ञा के तोड़ देने पर मध्यस्थ साक्षी ईश्वर भी उन पर क्रोध करता है। इसी ईश्वरीय क्रोध के भय से किसी स्त्री को पति का अनादर कभी नहीं करना चाहिये। यदि निरपराध स्त्री को पुरुष छोड़ दे वा दुःख देवे तो वह भी वैसा ही पापी होता है। पर स्वभाव से पराधीन रहने वाली स्त्री

अपराधी पति को भी न त्यागे किन्तु उस की सेवा ही करे । क्योंकि पुरुष के अपराधी होने पर स्त्री पापिनी नहीं होती इसी से व्यभिचारी वा चोरादि की स्त्री वैसी न होने पर व्यभिचारिणी आदि नहीं कहाती । इस से स्त्री को सदैव पति की अनुगामिनी अनुकूल वर्त्ताव करने वाली होना चाहिये । यदि पतिव्रता स्त्री सर्वथा पति का ही सेवन करती हुई पति से पहिले मर जावे तो अग्निहोत्र के पात्रादि सहित ही उसकी दाहक्रिया करके अन्य कन्या के साथ पुनर्विवाह करे और फिर से अग्न्याधान करे । साधारण गृहाश्रम सम्बन्धी धर्म वेद में पत्नी के साथ मिल के करना कहा है यह आगे नवमाध्याय में कहेंगे। तिस से जो वेदोक्त अग्निहोत्रादि श्रौतकर्म नियम से विधिपूर्वक करना चाहे वही पुनर्विवाह करे सब कोई नहीं । जो पुरुष स्त्री के साथ विधिपूर्वक नियम से अग्निहोत्रादि नहीं करता उस का एक भी विवाह धर्म का हेतु नहीं है किन्तु धर्म का बाधक ही है तब उस का द्वितीय विवाह धर्मानुकूल कैसे हो सकता है ? । जो पुरुष केवल ब्रह्मयज्ञ के साथ तप करता और चाहता है वैराग्य की ओर जिस की झुकावट है उस को भी पुनर्विवाह नहीं करना चाहिये किन्तु वह तपोवन का आश्रय करे वा वानप्रस्थ होजावे ॥ १६९ ॥

## इति श्री भीमसेनशर्म्मनिर्मिते मानवधर्ममीमांसाभाष्ये पञ्चमोऽध्यायः पूर्त्तिमगात् ॥

260
169
97

# अथ षष्ठाध्यायारम्भः ॥

एवंगृहाश्रमेस्थित्वा विधिवत्स्नातकोद्विजः ।
वनेवसेत्तुनियतो यथावद्विजितेन्द्रियः ॥
[ अतःपरंप्रवक्ष्यामि धर्मंवैखानसाश्रमम् ।
वन्यमूलफलानांच विधिंग्रहणमोक्षणे ॥ १ ॥
गृहस्थस्तुयदापश्येद् बलीपलितमात्मनः ।
अपत्यस्यैवचापत्यं तदारण्यंसमाश्रयेत् ॥
संत्यज्यग्राम्यमाहारं सर्वंचैवपरिच्छदम् ।
पुत्रेषुभार्य्यांनिःक्षिप्य वनंगच्छेत्सहैववा ॥
अग्निहोत्रंसमादाय गृह्यंचाग्निपरिच्छदम् ।
ग्रामादरण्यंनिःसृत्य निवसेन्नियतेन्द्रियः ॥
मुन्यन्नैर्विविधैर्मेध्यैः शाकमूलफलेनवा ।
एतानेवमहायज्ञा-न्निर्वपेद्विधिपूर्वकम् ॥
वसीतचर्मचीरंवा सायंस्नायात्प्रगेतथा ।
जटाश्चबिभृयान्नित्यं श्मश्रुलोमनखानिच ॥
यद्भक्ष्यंस्यात्ततोदद्याद् बलिंभिक्षांचशक्तितः
अम्मूलफलभिक्षाभि-रर्चयेदाश्रमागतान् ॥
स्वाध्यायेनित्ययुक्तःस्या-द्दान्तोमैत्रःसमाहितः

दातानित्यमनादाता सर्वभूतानुकम्पकः ॥
वैतानिकञ्चजुहुया--दग्निहोत्रंयथाविधि ।
दर्शमस्कन्दयन्पर्व पौर्णमासंचयोगतः ॥
ऋक्षेष्ट्याग्रयणंचैव चातुर्मास्यानिचाहरेत् ।
तुरायणंचक्रमशो दाक्षस्यायनमेवच ॥
वासन्तशारदैर्मेध्यै-र्मुन्यन्नैःस्वयमाहृतैः ।
पुरोडाशांश्चरूंश्चैव विधिवन्निर्वपेत्पृथक् ॥
देवताभ्यस्तुतद्धुत्वा वन्यंमेध्यतरंहविः ।
शेषमात्मनियुञ्जीत लवणंचस्वयंकृतम् ॥१२॥

अ०--स्नातको द्विज एवं विधिवद्गृहाश्रमे स्थित्वा यथावद्विजितानीन्द्रियाणि येन तादृशः सन् तपःस्वाध्यायकर्मणि नियतो निरतो वने वसेत् । अत्रैकं पद्यं पाश्चात्य क्षिप्तमस्ति । गृहस्थस्तु यदात्मनः स्वस्य बलीपलितं श्वेतकेशानपत्यस्यैव चापत्यमुत्पन्नं पश्येत्तदाऽरण्यं समाश्रयेत् । ग्राम्यमाहारं सर्वं चैव ग्राम्यं परिच्छदं सुखसम्भारं संत्यज्य पुत्रेषु भार्य्यां च निःक्षिप्य सहैव वा वनं गच्छेत् । अग्निहोत्रं गृह्यमग्निपरिच्छदं च समादाय ग्रामादरण्यं निःसृत्य नियतेन्द्रियो निवसेत् । विविधैर्मेध्यैर्मुन्यन्नैः शाकमूलफलैर्वैतानुक्तानेवान्नसाध्यान् महायज्ञान् विधिपूर्वकं निर्वपेत् । स तपस्वी वने च निवसन् तृणवल्कलादिजन्यं चर्मणो वा चीरं वस्त्रं कौपीनादिकार्यं वसीत । सायं प्रातः स्नायात् ।

श्मश्रुलोमनखानि च जटाश्च नित्यं बिभृयात् । स्वसन्निधौ यद्भक्ष्यं स्यात्ततएव बलिं भिक्षां च शक्तितो दद्यात् । स्वाश्रममागतानम्मूलफलभिक्षाभिरर्चयेत् । मैत्रीपरः समाहितइन्द्रियाणि दमयन्स्वाध्याये वेदाध्ययनजपादिकर्मणि नियुक्तः सर्वभूतानुकम्पको नित्यं दाताऽन्यस्मादनादाता च स्यात् । दर्शं पौर्णमासं च पर्वास्कन्दयन् योगतः स्वकाले न परित्यजन् वैतानिकं श्रौतमग्निहोत्रं यथाविधि जुहुयात् । ऋक्षेष्टिराग्रयणेष्टि,चातुर्मास्येष्टि,तुरायणेष्टि–संवत्सरेण जायमाना,दाक्षायणेष्टि,एता इष्टीः क्रमशो निर्वपेत् । वासन्तैः शारदैश्च मेध्यैर्मुन्यन्नैः पुरोडाशांश्चरूंश्चैव पृथक्पृथङ् निर्वपेत् । तद्वन्यं मेध्यतरं हविर्देवताभ्यो हुत्वा शेषमवशिष्टं स्वयं कृतं लवणं चात्मनि युञ्जीत–भुञ्जीत ॥

भा०–अस्मिन्नध्याये द्वाविंशतितमपद्यावधि वानप्रस्थधर्मा उच्यन्तेऽनन्तरं च संन्यासिनाम् । सामान्यतया पञ्चाशद्वर्षायुष्के पूर्णे वानप्रस्थेन भाव्यमिति विधीयते । विशेषतस्तु पुत्राः सुरक्षिताः सुशिक्षिताश्च गृहप्रबन्धक्षमा उपार्जनादिक्षमाश्च पौत्रोत्पत्तिकाले प्रायेण भवन्ति । भार्या च शिथिला गतयौवना स्वस्य मनसो विषयेषु परितोषश्च स्यात्सद्यानुकूल्यं यदा स्यात्तदैव वानप्रस्थेन भाव्यमिति सद्यविकल्पाशयः । वन्यापेक्षया ग्राम्यं सर्वमपवित्रं सङ्गदोषाद्विषयवासनोद्बोधकं च तस्मादेव ग्राम्यं कार्पासादिवासोऽपि त्याज्यमेव । शृङ्गारत्यागाय तपस्विवेषेण स्थित्यै च जटादीनां धारणम् । यथा गृहस्थेनातिथ्यादीनां सत्कारः स्वसन्निहितभोज्यपेयादिना क्रियते तथैव मूलफलोदकादिना

वनस्थोऽप्यागतान् सत्कुर्यादेव । वसन्ते शरदि च कालद्वय एव सर्वाश्रोषधयो ग्राम्या वन्या वा प्रायेण पच्यन्ते स्वभावतस्तज्जन्यचरुपुरोडाशादिनैव दर्शपौर्णमासादिकं सर्वमेव श्रौतं कर्म गृहस्थवदेव कुर्वीत । घृतादिहव्याभाव मन्वानो नैव तज्जह्यात् । यत श्रोषध्यन्नादेव भक्षिताद् दुग्धादिद्वारेण घृतादिकमुत्पद्यते तच्चौषध्यादिकारणे कारणरूपेण शुद्धं विद्यतएव । तथा च न तस्याभावः ॥१२॥

भावार्थः—( स्नातको द्विजः ) स्नातक ब्राह्मणादि ( एवंविधिवद्गृहाश्रमे स्थित्वा ) इस उक्त प्रकार गृहस्थ के धर्मों का ठीक २ पालन करता हुआ गृहाश्रम में रह कर ( यथावद्विजितेन्द्रियो नियतो वने वसेत् ) यथावत् जीती हैं इन्द्रियां जिसनें ऐसा हुआ तप और स्वाध्याय कर्म में तत्पर हुआ वन में वसे इसी के आगे एक श्लोक पीछे का मिलाया है उस का अर्थः-"इस से आगे वैखानस ऋषि के कहे तृतीय वानप्रस्थाश्रम के धर्म को और वन के मूल फलों के ग्रहण वा त्याग करने सम्बन्धी विधान को मैं [भृगु] कहता हूं" ( गृहस्थस्तु यदात्मनो वलीपलितमपत्यस्यैव चापत्यं पश्येत् ) गृहस्थ पुरुष जब अपनी त्वचा में वृद्धावस्था की सिमटन, वालों का श्वेत हो जाना अथवा पुत्र का भी पुत्र हो गया देखे (तदारण्यं समाश्रयेत्) तव वन में रहना स्वीकार करे ( ग्राम्यमाहारं सर्वं चैव परिच्छदं संत्यज्य ) ग्राम वा नगर के सम्बन्ध से उत्पन्न हुए सब आहार और सुख भोग के ग्राम सम्बन्धी सब साधनों को सम्यक् त्याग के ( भार्यां पुत्रेषु निःक्षिप्य) स्त्री को पुत्रों के समीप सोंप कर (सहैव वा ) अथवा स्त्री भी तप करने की इच्छा और शक्ति वा ठीक साहस रखती हो तो स्त्री को साथ लेकर ही ( वनं गच्छेत् ) वन को जावे ( अग्निहोत्रं गृह्यं चाग्निपरिच्छदं समादाय ) गृहाश्रम में जैसा अग्निहोत्र होता रहा उस को तथा सब यज्ञपात्रादिको साथ ले कर ( ग्रामादरण्यं निःसृत्य ) ग्राम से निकल कर वन में ( नियतेन्द्रियो निवसेत् ) इन्द्रियों को वशीभूत रखता हुआ वसे ( मेध्यैर्विविधैर्मुन्यन्नैः शाकमूलफलेन वा) अति पवित्र नानाप्रकार के मुन्यन्नों और शाकमूल फलोंरूप सामग्री से ( एतानेव महायज्ञान् विधिपूर्वकं निर्वपेत् ) इन्हीं पूर्वोक्त अन्नसाध्य अग्निहोत्रादि महायज्ञों को विधिपूर्वक किया करे अर्थात् अग्निहोत्र में जहां

...न की आहुति दी जाती हो वहां भी मुन्यन्नादि की आहुति देना अनुचित नहीं है ( चर्मचीरं वा वसीत ) चर्म का वस्त्र बना के ओढ़े वा वृक्षों की वक्कल अथवा किसी तृण का वस्त्र बना के पहने (सायं तथा प्रगे स्नायात्) सायं प्रातः नित्य स्नान करे ( जटाश्च श्मश्रु लोमनखानि च नित्यं बिभृयात् ) शिर के ...ल और डाढ़ी मोंछ तथा हाथ पांव के नखों को काटना कटवाना बन्द कर ...ये सब बाल और नख रखा लेवे ( यद्भक्ष्यं स्यात्ततो भिक्षां बलिं च शक्तितो ...त् ) जो कुछ खाने का पदार्थ अपने पास हो उसी में से वैश्वदेव करे और ...क्ति के अनुसार ब्रह्मचारी आदि को भिक्षा भी देवे, (अम्मूलफलभिक्षाभिरार्चयेत् आश्रमा-...गतान्) फल मूल वा केवल जल सम्बन्धी भिक्षा से ही अपनी कुटी वा आश्रम में आये हुओं का सत्कार करे ( दान्तो मैत्रः समाहितः ) इन्द्रियों को वश में ...रता और किसी से लेशमात्र भी द्वेष न करता हुआ किन्तु मित्रबुद्धि से सब का ...ला चाहता हुआ ( स्वाध्याये नित्ययुक्तः स्यात् ) विधिपूर्वक नियमानुकूल ...वेदाध्ययन वा जपादि करने में नित्य ही तत्पर रहे ( दाता नित्यमनादाता सर्वभूतानुकम्पकः ) सब प्राणियों पर हृदय से कृपादृष्टि रखता हुआ नित्य ही दानशील कुछ न कुछ पदार्थ अन्यों को देने वाला तथा अन्यों से कुछ भी लेने की चेष्टा न करता हुआ निर्वाह करे इसी दशा में रहने को स्वीकार वा प्रसन्न ...रे (पौर्णमासं दर्शं च पर्व योगत आस्कन्दयन्) दर्श और पौर्णमास पर्वों में होम वा इष्टि करने के समय को न त्यागता हुआ (वैतानिकमग्निहोत्रं यथाविधि जुहु-यात् ) श्रौत अग्निहोत्र को भी ब्राह्मणग्रन्थों में जैसा विधान किया है वैसा ही किया करे (ऋक्षेष्ट्याग्रयणं चैव चातुर्मास्यानि चाहरेत् ) नक्षत्रेष्टि जो कृत्तिकादि नक्षत्रों में विधान किये हैं । आग्रयण नाम नवसस्येष्टि, चातुर्मासेष्टि ( तुरायणं च क्रमशो दाक्षस्यायनमेव च ) तुरायण नाम संवत्सरेष्टि, और दाक्षायणेष्टि इन सब श्रौत इष्टियों को वानप्रस्थ पुरुष नीवारादि नामक धान्य के पुरोडाशादि बना कर किया करे ( वासन्तशारदैर्मेध्यैः स्वयमाहृतैर्मुन्यन्नैः ) वसन्त ऋतु चैत्र वैशाख और शरद् ऋतु क्वार कातिक में उत्पन्न होने वाले स्वयं बीन बटोर के लाये हुए मुन्यन्नों से ( पुरोडाशांश्चरूंश्चैव विधिवत्पृथङ्निर्वपेत्) चरु और पुरो-डाशों को विधिवत् पृथक् २ बनावे (तन्मेध्यतरं वन्यं हविर्देवताभ्यो हुत्वा) उस अति पवित्र वन में उत्पन्न हुए हविष्यान्न का देवताओं के लिये होम करके ( शेषमात्मनि युञ्जीत ) यज्ञ से शेष बचे को स्वयं खावे (लवणं च स्वयं कृतम् ). और वृक्षादि के खार वा मट्टी से स्वयं बनाया लवण खावे ॥

भा०—इस छठे अध्याय में प्रथम ३२ श्लोकों पर्यन्त वानप्रस्थ के धर्म कहते हैं तदनन्तर संन्यासियों के धर्म कहे हैं। सामान्य कर पचाश वर्ष की अवस्था पूर्ण हो जाने पर मनुष्य को गृहस्थ से वानप्रस्थाश्रम स्वीकार करना चाहिये और विशेष विचार यह है कि पुत्र सुरक्षित सुशिक्षित और घर का प्रबन्ध करने, कमाने योग्य पौत्र नाम उन पुत्रों के पुत्र होते समय होते हैं। अपनी स्त्री शिथिल यौवनावस्था से आगे वृद्ध हो जाय और अपना भी विषयों से सन्तोष हो जाय भोग की तृष्णा न रहे इत्यादि उचित अनुकूलता जब दीख पड़े तभी मनुष्य को वानप्रस्थाश्रम धारण करना चाहिये यही समय के विकल्प दिखाने का आशय है। वन के पदार्थों की अपेक्षा ग्राम का सभी वस्तु अपवित्र और सङ्ग दोष से विषय वासना का भी उद्बोधक है इसी से ग्राम के सूती वस्त्रादि भी त्याज्य ही हैं। शृङ्गार छोड़ने और तपस्वी के वेष से वन में रहने के लिये उस को जटा केशादि सब रख लेने चाहिये। जैसे गृहस्थ अपने समीपस्थ भोजन पानादि द्वारा अतिथि आदि आये गये का सत्कार करता है वैसे ही मूल फल तथा जलादि द्वारा वनस्थ भी आये हुओं का सत्कार अवश्य करे। वसन्त और शरद् ऋतु में ही ग्राम वा वन की प्रायः सभी ओषधियां स्वभाव से ही पकतीं हैं उन्हीं से हुए चरु पुरोडाशादि द्वारा दर्श पौर्णमासादि सब श्रौत कर्म को गृहस्थ के तुल्य ही करे किन्तु घृतादि हविष्य का अभाव मानता हुआ श्रौत कर्म को न छोड़े क्योंकि उस खाये हुए ओषधि वा अन्न से ही दुग्धादि के द्वारा घृतादि उत्पन्न होता है सो वहां ओषधि आदि कारण द्रव्य में कारणरूप से शुद्ध घृतादि विद्यमान ही है। इस दशा में वानप्रस्थ की स्तुति के लिये श्रौत कर्म को व्यर्थ कहने वाले कुल्लूकादि का कथन चिन्तनीय है ॥ १२ ॥

**स्थलजौदकशाकानि पुष्पमूलफलानि च ।**
**मेध्यवृक्षोद्भवान्यद्यात्स्नेहांश्च फलसम्भवान् ॥**
**वर्जयेन्मधुमांसं च भौमानि कवकानि च ।**
**भूस्तृणं शिग्रुकं चैव श्लेष्मातकफलानि च ॥**
**त्यजेदाश्वयुजे मासि मुन्यन्नं पूर्वसंचितम् ।**

जीर्णानि चैव वासांसि शाकमूलफलानि च ॥
न फालकृष्टमश्नीया--दुत्सृष्टमपि केनचित् ।
न ग्रामजातान्यार्त्तोऽपि मूलानि च फलानि च ॥
अग्निपक्वाशनो वा स्या--त्कालपक्वभुगेव वा ।
अश्मकुट्टो भवेद्वाऽपि दन्तोलूखलिकोऽपि वा ॥
सद्यः प्रक्षालको वा स्या--न्मास संचयिकोऽपि वा ।
षण्मास निचयो वा स्या--त्समा निचय एव वा ॥
नक्तं चान्नं समश्नीया--द्दिवा वाहृत्य शक्तितः ।
चतुर्थकालिको वा स्या-त्स्याद्वाऽप्यष्टमकालिकः ।
चान्द्रायणविधानैर्वा शुक्ले कृष्णे च वर्त्तयेत् ।
पक्षान्तयोर्वाऽप्यश्नीया--द्यवागूं क्वथितां सकृत् ॥
[ यतः पत्रं समादद्या--त्ततः पुष्पमाहरेत् ।
यतः पुष्पं समादद्या--त्ततः फलमाहरेत् ॥ ]
पुष्पमूलफलैर्वाऽपि केवलैर्वर्त्तयेत्सदा ।
कालपक्वैः स्वयंशीर्णै--र्वैखानसमते स्थितः ॥२१॥

अ०--स्थलजानि वास्तुकादीनि, औदकानि मोचकादीनि पुष्पमूलफलानि च मेध्यवृक्षोद्भवान्फलसम्भवान्स्नेहांश्चाद्यात् । मधु माक्षिकं मांसं, भौमानि कवकानि च, भूस्तृणं शिग्रुकं श्लेष्मातकफलानि च वर्जयेत् । पूर्वतः संचितमाश्वयुजे मासि सर्वमन्नं जीर्णानि वासांसि शाकमूलफलानि च त्यजेत् । केन-

चिदुत्सृष्टं त्यक्तमपि फालकृष्टं कर्षणानन्तरमुत्पन्नमन्नं ग्रामजातानि मूलानि च फलानि व्यार्त्तोऽपि नाश्नीयात् । अग्निपक्वाशनः कालपक्वभुगेव वा स्यादश्मनि कुट्टितस्य भक्षणपरो दन्तोलूखलिकोऽपि वा स्यात् । सद्य आनीय प्रक्षाल्य प्रत्यहं भुञ्जीत मासपरिमितकालाय संचयिकः, षण्मासनिचयो वा समानिचयएव वा स्यात् । नक्तं दिवा वा शक्तित आहृत्यान्नं समश्नीयात् । चतुर्थकालिको वा स्यादष्टमकालिको वापि स्यात् । चान्द्रायणविधानैर्वा शुक्ले कृष्णे च पक्षे भोजनं कुर्यात् । क्वथितां यवागूं पक्षान्तयोर्वापि सकृदश्नीयात् । अन्नैवैकं पद्यं पश्चात्क्षिप्तमुपलभ्यते । कालपक्वैः स्वयंशीर्णैः केवलैः पुष्पमूलफलैर्वापि वैखानसमते स्थितः सदा वर्त्तयेत ॥

भा०—अत्र वानप्रस्थेन यादृशं भक्ष्यं भुक्त्वा निर्वाहः कार्यो येन भक्ष्येण धर्मो वर्धेत तथा भक्षणनियमो रक्षणीयइति शास्त्राशयोऽवगन्तव्यः । उत्पत्तितएव पवित्रस्यान्नस्य भोजनेन बुद्धिरपि शुद्धा धर्मानुकूला भवति । मधुमांसादीनि हिंसादिदोषदुष्टानि फालकृष्टोत्पन्नमन्नं हिंसादोषदुष्टमफालकृष्टोत्पन्नं तु ग्राम्याशुद्धिसम्बद्धं च । अग्निपक्वादयो विकल्पास्तु शक्तिभेदप्रदर्शनार्थाः संचयतारतम्यं रागवैराग्यभेदार्थम् । यश्चान्नं कुतोऽपि निर्दोषस्थानात्सद्यएवानीय भुङ्क्ते पुष्पमूलफलानि वा पक्वानि केवलानि भुङ्क्ते संचयं च न साधु मन्यते स वशीकृतेन्द्रियग्राम उत्तमो वानप्रस्थः ॥२१॥

भावार्थः—(स्थलजौदकशाकानि) बथुआ आदि स्थल में उत्पन्न हुए तथा नाड़ी आदि जल में उत्पन्न होने वाले शाक और ( मेध्यवृक्षोद्भवानि ) पुष्पमूल फ-

लानि च पवित्र सत्त्वगुणी वृक्षों से उत्पन्न हुए पुष्प मूल और फलों को तथा ( फलसम्भवान्स्नेहांश्चाद्यात् ) नारियल आदि फलों से निकलने वाली घृतादि चिकनाई को खावे [ किन्तु पशु के दुग्ध से निकले घृत को न खावे क्योंकि पशु को दुर्बलतादि दुःख देता हुआ दुग्ध तथा घृत प्रकट होता है पर अन्नादि रूप फल में पकने और वृक्ष से अलग होने पर जीव वा जीवन नहीं ठहरता । इसी से वहां हिंसादोष नहीं है ] ( मधु मांसं च भौमानि कवकानि च ) शहद, मांस, पृथिवी में वर्षा ऋतु के समय उगने वाले कठफूल ( भूस्तृणं शिग्रुकं चैव श्लेष्मातकफलानि च) भूस्तृण नामक शाक, शिग्रुक–सहजना और लसोढ़ा का फल इन सब का खाना वानप्रस्थ ( वर्जयेत् ) छोड़ देवे ( पूर्वसंचितं मुन्यन्नम् ) पहिले का संचित जोड़ के धरा मुन्यन्न ( जीर्णानि वासांसि चैव ) फटे पुराने वल्कलादि के वस्त्र ( शाकमूलफलानि च ) औरसं चित धरे हुए शाक मूल फलादि जो सूखे होने आदि कारण से कई महिनों तक ठहर सकते हैं उन सब को ( आश्वयुजे मासि त्यजेत् ) आश्विन महिने में त्याग देवे क्योंकि वर्षा ऋतु में प्रायः सभी पदार्थ विकारी हो जाते हैं उन को खाने से बुद्धि में भी तमोगुणादि पैदा होकर धर्म कर्म की बाधा होगी (केनचिदुत्सृष्टमपि फालकृष्टं नाश्नीयात्) किसी मनुष्य ने छोड़ दिया हो जो कहीं एकान्तादि में निरर्थक पड़ा भी हो वैसे हल से जोत २ कर बोये गेंहू जौ आदि अन्न को वानप्रस्थ कदापि न खावे ( ग्रामजातानि मूलानि च फलानि चार्त्तोऽपि नाश्नीयात् ) तथा ग्राम में हल जोते विना भी उत्पन्न हुए मूल फलादि को भूखों मरता हुआ भी वानप्रस्थ न खावे ( अग्निपक्काशनो वा स्यात् कालपक्वभुगेव वा ) वानप्रस्थ नित्य अग्नि से पका कर खाने वाला हो वा समय पाकर पके अन्न को अग्नि में पकाये विना ही खाने वाला हो ( अश्मकुट्टो भवेद्वाऽपि दन्तोलूखलिकोऽपि वा ) शिलवटना वा उखली मूसल से कूट पीस वा दरदरा कर खाने वाला हो अथवा केवल दांतों से ही कच्चे अन्न को चबा २ कर खावे शिलवटना आदि का कुछ काम न रक्खे [ यदि दांतों में ठीक शक्ति न हो तो शिल आदि पर कुचल पीस कर खावे और दांत बने हों तो शिल आदि पर पीसने की अपेक्षा दांतों से ही चबाना उत्तम है ] (सद्यःप्रक्षालको वा स्यात् ) तत्काल खा लेने योग्य ही अन्न नित्य २ लाकर खाने वाला हो जोड़ कर न रक्खे ( माससंचयिकोऽपि वा ) अथवा महिने भर खाने के लिये संचय कर लेने वाला हो ( षण्मासनिचयो वा स्यात् ) वा छः महिने

के लिये जोड़ कर रखने वाला हो (सुमानिचय एव वा) और अथवा एक वर्ष तक के लिये संचय करने वाला हो। [ इन चार पक्षों में कम २ संचय करने वाला अच्छा माना जायगा। सो यदि नित्य २ कहीं से मुन्यन्न वा शाक मूल फलादि तत्काल मिलसकें तो यही पक्ष उत्तम है और ऐसा नहो सकने पर यथासम्भव छोटे २ संचय वाले पक्ष अच्छे रहेंगे ] ( नक्तं चान्नं समश्नीयात् ) एक वार रात को अन्न खाया करे ( शक्तितो दिवा वाहृत्य ) वा शक्ति के अनुसार दिन को कहीं से लाकर एक वार खाया करे ( चतुर्थकालिको वा स्यात्स्याद्वाप्यष्टमकालिकः ) अथवा दिन के चौथे पहर में एक वार खाने वाला हो और अथवा आठवें पहर में थोड़ी रात रहे एक वार खाने का अभ्यास डाले ( चान्द्रायणविधानैर्वा शुक्ले कृष्णे च वर्त्तयेत् ) अथवा शुक्लपक्ष की प्रतिपदादि तिथि को पन्द्रह ग्रासों में से एक २ ग्रास घटाता जाय और कृष्णपक्ष में प्रतिपदा को एक द्वितीया को दो इत्यादि प्रकार एक २ ग्रास वढ़ाता जाय इसी प्रकार सदा वर्षों तक भोजन किया करे (क्वथितां यवागूं पक्षान्तयोर्वापि सकृदश्नीयात्) अथवा पकाये हुए यवागू जौ के शीरा को अमावास्या और पौर्णमासी दो ही दिन खाया करे [ अर्थात् धीरे२ करके जब ऐसी सहन शीलता हो जाय तब महिने भर में दो वार और एक वर्ष में चौवीश वार भोजन करता हुआ तप करे जब इस से भी आगे शक्ति बढ़े तो केवल अब्भक्षी वा केवल वायुभक्षी निराहार हो जावे ] इसी के आगे एक श्लोक पीछे मिलाया कहीं २ लिखा मिलता है–जिस वृक्ष के पत्तों से काम निकाले उसी से पुष्प न तोड़े और जिस से पुष्प लेवे उस से फल न लेवे (केवलैः कालपक्वैः स्वयंशीर्णैः पुष्पमूलफलैर्वा सदा वर्त्तयेत्) अथवा सब मुन्यन्नों का भी खाना छोड़ केवल अपने २ ऋतु समय में पके वृक्ष से स्वयं गिरे पुष्प मूल और फलों को खाकर ही निर्वाह करे यह वैखानस ऋषि का मत है अर्थात् वैखानस भी कोई वड़े तपस्वी वानप्रस्थ महात्मा इस पुण्यभूमि पर कभी सुशोभित हो चुके हैं ॥

भा०–इस प्रकरण में–वानप्रस्थ को जैसा वा जितना वा जब २ भोजन खा कर निर्वाह करना चाहिये कि जिस भक्ष्य वस्तु के सेवन से धर्म वढे वैसा खाने का नियम रक्खे यह शास्त्र का संक्षिप्त आशय जानो। उत्पत्ति नाम जड़ से ही जो अन्न पवित्र है उस के भोजन से वुद्धि भी शुद्ध धर्मानुकूल होती है।

मधु और मांसादि पदार्थ हिंसादि करके मिलने से दूषित और हल जोत कर उत्पन्न हुआ अन्न भी हिंसारूप दोष से दूषित है और हल जोते विना ग्राम के समीप में उत्पन्न हुआ हो तो सङ्ग दोष से ग्राम की अशुद्धि उस में अवश्य होगी अग्नि में पकाये वा विना पकाये आदि खाने के विकल्प केवल शक्ति भेद दिखाने के लिये हैं । यदि अग्नि में पकाये विना अन्न को पचा सकता है तो पकाने से न पकाना उत्तम है और न्यूनाधिक संचय के भेद वैराग्य की न्यूनाधिकता दिखाने वा अन्न मिलने की भिन्न २ दशाओं के लिये हैं अर्थात् जहां एक वर्ष में एक ही बार अन्न उत्पन्न होता है वहां एक वर्ष के लिये संचय करके रखलेवे परन्तु जो तपस्वी किसी निर्दोष स्थान से तत्काल नित्य २ लाकर अन्न खाता जोड़ के नहीं रखता अथवा समय पर पके स्वयं गिरे केवल पुष्प फल फलों को ही खाता और जोड़ना भी अच्छा नहीं मानता वह जितेन्द्रिय तपस्वी वानप्रस्थ आर्यों की अपेक्षा उत्तम है ॥२१॥

भूमौविपरिवर्त्तेत तिष्ठेद्वाप्रपदैर्दिनम् ।
स्थानासनाभ्यांविहरे--त्सवनेषूपयन्नपः ॥
ग्रीष्मेपञ्चतपास्तुस्या--द्वर्षास्वभ्रावकाशिकः ।
आर्द्रवासास्तुहेमन्ते--क्रमशोवर्द्धयंस्तपः ॥
उपस्पृशंस्त्रिषवणं पितॄन्देवांश्चतर्पयेत् ।
तपश्चरंश्चोग्रतरं शोषयेद्देहमात्मनः ॥
अग्नीनात्मनिवैताना--न्समारोप्ययथाविधि।
अनग्निरनिकेतःस्या--न्मुनिर्मूलफलाशनः ॥
अप्रयत्नःसुखार्थेषु ब्रह्मचारीधराशयः ।
शरणेष्वममश्चैव वृक्षमूलनिकेतनः ॥

तापसेष्वेवविप्रेषु यात्रिकंभैक्षमाहरेत् ।
गृहमेधिषुचान्येषु द्विजेषुवनवासिषु ॥
ग्रामादाहृत्यवाश्नीया-दष्टौग्रासान्वनेवसन् ।
प्रतिगृह्यपुटेनैव पाणिनाशकलेनवा ॥
एताश्चान्याश्चसेवेत दीक्षाविप्रोवनेवसन् ।
विविधाश्चौपनिषदी--रात्मसंसिद्धयेश्रुतीः ॥
ऋषिभिर्ब्राह्मणैश्चैव गृहस्थैरेवसेविताः ।
विद्यातपोविवृद्ध्यर्थं शरीरस्यचशुद्धये ॥
अपराजितांवास्थाय व्रजेद्दिशमजिह्मगः ।
आनिपाताच्छरीरस्य युक्तोवार्यनिलाशनः ॥
आसांमहर्षिचर्याणां त्यक्त्वान्यतमयातनुम् ।
वीतशोकभयोविप्रो ब्रह्मलोकेमहीयते ॥३२॥

अ०—पूर्णदिवसे सायमवधि भूमौ विपरिवर्त्तेत न तिष्ठेन्नापि संविशेत् । यद्वा प्रपदैः पादाग्रभागैः सन्ध्यापर्यन्तं तिष्ठेदेव । यद्वा सवनेषु कालत्रयेऽपउपयन् त्रिःस्नानं कुर्वन् स्थानासनाभ्यां विहरेन्मध्येऽगच्छेत्तिष्ठेदासीत च । ग्रीष्मे चतुर्दिक्ष्वग्निं प्रज्वाल्योपरिष्टात्सूर्याग्निं सहमान आसीत । वर्षास्वभ्रावकाशिकः स्यात्—न क्वाप्याच्छादिते कुड्यादिसद्मन्यासीत वर्षाकालादन्यत्र कुड्यादिस्थितौ कामचारः । हेमन्ततौ तु वासांस्याद्राणि कार्याणि सर्वं चैतत्क्रमेण का-

र्यम् । प्रातर्मध्याह्ने सायाह्ने च त्रिवारं स्नानं कुर्वन् पितॄन् देवांश्च तर्पयेत् स्नानशुद्ध्या देवाइन्द्रियादयः पितरो मनआ-दयश्च तृप्यन्ति । एवमुग्रतरं तपश्चरन्नात्मनः स्वस्य देहं स्थूलत्वं शोषयेत् । अस्मिन्नेवाश्रमे धर्मानुष्ठानकाष्ठां प्राप्त-श्चेद्यथाविधि मन्त्रपुरस्सरं वैतानान् श्रौतानग्नीन्गार्हप-त्यादिनामकानात्मनि समारोप्यानग्निस्त्यक्ताग्निसाधनो-ऽनिकेतो गृहेष्ववसन् यथाप्राप्तमूलफलाद्यशनो मुनिः कृ-तवाक्संयमः स्यात् । सुखार्थेषु सुखसाधनेष्वप्रयत्नो धराश-यी ब्रह्मचारी शरणेषु वृक्षमूलादिष्वप्यममो वृक्षमूलेषु कृतनि-वासश्च स्यात् । तापसेषु विप्रेषु वनवासिष्वन्येषु गृहमेधिषु गृहस्थेषु द्विजेषु यात्रिकं प्राणयात्रासिद्धिप्रयोजनायैव भैक्ष-माहरेत् । यद्वा वने वसन्नष्टौ ग्रासान् ग्रामात्पुटेनैव पर्ण-निर्मितेन,केवलेन पाणिना, शकलेन कर्परखण्डेन वाऽहृ-त्याश्नीयात् । वने वसन् विप्रएताश्चान्याश्च दीक्षाः सेवेत । आत्मसंसिद्धये विद्यातपोविवृध्यर्थं शरीरस्य च शुद्धये ऋषि-भिर्ब्राह्मणैर्गृहस्थैरेव सेविता विविधा औपनिषदीः श्रुतीः सेवेत । अपराजितां वा दिशमास्थाय योगयुक्तो वायु-निलाशनः सन् शरीरस्यानिपातादजिह्म गोव्रजेत् । आसां महर्षिचर्याणां मध्ये कयापि रीत्या तनुं त्यक्त्वा विप्रो वी-तशोकभयः सन् ब्रह्मलोके ब्रह्मैव लोको लोक्यस्तस्मिन् म-हीयते पूजां प्रसादं नैर्मल्यं चाप्नोति ॥

भा०—भूमौ विपरिवर्त्तनं प्रपदैः स्थितिर्ग्रीष्मे पञ्चाग्नि-तापादिकं च सर्वं तपः क्रमेणैव वर्धनीयम् । यदा च तपो-

ऽनुष्ठानरूपो वानप्रस्थधर्मः काष्ठां गच्छति तदा श्रौताग्नीनात्मनि समारोपणादि कर्त्तव्यम् । अस्मिन् पक्षे संन्यासाश्रममन्तरेणास्मिन्नेवाश्रमे कृतकृत्यः सर्वदुःखेभ्यो मुक्तो जायते संन्यासाश्रमस्य नास्ति तदा नामतो विशिष्टं प्रयोजनमर्थतस्तु यदाऽऽत्मन्यग्नयः समारोप्यन्ते, शरणेष्वममत्वं वृक्षमूलनिकेतनत्वं च जायते तदाऽस्त्येव संन्यासाश्रमः। अतएव प्रकृष्टवैराग्येण विना नास्ति दुःखेभ्यः कस्यापि मोक्षस्तस्मान्नाम्ना संन्यासं कुर्यादिति नास्ति विशिष्टमपेक्षितम् । यदा च तपस्तप्स्यन् तपसः परां काष्ठां न गच्छति तदा प्रसिद्धेन प्रतिज्ञातेन च वैराग्येण संन्यासधारणं वक्ष्यमाणरीत्या कार्यम् ॥ ३२ ॥

भाषार्थः-( दिनं भूमौ विपरिवर्त्तेत प्रपदैर्वा तिष्ठेत् ) उग्रतप के द्वारा अपनी शुद्धि करता हुआ वानप्रस्थ दिन भर इधर उधर कुटी के सब ओर डोले करे न बैठे और न लेटे अथवा एक स्थान में मौन होकर पगों की अङ्गुलियों के सहारे दिन भर खड़ा रहे (सवनेषूप उपयन्स्थानासनाभ्यां विहरेत ) वा प्रातः मध्याह्न और सायंकाल में तीन वार स्नान करता हुआ अपने स्थान और आसन पर कभी बीच २ चले खड़ा रहे वा बैठे और सब दशा में मन तथा वाणी को शुभ कृत्य में लगावे ( ग्रीष्मे तु पञ्चतपाः स्यात् ) ग्रीष्म ऋतु में पञ्चाग्नि तपने वाला हो अर्थात् चारों दिशा में अग्नि जलाकर बैठे और ऊपर सूर्य का प्रबल धूप हो ( वर्षास्वभ्रावकाशिकः ) वर्षा ऋतु में खुले में रहने वाला हो किन्तु किसी छये पटे घर में निवास न करे परन्तु वर्षा न होते समय चाहे तो छये में भी बैठ सकता है । ( आर्द्रवासास्तु हेमन्ते ) और हेमन्त-अगहन पौष महिनों में जल में भिगोये गीले वस्त्र पहिने (क्रमशो वर्धयंस्तपः ) परन्तु यह सब तप क्रम से बढ़ावे अर्थात् पहिले चतुर्थांश वा आधा दिन घूमते हुए वा खड़े हुए काटे और आगे २ बढ़ावे तथा पहिले २ घड़ी २ दो २ घड़ी पञ्चाग्नि तपे और धीरे २ क्रम से बढ़ावे तभी कर सकेगा एक साथ ऐसा कर सकना दुस्तर है (त्रिषवणमुपस्पृशन् पितृन्देवांश्च तर्पयेत् ) प्रातः सायं और मध्याह्न

तीनवार स्नान करता हुआ स्वशरीरस्थ इन्द्रियादिस्थ अग्न्यादि देवों और
न आदि पितरों को तृप्त संतुष्ट प्रसन्न करे इस प्रकार ( उग्रतरं तपश्चरन्नात्मनो
हं शोषयेत् ) उग्रतर तप करता हुआ अपने शरीरस्थ मांस रुधिरादि की स्थू-
ता को सुखा देवे । यदि इसी आश्रम में धर्मानुष्ठान की काष्ठा-हद्द तक प-
च जावे तो ( यथाविधि वैतानानग्नीनात्मनि समारोप्य ) मन्त्रपूर्वक श्रौत-
र्हपत्यादि तीनों अग्नियों को अपने भीतर आरोपण कर के ( अनग्निरनि-
तः ) प्रसिद्धाग्नि के सेवन से रहित और किसी कुटी आदि छाये पाटे कृत्रि-
घर का निवास छोड़ कर ( मूलफलाशनो मुनिः स्यात् ) मूल वा फल आदि
जो प्राप्त हो जाय उसे खाने वाला मौन हो कर विचरे ( सुखार्थेष्वप्रयतः) सुख
भोग के लिये विषयों के संचय में प्रयत्न वा परिश्रम न करने वाला ( धराशयो
ब्रह्मचारी) पृथिवी पर सोने वाला हो ब्रह्मचर्याश्रम के नियम और चिह्न धारण
करे (शरणेषु चैवाममो वृक्षमूलनिकेतनः) वृक्ष की जड़ों को अपना निवास स्थान
रखता वा मानता हुआ पर उन में किसी वृक्ष के नीचे अपनी ममता न जमावे
जिस में अन्य कोई आसन कर ले तो दुःखित होने पड़े किन्तु सामान्य वृक्षों
में कहीं बैठ लेट रहूंगा जब जहां बैठा लेटे तब उतने ही काल को उसे भी अपना
स्थान माने (तापसेष्वेव विप्रेषु यात्रिकं भैक्षमाहरेत्) अपने निर्वाहमात्र थोड़ी सी
भिक्षा तपस्वी ब्राह्मणों से मांग लिया करे किन्तु पेट भर खाने की चेष्टा कदापि न
करे (वनवासिषु-गृहमेधिष्वन्येषु द्विजेषु च) अथवा भिक्षा मांगने को तपस्वी ब्राह्मण
न मिलें तो अन्य वनवासी गृहस्थ मध्यम ब्राह्मणों के घरों से भी प्रयोजनमात्र
भिक्षा मांग कर ले आना अच्छा है (वा वने वसन् ग्रामादष्टौ ग्रासानाहृत्याश्नी
यात्) अथवा वन में कोई भी भिक्षा देने वाला न मिले तो वन में रहता हुआ
ही वानप्रस्थ ग्राम से आठ ग्रास लाकर एक वार खा लेवे अर्थात् यही आठ
ग्रास प्रयोजनमात्र भिक्षा है ( प्रतिगृह्य पुटेनैव पाणिना शकलेन वा) वह भिक्षा
किसी पत्तों के दोना वा पत्तल वा खाली हाथों अथवा खप्पर में लाया करे
(वने वसन् विप्र एताश्चान्याश्च दीक्षाः ) वन में वसता हुआ ब्राह्मण इन पूर्वोक्त
तथा अन्य उत्तम २ नियमों दीक्षाओं तथा ( ऋषिभिर्गृहस्थैरेव च ब्राह्मणैरात्म-
संसिद्धये विद्यातपोविवृद्ध्यर्थं शरीरस्य च शुद्धये सेविताः) ऋषियों नाम वनस्थ
तपस्वी ब्राह्मणों ने वा मध्यम गृहस्थ ब्राह्मणों ने अपनी सम्यक् सिद्धि के लिये
विद्या, तप की वृद्धि और शरीर की शुद्धि के लिये सेवन कियीं । (विविधाश्चौ-
पनिषदीः श्रुतीः सेवेत)विविध प्रकार की उपनिषद् पुस्तकों में कहीं [परीक्ष्यलो-

कान् कर्मचितान्० इत्यादि] श्रुतियों का सेवन करे ( वा युक्तो वार्थनिलाशनः ) अथवा योग-समाधि के अभ्यास से ठीक सावधान हुआ जल वायु का ही भोजन करता हुआ (अपराजितां दिशमास्थाय शरीरस्यानिपाताद्जिह्मगो व्रजेत्) ईशान दिशा की ओर मुख करके शरीर के गिर जाने छूट जाने समय तक सीधा चलाजावे न कहीं बैठे न कुछ खावे न किसी अन्य दिशा को देखे (आसां महर्षिचर्याणामन्यतमया तनुं त्यक्त्वा) इन महर्षियों तपस्वियों के आचरणों में से किसी एक रीति से शरीर छोड़ कर ( वीतशोकभयो विप्रो ब्रह्मलोके महीयते ) शोक और भय से रहित हुआ ब्राह्मण जानने योग्य ब्रह्म के सम्बन्ध से होने वाली शुद्धि प्रसन्नतादि द्वारा पूजित होता है ॥

भा०—भूमि पर डोलना, पग की अंगुलियों के सहारे दिन भर खड़े रहना और ग्रीष्म में पञ्चाग्नि तपना आदि सब तप क्रम से ही बढ़ाना चाहिये। और जब तपोनुष्ठान रूप वानप्रस्थ का धर्म असीम दशा को पहुंच जावे तब श्रौताग्नियों का अपने में आरोपणादि करना चाहिये। इस पक्ष में संन्यासाश्रम किये विना इसी वानप्रस्थाश्रम में सब दुःखों से मुक्त हुआ कृतकृत्य हो जाता है। तब संन्यासाश्रम का नाम और चिह्न धारण करने का विशिष्ट प्रयोजन नहीं है। परन्तु जब अपने में अग्नियों का समारोपण करना बैठने के स्थानादि में भी ममता का त्याग और वृक्षों के नीचे निवास करना होता है तब संन्यास का अर्थ वा आशय तो विद्यमान ही है। इसी से उत्तम वैराग्य हुए विना दुःखों से कोई नहीं मुक्त होता यह ठीक ही है इसी लिये नाममात्र संन्यास धारण करने की आवश्यकता नहीं है और जब वानप्रस्थ पुरुष तप करता हुआ तप की परा काष्ठा तक नहीं पहुंचता तब उस को प्रसिद्ध और प्रतिज्ञापूर्वक वैराग्य के साथ आगे कहे अनुसार विधिपूर्वक संन्यासाश्रम का धारण करना चाहिये ॥ ३२ ॥

**वनेषुचविहृत्यैवं तृतीयंभागमायुषः ।**
**चतुर्थमायुषोभागं त्यक्त्वासङ्गान्परिव्रजेत् ॥**
**आश्रमादाश्रमंगत्वा हुतहोमोजितेन्द्रियः ।**
**भिक्षाबलिपरिश्रान्तः प्रव्रजन्प्रेत्यवर्धते ॥**

ऋणानित्रीण्यपाकृत्य मनोमोक्षेनिवेशयेत् ।
अनपाकृत्यमोक्षन्तु सेवमानोव्रजत्यधः ॥
अधीत्यविधिवद्वेदान् पुत्रांश्चोत्पाद्यधर्मतः ।
इष्ट्वाचशक्तितोयज्ञै-र्मनोमोक्षेनिवेशयेत् ॥
अनधीत्यद्विजोवेदा-ननुत्पाद्यतथासुतान् ।
अनिष्ट्वाचैवयज्ञैश्च मोक्षमिच्छन्व्रजत्यधः॥
प्राजापत्यांनिरूप्येष्टिं सर्ववेदसदक्षिणाम् ।
आत्मन्यग्नीन्समारोप्य ब्राह्मणःप्रव्रजेद्गृहात्
योदत्वासर्वभूतेभ्यः प्रव्रजत्यभयंगृहात् ।
तस्यतेजोमयालोका भवन्तिब्रह्मवादिनः ॥
यस्मादण्वपिभूतानां द्विजान्नोत्पद्यतेभयम् ।
तस्यदेहाद्विमुक्तस्य भयंनास्तिकुतश्चन ॥
आगारादभिनिष्क्रान्तः पवित्रोपचितोमुनिः ।
समुपोढेषुकामेषु निरपेक्षःपरिव्रजेत् ॥ ४१ ॥

अ०—एवमुक्तप्रकारेण तृतीयमायुषो भागं ततः किमपि न्यूनं वा तपस्तप्स्यन् वनेषु विहृत्य वन्यवस्तुभिः सह विहारं कृत्वाऽऽयुषश्चतुर्थभागे सर्ववस्तुसङ्गांस्त्यक्त्वा परिसर्वस्मात्पृथग्व्रजेत् । ब्रह्मचर्याद्गृहाश्रमं गच्छेदेवमाश्रमादाश्रमं क्रमशो गत्वा हुतहोमो जितेन्द्रियो भिक्षाबलिपरिश्रान्तो भिक्षादानबलिदानादिकर्मणो बहुकालावधि यथाविध्यनु-

ष्ठानेन सर्वतः श्रान्तो यः परिव्रजति स प्रेत्य वर्धते । ऋषिदेवपितृपदार्थानां संबद्धमृणत्रयं निर्यात्य मोक्षे मनो निवेशयेत् । ऋणान्यनपाकृत्य मोक्षं सेवमानस्त्वधो व्रजति अतएव विधिवद्वेदाध्ययनेनर्षि-ऋणं,विधिवद्यज्ञैरिष्ट्वा देवर्णं,विधिवद्धर्मतः पुत्रानुत्पाद्य च पितॄणामपाकृत्य मोक्षे मनो निवेशयेत् । अतो विरुद्धं वेदाध्ययनाद्यकृत्वा मोक्षमिच्छन् प्रायेणाधो व्रजति । सर्वं वेदो धनं दक्षिणा यस्यां सा तां प्रजापतिदेवताकामिष्टिं निरूप्य-यातेअग्नेयज्ञियातनूरिति मन्त्रेण गार्हपत्याद्यग्नीनात्मनि समारोप्य ब्राह्मणो गृहात्कुटीतोवा प्रव्रजेत् प्रकर्षेण त्यक्त्वा गच्छेन्न पुनरावर्त्तेत । ब्राह्मणकथनात्क्षत्रियादीनां प्रव्रज्याधिकारो नास्ति ज्ञानोत्कर्षे कस्याप्यधिकारश्चेत्तस्य लौकिकं क्षत्रियादित्वमस्तु परमार्थतस्तु स ब्राह्मणः । यः सर्वभूतेभ्योऽभयं दत्वा कमपि दुःखितमकृत्वा गृहाद्गृहाश्रमाद्वनाद्वा प्रव्रजति तस्य ब्रह्मवादिनस्तेजोमयाः सत्त्वगुणमया लोकाः प्राप्ता भवन्ति यत्र रजस्तमोजन्यं दुःखं न तेनाप्यते । स्वजीवनकाले यस्माद् द्विजादणवपि भयं दुःखं कस्यापि न जायते तस्य कुतोऽपि क्वापि कदापि किमपि दुःखं भयं वा नास्ति । तस्मात्पुत्रकलत्रादीन् भयभीतान् दुःखितानसमर्थान् कृत्वाऽकस्मान् न केनापि प्रव्रजितव्यम् । समर्थेषु शिक्षितेषु च सुतेषु प्रसिद्धिपुरस्सरं प्रव्रजने तेषां यत्किंचिद् भयं दुःखं वा नतदल्पत्वाद्दुयपक्षे गणयितुमुचितम् । एवं जपतपआदिभिः समन्वित आगारान्मुनिर्मौनी सन्नभिनिष्क्रान्तः समुपोढेषु संचितेषु

गृहाश्रमस्थेषु कुटीसम्बद्धेषु वा भोगेषु निरपेक्षः सन् परिव्रजेत् ॥

भा०—अत्र प्रव्रज्याप्रकारः सम्यक्त्वेनोक्तः । ऋणापाकरणं मनस एकाग्रयादुत्थापनं शोधनं वा । यथा चाशुद्धे वाससि न कोऽपि रागो व्याप्नोति यथा वा क्वापि धृतः पादस्तत उत्थापनमन्तरेणाग्रे निधापयितुमशक्यस्तथा मनोऽपि मोक्षे निवेशयितुमशक्यः । तस्मान्मुमुक्षोः पूर्वमृणनिर्यातनं परमावश्यकम् । प्राजापत्येष्टिनिरूपणं प्रसिद्धदृढप्रतिज्ञानेन सह सर्ववस्तुषु ममत्वनिरासार्थम् । यः कस्माअपि भयं दुःखं वा दत्वा प्रव्रजति स यदा स्मरति मयाऽऽसौ दुःखीकृतस्तदा तेन परितप्यमानः पीड्यते न च शर्म लभते नच मोक्षसाधनानि तदानुष्ठातुमुत्सहतेऽपितूभयतो भ्रष्टो जायते । गृहागारादिपदस्यासकृत्प्रयोगाद्वानप्रस्थाश्रममकृत्वा गृहाश्रमादपि प्रव्रज्यानानुचिता । एवं च कोऽपि ब्रह्मचर्यादपि संन्यासमर्हति । तत्र सर्वत्रैवान्याश्रमाणामर्थो न लुप्यते यथा कोऽपि गृहे तिष्ठन्नेव संन्यासमिच्छन्गृहाश्रमभोगेभ्यः प्रायेण विरक्तस्तपसि रमते सएव गृहाश्रमात्संन्यस्यति नतु सर्वः तस्य च गृहाश्रमएवान्त्यकालेऽर्थतो वानप्रस्थाश्रमो जायते, अतो भोगानामपेक्षात्यागएव प्रधानः संन्यासो नतु स्थूलभोगानां देशभेदेन त्यागः संन्यासपदवाच्यः केनापि विपश्चिता कदापि स्वीक्रियते ॥ ४१ ॥

भाषार्थः—( एवं तृतीयमायुषो भागं वनेषु च विहृत्य ) इस उक्त प्रकार आयु के तृतीय भाग में वनों वा शून्य स्थानादि में विहार वा खेल करके (आयुषश्चतुर्थं भागं संगान् त्यक्त्वा परिव्रजेत् ) आयु के चौथे भाग में सब पदार्थों

वा प्राणियों के सब प्रकार के सङ्गों को छोड़ कर संन्यासी हो जावे (हुतहोमो जितेन्द्रियः) होमादि जिस ने किये ऐसा जितेन्द्रिय हुआ (आश्रमादाश्रमं गत्वा) ब्रह्मचर्य से गृहस्थ गृहस्थ से वानप्रस्थ और वानप्रस्थ से संन्यास ऐसे आश्रम से आश्रम-ठाहर से ठाहर में-पड़ाव से पड़ाव में पहुंच कर (भिक्षाबलिपरिश्रान्तः प्रव्रजन् प्रेत्य वर्धते) गृहाश्रम में भिक्षा देते २ और बहुत अधिककाल तक वैश्व देवादि करते २ थका हुआ जो संन्यास लेता है वह जन्मान्तर में अवश्य बढ़ता अधिक २ सुखी होता है (त्रीणि,ऋणान्यपाकृत्य मोक्षे मनो निवेशयेत्) ऋषि ऋण, देवऋण और पितृ ऋण इन तीनों ऋणों को चुकाकर मोक्ष में मन को लगावे (अनपाकृत्य तु मोक्षं सेवमानोऽधोव्रजति) ऋण चुकाये विना मोक्ष का सेवन करता हुआ पुरुष अधोगति को प्राप्त हो जाता है (विधिवद्वेदानधीत्य) अर्थात् विधिपूर्वक शास्त्र की आज्ञानुसार गुरु मुख से वेदों को पढ़ने द्वारा ऋषि ऋण चुकाके (शक्तितोयज्ञैरिष्ट्वा) यथाशक्ति बड़े २ यज्ञ करने द्वारा देव ऋण चुका के (पुत्रांश्च धर्मतउत्पाद्य) और धर्म से पुत्रों को उत्पन्न करने द्वारा पितृ ऋण चुका के (मोक्षे मनो निवेशयेत्) मोक्ष में मन लगावे (द्विजो वेदाननधीत्य) ब्राह्मण वेद न पढ़ के (यज्ञैर्वानिष्ट्वा) बड़े २ यज्ञ वा इष्टि न करके (तथा सुताननुत्पाद्य) तथा पुत्रों को उत्पन्न न कर के अर्थात् इन तीनों कर्त्तव्यों द्वारा तीनों ऋण न चुका कर (मोक्षमिच्छन्नधो व्रजति) मुक्ति चाहता हुआ नीचे गिर जाता है (सर्ववेदसदक्षिणां प्राजापत्यामिष्टिं निरूप्य) अपना सभी वेदस् नाम धन जिस की दक्षिणा में दे दिया जाता ऐसी प्रजापति देवता वाली इष्टि-यज्ञ का निरूपण करके (आत्मन्यग्नीन्समारोप्य) और [ याते अग्ने यज्ञियातनूः० ] इस मन्त्र से गार्हपत्यादि श्रौत स्मार्त्त अग्नियों को अपने भीतर समारोपण करके (ब्राह्मणो गृहात् प्रव्रजेत्) ब्राह्मण घर वा वनस्थ कुटी से वा गृहस्थाश्रम से संन्यास लेलेवे फिरलौट कर वहां का भोग वा निवास कभी न करे। यहां ब्राह्मण कहने से क्षत्रियादि को संन्यास का अधिकार नहीं है यदि कोई क्षत्रियादि ज्ञान की प्रबलता से संन्यास का अधिकारी हो सके तो वह लोक परम्परा से भले ही क्षत्रियादि कहावे किन्तु शास्त्रानुसार वह ब्राह्मण ही है। (यः सर्वभूतेभ्योऽभयं दत्वा) जो अपनी ओर से सब प्राणियों को अभय दान देकर अर्थात् किसी प्राणी को दुःख न देकर (गृहादभयं प्रव्रजति) गृहाश्रम वा वनस्थ कुटी से निर्भय हुआ संन्यास लेता है

जो किसी को सता कर कहीं को चलता है तो उस को उसी का भय लगा रहता है कि जिस को मैंने सताया है वह कहीं इधर उधर से मुझे सताने को न आता अब आता है इसी सन्देह में भय भीत रहता है ] (तस्य ब्रह्मवादिनस्तेजोमया लोका भवन्ति ) उस ब्रह्मवादी ईश्वरनिष्ठ ईश्वरभक्त पुरुष को सत्त्वगुणरूप प्रकाश की अधिकता वाले लोक प्राप्त होते हैं अर्थात् उन लोकों में रजोगुण तमोगुण सम्बन्धी दुःख उस को कभी प्राप्त नहीं होता ( यस्माद्द्विजाद् भूतानामण्वपि भयं नोत्पद्यते ) अपने जीवन समय में जिस ब्राह्मण से अणुमात्र भी भय वा दुःख किसी को नहीं पहुंचता ( देहाद्विमुक्तस्य तस्य कुतश्चन भयं नास्ति) ग्रामादि समुदाय से वा शरीर से अलग होने पर उस को किसी से कहीं कभी कुछ भी दुःख वा भय उत्पन्न नहीं होता तिस से सिद्ध हुआ कि स्त्री पुत्रादि को भयभीत दुःखित वा असमर्थ दशा में विलखते छोड़ कर तय्यारी किये विना अकस्मात् किसी को संन्यास नहीं लेना चाहिये । और उन पुत्रादि के समर्थ शिक्षित हो जाने पर प्रसिद्धिपूर्वक सब को ठीक २ समझा बुझा के संन्यास लेने में जो कुछ थोड़ा दुःख वा भय होता वह अति अल्प होने से भय वा दुःख पक्ष में नहीं गणना चाहिये (पवित्रोपचितो मुनिरागाराभिनिष्क्रान्तः) जप तप आदि पवित्र कर्मों से युक्त हुआ मौन व्रतधारी घर से निकला (समुपोढेषु कामेषु निरपेक्षः परिव्रजेत् ) गृहाश्रमस्थ वा कुटी सम्बन्धी संचित भोगों में अपेक्षा रहितहुआ निकले अर्थात् भोगों की अपेक्षा वा स्मरण कुछ भी न रखता हुआ संन्यास लेवे ॥

भा०—यहां अच्छे प्रकार से संन्यास की रीति कही है । ऋण का चुकाना मन को एक आधार वा बन्धन से छुड़ाना वा उस की मलिनता का शोधन करना है । जैसे कि अशुद्ध वस्त्र में कोई रंग नहीं चढ़ता वा जैसे पिछला पग उठाये विना आगे पग नहीं धरा जा सकता वैसे ऋणरूप बन्धनों से हटाये विना मोक्ष में मन लगाना भी दुस्तर है तिस से मुमुक्षु को पहिले ऋण चुका देना अति आवश्यक है प्रसिद्ध और दृढ़ प्रतिज्ञा के साथ प्राजापत्या इष्टि का निरूपण करना सब पदार्थों में ममता छोड़ने के लिये है । जो किसी को दुःख वा भय देकर संन्यासी होता है वह जब स्मरण करता है कि मैंने उस को दुःख दिया तब उस स्मरण से शोक वा परिताप करता हुआ वार २ अधिक २ पीड़ित होता उस को फिर सुख नहीं मिलता, और न मोक्ष साधनों के अनुष्ठान में उत्साह करता है किन्तु वह पुरुष दोनों ओर से भ्रष्ट हो जाता है । यहां

गृह और आगार शब्दों के कई वार आने से वानप्रस्थाश्रम किये विना गृहाश्रम से भी संन्यास लेलेना अनुचित नहीं यह जताया है। इसी के अनुसार कोई पूर्वजन्म का अच्छा ज्ञानी वा विरक्त शुद्ध संस्कारी पुरुष ब्रह्मचर्याश्रम से ही संन्यास ले सकता है। अर्थात् आश्रम से आश्रम में जाने का विचार सर्वसाधारण के लिये और विशेष पुरुषों को यथोचित करने का अधिकार है। उन सब दशाओं में अन्य प्रसिद्ध में सेवन न किया आश्रम उस की अपेक्षा भी लुप्त नहीं होता क्योंकि जैसे कोई घर में रहता गृहस्थ कहाता हुआ भी वानप्रस्थ वा संन्यासी के तुल्य योग्य हो सकता है। जो गृहस्थ के भोगों से विरक्त रहता हुआ तप करता है वह गृहाश्रम से संन्यास ले सकता है सब कोई नहीं, क्योंकि अन्त्य समय उस का गृहाश्रम ही अर्थानुकूल वानप्रस्थाश्रम हो जाता है। इस से सिद्ध हुआ कि भोगों की अपेक्षा का त्याग ही मुख्य संन्यास है भोगों से स्वयं शरीर से दूर हो जाना विद्वानों की दृष्टि में संन्यास नहीं ॥४१॥

एकएवचरेन्नित्यं सिद्ध्यर्थमसहायवान् ।
सिद्धिमेकस्यसंपश्य-न्नजहातिनहीयते ॥
अनग्निरनिकेतःस्याद् ग्राममन्नार्थमाश्रयेत् ।
उपेक्षकोऽशंकुसुको मुनिर्भावसमाहितः ॥
कपालंवृक्षमूलानि कुचेलमसहायता ।
समताचैवसर्वस्मि-न्नेतन्मुक्तस्यलक्षणम् ॥
नाभिनन्देतमरणं नाभिनन्देतजीवितम् ।
कालमेवप्रतीक्षेत निर्देशंभृतकोयथा ॥

[ ग्रैष्मान्हैमन्तिकान्मासा-नष्टौभिक्षुर्विचक्रमेत् ।
दयार्थंसर्वभूतानां वर्षास्वेकत्रसंवसेत् ॥
नासूर्यंहिव्रजेन्मार्गं नादृष्टांभूमिमाक्रमेत् ।
परिभूताभिरद्भिस्तु कार्यंकुर्वीतनित्यशः ॥

सत्यांवाचमहिंस्रांच वदेदनपकारिणीम् ।
कल्कापेतामपरुषा--मनृशंसामपैशुनाम् ॥३॥ ]

दृष्टिपूतंन्यसेत्पादं वस्त्रपूतंजलंपिबेत् ।
सत्यपूतांवदेद्वाचं मनःपूतंसमाचरेत् ॥
अतिवादांस्तितिक्षेत नावमन्येतकंचन ।
नचेमंदेहमाश्रित्य वैरंकुर्वीतकेनचित् ॥
क्रुध्यन्तंनप्रतिक्रुध्ये--दाक्रुष्टःकुशलंवदेत् ।
सप्तद्वारावकीर्णांच नवाचमनृतांवदेत् ॥
अध्यात्मरतिरासीनो निरपेक्षोनिरामिषः ।
आत्मनैवसहायेन सुखार्थीविचरेदिह ॥ ४९ ॥

भा०—एकस्य सिद्धिं संपश्यन्नसहायवानिष्टसिद्ध्यर्थं नित्यमेकएव चरेत् सर्वचराचरस्य सङ्गन्यासएव संन्यासः । एवं च सापेक्षसुखदुःखसाधनानि न जहाति न तैः स हीयतेऽभयथाऽपि हानरूपवियोगजन्यदुःखान्मुच्यते। अग्निसाध्ययज्ञरहितोऽनग्निरनिकेतोऽनियतनिवासस्थानः । अन्नं भिक्षितुमेव ग्राममाश्रयेन्नान्यदा । उपेक्षकः सर्ववस्तुष्वेवोदासीनोऽशङ्कुसुकः स्थिरमतिर्भावेन चेतसा समाहितो मुनिर्मौनी स्यात्। कपालादीनामप्युदासीनभावेन स्वीकारः समतायाः आधिक्यं च जीवन्मुक्तस्य पूर्णं लक्षणं सएव च विदेहमुक्तोऽपि भवति। मरणं जीवितं वा किमपि नाभिनन्देत्। तथा चेतः समादध्याद्येन जीवनमरणयोरपि स-

मतायामेव चेतो रमेत । सेवको यथा स्वामिनिर्देशं प्रतीक्षते तद्वत्कालागमनं प्रतीक्षेत । अस्यैवाग्रे क्वचिदुपलभ्यमानं पश्चात्क्षिप्तं पद्यत्रयं विद्यते तस्यार्थः प्राकृतविवरणेऽवलोक्यः । निरपेक्षस्त्यक्ताभिलाषो निरामिषस्त्यक्तविषयवासनोऽध्यात्मं रममाणएव योगाभ्यासेनासीनश्चाञ्चल्यरहित आत्मनैव सहायेनेह सुखार्थी विचरेत् ॥

भा०–चेतनाचेतनसाधनाधीनएव सर्वः सुखदुःखानुभवः सुखार्थी च परवशतया दुःखमवश्यं भुङ्क्ते त्यक्तसुखाभिलाषस्त्यक्तसर्वचराचरसङ्गश्च संन्यासी सर्वं दुःखमपि जहात्येव। समत्वं सामान्यं च निरतिशयं यत्र वर्त्तते तदेव ब्रह्मत्वं विद्धि । निर्दोषं हि समं ब्रह्म तस्मात्साम्यपरायणास्ते ब्रह्मणि तिष्ठन्ति। अत्रत्यैःपद्यैरुच्यमानं सर्वमेव व्याख्यानं विषमताया निरासकं समतायाश्चोपपादकं कृतम् अनेनैव सर्वः संन्यासः सम्यक्साफल्यं गच्छति न किमपि कृत्यान्तरमवशिष्यते ॥ ४९ ॥

भाषार्थः–( एकस्य सिद्धिं संपश्यन् ) एक की सिद्धि होना सम्यक् देखता हुआ [किसी को साथ रखने वाला रागद्वेषादि दोषों से नहीं छूट सकता एक ही निर्दोष ठीक सिद्ध हो सकता है ऐसा दृढ़ विचार रखता हुआ] ( असहायवानिष्टसिद्ध्यर्थमेकएवनित्यं चरेत्) किसी की सहायता न चाहने वाला इष्ट निःश्रेयस कल्याण की सिद्धि के लिये अकेला ही नित्य विचरे किसी को साथी न करे । सुख दुःख विशेष के हेतु चराचर–प्राणी अप्राणी का सङ्ग छोड़ना ही संन्यास कहाता है [यदि वह अन्यों से ही मेल करता है तो स्त्री पुत्र कुटुम्बादि को ही क्यों छोड़े वहां तो मेल बना बनाया ही है] (न जहाति न हीयते) जब सब का सङ्ग त्याग के सार्थक संन्यासी हो जाता है तब संयोग वियोग हानि लाभ द्वारा होने वाला सुख दुःख उस को नहीं सताता (भावसमाहितो मुनिः) चित्त से साव-

ध्यान और मौनी रहता हुआ संन्यासी ( अनग्निरनिकेतः ) गार्हपत्यादि अग्नि-सम्बन्धी यज्ञ के नियम का भी त्यागी, किसी निज घर में न रहता हुआ ( उ-पेक्षकोशङ्कुसुकः स्यात् ) सब वस्तु वा प्राणियों से उदासीन स्थिरबुद्धि वाला हो और ( अन्नार्थं ग्राममाश्रयेत् ) अन्न के लिये ही केवल ग्राम में जावे अन्य समय नहीं ( कपालं वृक्षमूलानि कुचेलमसहायता ) हाथ में भोजन के लिये एक खप्पर का होना, उत्तम दर्शनीय स्वच्छ वस्त्रों का धारण न करना, वृक्ष की जड़ों के समीप शुद्ध एकान्त वन आदि में बैठना कहीं मकान बनवा के न बैठना किसी को साथी सहायताकारी न बनाना और (समता चैव सर्वस्मिन्) सब राजा रईस वा दरिद्र दीन आदि को ठीक समदृष्टि से देखना ( एतन्मुक्तस्य लक्षणम् ) यही जीवन्मुक्त सर्वोत्तम साधु वा संन्यासी का लक्षण है ऐसा पुरुष योगी होना भी सम्भव है । यदि दरिद्रता के कारण खप्पर आदि रखता होगा तो उस की सब में समता कदापि नहीं हो सकती इस से समता ही मुख्य है (नाभिनन्देत मरणं नाभिनन्देत जीवितम्) न तो मरण की इच्छा करे और न जीवन की ही अधिक तृष्णा रक्खे किन्तु (निर्देशं भृतको यथा कालमेव प्रतीक्षेत) जैसे सेवक स्वामी के संकेतमात्र की ही प्रतीक्षा करता है। संकेतरूप आज्ञा पाते ही उस काम में झट लगजाता है वैसे ही मृत्यु के संकेतमात्र की प्रतीक्षा करता रहे । मृत्यु का संदेशा पातेही [ बहुत अच्छा, तयार हूं ] कह कर प्राण त्याग करे । इसी के आगे पीछे मि-लाये तीन श्लोक कहीं २ मिलते हैं उन का संक्षेपार्थः–[ ग्रीष्म और शीत काल के आठ महिनों तक संन्यासी देशाटन किया करे परन्तु सब प्राणियों पर दया रखने के लिये वर्षा ऋतु में एक नियतस्थान पर रहे [ वर्षा में शतपदी–गिजाई आदि अनेक जीव मार्ग में दब २ के मर जाते हैं उन पर भी दया करना आ-वश्यक है ] सूर्य के न होने पर रात्रिमें मार्ग न चले, अदृष्ट भूमि पर आक्रमण न करे, बहुत से शुद्ध जल से स्नानादि कार्य करे, हिंसा, कठोरता, चुगली, अ-हितकारिणी, असम्बद्ध व्यर्थ और मिथ्यापन के दोष से रहित वाणी को सत्य ही बोले ] ( दृष्टिपूतं न्यसेत्पादं वस्त्रपूतं जलं पिबेत् ) आंखों से देखता हुआ पगों से चले जिस से कोई जीव जन्तु पगों से दब कर न मर जावे, वस्त्र से छान कर जल पीवे जिस से जल के जीवों की हिंसा न हो ( सत्यपूतां वदे-द्वाचं मनःपूतं समाचरेत्) सत्य से पवित्र की हुई वाणी को बोले और मन से प-वित्र रहता हुआ सर्वत्र विचरे ( अतिवादांस्तितिक्षेत कंचन नावमन्येत ) अन्य के कठोर, मिथ्या, वा असम्बद्ध अहितकारी वाक्यों को सुन कर सह लेवे किसी

का अपमान न करे वा करावे ( इमं देहमाश्रित्य केनचिदपि वैरं न कुर्वीत ) इस अनित्य शरीर को धारण करके किसी के साथ वैर न करे (क्रुध्यन्तं प्रति न क्रुध्येत्) अपने साथ क्रोध करते हुए से क्रोध न करे (आक्रुष्टः कुशलं वदेत्) कोई संन्यासी को गाली दे कोशे तो उस से कुशल क्षेम नाम उस के हित की बात भी कोमलता से ही कहे किन्तु स्वयं किसी को बुरा न कहे (सप्तद्वारावकीर्णां च वाचमनृतां न वदेत् ) मुखादि शिर के सात छिद्रों में जिस का तत्त्व फैला है ऐसी वाणी को मिथ्या कभी न बोले ( निरपेक्षो निरामिषः ) सब कामना और विषय भोगकी वासना जिसने त्याग दी हों ( अध्यात्मरतिरासीनः ) अपने आत्मा में ही रमने वाला योगासन के साथ दृढ़ता से बैठा चञ्चलता रहित हुआ ( आत्मनैव सहायेन ) आत्मा नाम अपनी ही सहायता से ( इह सुखार्थी विचरेत् ) इस जगत् में सुख चाहता हुआ विचरे ॥

भा०–चेतन वा जड़ पदार्थों का सङ्ग ही सब सुख दुःखों के प्राप्त होने का मुख्य कारण है इस लिये इस संसार में सुख चाहता हुआ परवश होने से दुःख अवश्य ही भोगता है । और सुख भोग की अभिलाषा तथा सब जड़ चेतन पदार्थों का सङ्ग छोड़ने वाला संन्यासी सब दुःखों को छोड़ ही देता है । समता वा सामान्य जिस में सर्वोपरि असीम रहता है वही ईश्वर वा ब्रह्मपन जानो। क्योंकि सम और निर्दोष ब्रह्म है तिस से समता में तत्पर रहने वाले विरक्त लोग ब्रह्म में ही ठहरे माने जाते हैं । इस प्रकरणस्थ श्लोकों से कहा भी व्याख्यान विरक्त की विषमता का हटाने और समता का सिद्ध करने वाला है। इसी समता के धारण से सब संन्यास ठीक सफल होजाता है और कुछ कर्त्तव्य शेष नहीं रह जाता ॥ ४९ ॥

**नचोत्पातनिमित्ताभ्यां ननक्षत्राङ्गविद्यया ।**
**नानुशासनवादाभ्यां भिक्षांलिप्सेतकर्हिचित्॥**
**नतापसैर्ब्राह्मणैर्वा वयोभिरपिवाश्वभिः ।**
**आकीर्णंभिक्षुकैर्वाऽन्यै–रागारमुपसंव्रजेत् ॥**
**क्लृप्तकेशनखश्मश्रुः पात्रीदण्डीकुसुम्भवान् ।**

विचरेन्नियतोनित्यं सर्वभूतान्यपीडयन् ॥
अतैजसानिपात्राणि तस्यस्युर्निर्व्रणानिच ।
तेषामद्भिःस्मृतंशौचं चमसानामिवाध्वरे ॥
अलाबुंदारुपात्रंच मृन्मयंवैदलंतथा ।
एतानियतिपात्राणि मनुःस्वायम्भुवोऽब्रवीत् ॥
एककालंचरेद्भैक्षं नप्रसज्जेतविस्तरे ।
भैक्षेप्रसक्तोहियति-र्विषयेष्वपिसज्जति ॥
विधूमेसन्नमुसले व्यङ्गारेभुक्तवज्जने ।
वृत्तेशरावसंपाते भिक्षांनित्यंयतिश्चरेत् ॥
अलाभेनविषादीस्या-ल्लाभेचैवनहर्षयेत् ।
प्राणयात्रिकमात्रःस्या--न्मात्रासङ्गाद्विनिर्गतः ॥
अभिपूजितलाभांस्तु जुगुप्सेतैवसर्वशः ।
अभिपूजितलाभैश्च यतिर्मुक्तोऽपिबध्यते ॥
अल्पान्नाभ्यवहारेण रहःस्थानासनेनच ।
ह्रियमाणानिविषयै-रिन्द्रियाणिनिवर्त्तयेत् ॥
इन्द्रियाणांनिरोधेन रागद्वेषक्षयेणच ।
अहिंसयाचभूताना-ममृतत्वायकल्पते ॥ ६० ॥

अ०—उत्पातो भूमिकम्पादिस्तत्कथनेन तत्फलप्रदर्शने-
न च नक्षत्रचलनबोधेनाङ्गानां वेदाङ्गानां च विद्यया तथैवा-

नुशासनवादाभ्यां च कदापि यतिर्भिक्षां न लिप्सेत । तापसैर्ब्राह्मणैर्वा वयोभिरपिश्वभिर्वाऽन्यैर्भिक्षुकैर्वाऽऽकीर्णमागारं नोपसंव्रजेत् । क्लृप्तानि छिन्नानि केशनखश्मश्रूणि यस्य तादृशः पात्री भिक्षार्थं कपालधारी दण्डी कुसुम्भवान् मृदादिकरकोदपात्रधारी नियतो वशीकृतेन्द्रियः सर्वभूतानि शत्रुभावं गतान्यप्यपीडयन्नित्यं विचरेन्नैकत्र सुखेनासीत । तस्य भिक्षोर्निर्व्रणान्यतैजसानि तेजोदीप्तिर्येषु न विद्यते तानि पात्राणिमृन्मयादीनि स्युश्चमसानामिवाध्वरे तेषामद्भिः शौचं स्मृतम् । अलाब्वादीनि यतिपात्राणि तैजसाभावे स्युरिति पद्यस्य मेधातिथिभाष्यं नास्ति तेनानुमीयते मेधातिथिभाष्यकरणानन्तरं केनापि धृतं तत्तैजसप्रतिषेधे चार्थापत्त्यापि तेषां ग्रहणसम्भवात् । मनुः स्वायंभुवोऽब्रवीदित्यप्रामाण्यभयेनेवोक्तमनुमीयते । एककालं भैक्षं चरेद्विस्तरे न प्रसज्जेत । यतो भैक्षे प्रसक्तो यतिर्विषयेष्वपि सज्जति । सर्वसहयोगिषु भोजनकृत्यात्सर्वथा निवृत्तेषु यतिर्नित्यं ग्रामस्थगृहस्थगृहाद्भिक्षामानेतुं व्रजेत् । अलाभे विषादी दुःखितो न स्याल्लाभे चैव न हर्षयेदपितु प्राणयात्रिकमात्रः स्यान्मात्रासङ्गाद् दण्डकमण्डल्वादिकमपीदं शोभनमिदमशोभनमित्यनासक्तः सङ्गाद्विवर्जितः । अभिपूजितान्सम्मानसहितान् भिक्षादिलाभान् सर्वशो जुगुप्सेतैव । यतो मुक्तोऽपि यतिरभिपूजितलाभैर्बध्यते । अल्पान्नाभ्यवहारेण च विषयैर्ह्रियमाणानि–इन्द्रियाणि निवर्त्तयेत् । रागद्वेषक्षयेण भूतानामहिंसयेन्द्रियाणां निरोधेन चेति कारणत्रयेण यतिरमृतत्वाय कल्पते ॥

भा०—उत्पातादिबोधनेन भिक्षालिप्सा वैतनिकवत्कृत्यम् । अन्यैः कैरपि समाकीर्णे स्थाने निवस्तुं विशेषेण स्थातुं च न गच्छेत् । ज्ञानधर्मादिलाभाय तु गमने न दोषः । तैजसानि मूल्यवन्ति पात्राणि कोऽपि चोरयेत्तदा भिक्षोः शोको न स्यादेतदर्थमतैजसपात्रविधिः । भिक्षाधिक्येनेन्द्रियेषु प्राबल्यं विषयवासनोद्बोधकं जायते तस्मान्निषेधः । भोजनकाले गमनेऽसिद्धे चान्ने ग्रामे कालावधि स्थातव्यं स्याद् गृहस्थो वा क्लिश्येदित्यादिसर्वं तस्यानिष्टमतो न तदा भिक्षार्थं गन्तव्यमपितु दिनस्य चतुर्थे यामे भिक्षामादातुं गच्छेत् । दुःखेभ्यो मोक्षाय यतिना महानुपायोऽनुष्ठेयस्तत्र च समतायाः प्राधान्यं तस्या एव च—लाभालाभयोर्हर्षशोकत्यागः । सम्मानेन भिक्षालाभेच्छादिवर्जनं च सर्वं व्याख्यानम् । अल्पान्नाभ्यवहरणं रहःस्थानमासनं च जितेन्द्रियतासम्पादनस्य प्रधानं कारणं जितेषु च तेषु रागद्वेषहिंसादीनां स्वतएवाभावेऽमृतत्वं सुलभम् ॥६०॥

भावार्थः—(नोत्पातनिमित्ताभ्यां न नक्षत्राङ्गविद्यया) होने वाले भूकम्पादि उत्पात और उन के निमित्त कारण वा फलों के कहने द्वारा (कर्हिचिद्भिक्षां न लिप्सेत) संन्यासी कदापि भिक्षा की चाहना न करे और अमुक नक्षत्र अमुक समय अमुक स्थान पर आवेगा इत्यादि नक्षत्र विद्या तथा वेद के अङ्गों में कही विद्या द्वारा भिक्षा न चाहे (नानुशासनवादाभ्याम्) और ऐसा २ करो ऐसा मत करो इत्यादि अनुशासन तथा शास्त्रार्थरूप वाद विवाद से भी संन्यासी भिक्षा की चाहना न करे । अर्थात् भिक्षा चाहना के विना भी संन्यासी के उद्देश में उत्पात कथनादि कोई कर्त्तव्य नहीं है तथापि भिक्षा आदि के लालच को छोड़ के आवश्यकता देखे तो धर्म की शिक्षा कभी कोई विरक्त कर सकता है (तापसैर्ब्राह्मणैर्वा वयोभिरपि वा श्वभिः) तपस्वी क्षत्रियादि से भी, ब्राह्मणों से, पक्षियों से, वा कुत्तों से (अन्यैर्भिक्षुकैर्वाऽऽकीर्णमागारं नोपसंव्रजेत्) अथवा अन्य भिक्षुक संन्यासी

ब्रह्मचारियों से घेरे हुए स्थान में संन्यासी न जावे ( क्लृप्तकेशनखश्मश्रुः ) संन्यासी शिर के केश डाढ़ी मोंछों को मुड़ाये और नखों को कटाये रहे किन्तु इन को रखाये न रहे ( पात्री दण्डी कुसुम्भवान् ) भिक्षा के लिये एक खपर हाथ में रक्खे एक बांस का दण्ड सदा समीप रक्खे और कुसुम्भ नाम एक मट्टी आदि का करवा सब समय पास रक्खे [यदि कुसुम्भवान् शब्द का अर्थ कुसुम के फूल से रंगे वस्त्र धारण करना किया जाय तो पूर्व कहे कुचेल से विरोध आवेगा क्योंकि कुसुम का रंग उत्तम केशरिया होता है ] ( नियतः सर्वभूतान्यपीडयन्नित्यं विचरेत् ) इन्द्रियों को सर्वथा वश में रखता हुआ शुद्ध शान्त संन्यासी अपने से शत्रुता रखने वालों को भी किञ्चित् भी पीड़ा न पहुंचाता हुआ नित्य विचरे भ्रमण किया करे कहीं एकत्र सुखपूर्वक न बैठे जिस कारण कहीं किसी से रागद्वेष न होने पावें ( तस्य चातैजसानि पात्राणि निर्व्रणानि स्युः) उस संन्यासी के कांसा पीतल आदि चमक वाले धातुओं से भिन्न मट्टी काष्ठादि के पात्र छिद्रादि रहित हों अर्थात् फूटे न हों ( अध्वरे चमसानामिव तेषामद्भिः शौचं स्मृतम् ) यज्ञ में चमसों की जैसे केवल जल से धो डालने मात्र से शुद्धि होजाती है वैसे संन्यासी के मृत्पात्रादि की भी केवल जल से शुद्धि हो जाती है ( अलाबुं दारुपात्रं च मृन्मयं वैदलं तथा) तूंबा, लकड़ी का कमण्डलु, मट्टी का करवा अथवा बांस का पात्र ( स्वायम्भुवो मनुरेतानि यतिपात्राण्यब्रवीत् ) स्वायम्भुव मनु जी ने इतने पात्र संन्यासी के लिये कहे हैं [ इस श्लोक पर सब से पहिले टीकाकार मेधातिथि का टीका नहीं है तिस से तथा तैजस पात्रों का निषेध होने से अर्थापत्ति द्वारा भी तूंबा आदि पात्र ही आ सकने सेहैं यह श्लोक पुनरुक्त वा निरर्थक होने से पीछे मिलाया जान पड़ता है इसी कारण इस की अप्रमाणता ठहर जाने के भय से स्वायंभुव मनुने कहा ऐसा कहा गया] ( एककालं भैक्षं चरेत् ) एक समय भिक्षा करे ( विस्तरे न प्रसज्जेत ) वार २ बहुत खाने में न फसे ( हि ) जिस कारण (भैक्षे प्रसक्तो यतिः) खूब अच्छे २ खाने में लगा हुआ संन्यासी ( विषयेष्वपि सज्जति ) अन्य विषयों में भी क्रमशः फंस ही जाता है ( विधूमे सन्नमुसले व्यङ्गारे भुक्तवज्जने ) ग्रामस्थ गृहस्थों के घर में धुंआ उठना, तथा उखली मूसल से कूटने का शब्द बन्द हो जावे, चूल्हों का अग्नि बुत जावे, गृहस्थ के संबन्धी सब खा चुकें (शरावसंपाते वृत्ते ) मट्टी के शकोरा वा शरवा [परई] आदि उठा कर बाहर फेंक दिये जावें अर्थात् भोजनादि करके गृहस्थ लोग सर्वथा निवृत्त हो जावें तब ( यतिर्नित्यं भिक्षां चरेत् ) संन्यासी

नित्य भिक्षा मांगने को गृहस्थों के द्वारे पर जाया करे (अलाभे विषादी न स्यात्) भिक्षा न मिलने पर दुःखित न हो ( लाभे चैव न हर्षयेत् ) और अच्छी भिक्षा मिलने में कुछ हर्ष भी न करे ( मात्रासङ्गाद्विनिर्गतः प्राणयात्रिकमात्रः स्यात् ) यह दण्ड कमण्डलु आदि अच्छा है, यह तो अच्छा नहीं इत्यादि प्रकार लेशमात्र भी आसक्ति को छोड़ कर प्राणयात्रा जीवन निर्वाह चलने मात्र के लिये थोड़ा भिक्षान्न एक वार खाया करे ( अभिपूजितलाभांस्तु सर्वशो जुगुप्सेतैव ) सम्मानपूर्वक होने वाले भिक्षादि लाभों को सब ओर से निन्दा वा घृणा ही करे अर्थात् सम्मानपूर्वक भिक्षा की चाहना न करे ( अभिपूजितलाभैश्च मुक्तोऽपि यतिर्वध्यते ) क्योंकि सम्मानपूर्वक भिक्षादि लाभों में फंसने से मुक्तनाम जीवन्मुक्त हुआ भी संन्यासी बन्धन में पड़जाता है ( अल्पान्नाभ्यवहारेण ) थोड़ा अन्न खाने तथा ( रहःस्थानासनेन च ) एकान्त स्थान में रहने वैठने द्वारा (विषयैर्ह्रियमाणानीन्द्रियाणि निवर्त्तयेत् ) विषयों की ओर खिचे हुए इन्द्रियों को विषयों से निवृत्त करे ( इन्द्रियाणां निरोधेन रागद्वेषक्षयेण च ) रागद्वेष के क्षीण होने इन्द्रियों के रोकने ( अहिंसया च भूतानाम् ) और प्राणियों की हिंसा के सर्वथा त्याग से (अमृतत्वाय कल्पते) संन्यासी मुक्त होने के लिये समर्थ होता है॥

भा०—उत्पातादि बता कर भिक्षा की चाहना नौकरी करने के समान पराधीनता का काम है। अन्य किन्हीं भी प्राणियों से घिरे हुए स्थान पर बसने को वा विशेष कर ठहरने के लिये न जावे परन्तु धर्म वा ज्ञान की चर्चा द्वारा अपना वा अन्यों का लाभ होने की दशा में दोष नहीं है। तैजस कांसे आदि के मूल्यवान् पात्रों को कोई चुराले जावे तो संन्यासी को शोक होने का सम्भव है। सो संन्यासी को शोकादि न व्यापे इसी से अतैजस मट्टी आदि के पात्रों का विधान है। अधिक २ भोजन करने से विषय वासना को सचेत करने वाली प्रबलता इन्द्रियों में होती है तिस से अधिक खाने का निषेध किया है। भोजन होने के समय यदि संन्यासी ग्राम में जावेगा तो भोजन ठीक तयार न होने से ग्राम में अधिक काल तक ठहरने पड़े वा लौट आने से गृहस्थ को क्लेश हो यह सब कुछ संन्यासी के लिये अनिष्ट है इस से उस समय भिक्षा मांगने को न जावे किन्तु १ प्रहर दिन रहे समय गृहस्थ के घर पर भिक्षा मांगने को जावे। दुःख से मुक्त होने के लिये संन्यासी को वड़ा उपाय करना चाहिये। उस में भी समता की प्रधानता अर्थात् उन उपायों में समता मुख्य है। लाभ वा अलाभ में हर्ष शोक का त्याग तथा सम्मान के साथ भिक्षादि का वर्जन भी यह सब उसी

समता का व्याख्यान है। थोड़ा अन्न खाना और एकान्त में रहना जितेन्द्रिय होने का बड़ा प्रधान कारण है और इन्द्रियों के वशीभूत होजाने पर रागद्वेष तथा हिंसादि का स्वयमेव अभाव होजाने पर मुक्ति होना अति सहज है ॥६०॥

अवेक्षेतगतीर्नृणां कर्मदोषसमुद्भवाः ।
निरयेचैवपतनं यातनाश्चयमक्षये ॥
विप्रयोगंप्रियैश्चैव संयोगंचतथाऽप्रियैः ।
जरयाचाभिभवनं व्याधिभिश्चोपपीडनम् ॥
देहादुत्क्रमणंचास्मात्-पुनर्गर्भेचसम्भवम् ।
योनिकोटिसहस्रेषु सृतीश्चास्यान्तरात्मनः ॥
अधर्मप्रभवंचैव दुःखयोगंशरीरिणाम् ।
धर्मार्थप्रभवंचैव सुखसंयोगमक्षयम् ॥
सूक्ष्मतांचान्ववेक्षेत-योगेनपरमात्मनः ।
देहेषुचसमुत्पत्ति-मुत्तमेष्वधमेषुच ॥६५॥

अ०-कर्मदोषैः समुद्भवा नृणामलिगर्हितसूकरादियोनिषु गतीरधोगमनानि, निरये ततोऽपि निकृष्टे शाश्वतदुःखालये नरके पतनं, यमक्षये यातनाश्च पीडाभोगाश्च [यमो-मृत्युस्तस्य स्थानं निवासो नाभिः। मृत्युरपानो भूत्वा नाभिं प्राविशदित्यैतरेयोपनिषदि ] प्रियैः पुत्रकलत्रादिभिः केषां विप्रयोगमप्रियैः शत्रुहिंसकादिभिरन्येषां संयोगं, जरया जीर्णदशया चाभिभवनं केषामपि व्याधिभिश्चोपपीडनमन्येषामस्माद्देहादुत्क्रमणं मरणं पुनरन्यस्मिन् गर्भे गर्भाशये सम्भ-

समुत्पत्तिमस्यान्तरात्मनो जीवस्य योनिकोटिसहस्रेषु सृती पुनःपुनर्मृत्वाऽसंख्ययोनिषु गमनं शरीरिणामधर्मप्रभवं चैव दुःखयोगं धर्मार्थप्रभवं चैवाक्षयं सुखसंयोगमवेक्षेत। उत्तमेषु-अपि ब्राह्मणादिषु,अधमेषु मलकुम्यादिषु च देहेषु स्वस्य समुत्पत्तिं योगेन योगाभ्यासेन परमात्मनश्च सूक्ष्मतामनवेक्षेत गत्यादीनामवेक्षणं सूक्ष्मतायाश्चान्ववेक्षणम् ॥

भा०—एतत्कथनेन संसारस्य संसारत्वं दुःखमयत्वं च स्पष्टं प्रतिपाद्यते। "मिथ्याज्ञानादयो दुःखान्ता धर्माश्चविच्छेदेनैव प्रवर्त्तमानाः संसारः" इति वात्स्यायनर्षिकृतं संसारलक्षणं सर्वमेवात्र संघटते। जन्मारभ्य मरणावधि यावान् व्यापारः प्राणयात्रार्थः क्रियते तावान् सर्वएव दुःखानुषक्तो दुःखेनावियुक्तश्च तच्च सर्वं दुःखानुसक्तं दुःखमयमहो! दुःखमितियः सम्यक् पश्यति स निर्विद्यते निर्विण्णो विरज्यते विरक्तश्चावश्यं विमुच्यते। यथा कोऽपि क्वापि गृहे देशे स्थाने वा दुःखाधिक्यमीक्षणेन पश्यति तदैव तदनुपादानेन तज्जन्यदुःखादपि मुच्यतएव। नहि कोऽपि दुःखहेतुत्वं कस्याप्यजानंस्ततः कदापि निर्विद्यते नच निर्वेदमन्तरेण कोऽपि विरज्यते नच वैराग्यमन्तरेण कोऽपि कदापि विमुच्यते। तस्मात्सर्वदुःखेभ्यो विमोक्षस्य परम्परया मूलं कारणं संसारस्य संसारत्वेनैवोक्तप्रकारकमीक्षणमेवास्ति। विषस्य विषत्वं जानानएव विषभक्षणाद्विरक्तस्तज्जन्यदुःखादपि मुच्यतएव। अतएव दुःखाद्भीतो दुःखकारणमिदमितीक्षमाणो तत्संयोगजन्यदुःखान् मुच्यते। तस्मात्संन्यासिनोक्तविधमीक्षणं कार्यमेव ॥ ६५ ॥

भावार्थः-( कर्मदोषसमुद्भवा नृणां गतीरवेक्षेत ) संन्यासी पुरुष कर्मसम्बन्धी रागादि दोषों से प्रकट होने वाली सूकरादि नीच योनियों में जाना आदि वक्ष्यमाण गतियों का एकान्त बैठ २ शोच विचार करे कि मैं संसार में फंसा रहा तो मेरी भी यही दशा होगी इत्यादि (निरये चैव पतनम्) सूकरादि योनि से भी अत्यन्त नीच सनातन दुःखसागर रूप नरक में गिरना (यमक्षये यातनाम्) यम नाम मृत्यु के स्थान में पीड़ाओं का भोगना [ अपान का रूप धारण कर मृत्यु ने नाभि में प्रवेश किया है इस से उस का निवास स्थान नाभि वा मध्यम भाग है। सृष्टि में भी अन्तरिक्ष का भी मध्य मृत्यु का निवास स्थान है ] (प्रियैश्चैव विप्रयोगं तथाऽप्रियैः संयोगम्) प्रिय स्त्री पुत्रादि के साथ किन्हीं का वियोग तथा शत्रु वा हिंसक सिंह व्याघ्रादि के साथ किन्हीं का संयोग होना ( जरया चाभिभवनं व्याधिभिश्चोपपीडनम् ) शिथिल अशक्त दशा से दबाया जाना और बड़े २ प्रबल भयङ्कर रोगों से ग्रस्त होना (अस्माद्देहादुत्क्रमणं पुनश्च गर्भे सम्भवम्) इस सर्वोपरि प्रिय शरीर से निकलना और फिर अन्य किसी महामलिन नरकरूप गर्भाशय में जन्म लेकर नव दश मासतक वहां वसना ( अस्यान्तरात्मनो योनिकोटिसहस्रेषु सृतीः ) इस अन्तरात्मा जीव का असंख्य प्रकार की घृणित योनियों में वार २ आवागमन करना (शरीरिणामधर्मप्रभवं चैव दुःखयोगम्) अधर्म से होने वाला दुःख शरीरधारियों को मिलना ( धर्मार्थप्रभवं चैवाक्षय्यसुखसंयोगम् ) धर्म और धन दानादि द्वारा होने वाला सापेक्ष अविनाश सुख स्वर्गादि का मिल जाना इन सब कर्मों से होने वाली प्राणियों की दशाओं को ज्ञानदृष्टि से देखे ( उत्तमेष्वधमेषु च देहेषु समुत्पत्तिं च ) और उत्तम ब्राह्मण ऋषि, देव पितर आदि देहों में और अति नीच मलमूत्र के कृमि आदि शरीरों में अपनी उत्पत्ति का सूक्ष्म दृष्टि से स्मरण करे (च) और ( योगेन परमात्मनः सूक्ष्मतां चान्ववेक्षेत ) योगाभ्यास द्वारा परमात्मा की सूक्ष्मता को भी देखें ॥

भा०-इस सब कथन से संसार की संसारता और उस का दुःखमय होना स्पष्ट ही दिखा दिया है "मिथ्याज्ञान, दोष, प्रवृत्ति, जन्म, दुःख इन सब का लगातार विद्यमान रहना संसार कहाता है" यह वात्स्यायन ऋषि का कहा संसार का लक्षण सभी यहां संघटित हो जाता है। जन्म से लेकर मरण पर्यन्त जितना व्यवहार जीवन सिद्धि के लिये प्राणी करते हैं वह सभी दुःख से व्याप्त और कभी दुःख से वियुक्त पृथक् होने वाला नहीं है। सो सभी दुःख मिश्रित और दुःखमय है अर्थात् ओहो! आश्चर्य कैसा अपार संसार सागर दुःख से ठ-

[इ]ठस भरा है ऐसा जो सम्यक् देखता जानता है वह उदासीन होता उदासीन होके विरक्त और ठीक विरक्त होने पर मुक्त होता है । जैसे कोई पुरुष किसी [प]र देश वा स्थान में ध्यान देकर दुःख की अधिकता देखता है तभी उस का [स्वी]कार न करने पर उस से होने वाले दुःख से भी छूट ही जाता है । कोई [कि]सी पदार्थ को दुःख का हेतु न जानता हुआ उस से कदापि उदास नहीं होता और न उदास हुए विना कोई विरक्त होता है और न वैराग्य हुए विना [को]ई कभी मुक्त हो सकता है । तिस से सिद्ध हुआ कि संसार का संसारत्व के [स]ाथ उक्त प्रकार ध्यान दृष्टि से निरीक्षण करना ही परम्परागत मोक्ष का मूल कारण है क्योंकि विष का विष होना जानता हुआ ही विषभक्षण से विरक्त होता तभी विष से होने वाले दुःख से छूटता है । इसी से दुःख से डरा हुआ दुःख के कारण को देखता हुआ छूट जाता है तिस से संन्यासी को कहे अनुसार संसार का ईक्षण करना ही चाहिये ॥ ६५ ॥

दूषितोऽपिचरेद्धर्मं यत्रतत्राश्रमेरतः ।
समःसर्वेषुभूतेषु नलिङ्गंधर्मकारणम् ॥
फलंकतकवृक्षस्य यद्यप्यम्बुप्रसादकम् ।
ननामग्रहणादेव तस्यवारिप्रसीदति ॥
संरक्षणार्थंजन्तूनां रात्रावहनिवासदा ।
शरीरस्यात्ययेचैव समीक्ष्यवसुधांचरेत् ॥
अह्नारात्र्याचयाञ्जन्तू-न्हिनस्त्यज्ञानतोयतिः ।
तेषांस्नात्वाविशुद्ध्यर्थंप्राणायामान्षडाचरेत् ।
प्राणायामाब्राह्मणस्य त्रयोऽपिविधिवत्कृताः ।
व्याहृतिप्रणवैर्युक्ता विज्ञेयंपरमंतपः ॥
दह्यन्तेध्मायमानानां धातूनांहियथामलाः ।

तथेन्द्रियाणां दह्यन्ते दोषाः प्राणस्य निग्रहात् ॥
प्राणायामैर्दहेद्दोषा-न्धारणाभिश्च किल्विषम् ।
प्रत्याहारेण संसर्गा-न्ध्यानेनानीश्वरान्गुणान् ॥
उच्चावचेषु भूतेषु दुर्ज्ञेयामकृतात्मभिः ।
ध्यानयोगेन संपश्येद् गतिरस्यान्तरात्मनः ॥
सम्यग्दर्शनसम्पन्नः कर्मभिर्न निबध्यते ।
दर्शनेन विहीनस्तु संसारं प्रतिपद्यते ॥
अहिंसयेन्द्रियासङ्गै-र्वैदिकैश्चैव कर्मभिः ।
तपसश्चरणैश्चोग्रैः साधयन्तीह तत्पदम् ॥७५॥

अ०—यत्र तत्र कस्मिन्नप्याश्रमे रत आश्रमलिङ्गत्यागा-द्दूषितोऽपि सर्वेषु भूतेषु प्राणिषु समदर्शनः सन् लिङ्गं धर्मकारणं नास्तीति मत्वा धर्मं चरेत् नान्यैर्दूषित आत्मानमवमन्येत । यद्यपि कतकवृक्षस्य निर्मल्याः फलमम्बुप्रसादकं शोधकमस्ति तथापि तस्य नामग्रहणादेव वारि न प्रसीदत्यपितु तदानीय पिष्टोदके यदा क्षिप्यते तदा प्रसीदति तद्वल्लिङ्गं धृत्वाऽधृत्वा वा सर्वथापि कृतसाधनो विरक्तः सिध्यत्येव । रात्रावहनि वा सदा शरीरस्यात्यये पीडितेऽपि शरीरे जन्तूनां संरक्षणार्थं वसुधां समीक्ष्य सम्यक् पश्यन् चरेत । यतिरज्ञानतोऽह्ना रात्र्या च यान् जन्तून् हिनस्ति तेषां हिंसादोषविशुध्यर्थं स्नात्वा षट्प्राणायामान् चरेत् । व्याहृतिप्रणवैर्युक्ता विधिवत्कृतास्त्रयोऽपि प्राणा-

यामा ब्राह्मणस्य परमं तपो विज्ञेयम्। यथा ध्मायमानानां धातूनां मला दह्यन्ते तथा प्राणस्य निग्रहात्प्राणायामाभ्यासादिन्द्रियाणां दोषा दह्यन्ते। प्राणायामैरागद्वेषादिदोषान् धारणाभिश्च योगप्रतिबन्धि किल्विषं प्रत्याहारेण विषयेभ्यइन्द्रियाणां प्रत्यावर्त्तनेन विषयेन्द्रियसंयोगान्ध्यानेनानीश्वरान् कामक्रोधादिगुणानीश्वरस्य ध्यानेन दहेत्। उच्चावचेषु भूतेष्वकृतात्मभिर्दुर्ज्ञेयामस्यान्तरात्मनो गतिं ध्यानयोगेन सम्पश्येत्। सम्यग्दर्शनसम्पन्नः सम्यक्तत्त्वं जानानो दर्शनशास्त्रमर्मज्ञः संन्यासी कर्मभिर्न निबध्यते दर्शनेन तत्त्वज्ञानेन विहीनस्तु संसारं प्रतिपद्यतएव, अहिंसया सर्वथा हिंसात्यागेनेन्द्रियासङ्गैरिन्द्रियाणां वशीकरणैर्वैदिकैर्यज्ञादिकर्मभिरुग्रैस्तपसश्चरणैश्चेह संयतात्मानो मनीषिणस्तत्पदं तत्त्वज्ञानं सर्वदुःखेभ्यो मोक्षकं साधयन्ति तत्त्वज्ञानस्य मुक्तेश्चेदमेव साधनम् ॥

भा०—अत्र लिङ्गस्य प्राधान्यवारणे प्रयोजनं नतु लिङ्गवैयर्थ्यप्रदर्शने तात्पर्यमस्ति। लिङ्गं धृत्वाऽपि कश्चिदनर्थं करोति कश्चिच्च लिङ्गमन्तरेणापि तत्कार्यं साधयति। एवं सति वैयर्थ्यं लिङ्गस्य स्यात्। यो लिङ्गं धृत्वा तात्पर्येण साधनान्यनुतिष्ठति स त्यक्तलिङ्गात्साधनतत्परात्साधुतरः। यश्च लिङ्गं धृत्वाप्यनर्थं करोति सोऽपि त्यक्तलिङ्गादनर्थकारिणो वरइति विचारेणोभयथापि लिङ्गधारणमवितथम्। लिङ्गमन्तरेण न तदाश्रमकृत्यं कुर्यामिति न मन्येतापितु तदानीमपि धर्ममेवाचरेदित्याशयः। सर्वपापानां मूलं का-

रणां हिंसा तां सर्वथा प्रयत्नेन विवर्जयेत्। अतएवाहिंसा परमो धर्मः स च सेव्यमानो मोक्षस्य मूलं भवति। प्राणायामैरिन्द्रियदोषदाहाज्ज्ञानं वर्धते ततोऽग्रेऽग्रे ज्ञानजन्यप्रकाशेन हिंसादोषादपि यतिर्निवर्त्तते। प्राणायामैरिन्द्रियदोषाभावे धारणादिभिः किल्विषादयः स्वतएव निवर्त्तन्ते प्राणायामे च सम्यक् सिद्धे धारणादीनां कार्यत्वादस्त्येव सुलभत्वम्। यो हि ध्यानेनान्तरात्मगतिं पश्यति सर्वविधप्राणिषु कथमयमन्तरात्मा प्रविष्टो निबद्धश्चेति ध्यानयोगेन यः पश्यति स आत्मज्ञः सन् तत्त्वज्ञो भवति। सएव धर्मानुष्ठानस्य सीमानं प्राप्तः सम्यग्विदितवेद्योऽनामयं मोक्षपदं प्राप्नोति नान्यः॥ ७५॥

भाषार्थः-(यत्रतत्राश्रमे रतः) जिस किसी आश्रम के कार्य में लगा तत्पर रहता हुआ पुरुष (दूषितोऽपि सर्वेषु भूतेषु समः) संन्यासादि आश्रम के चिह्न का धारण न करने वा त्याग देने से अन्यों द्वारा दूषित निन्दित हुआ भी सब प्राणियों में सम दृष्टि रखता हुआ (लिङ्गं धर्मकारणं न) चिह्न धर्म का कारण नहीं है ऐसा मान कर (धर्मं चरेत्) धर्माचरण ही करे किन्तु अन्यों के दूषित कर देने पर अपने आत्मा में ग्लानि करके निकृष्ट कर्म न करे (यद्यपि कतकवृक्षस्य फलमम्बुप्रसादकम्) यद्यपि निर्मली वृक्ष का फल जल को शोधने वाला है तथापि (तस्य नामग्रहणादेव वारि न प्रसीदति) उस फल का नाम लेनेमात्र से जल प्रसन्न नहीं होता किन्तु उस को लाकर पीसके जब जल में छोड़ा जाता तब जल की मलिनता को छांट कर जल को शुद्ध करता है। उसी के तुल्य आश्रम के चिह्न धारण कर वा न करके सब ही दशा में उत्तम साधनों का सेवन करने वाला विरक्त मनुष्य सिद्धि को प्राप्त होही जाता है (रात्रावहनि वा सदा) रात्रि वा दिन में सभी समय में (शरीरस्यात्यये चैव) शरीर के पीड़ित होने पर भी (जन्तूनां संरक्षणार्थं वसुधां समीक्ष्य चरेत्) जीव जन्तुओं की रक्षा के लिये पृथिवी को ठीक २ देख कर संन्यासी चला करे किन्तु ऊपर को मुख उठा

र न चला करे ( यतिरज्ञानतोऽह्ना रात्र्या च यान् जन्तून् हिनस्ति ) संन्यासी दिन वा रात्रि में विना जाने जिन जीवों को मारता है (तेषां विशुद्ध्यर्थं स्ना- त्वा षट्प्राणायामान् चरेत्) उन सम्बन्धी हिंसा दोष की निवृत्ति के लिये स्नान करके प्राणायाम करे (व्याहृतिप्रणवैर्युक्ता विधिवत्कृतास्त्रयोऽपि प्राणायामाः) व्या- हृति और प्रणव से युक्त विधिपूर्वक ठीक २ किये हुए तीन भी प्राणायाम (ब्राह्मणस्य परमं तपो विज्ञेयम्) ब्राह्मण के कर्त्तव्य में परमोत्तम तप वा शोधक जानो (यथा ध्मायमानानां धातूनां मला दह्यन्ते) जैसे अग्नि में धर के धोंके हुए सुवर्ण आदि धातुओं के मल भस्म होजाते हैं (तथा प्राणस्य निग्रहादिन्द्रियाणां दोषा दह्यन्ते) वैसे प्राण के रोकने रूप प्राणायाम से इन्द्रियों के दोष भस्मीभूत हो जाते हैं (प्राणायामैर्दोषान्धारणाभिश्च किल्बिषम् ) प्राणायामों द्वारा रागद्वेषादि दोषों, धारणाओं के द्वारा योग के विरोधी कल्मष–पाप को ( प्रत्याहारेण संसर्गान् ) विषयों की ओर भागने से इन्द्रियों को लौटाने द्वारा सङ्गजन्य दोषों को और (ध्यानेनानीश्वरान् गुणान् दहेत्) ईश्वर के ध्यान द्वारा ईश्वर प्राप्ति में मुख्य विघ्न- कारी वा जो ईश्वर में सर्वथा ही नहीं हैं ऐसे काम क्रोधादि अनीश्वर गुणों को [जिन की ओर अधिक झुकने वाला जन स्वयं भी ईश्वरपन-स्वामिपन से च्युत होजाता है] नष्ट–भस्मीभूत कर देवे अर्थात् जल में अग्नि को बुता देने के स- मान प्राणायामादि में रागद्वेषादि को नष्ट करने की स्वाभाविक शक्ति है यही इस धर्म की व्यापकता जानो ( उच्चावचेषु भूतेष्वकृतात्मभिर्दुर्ज्ञेयामस्यान्तरात्म- नो गतिम् ) ऊंचे नीचे सब प्राणिदेहों में विद्यमान मूर्ख लोगों को न जानने योग्य इस अन्तरात्मा जीव की दशा [ हालत ] को ( ध्यानयोगेन संपश्येत् ) ध्यानरूप योगाभ्यास द्वारा विचारपूर्वक अपने अन्तःकरण में देखे और शोचे ( स- म्यग्दर्शनसम्पन्नः कर्मभिर्न निबध्यते) दर्शन शास्त्रों का मर्मज्ञ ठीक २ तत्त्व जानता हुआ संन्यासी कर्मों से होने वाली वासनाओं से आगे के लिये बद्ध नहीं होता अर्थात् उस के लिये वर्त्तमान के कर्म भविष्यत्–होने वाले बन्ध के हेतु नहीं होते ( दर्शनेन विहीनस्तु संसारं प्रतिपद्यते ) और तत्त्वज्ञान से रहित शून्य संन्यासी संसार के प्रवाह में ही पड़ जाता है मुक्ति का अधिकारी नहीं हो सकता (अ- हिंसयेन्द्रियासङ्गैः ) सर्वथा हिंसा के त्याग और इन्द्रियों को वशीभूत करने द्वारा ( वैदिकैश्चैव कर्मभिः) वेदोक्त अग्निहोत्र स्वाध्यायादि कर्मों के सेवन से ( उग्रै- स्तपसश्चरणैश्च ) और उग्र–कठोर तप करने द्वारा (इह तत्पदं साधयन्ति ) संय-

म से रहने वाले विद्वान् विरक्त लोग सब दुःखों से छुड़ाने वाले तत्त्वज्ञानरूप जीवन्मुक्ति के अधिकार को इसी जन्म वा शरीर में सिद्ध कर लेते हैं ॥

भा०-यहां चिह्न की प्रधानता हटाना प्रयोजन है किन्तु चिह्न की व्यर्थता दिखाना यहां इष्ट नहीं है। क्योंकि चिह्न धारण करके भी कोई अनर्थ करता और कोई चिह्न धारण किये विना भी विरक्त संन्यासी हो जाता अर्थात् पूर्ण विरक्तता के काम करता है। ऐसा होने पर वेष धारण करना व्यर्थ हो सो नहीं क्योंकि जो पुरुष संन्यास का वेष धारण कर तत्परता से ज्ञान वैराग्य के साधनों का अनुष्ठान करता है वह वेष छोड़ के तत्परता से साधनों का अनुष्ठान करने वाले से बहुत अच्छा है। और जो चिह्न धारण करके भी अनर्थ करता है वह भी चिह्नों को त्याग के अनर्थ करने वाले से अच्छा न्यून अनर्थकारी होगा अर्थात् वेष धारण सुकृत करने में कुछ सहायक होगा और दुष्कृत में बाधा पहुंचावेगा। इस से विचारपूर्वक देखो तो दोनों प्रकार संन्यासादि का वेषधारण निरर्थक नहीं किन्तु उपयोगी है। चिह्न धारण किये विना उस आश्रम का कृत्य करूं ही नहीं यह न माने किन्तु तब भी धर्म का ही आचरण करे यह आशय जानो। सब पापों का मूल कारण हिंसा है उस को सब प्रकार प्रयत्न के साथ छोड़ देवे इसी कारण अहिंसा सर्वोपरि परमोत्तम धर्म है वह सेवन किया हुआ मुक्ति का मूल कारण होता है प्राणायामों द्वारा इन्द्रियों के दोषों का नाश होने से ज्ञान बढ़ता है तिस से आगे २ ज्ञानजन्य प्रकाश से अज्ञान द्वारा होने वाले हिंसादि दोष से भी संन्यासी निवृत्त होता जाता है। प्राणायामों द्वारा इन्द्रियों के दोष नष्ट होने पर धारणादि के द्वारा किल्विषादि स्वयमेव निवृत्त हो जाते हैं। और प्राणायाम के ठीक सिद्ध होने पर धारणादि प्राणायाम के कार्य होने से सुलभ होजाते हैं। जो पुरुष ध्यान के साथ अन्तरात्मा की दशा को देखता है सब प्रकार के प्राणियों में यह अन्तरात्मा कैसे प्रविष्ट वा निबद्ध हुआ इस प्रकार ध्यानयोग से जो देखता है वह आत्मज्ञ हुआ तत्त्वज्ञानी होजाता है वही धर्मानुष्ठान की सीमा को प्राप्त हुआ सम्यग् जानने वाला निरुपद्रव मोक्ष पद को प्राप्त होता है अन्य नहीं ॥ ७५ ॥

**अस्थिस्थूणं स्नायुयुतं मांसशोणितलेपनम् ।**
**चर्मावनद्धं दुर्गन्धि पूर्णं मूत्रपुरीषयोः ॥**

जराशोकसमाविष्टं रोगायतनमातुरम् ।
रजस्वलमनित्यंच भूतावासमिमंत्यजेत् ॥
नदीकूलंयथावृक्षो वृक्षंवाशकुनिर्यथा ।
तथात्यजन्निमंदेहं कृच्छ्राद्ग्राहाद्विमुच्यते ॥
प्रियेषुस्वेषुसुकृत-मप्रियेषुचदुष्कृतम् ।
विसृज्यध्यानयोगेन ब्रह्माभ्येतिसनातनम् ॥
यदाभावेनभवति सर्वभावेषुनिःस्पृहः ।
तदासुखमवाप्नोति प्रेत्यचेहचशाश्वतम् ॥
अनेनविधिनासर्वा-स्त्यक्त्वासङ्गाञ्छनैःशनैः ।
सर्वद्वन्द्वविनिर्मुक्तो ब्रह्मण्येवावतिष्ठते ॥
ध्यानिकंसर्वमेवैत-द्यदेतदभिशब्दितम् ।
नह्यनध्यात्मवित्कश्चित्-क्रियाफलमुपाश्नुते
अधियज्ञंब्रह्मजपे-दाधिदैविकमेवच ।
आध्यात्मिकंचसततं वेदान्ताभिहितंचयत् ॥
इदंशरणमज्ञाना-मिदमेवविजानताम् ।
इदमन्विच्छतांस्वर्ग--मिदमानन्त्यमिच्छताम्॥
अनेनक्रमयोगेन परिव्रजतियोद्विजः ।
सविधूयेहपाप्मानं परंब्रह्माधिगच्छति ॥

**एषधर्मोऽनुशिष्टोवो यतीनांनियतात्मनाम् ।**
**वेदसंन्यासिकानांतु कर्मयोगंनिबोधत ॥८६॥**

अ०-अस्थीन्येत्र स्थूणाइवास्मिन् स्नायुभिर्युतं मिश्रितं चर्मणावनद्धं बहिश्छादितं मांसशोणिताभ्यामुपलिप्तं मूत्रपुरीषयोर्मूत्रपुरीषाभ्यां पूर्णमतएव दुर्गन्धि जरावस्थया शोकेन च समाविष्टं विविधरोगाणामाधारं क्षुत्पिपासादिभिरातुरं रजोमूत्रादिमालिन्ययनिः सरणशीलं विनश्वरस्वभावं पृथिव्यादिभूतानामावासस्थानं जीवस्य गृहमिवेदं शरीरं त्यजेत् । वृक्षो यथा नदीकूलं नदीप्रवाहाधीनं त्यजति तद्वत्कर्माधीनं देहपतनं यस्यास्ति तस्य कर्मभोगान्ते शरीरपातान्मोक्षो येन च मृत्युर्वशीकृतः स यथा शकुनिर्वृक्षं त्यजति तथा स्वेच्छया देहं त्यजन् कृच्छ्राद् ग्राहाद् ग्राहसदृशाद् भयहेतोर्दुःखाद्विमुच्यते प्रकारद्वयेपि मोक्षस्य साम्यम् । स्वेषु प्रियेषु सुकृतं स्वेष्वप्रियेषु च दुष्कृतं ध्यानयोगेन विसृज्य सनातनं ब्रह्माभ्येति प्राप्नोति । यदा भावेन चेतसा सर्वभावेषु सर्वपदार्थेषु निःस्पृहो भवति तदा प्रेत्य चेह च शाश्वतं सुखमवाप्नोति । अनेन विधिना शनैःशनैः सर्वानसङ्गांस्त्यक्त्वा सर्वैर्मानापमानादिद्वन्द्वैर्विशेषेण निर्मुक्तो ब्रह्मण्येवावतिष्ठते । यदेतदभिशब्दितमस्थिस्थूणमित्यादि यद्वाचोक्तं तत्सर्वं ध्यानिकमथवा यत्किमपि स्नातकादेः कर्त्तव्यमुक्तं तत्सर्वं ध्यानिकं ध्यानेन विचारेण यः सम्यग्जानाति सोऽध्यात्मविदेव सर्वस्य क्रियाकाण्डस्य फलमुपाश्नुते यश्च वाङ्मात्रेण कथयति किमपि करोति च नासौ

फलमश्नुते । यदा ध्याने चेतो न लगेत्तदा संन्यासी यज्ञमधिकृत्य ब्रह्म वेदं जपेत्पठेत् । एवमाधिदैविकमाध्यात्मिकं च वेदान्ताभिहितं ब्रह्म चोपासीत । इदं वेदाध्ययनादिकमेव ज्ञानवतामज्ञानामिदमेव स्वर्गमन्विच्छतामिदमेवानन्त्यमिच्छतां शरणमस्ति । अनेन क्रमयोगेन यो द्विजः परिव्रजति स इह पाप्मानं विधूयामुत्र परं ब्रह्माधिगच्छति । नियतात्मनां यथाकर्त्तुमिच्छन्ति तथैव शक्तिमतां स्वायत्तानां यतीनां परमपदाप्तये यतमानानां विरक्तानां धर्मो वो युष्मभ्यमनुशिष्टो मयेति भृगुराह । वेदसंन्यासिकानां वेदेन ज्ञानेनैव संन्यासो येषां नतूपरिष्टाद्वेषधारणगृहत्यागादिर्यैः क्रियते तेषां कर्मयोगं यूयं श्रोतार ऋषयो निबोधत ॥

भा०—अस्थिस्थूणमित्यादिकथनेन शरीरतत्त्वं तथ्यमेव मलिनस्वरूपं घृणोत्पादाय प्रदर्शितम् । इयमेव विद्याऽतएव योगभाष्यउक्तम्—"स्थानाद्बीजादुपष्टम्भान्निःस्पन्दान्निधनादपि । कायमाधेयशौचत्वात्पण्डिताह्यशुचिं विदुः" इति । नच घृणोत्पत्तिमन्तरेण हर्षपुरस्सरं कस्यापि त्यागः कर्त्तुं शक्यते । नदीकूलमित्यादिना च विशिष्टमनित्यत्वं शरीरस्य प्रदर्शितम् । विशिष्टं नियतं चानित्यत्वं कस्यापि जानानास्तद्विनाशेनाधिकं शोचन्ति दुःखं वानाऽनुभवन्ति ध्यानेन मर्मावधि तत्तज्ज्ञानानएव यस्तत्तद्विरक्तकृत्यं सम्यक्सेवते सएव तस्य कर्मणस्तत्तत्फलमाप्नोति न सर्वः । अर्थात्सर्वकृत्ये तत्त्वज्ञानस्य प्राधान्यं मन्येत । तेष्वपि तत्त्वज्ञानानुमतकर्त्तव्ये चत्वारि प्रधानानि मत्वाऽधिक्येन

सेवेत। पञ्चमहायज्ञादियज्ञेषु वेदाध्ययनरूपं ब्रह्मयज्ञं, श्रेष्ठेषु देवान् प्रकाशप्रधानान्सेवेत। शरीरस्यान्तर्विद्यमानेष्वात्मानमन्विच्छेद्वेदान्ताभिहितमेकं ब्रह्म चोपासीत। इदमेव कृत्यं सर्वस्य सर्वदा सर्वथा सर्वापेक्षयाऽऽधिक्येन सुखकरमस्ति। एवमाचरन्नेव यः परिगृहीतं सर्वं सांसारिकं दुःखहेतुकं हित्वा संन्यस्यति स शुद्धः शुद्धं ब्रह्माऽऽप्नोति। एवं चानिष्टहानेनेष्टावाप्तिः सुकरा ॥ ८६ ॥

भावार्थः—( अस्थिस्थूणं स्नायुयुतम् ) संन्यासी इस शरीर को—हड्डियों की जिस में थूनी [ थुनकियां ] लगी हैं नसों रूप रस्सियों से बंधे ( मांसशोणितलेपनम् ) मांस का जिस में लेप किया और उस के ऊपर लोहू से लीपे ( चर्मावनद्धं मूत्रपुरीषयोः पूर्णं दुर्गन्धि) उस के भी ऊपर चमड़ा—खाल से बन्धे और विष्ठा मूत्र जिस के भीतर भरा मलमूत्र से पूर्ण इसी से दुर्गन्धयुक्त थोड़ी देर भी न धोने से दुर्गन्ध प्रत्यक्ष जिस में उठता (जराशोकसमाविष्टम् ) शिथिल वा वृद्धावस्था और शोक जिस के भीतर मर्मों में प्रविष्ट हो रहा है जो अपने २ समय प्रत्यक्ष दीखता है ( रोगायतनमातुरम् ) रोगों का आधार रोग जिस में रहा ही करते हैं तथा सब समय भूख प्यासआदि किसी न किसी प्रकार की चाहना से दुःखित ( रजस्वलमनित्यं च ) सब समय जिस से छिद्रों द्वारा रज नाम मल निकलता रहता है और अनित्य जिस का पता नहीं कि कब तक खड़ा है और कब गिर जायगा ( भूतावासमिमं त्यजेत् ) पांच महाभूत जिस में रहते हैं ऐसे जीवात्मा के इस घर को महामलिन त्याज्य समझता हुआ संन्यासी त्यागने की इच्छा करे वा शरीर छूटने का समय आजावे तब ऐसे विचार से इस को छोड़े (वृक्षो यथा नदीकूलम्) नदी के किनारे को जैसे वृक्ष (वृक्षं वा शकुनिर्यथा) अथवा जैसे पक्षी वृक्ष को त्यागता है (तथेमं देहं त्यजन् कृच्छ्राद् ग्राहाद्विमुच्यते ) वैसे इस शरीर को त्यागता हुआ बडे भयङ्कर ग्राह से छूट जाता है अर्थात् जब कर्म भोगने पश्चात् धीरे २ पराधीन दशा में [ जैसे कि प्रवाह के आधीन वृक्ष का गिरना है ] शरीर छोड़ता है तब नदी किनारे को वृक्ष के समान और वृक्ष को पक्षी के समान शरीर को छोड़ता है तब मृत्यु को अपने आधीन वशीभूत कर लेने से जब चाहता है तभी शरीर वृक्ष को छोड़ के उड़

जाता है । दोनों दशा में कृच्छ्र ग्राह से छूटना समान ही है पर विदेहमुक्ति से पूर्व जीवन्मुक्त दशा में दोनों का भेद रहता है (स्वेषु प्रियेषु सुकृतमप्रियेषु च दुष्कृतं ध्यानयोगेन विसृज्य) संन्यासी शरीर छोड़ते समय अपने मित्रादि प्रिय उपकारियों में अपने संचित पुण्य को और अपने शत्रु आदि अप्रिय कुपियारे अनुपकारियों में ध्यान योग से दुष्कृत नाम संचित पाप को छोड़ के यदि शरीर त्यागता है तो (सनातनं ब्रह्माभ्येति) सनातन ब्रह्म नाम सदा से बड़े श्रेष्ठ ब्रह्म को प्राप्त हो जाता है [ यद्यपि विरक्त संन्यासी की ओर से कोई भी शत्रु वा मित्र नहीं हो सकता और जो हो सकता है तो उस को संन्यासी नहीं कह सकते तथापि संन्यासी किसी से रागद्वेष न करे तब भी कोई २ लोग स्वभाव से उस का कृतकार्य सुखी होना चाहते और कोई स्वभाव से ही उस का बुरा होना चाहते हैं इस से वे २ शत्रु मित्र कहावेंगे इसी से संन्यासी जब सुकृत दुष्कृत दोनों को सत्य चित्त से त्यागता है तब न्यायानुसार जो २ उस के विषय में अच्छा वा बुरा जैसा चाहता था उस २ को अपनी २ चाहना रूप कर्मानुसार वह २ फल मिला सो अनुचित नहीं है] (यदा भावेन सर्वभावेषु निःस्पृहो भवति) जब चित्त से सब पदार्थों में तृष्णा छोड़ देता है (तदा प्रेत्य चेह च शाश्वतं सुखमवाप्नोति) तब इस जन्म और जन्मान्तर में सनातन नित्य सुख को प्राप्त होता है (*अनेन विधिना शनैःशनैः स*-र्वान्सङ्गांस्त्यक्त्वा ) इस उक्त प्रकार से धीरे २ सब फसावटों वा बन्धनों को त्याग के ( सर्वद्वन्द्वविनिर्मुक्तो ब्रह्मण्येवावतिष्ठते ) सब मानापमानादि द्वन्द्वों से विशेष कर छूटा हुआ ब्रह्म नाम परमात्मा में ही अवस्थित होता है ( यदेतदभिशब्दितं सर्वमेवैतद्ध्यानिकम् ) हड्डी की थूनी आदि जो कुछ यहां कहा है अथवा ब्रह्मचारी स्नातकादि का जो कुछ कर्त्तव्य इस शास्त्र में कहा है वह सब ध्यानगम्य है जो उस को ठीक २ ध्यान देके विचारता है वही उस २ विषय का मर्मज्ञ पुरुष उस २ कर्म का यथार्थ परिणाम वा फल देखता है किन्तु (अनध्यात्मवित् कश्चित् क्रियाफलं नह्युपाश्नुते) भीतर से ठीक न जानने वाला उस कर्म को ऐसा नहीं कर पाता जिस का उचित फल मिले इसी से उस को क्रिया का फल प्राप्त नहीं होता (अधियज्ञं ब्रह्म जपेदाधिदैविकमेव च) अग्निहोत्रादि क्रिया यज्ञ के छोड़ देने पर भी जब ध्यानादि में चित्त न लगे तब संन्यासी यज्ञ विषय का जिस में वर्णन है ऐसे ब्रह्म नाम वेद का तथा अग्नि आदि देवताओं के गुण वर्णन विषयक वेद का (आध्यात्मिकं च सततम्) तथा अपने भीतरी मन बुद्धि आदि के वर्णन वाले शिवसंकल्प सूक्तादि वेद भाग का और (वेदान्ताभि-

हितं च यत् ) वेदान्त में जिस एक ईश्वर के महत्व का वर्णन है उस विषयक वेद मन्त्रों का जप पाठ बड़ी लाग से किया करे (इदमज्ञानामिदमेव विजानतां शरणम् ) यही उक्त वेदाध्ययनादि कर्म अज्ञानी वा ज्ञानवानों का भी बड़ा आश्रय–आधार–ठहरने के लिये बड़ा सहारा है ( इदमन्विच्छतां स्वर्गम् ) यही सुख खोजने वालों को स्वर्ग देने वाला ( इदमानन्त्यमिच्छताम् ) और अनन्त मुक्ति सुख चाहने वालों को यही मुक्ति दाता है ( अनेन क्रमयोगेन यो द्विजः परिव्रजति ) इस क्रम से सेवन किये योगाभ्यास के साथ जो ब्राह्मण संन्यास लेता है ( सइह पाप्मानं विधूय परं ब्रह्माधिगच्छति ) वह यहां इसी जन्म वा शरीर में पूर्व से विद्यमान पाप को छुड़ाके जन्मान्तर में पर ब्रह्म परमात्मा को प्राप्त हो जाता है ( नियतात्मनां यतीनामेष धर्मो वोऽनुशिष्टः ) जैसा चाहते वैसा करने को समर्थ स्वाधीन इन्द्रियों को सर्वथा वशीभूत रखने वाले परमपद मुक्ति को प्राप्त करने के लिये प्रयत्न वा श्रम करते हुए विरक्त संन्यासियों का यह उक्त धर्म मैं [ भृगु ] ने तुम श्रोता ऋषि लोगों से कहा ( वेदसंन्यासिकानां तु कर्मयोगं निबोधत ) वेद नाम ज्ञान से ही जिन का फल भोग विषय में संन्यास है किन्तु घर छोड़ने और वेष धारण करने द्वारा जो संन्यासी नहीं हुए उन का कर्त्तव्य कर्मयोग वा क्रियायोग आगे कहा तुम सुनो॥

भा०-हड्डी ही थूनी हैं इत्यादि कथन से मलिनतारूप सत्य २ शरीर का स्वरूप घृणा उत्पन्न होने के लिये दिखाया है। यही विद्या है इसी कारण योग भाष्य में कहा है कि "माता के मलमूत्रादियुक्त घृणित गर्भाशय में उत्पन्न होने, शुक्र–वीर्य और रुधिर से बनने, खाये पिये से बने रस रुधिरादि से ठहरने, हर वार इन्द्रिय छिद्रों से मल निकलने, मुर्दा की बड़ी अशुद्धि होने और शरीर शुद्धि का विशेष विधान होने से पण्डित लोग शरीर को अशुद्ध अपवित्र मानते हैं" और किसी वस्तु में घृणा उत्पन्न हुए विना उस को हर्ष पूर्वक कोई भी त्याग नहीं सकता। नदी तट के वृक्ष की उपमा देने आदि से शरीर की विशेष कर अनित्यता दिखायी है। किसी वस्तु का विशेष और निश्चित अनित्यत्व जानते हुए ज्ञानी ही उसके विनाश वा वियोग में अधिक शोक वा दुःख नहीं मानते। ध्यान के साथ मर्म पर्यन्त उस २ विषय को जानता हुआ ही जो उस २ विरक्त के कर्त्तव्य का ठीक २ सेवन करता है वही उस कर्म के उस २ फल को प्राप्त होता है, अन्य सब कोई नहीं अर्थात् सब कर्त्तव्य में तत्त्वज्ञान

की प्रधानता माने । उन तत्त्वज्ञान के अन्तर्गत कर्त्तव्यों में भी चार कर्त्तव्यों को प्रधान मान के अधिकता से सेवन करे। यज्ञविषय में ब्रह्मयज्ञ का और श्रेष्ठों में प्रकाश प्रधान देवताओं का सेवन स्तुति आदि, शरीर के भीतर विद्यमानों में आत्मा का खोज और वेदान्त में कहे एक ब्रह्म की उपासना किया करे। यही कर्त्तव्य सब के लिये सब काल में सब प्रकार से सब की अपेक्षा अधिक सुखकारी है। ऐसा आचरण करता हुआ ही जो ग्रहण किये सांसारिक दुःख हेतु सब विषय को त्याग के संन्यास लेता है वह शुद्ध हुआ शुद्ध सनातनब्रह्म को प्राप्त होता है इस प्रकार अनिष्ट के त्याग द्वारा इष्ट की प्राप्ति सुलभ है ॥८६॥

ब्रह्मचारीगृहस्थश्च वानप्रस्थोयतिस्तथा ।
एतेगृहस्थप्रभवा-श्चत्वारःपृथगाश्रमाः ॥
सर्वेऽपिक्रमशस्त्वेते यथाशास्त्रंनिषेविताः ।
यथोक्तकारिणंविप्रं नयन्तिपरमांगतिम् ॥
सर्वेषामपिचैतेषां वेदस्मृतिविधानतः ।
गृहस्थउच्यतेश्रेष्ठः सत्रीनेतान्बिभर्त्तिहि ॥
यथानदीनदाःसर्वे सागरेयान्तिसंस्थितिम् ।
तथैवाश्रमिणःसर्वे गृहस्थेयान्तिसंस्थितिम् ॥
चतुर्भिरपिचैवैते-र्नित्यमाश्रमिभिर्द्विजैः ।
दशलक्षणकोधर्मः सेवितव्यःप्रयत्नतः ॥
धृतिःक्षमादमोऽस्तेयं शौचमिन्द्रियनिग्रहः ।
धीर्विद्यासत्यमक्रोधो दशकंधर्मलक्षणम् ॥
दशलक्षणानिधर्मस्य येविप्राःसमधीयते ।
अधीत्यचानुवर्त्तन्ते तेयान्तिपरमांगतिम् ॥

दशलक्षणकंधर्म-मनुतिष्ठन्समाहितः ।
वेदान्तंविधिवच्छ्रुत्वा संन्यसेदनृणोद्विजः ॥
संन्यस्यसर्वकर्माणि कर्मदोषानपानुदन् ।
नियतोवेदमभ्यस्य पुत्रैश्वर्येसुखंवसेत् ॥

[संन्यसेत्सर्वकर्माणि वेदमेकंनसंन्यसेत् ।
वेदसंन्यासतःशूद्र-स्तस्माद्वेदंनसंन्यसेत् ॥ ]

एवंसंन्यस्यकर्माणि स्वकार्यपरमोऽस्पृहः ।
संन्यासेनापहत्यैनः प्राप्नोतिपरमांगतिम् ॥
एषवोऽभिहितोधर्मो ब्राह्मणस्यचतुर्विधः ।
पुण्योऽक्षयफलःप्रेत्य राज्ञांधर्मंनिबोधत ॥९७॥

इति श्रीमानवे धर्मशास्त्रे भृगुप्रोक्तायां संहितायां वानप्रस्थसंन्यासवर्णनो नाम षष्ठोऽध्यायः समाप्तः ॥

अ०-ब्रह्मचर्यादयश्चत्वारः पृथक्पृथगाश्रमा गृहस्थप्रभवा गृहस्थादुत्पन्ना एवान्याश्रमिणो भवन्ति। सर्वेऽप्याश्रमा यथाशास्त्रं शास्त्रविध्यनुकूलं क्रमशो निषेविता यथोक्तकारिणं विप्रं परमां गतिं नयन्ति । स्वतोऽन्यस्याश्रमत्रयस्य भरणात्परोपकारधर्मस्याधिक्याद्ग गृहस्थोऽन्यापेक्षया श्रेष्ठ उच्यते । यथा सर्वे नदीनदा गच्छन्तः सागरे संस्थितिं यान्ति तथैव सर्वआश्रमिणो गृहस्थे संस्थितिं यान्ति भिक्षादिनिर्वाहस्य गृहस्थाधीनत्वात् । यद्वा संस्थितिं

मरणं प्राप्ता गृहस्थएव जायन्ते । चतुर्भिरपि चैवैतैराश्र-
मिभिर्द्विजैर्दशलक्षणको धर्मः प्रयत्नतः सेवितव्यः । धर्मस्य धृ-
त्यादीनि दशलक्षणानि ये विप्राः समधीयते सम्यक् स्मर-
न्ति जानन्ति पठन्ति च स्मृत्वा च तदनुकूलं वर्त्तन्ते सर्वदा
धृत्यादिकं रक्षयन्तएव व्यवहरन्ति ते परमां गतिं यान्ति ।
समाहितो दशलक्षणकं धर्ममनुतिष्ठन् वेदान्तं च विधिवच्छ्रु
त्वा गुरुमुखादधीत्य वेदस्यान्तं सिद्धान्तं समधिगम्यानृणः
सन् द्विजः संन्यसेत्—वेदाभ्याससन्ध्योपासनाद्यतिरिक्तम-
खिलं कर्म त्यजेत् । वेदाध्ययनादावेव रमेत । कर्मदोषानपा-
नुदन् सर्वकर्माणि संन्यस्य नियतो जितेन्द्रियः सन् वेदमभ्यस्य
वेदाभ्यासमेव केवलं कर्मानुतिष्ठन् पुत्रस्यैश्वर्य्ये पुत्रतएव भि-
क्षादिकं निर्वाहमात्रं स्वीकुर्वन् वृत्तिचिन्तारहितः सुखं यथा
स्यात्तथा वसेत् । अत्रैवैकं पद्यं पश्चात्क्षिप्तमुपलभ्यते तस्यार्थः
प्राकृतेऽवलोक्यः । एवं कर्माण्युपार्जनादिपराणि संन्यस्य
स्वस्य कार्यं स्वाध्यायाभ्यसनमेव परमं प्रकृष्टमस्य तादृशोऽ-
स्पृह ईप्सारहितः संन्यासेन सर्वमेनोऽपहत्य परमां गतिं
प्राप्नोति । ब्राह्मणस्यैष ब्रह्मचर्याद्याश्रमचतुष्टयकृत्यरूपः
पुण्यः पवित्रः प्रेत्याऽक्षयफलश्चतुर्विधो धर्मो वो युष्मभ्य-
मभिहितोऽग्रे राज्ञां क्षत्रियाणां धर्ममुच्यमानं यूयं निबो-
धत जानीत ॥

भा०—यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धिः स धर्मइति कथनाद्ध-
र्माचरणमेव मोक्षस्यापि कारणम् । ज्ञानान्मोक्षइति कथ-
मप्यविरुद्धमेव विद्यारूपेण ज्ञानस्यापि धर्मत्वात् । धर्मश्च
परोपकारलक्षणस्तस्य चान्याश्रमापेक्षया गृहाश्रमे प्राधा-

न्यमिति कृत्वा गृहस्थस्य श्रैष्ठ्यम् । विद्यमानेष्वपि भोगेषु यः सर्वं परित्यजेदिन्द्रियाणि वशीकुर्वीत स वने निस्सृताप्राप्तभोगपुरुषापेक्षया श्रेष्ठइति कृत्वाऽपि वेदसंन्यासिनोऽत्र प्राधान्यम् । तथा चोक्तं महाभारतशान्तिपर्वणि मोक्षधर्म पर्वणि "तपोवनेषु ये जातास्तत्रैव निधनं गताः । तेषामल्पतरो धर्मः कामभोगानजानताम् ॥ यस्तु भोगान् परित्यज्य शरीरेण तपश्चरेत् । न तेन किञ्चिन्नप्राप्तं तन्मे बहुमतं फलम् ॥ अ० ३२१" सर्वाश्रमेषु धर्मएव परमपदाप्तेः प्रधानं कारणमतएवान्याश्रमेष्ववस्थितस्यापि प्राधान्येन धर्मरतस्य परमपदाप्तिः सुलभैव मन्तव्या । धृत्यादिधर्मलक्षणानां बहुविधं तारतम्यं काष्ठां गतं च धृत्यादीनां सेवनं निःश्रेयसहेतुकं जायते । मध्यमास्तु संसारे धर्मपदवाच्यास्ततोऽवकृष्टास्तु न धृत्यादिपक्षेऽपि परिगण्यन्ते । सर्वथा तु कर्मान्तराणां शैथिल्येन त्यागेन वा यत्रकुत्राप्याश्रमे तिष्ठन् केवलं स्वाध्याययज्ञरूपं वेदाभ्यासं सर्वात्मना कुर्वन् संसारे परत्र च सर्वत्रैव निःश्रेयससुखमाप्नोत्यतएवाधियज्ञं ब्रह्म जपेदित्यादिना निस्सृतसंन्यासिनेऽपि तदुक्तं तदेव सर्वैः सर्वात्मना सेव्यमिति ॥९७॥

भाषार्थः—(ब्रह्मचारी गृहस्थश्च वानप्रस्थो यतिस्तथा ) ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ और संन्यासी ( एते गृहस्थप्रभवाश्चत्वारःपृथगाश्रमाः ) ये सब गृहस्थ से उत्पन्न होने वाले पृथक् २ चार आश्रम हैं ( यथाशास्त्रं क्रमशो निषेविताः सर्वेऽप्येते ) शास्त्रों में कहे अनुसार क्रम से सेवन किये [ प्रथम संन्यासी होके फिर गृहस्थ हो इत्यादि क्रम से विरुद्ध अक्रम है] उक्त ये चारो आश्रम ( यथोक्तकारिणं विप्रं परमां गतिं नयन्ति ) उस २ आश्रम द्वितीयाध्यायादि में कहे अनुसार सीमापर्यन्त ठीक२ सेवन किया ब्रह्मचर्यादि आश्रम धर्म परम गतिमुक्ति दशा को प्राप्त कराता है ( सर्वेषामपि चैतेषाम् ) इन सब आश्रमों में

२ गृहस्थ ( श्रीनेतान् बिभर्त्ति हि ) जिस कारण इन ब्रह्मचारी आदि तीनों आश्रमियों का भिक्षादि द्वारा भरण पोषण करता है ( वेदस्मृतिविधानतः ) वेद और स्मृति-धर्मशास्त्रों में जिस के कर्त्तव्य यज्ञादि का विशेष वर्णन है [ अर्थात् वेदादि शास्त्रों के अधिक भाग में गृहस्थ का कर्त्तव्य धर्म वर्णित है अन्य तीन का कृत्य दशांश से भी कम है। इसी लिये निरुक्त में लिखा है कि " अल्पश आध्यात्मिकाः„ अध्यात्मविषयक जिन का विषय वानप्रस्थ संन्यास से संबन्ध रखता ऐसे मन्त्र वेद में अत्यल्प हैं। और इसी से ब्राह्मण आरण्यक वा शाखाओं में से थोड़े २ अंश उपनिषद् बने हैं ] इस से ( स गृहस्थः श्रेष्ठ उच्यते) वह गृहस्थ श्रेष्ठ कहाता है (यथा सर्वे नदीनदाः सागरे संस्थितिं यान्ति) जैसे सब छोटे बड़े नदी नद समुद्र में जाकर ठहरते हैं समुद्र नहीं मिलता तब तक चलते ही जाते हैं ( तथैव सर्वे आश्रमिणो गृहस्थे संस्थितिं यान्ति ) वैसे ही ब्रह्मचारी आदि सब आश्रमी भिक्षादि का निर्वाह गृहस्थ के आधीन होने से भ्रमते २ गृहस्थ के ही समीप जाकर ठहरते हैं अथवा सब की मुक्ति न हो सकने से मरण को प्राप्त हो कर भ्रमते २ गृहस्थ के यहां ही फिर २ जन्म लेते हैं सब दशाओं में आधार होने से गृहस्थ श्रेष्ठ है (चतुर्भिरपि चैवैतैराश्रमिभिर्द्विजैः) इन उक्त चारो आश्रम वाले ब्राह्मणादि द्विजों को ( दशलक्षणको धर्मः प्रयत्नतो नित्यं सेवितव्यः ) दश चिह्नों वाले वा दश भागों में बंटे धर्म का प्रयत्न से नाम बड़ी लाग से नित्य २ सेवन करना चाहिये ( धृतिः क्षमा दमोऽस्तेयम् ) १-धीरज, २-क्षमा-सहनशीलता, ३-मन को वश में करना, ४-चोरी का त्याग ( शौचमिन्द्रियनिग्रहः ) ५-शुद्धि-पवित्रता रखना, ६-इन्द्रियों को विषयों की ओर भागने से रोकना ( धीर्विद्या सत्यमक्रोधः ) ७-हानि लाभ वा परिणाम को शोच विचार के बुद्धिपूर्वक काम करना, ८-वेदादि शास्त्र को पढ़ना और जानना, ९-सत्य बोलना, १०-क्रोध न करना ( ये विप्रा धर्मस्य दश लक्षणानि समधीयते ) जो ब्राह्मणादि बुद्धिमान् लोग धर्म के उक्त दश लक्षणों को सम्यक् शोचते विचारते कहते जानते हैं ( अधीत्य चानुवर्त्तन्ते ते परमां गतिं यान्ति ) और जो पढ़ जान शोच विचार के उन धर्म लक्षणों के अनुकूल वर्त्ताव करते हैं वे परमगति-मोक्ष को प्राप्त होजाते हैं ( समाहितो दशलक्षणकं धर्ममनुतिष्ठन् ) सावधान चञ्चलता रहित रहता हुआ ब्रह्मचारी आदि दशलक्षण वाले धर्म का सेवन करता हुआ (विधिवद्वेदान्तं श्रुत्वा) शास्त्र की आज्ञानुसार वेद के अन्त्य सिद्धान्त को श्रेष्ठ गुरु के मुख से सुन जान के ( अनृणो द्विजः संन्यसेत् ) ऋ-

इत्यादि तीनों ऋण चुकाने पश्चात् संन्यासी होवे अर्थात् वेदाभ्यास और सन्ध्योपासन जप तप से भिन्न धनोपार्जनादि के सब कर्मों को त्याग देवे केवल वेदाभ्यास में ही मन को रमावे ( कर्मदोषानपानुदन्सर्वकर्माणि संन्यस्य ) राग द्वेषादि कर्मों के दोषों को अपने से नष्ट करता हुआ सब कृषि व्यापारादि कर्मों को त्याग के अर्थात् वैसे कर्मों का त्याग किये विना कर्म दोष भी नहीं छूटते इस से कर्म दोषों को छोड़ता हुआ प्रथम कर्मों को ही छोड़े ( नियतो वेदमभ्यस्य पुत्रैश्वर्ये सुखं वसेत् ) जितेन्द्रिय होके वेद को पढ़ता केवल वेदाभ्यास ही एक कर्म करता हुआ पुत्र के ऐश्वर्य में नाम घर के समीप कहीं अपने अनुकूल थोड़ा निर्विघ्न स्थान नियत कर वा नवीन कुटी बनवा के उस में बैठे भिक्षादिनिर्वाह पुत्र से चलावे बने विगड़े में कुछ हर्ष शोक वा ममता न रक्खे इसी का नाम वेदसंन्यास है । इसी के आगे एक श्लोक पीछे से किसी ने मिलाया है उस का अर्थः–संन्यासी सब कर्मों को छोड़ दे पर एक वेदाध्ययन वा वेदाभ्यास वेद मन्त्रों के जप पाठ को न छोड़े क्योंकि वेद के त्यागने से शूद्र हो जाता है तिस से संन्यास लेकर भी वेद को न छोड़े (स्वकार्यपरमोऽस्पृहः) अपने वेदाभ्यास जप पाठरूप कर्म में तत्पर किसी भोग की इच्छा न रखता हुआ (एवं कर्माणि संन्यस्य ) इस उक्त प्रकार धनोपार्जनादि सम्बन्धी कर्मों को त्याग के ( संन्यासेनैनोऽपहत्य ) संन्यास द्वारा पूर्वसंचित कुवासनाओं का भी नाश करके (परमां गतिं प्राप्नोति) परमगति को प्राप्त हो जाता है ( ब्राह्मणस्यैष पुण्यः प्रेत्याऽक्षयफलश्चतुर्विधो धर्मोऽवोभिहितः ) जन्मान्तर में अक्षय फल देने वाला ब्रह्मचर्यादि चार आश्रमों का चार प्रकार का कर्त्तव्य पवित्र धर्म मैं [ भृगु ] ने तुम श्रोता ऋषि लोगों से कहा (राज्ञां धर्मं निबोधत) अब आगे तीन अध्यायों में क्षत्रिय राजाओं का धर्म कहेंगे उस को तुम लोग सुनो जानो ॥

भा०–जिस से अभ्युदय और निःश्रेयस नाम संसार परमार्थ के सुख की सिद्धि हो वह धर्म है । इस कथन के अनुसार धर्म का आचरण ही मुक्ति का भी कारण है । ज्ञान से मुक्ति होती है यह किसी प्रकार भी विरुद्ध नहीं पड़ता क्योंकि धर्म के दश लक्षणों में जो विद्या है वही अङ्गी वा प्रधान धर्म वही ज्ञान वा तत्वज्ञान वही वेदाध्ययन है अन्य धृत्यादि सब उसी विद्या के अङ्ग वा साधन हैं । धर्म का सामान्य कर बड़ा लक्षण परोपकार है। सो हिंसा में परापकार, अहिंसा में परोपकार, चोरी में परापकार चोरीत्याग में परोपकार इत्यादि प्रकार धर्म के सब लक्षणों में परोपकार व्याप्त रहता है वह परोपकार

धर्म अन्य आश्रमों की अपेक्षा गृहस्थाश्रम में प्रधानता से बन सकता है इसी से गृहस्थ श्रेष्ठ है भोगों के विद्यमान रहते हुए भी जो सब का परित्याग कर इन्द्रियों को वशीभूत करे वह, जिस को बन में निकल जाने के कारण भोग प्राप्त नहीं होते उस त्यागी पुरुष की अपेक्षा श्रेष्ठ है इस के अनुसार वेदसंन्यासी की यहां प्रधानता है। सो महाभारत मोक्षधर्म पर्व ३२१ अ० में लिखा है कि "तपोवनों में जो उत्पन्न हुए और मरण पर्यन्त वहीं रहे उन कामभोगों का मर्म न जानने वालों की जितेन्द्रियता का धर्म थोड़ा है और जो लोग विद्यमान भोगों को त्याग के तप करते हैं उन का धर्म और फल बड़ा है„ सब आश्रमों में परम पद प्राप्ति का कारण धर्म ही प्रधान है इसी से अन्याश्रम में रहते हुए प्रधानता से धर्म में तत्पर पुरुष को भी परमपद—मोक्ष की प्राप्ति सुलभ ही जानो। धृत्यादि धर्म के लक्षण अनेक प्रकार के न्यूनाधिक होते उस में धृत्यादि का असीम दशा तक सेवन करना मोक्ष का हेतु होता है। और मध्यम धृत्यादि संसार में धर्म कहाते तथा उस से भी न्यून धृत्यादि धर्म पक्ष में भी नहीं गिने जाते। सर्वथा अन्य कर्मों की शिथिलता वा त्याग से जिस किसी आश्रम में ठहरा हुआ केवल स्वाध्याय यज्ञरूप वेदाभ्यास को पूरी लाग से करता हुआ संसार वा परमार्थ में सर्वत्र ही निरन्तर कल्याण वा सुख को प्राप्त होता है इसी लिये ( *यज्ञविषय में वेद को जपे*) इत्यादि के अनुसार घर त्याग के निकले संन्यासी के लिये भी वेदाभ्यास कहा है इस से उसी का सब को सब प्रकार सेवन करना चाहिये ॥९७॥



# अथोपसंहारः ॥

अस्य धर्मशास्त्रस्याध्यायषट्के पूर्वार्द्धे चातुराश्रम्यधर्मो बहुप्रकारैरुपपादितस्तस्य सर्वस्य समासेनायमाशयः प्राज्ञैरवगन्तव्यः-पञ्चमहायज्ञाएव प्रधानो धर्मस्तस्यैवान्यत्सर्वं व्याख्यानम् । प्राकृतनियमेन-सृष्टिक्रमेण निबद्धा व्याप्ताः सामान्या नित्याएव ये यज्ञास्ते महायज्ञाइति महापदेन तेषां व्याप्तार्थत्वमवगम्यते । सामान्येन च वाचा मुखेन शुभस्य तथ्यस्य व्याहरणं शुभव्याहरणोन्मुखत्वं वा ब्रह्मयज्ञः, अन्यस्य वस्तुनोऽन्यस्मिँल्लयेन शुभफलनिष्पादनं देवयज्ञः, सन्तानोत्पादनं पितृयज्ञः । इत्यादिप्रकारकान् महायज्ञान् तिर्यञ्चः स्थावराश्चापि कथमपि कुर्वन्ति । एवं सर्वत्र सतामपि गुणप्रधानभावकृतस्तेषां विशेषइति यत्र प्राधान्येन महायज्ञाअनुष्ठीयन्ते तत्रैव सत्ताव्यवहारो नान्यत्र । यथा स्वाभाविकज्ञानस्य सर्वप्राणिषु सत्त्वेऽपि न सर्वे ज्ञानिनो गद्यन्तेऽपितु प्रकृष्टज्ञानवन्तएव ज्ञानिनएवमिहापि बोध्यम् । यथा पञ्चक्लेशेष्वविद्या क्षेत्रं सर्वस्योत्पत्तिस्थानं मूलं कारणं च तथैवात्रापि ब्रह्मयज्ञः पञ्चमहायज्ञानां मूलं क्षेत्रं चास्मादेवान्ये महायज्ञाः प्रसूयन्ते । स्वाध्यायः,जपयज्ञः' ऋषियज्ञः' वेदाध्ययनम्' वेदाभ्यासः, अध्यापनम्' इत्यादीनि चास्यैवाद्यमहायज्ञस्य नामान्तराणि विज्ञेयानि । धृत्यादीनि च धर्मलक्षणान्यस्याङ्गभूतानि सहकारीणि साधनानि सन्ति । धृत्यादिकं रक्षयन्नेव वेदमभ्यस्येत् । वेदमेव सदाभ्यस्येत्तपस्तप्स्यन्द्विजोत्तमइति ब्रह्मचर्याश्रमप्रकरणे, सर्वान् परित्यजेदर्थान् स्वाध्यायस्य विरोधिनइति-यथातथाध्या-

यंस्तु साह्यस्य कृतकृत्यतेति च गृहिप्रकरणे, स्वाध्याये नित्ययुक्तः स्यादिति वानप्रस्थप्रकरणे । अधियज्ञं ब्रह्मजपेदित्यादिसंन्यासे, इदंशरणमज्ञानामित्यादिसर्वार्थउपसंहारः. एवं सर्वत्रर्षियज्ञः संस्तूयते। अभ्युदयं निःश्रेयसं च सर्वं ब्रह्मयज्ञपराएव लभन्ते । चत्वारोऽपि वर्णाः स्वस्वाभीष्टं सुखमभीप्सवः स्वाध्याययज्ञं यथाकथमपि सेवन्तां सेवनार्थं यतन्तां वा। ब्रह्मयज्ञश्च ब्राह्मणस्यैव प्रधानं कृत्यम् । यद्वा यः कोऽप्यन्यत्सर्वं गौणं कृत्वा स्वाध्यायं जपयज्ञमेव प्रधानीकृत्य सेवेत स क्षत्रियादिरपि कालेन ब्राह्मणत्वं लभते यथाविश्वामित्रादिभिः कृतम् । अतः सुखमिच्छता शास्त्राशयेन धर्मस्य मूलं द्रढिम्नाऽङ्गीकार्यं सेव्यं चेत्यलम् ॥

भावार्थः—इस धर्मशास्त्र के पूर्वार्द्धरूप छः अध्यायों में ब्रह्मचारी आदि चारो आश्रमों का धर्म बहुत प्रकारों से वर्णन वा सिद्ध किया है उस सब का संक्षेप से विद्वानों को यह आशय जानना चाहिये कि—पांच महायज्ञ ही सर्वत्र मुख्य धर्म है और अन्य सब उन्हीं का व्याख्यान है। प्राकृत नियम जो सृष्टिक्रम है उस से संयुक्त व्याप्त सामान्य वा नित्य कर्मरूप जो यज्ञ हैं वे ही महायज्ञ कहाते हैं इस प्रकार यहां महाशब्द से उन यज्ञों का व्याप्तार्थ होना दिखाया है। और सामान्य कर वाणी वा मुख से अपने कल्याणार्थ शुभ और सत्य कहना वा कहने की ओर तत्पर होना यह ब्रह्मयज्ञ, अन्य वस्तु का अन्य में लय करने द्वारा शुभ फल प्रकट करना देवयज्ञ, सन्तानोत्पत्ति करना पितृयज्ञ इत्यादि प्रकार के महायज्ञों को कुछ न कुछ पश्वादि तथा स्थावरादि भी करते ही हैं [देवयज्ञों के अनेक अवान्तर भेदों में अग्निहोत्र नामक महायज्ञ को व्याप्त होने से ही याज्ञिक लोगों ने सब अन्य यज्ञों का प्रकृति माना है] इस प्रकार सब चराचर में महायज्ञों के विद्यमान होने पर भी उन के गौण और प्रधान भाव में विशेषता मानी जायगी। जहां प्रधानता से महायज्ञों का अनुष्ठान होता है वहीं उन २ की विद्यमानता का व्यवहार होता अन्यत्र नहीं। जैसे स्वाभाविक ज्ञान के सब प्राणियों में विद्यमान होने पर भी सब ज्ञानी नहीं कहे जाते किन्तु प्रकृष्ट

